बेनीप्रसाद



# हिन्दुस्तान की पुरानी सभ्यता

हिन्दुस्तानी एकेडेमी
उत्तर प्रदेश, इलाहाबाद

## प्रकाशकीय

राजनीति और इतिहास के पारङ्गत विद्वान् स्वर्गीय डॉ० बेनीप्रसाद के इस ग्रन्थ 'हिन्दुस्तान की पुरानी सभ्यता' का तीसरा संस्करण प्रकाशित करते हुए हमें प्रसन्नता हो रही है। हिंदुस्तानी एकेडेमी ने इस ग्रन्थ का पहला संस्करण सन् १६३१ में और दूसरा संस्करण सन् १६५० में प्रकाशित किया था। यह इस ग्रन्थ की लोकप्रियता का ही प्रमाण है कि इसका तीसरा संस्करण नये सजधज के साथ आपके सामने प्रस्तुत है। निरन्तर बढ़ती हुई मँहगाई के कारण बाध्य होकर इस ग्रन्थ के मूल्य में दो रुपये की वृद्धि करनी पड़ी है।

यह ग्रन्थ कई विश्वविद्यालयों के पाठ्यक्रम में निर्धारित है। विश्वास है, विगत दोनों संस्करणों की भाँति यह संस्करण भी विद्वज्जनों, विद्यार्थियों और सुधी-पाठकों के बीच समादृत होगा।

फरवरी १६६७

उमाशंकर शुक्ल
सचिव

# प्रथम संस्करण की भूमिका

हिन्दुस्तान की पुरानी सभ्यता इतना बड़ा विषय है कि उसकी विवेचना के लिये हज़ारों पृष्ठों की कई पुस्तकों की ज़रूरत है। छः-सात सौ पृष्ठों में उसका दिग्दर्शन भी कराना मानों सागर को गागर में भरना है। यह पुस्तक न तो हिन्दू-सभ्यता का पूरा इतिहास है, न उसका पूरा वर्णन है। इसमें केवल कुछ मोटी-मोटी बातों का थोड़ा-सा उल्लेख है। विशेष अध्ययन के लिये पाठक उन ग्रन्थों और पत्रिकाओं को पढ़ें जिनका हवाला मूलपाठ में और टिप्पणियों में दिया है।

हिन्दुस्तान के पुराने इतिहास के सम्बन्ध में विद्वानों की जानकारी अभी अधूरी है और सैकड़ों बातों पर अभी मतभेद है। नई-नई सम्मतियाँ निकल रही हैं और कट रही हैं। इस पुस्तक में लेखक ने अपने अध्ययन के आधार पर कुछ निष्कर्ष निकाले हैं। पाठकों से प्रार्थना है कि मूल सामग्री को पढ़ कर अपनी स्वतन्त्र सम्मति स्थिर करें। पुस्तक में सब जगह तारीख ईस्वी-सन् में लिखी हैं क्योंकि वही आजकल संसार में अधिकतर प्रचलित है।

भाषा के बारे में जो शब्द हमारी मामूली बोलचाल में प्रचलित हैं, उनको हिन्दी शब्द मानना चाहिये। वह संस्कृत से निकले हों या प्राकृत से; फारसी से निकले हों या अरबी से; पर जब उनका चलन हो गया तब वह हमारे ही हैं। उनका बहिष्कार करना अपनी भाषा के भण्डार को सङ्कुचित करना है। अगर आज भी वह कुछ लोगों को कर्णकटु मालूम होते हैं तो इसका कारण यह है कि अब तक हमने साहित्य में सङ्कोच की नीति का अनुसरण किया है। स्वतन्त्र प्रयोग से कर्णकटुता जल्द ही मिट जायगी और भाषा का कोष भी बढ़ जायगा।

बेनीप्रसाद

---

# विषय-सूची

# संक्षेप-निर्देश

अग्नि०—अग्नि पुराण
अट्ठ० —अट्ठकथा
अथर्व०—अथर्ववेद
अर्थ०—अर्थशास्त्र
अनु०—अनुशासन पर्व
अभिज्ञान०—अभिज्ञान शाकुन्तल
अरण्य०—अरण्य-काण्ड
अस्स०—अस्सलायन सुत्त
अश्व०—अश्वमेध पर्व
अत्रि०—अत्रिस्मृति
अयोध्या०—अयोध्या-काण्ड
आ० उ०—आश्रम उपनिषद्
आई० ए०—इण्डियन एण्टिक्वेरी
आचा०—आचाराङ्गसुत्त
आदि०—आदिपर्व
आनु०—आनुशासिक पर्व
आ० स० रि०—आर्कियालाजिकल सर्वे रिपोर्ट
आपस्तम्ब०—आपस्तम्ब धर्मसूत्र
आरु० उ०—आरुणेय उपनिषद्
आश्व०—आश्वलायन गृह्यसूत्र
आश्रम०—आश्रमवास पर्व
ईश०—ईशोपनिषद्
उश०—उशनसस्मृति
उद्योग०—उद्योग पर्व
ऋग्०—ऋग्वेद
ऐत० आ०—ऐतरेय आरण्यक
ऐत० ब्रा०—ऐतरेय ब्राह्मण
अङ्गि०—अङ्गिरसस्मृति
अंगु०—अङ्गुत्तर निकाय
अंबट्ठ०—अम्बट्ठ सुत्त
अम्बा०—अम्बा जातक
कठ०—कठोपनिषद्
कण्ण०— कण्ण कथल सुत्त
कथा०—कथासरित्सागर
कला०—कलासूत्र
कर्ण०—कर्ण पर्व
काम०—वात्स्यायन कामसूत्र
का० सं०—काठकसंहिता
किरा०—किरातार्जुनीय
किष्किन्धा०—किष्किन्धा-काण्ड
कुमार०—कुमारसम्भव
कृ०-यजु०—कृष्ण यजुर्वेद
कौ० अर्थ०—कौटिलीय अर्थशास्त्र
कौशी० उ०—कौशीतकि उपनिषद्
कौशी० ब्रा०—कौशीतकि ब्राह्मण
गौतम०—गौतम धर्मसूत्र
चुल्ल०—चुल्लवग्ग
छा० उप०—छान्दोग्य उपनिषद्
जुण्ह०—जुण्ह जातक
जे० आर० ए० एस०—जर्नल ऑफ़ दि रायल एशियाटिक सोसायटी
तित्तिर०—तित्तिर जातक

तैत्ति० आ०—तैत्तिरीय आरण्यक
तैत्ति० उ०—तैत्तिरीय उपनिषद्
तैत्ति० ब्रा०—तैत्तिरीय ब्राह्मण
तैत्ति० सं०—तैत्तिरीय संहिता
दक्ष०—दक्षस्मृति
दीघ०—दीघनिकाय
धम्म०—धम्मपद
नि० निरुक्त
निदान०—निदान कथा
नीति०—कामन्दकीय नीतिसार
पञ्च० ब्रा०—पञ्चविंश ब्राह्मण
पारा०—पाराशरस्मृति
बाल०—बाल-काण्ड
बौद्धायन०—बौद्धायन धर्मसूत्र
भग —भगवद्गीता
भीष्म०—भीष्म पर्व
म०— महावग्ग
मज्झिम०—मज्झिम निकाय
मधुर०—मधुरसुत्त
मनु०—मनुसंहिता
महास०—महासकुलदापि सुत्त
महा प्र०—महाप्रस्थानिक पर्व
महा०—महाभारत
महा० परि०—महापरिनिब्बान सुत्तंत
मिलिंद०—मिलिन्दपन्हो
मैत्रा० सं०—मैत्रायणी संहिता
यम०—यमस्मृति
याज्ञ०—याज्ञवल्कस्मृति
रघु०—रघुवंश
राजधर्म०—राजधर्मानुशासन पर्व
राजतर०—राजतरङ्गिणी-कल्हण
ललित०—ललितविस्तर
लिखित०—लिखितस्मृति
वन०—वनपर्व
वशिष्ठ०—वशिष्ठधर्मसूत्र
व्यास०—व्याससस्मृति
वासेट्ठा०—वासेट्ठ सुत्त
वाजस० सं०—वाजसनेयि संहिता
बार्ह०—बार्हस्पत्यसूत्र
विनय०—विनय पिटक
विष्णु०—विष्णुस्मृति
बृ०—बृहद्देवता
बृ०—बृहदारण्यक उपनिषद्
शत० ब्रा०—शतपथब्राह्मण
शु० यजु०—शुक्ल यजुर्वेद
शान्ति०—शान्तिपर्व
शाता०—शातातपस्मृति
शा० भा०—शारीरक भाष्य
शिक्षा०—शिक्षासमुच्चय
सम०—समव्रतस्मृति
समण०—समणमण्डिका सुत्त
स्त्री०—स्त्री-पर्व
सभा०—सभापर्व
सुत्त०—सुत्तनिपात
सं० उ०—संन्यास उपनिषद्
हट्ठ०—हट्ठपाल सुत्त
हरि०—हरिवंश
हरिवंश—हरिवंश पुराण

# प्रारम्भ

# १

यों तो सारा इतिहास एक है, पर पढ़ाई की सुगमता के लिये अन्य, देशों की तरह हिन्दुस्तान के इतिहास के भी तीन भाग किये जा सकते हैं—एक तो प्राचीन, जो बहुत-ही पुराने समय से लेकर १२ वीं ईस्वी सदी तक रहा, जिसकी सभ्यता की परम्परा कभी टूटने न पाई; जिसके धर्म, समाज, राजनीति, साहित्य, कला की धाराएँ सारे देश में अपने खास ढङ्ग से बेखटके चलती रहीं और जिसके सङ्गठन के मूल सिद्धान्तों को किसी भारी आपत्ति का सामना न करना पड़ा। बारहवीं सदी में यह स्थिति बदल गई, उत्तर-पश्छिम से नई जातियाँ, नया धर्म, नई सभ्यता आई, जिन्होंने देश की राजनैतिक अवस्था बिल्कुल बदल दी, जिन्होंने समाज पर भी बहुत असर डाला और भाषा, साहित्य, कला के मार्गों को बदल दिया। इस वक्त से माध्यमिक भाग प्रारम्भ होता है जो १८वीं सदी तक रहा। पुरानी सभ्यता के बहुत-से सिद्धान्त और तत्त्व इस कला में भी मौजूद थे; देश के सभी सिद्धान्तों में उन्होंने बहुत-सा विकास भी पाया, पर नई शक्तियों और प्रभावों से मिलकर वह एक नई सभ्यता के रूप में बदल गये। अठारहवीं सदी से हमारे इतिहास का अर्वाचीन भाग प्रारम्भ होता है जिसमें यूरोपियन प्रभावों से देश की राजनैतिक और आर्थिक अवस्था फिर उलट-पलट हो जाती है और जीवन के सब अङ्ग बड़ी तेज़ी से ढङ्ग बदलते हैं। हर एक देश के लिए अर्वाचीन इतिहास सबसे उपयोगी होता है, क्योंकि वह वर्तमान स्थिति पर सबसे ज्यादा प्रकाश डालता है और वर्तमान गुत्थियों को सुलझाने में सबसे ज़्यादा मदद देता है। पर कई कारणों से हिन्दुस्तान के पुराने इतिहास का समझना भी बहुत ज़रूरी है। एक तो बहुत से पुराने विचार और रीति-रिवाज अबतक क़ायम हैं; पुराने वेदान्त की प्रभुता अब तक बनी हुई है; पुराना संस्कृत साहित्य आज भी भाषा-साहित्यों पर पूरा असर डाल रहा है; पुराने धर्मों के सिद्धान्त अभीतक माने जाते हैं। दूसरे, माध्यमिक और अर्वाचीन इतिहास के मर्म को पुराने इतिहास के बग़ैर कोई समझ नहीं सकता। तीसरे,

हिन्दुस्तान का इतिहास

प्राचीन समय में पच्छिम-एशिया और पूर्वी-एशिया पर हिन्दुस्तानी धर्म और संस्कृति का ऐसा प्रभाव पड़ा था कि वह आजतक नहीं मिटा है। इन दूरवर्ती देशों की सभ्यता को समझने के लिये हिन्दुस्तान का पुराना इतिहास आवश्यक है। चौथे, वैज्ञानिक दृष्टि से भी पुरानी भाषा, कथा, धर्म, काव्य, गणित, ज्योतिष, एवं सामाजिक और राजनैतिक सङ्गठन का बड़ा महत्त्व है। पुराने जमाने में बहुत-सी रचनाएँ हुई जो आजकल की सामाजिक विद्याओं, दर्शनों और भाषा इत्यादि के विज्ञानों के बड़े काम की हैं। सच तो यह है १९वीं सदी में बौप, ग्रिम, मैक्स-मुलर इत्यादि ने जो नये-नये शास्त्र चलाये वह हिन्दुस्तानी संस्कृति के आधार के बिना ठहर ही न सकते थे। जब हिन्दुस्तानी सामग्री का पूरा प्रयोग हो चुकेगा तब आजकल के समाजशास्त्र ( सोशियोलोजी ) का रूप बदल जायगा।

**सामग्री**

सौ बरस से विद्वानों की शिकायत है कि पुराने समय में हिन्दुस्तानियों ने इतिहास बहुत-कम लिखा, अपनी किताबों या इमारतों या मूर्तियों पर तारीख डालने की परवा नहीं की और अब हमारे लिये पूरा इतिहास लिखना असम्भव-सा कर दिया। राजनैतिक इतिहास के लिये तो आज बहुत-सी खोज के बाद भी यह शिकायत दुरुस्त है। सभ्यता के इतिहास के लिये भी शिकायत ठीक है कि तिथियों के न होने से विकास का क्रम अच्छी तरह स्थिर नहीं होता। पर इसके बाद जो कठिनाई पड़ती है वह सामग्री की कमी से नहीं किन्तु बहुतायत से पैदा होता है। संस्कृत और पाली साहित्य इतने विशाल हैं कि बरसों की लगातार मेहनत के बाद कहीं थोड़ा-सा अधिकार उन पर होता है। वेद, ब्राह्मण, आरण्यक और उपनिषद् ही बरसो के लिये काफ़ी हैं।

**साहित्य**

उनके बाद बहुत से श्रौतसूत्र, गृहसूत्र और धर्मसूत्र आते हैं, जिनमें सभ्यता के इतिहास की सामग्री मानो अक्षरशः कूट-कूट कर भरी है। दो बड़े वीरकाव्य, रामायण और विशेषकर महाभारत अथाह सागर-से जान पड़ते हैं। इस समय के बाद ही बौद्ध साहित्य शुरू होता है, जिसके पाँच पाली निकाय और अन्य ग्रन्थ हजारों पृष्ठों में हैं। दूसरी ई० सदी के लगभग से संस्कृत-साहित्य की धाराएँ फिर प्रारम्भ होती हैं। एक ओर

तो मनु, विष्णु, याज्ञवल्क्य, नारद, वृहस्पति, पराशर इत्यादि के धर्मशास्त्र हैं, जिनका क्रम १८ वीं ई० सदी तक जारी रहा। दूसरे, वह रचनाएँ हैं जो कुछ अदल-बदल कर ८वीं सदी के लगभग १८ पुराणों के रूप में प्रकट हुईं। तीसरे, अर्थशास्त्र, कामशास्त्र, नीतिशास्त्र इत्यादि हैं, जो धर्म से कुछ गौण सम्बन्ध रखते हैं। चौथे, भास, कालिदास, भारवि, भवभूति, वाणभट्ट, माघ, दण्डी, सुबन्धु, क्षेमेन्द्र, गुणाढ्य, सोमदेव, इत्यादि का लौकिक काव्य है, जिसमें युग-युग की सभ्यता की तसवीर खिंची हुई है। पाँचवें, बौद्ध संस्कृत साहित्य है, जिसके बहुत से ग्रन्थों का पता हाल में ही नैपाल, तिब्बत, चीन और जापान से लगा है। छठे, संस्कृत और पाली जैन साहित्य है जो ब्राह्मण या बौद्ध-साहित्य से किसी तरह कम नहीं है और जो बहुत-से अंशों में उनकी सामग्री को पूरा करता है। सातवें, ब्राह्मण, बौद्ध और जैन लेखकों के व्याकरण, कोष, गणित, ज्योतिष, कला इत्यादि-इत्यादि के ग्रन्थ हैं, जो अपने विषय के अलावा कभी-कभी राजनीति और समाज की बातों का भी उल्लेख करते हैं। आठवें, इन सब श्रेणियों के साहित्य की टिप्पणियाँ हैं जो लगभग ७वीं सदी से ले कर आज तक लिखी गई है। नवें, धुरदक्खिन का तामिल-साहित्य है जिसकी परम्परा ईस्वी सन् के पहिले तक पहुँचती है। अधिक उपयोगी ग्रन्थों का ज़िक्र आगे किया जायगा और उनकी तिथि बताने का यथासम्भव उद्योग किया जायगा। यहाँ केवल इस बात पर जोर देना जरूरी है कि वेदों से ले कर १२वीं सदी तक का साहित्य हमारी पुरानी सभ्यता के इतिहासकार मूल आधार है।

पर सौभाग्य से कुछ और सामग्री भी है जो साहित्य की कमी को बिल्कुल तो नहीं, पर बहुत-कुछ पूरा कर देती है। ई० पू० ३री सदी में बौद्ध सम्राट्

**शिलालेख और ताम्रपत्र**

अशोक ने बहुत से लेख प्रजा की उन्नति के लिये शिलाओं पर खुदवाये जो आजतक वैसे ही बने हुए हैं और जिनका अर्थ प्रिंसप, फ्लीट, हुल्ट्ज़, और भाण्डारकार इत्यादि विद्वानों ने स्पष्ट कर दिया है। ई० पू० २री सदी में उत्कल के जैन राजा खारवेल का हाथीगुंफा लेख है। पहली ई० सदी के बाद आन्ध्र, क्षत्रप इत्यादि नरेशों के ४थी सदी के बाद गुप्त महाराजाधिराजों के और उसके बाद १२वीं सदी तक देश के प्रायः सभी राजवंशों के शिलालेख, ताम्रपत्र इत्यादि बहुतायत-

से मिलते हैं। बंगाल ऐशियाटिक सुसायटी, रायल एशियाटिक सुसायटी और उसकी बम्बई शाखा, एवं बिहार और उड़ीसा रिसर्च सुसायटी की पत्रिकाओं में कोर्पस इंस्क्रिपशनम्, इण्डियन एण्टिक्वेरी और एपिग्रेफिया इण्डिका में ऐसे हज़ारों लेख बीसों विद्वानों ने सम्पादन कर के अपनी टीकाओं के साथ छपाये हैं। दक्खिनी के लेख, जो संख्या में और भी ज्यादा हैं और जो १७वीं सदी तक पहुँचते हैं, एपिग्राफिया कर्नाटिका, साउथ इण्डियन इंस्क्रिपशन्स् और मद्रास एपिग्रेफिस्ट्स रिपोर्ट में भी प्रकाशित हुए हैं। इन लेखों से सैकड़ों राजाओ और महाराजाधिराजों की तिथि और करनी मालूम पड़ती है, राज-शासन का चित्र खिच जाता है और कभी-कभी समाज, आर्थिक स्थिति और साहित्य की बातों का भी पता लगता है।

**सिक्के और मुहरें**

यही प्रयोजन सिक्कों और मुहरों से भी सिद्ध होता है, जो ई० सन् के प्रारम्भ के लगभग से पञ्जाब, सिन्ध, मालवा इत्यादि प्रदेशों में मिलते है। कभी-कभी तो यह सिक्के धार्मिक और सामाजिक समस्याओं को मानो चमत्कार से हल कर देते हैं।

**भवन और मूर्ति**

सामाजिक और धार्मिक इतिहास के लिये पुरानी मूर्तियों और भवनों के ध्वंसावशेष भी बहुत उपयोगी हैं। तक्षशिला, सारनाथ, पाटलिपुत्र आदि को खोदकर जो मकान, बरतन, मूर्ति वगैरह निकाली गई हैं, इलूरा, अजन्ता, कार्ली इत्यादि में जो गुफाएँ और चैत्यालय हैं, साँची इत्यादि में जो स्तूप हैं, वह पुरानी निर्माण-कलाओं के भी अच्छे उदाहरण देते हैं। हिन्दू-सभ्यता के इस अङ्ग को समझने के लिये लङ्का, बर्मा, स्याम, कोचीन चाइना, जावा, सुमात्रा और बाली के उन मन्दिरों और मूर्तियों पर नजर डालना भी जरूरी है, जिनके सिद्धान्त और नियम हिन्दुस्तान से लिये गये थे और जो असल में हिन्दू-संस्कृति के ही हिस्से हैं।

**विदेशी लेख**

पुराने हिन्दुस्तान के बारे में कुछ परदेसी यात्रियों या लेखकों ने भी अपनी देखी या सुनी बातें लिखी हैं। इनके वर्णनों में बहुत-सी आवश्यक बातों का जिक्र है, जिनको हिन्दुस्तानियों ने साधारण समझ कर कहीं नहीं लिखा। ई० पू० ६ठी-५वीं सदी में सिन्ध नदी के पच्छिम का प्रदेश ईरान के विशाल साम्राज्य में मिला लिया

गया था। हेरोडोटस इत्यादि ग्रीक लेखकों ने, जिनके देश का सम्पर्क ईरान से था, हिन्दुस्तानियों के बारे में भी दो-चार बातें कही हैं। ई० पू० ३२७ में मेसीडोनिया के महाराजा सिकन्दर (ऐलेक्जांडर) के साथ कुछ ग्रीक लेखक भी आये थे, जिनके इतिहासों और वृत्तान्तों के अंश आगे के लेखकों में मिलते हैं। १०-१५ बरस-के बाद सेल्यूकस निकेटर के राजदूत मेगस्थेनीज़ ने अपना देखा और सुना हुआ बहुत-सा हाल लिखा। उसकी मूल-रचना तो लोप हो गयी है पर इसकी बहुत-सी बातें और लेखकों में इधर-उधर पाई जाती हैं। इसी तरह कुछ अन्य ग्रीक और लैटिन किताबों में हिन्दुस्तान के बारे में ई० सन् के प्रारम्भ के इधर-उधर की बातें लिखी हैं। पुराने यूरोपियन साहित्य के इन बिखरे हुए वाक्यों को १८४६ में जर्मन विद्वान् ई० ए० श्वानवक ने इकट्ठा करके प्रकाशित किया था। इनका अंग्रेज़ी अनुवाद जे० डब्ल्यू मेक्क्रिंडल ने किया है। इन लेखों का उपयोग करते समय यह याद रखना ज़रूरी है है कि भाषा और रीति-रिवाज से अनभिज्ञ होने के कारण विदेशी यात्री कभी-कभी धोखा खा जाते हैं। दूसरे, हमारे पास तक जो वचन पहुँच पाये हैं, उनमें शायद बीच के लेखकों ने, जो हिन्दुस्तान से विल्कुल अपरिचित थे, कुछ नमक-मिर्च लगा दिया है।

**ग्रीक**

पाँचवीं और ७वीं ई० सदी के हाल के लिये चीनी यात्री बड़े काम के हैं जो बुद्ध भगवान् के जीवन क्षेत्रों का दर्शन करने और बौद्ध शास्त्र पढ़ने और जमा करने आये थे। फ़ाहियान (५वीं ई० सदी) का अनुवाद जाइल्स ने और लेज ने भी अंग्रेजी में किया है और टामस वाटर्स ने, चाइना रिव्यू' के ८वें भाग में कुछ टिप्पणी-की है। ह्येनसंग या युआनच्वांग (७वीं ई० सदी) का अनुवाद सेम्युएल बील ने और थोड़ा-सा वाटर्स ने किया है। इत्सिग (७वीं सदी) का अनुवाद जापानी विद्वान् टकाकुसू ने किया है।

**चीनी**

पच्छिमी-एशिया से हिन्दुस्तान का व्यापारिक सम्बन्ध ई० पू० ६-८ वीं सदी से चला आता था। इसके बाद बहुत से हिन्दू राजाओं ने पच्छिम शासकों से मेल-मिलाप के सम्बन्ध भी किये। आठवीं ई० सदी से मुसलमानों से राजनैतिक सम्बन्ध प्रारम्भ हुआ। आठवीं सदी में सिन्ध पर मुहम्मद-बिन क़ासिम की अरब

फ़ौज ने हमला करके विजय पाई। अरबों में इतिहास लिखने की कला ने बहुत उन्नति पाई थी। सुलैमान, अबू जैदुलहसन, इब्न खुर्दबा, अलमसूदी, अल् इदरीसी इत्यादि अरबों ने ९वीं और १०वीं सदी में हिन्दुस्तान का कुछ हाल लिखा। तेरहवीं सदी में चचनामा अर्थात् तारीख़ हिन्द वा सिन्ध की रचना हुई, जिसमें ८वीं सदी की लिखी हुई बहुत-सी बातें शामिल कर ली गईं। ग्यारहवीं सदी में पञ्जाब और सिन्ध पर हमला करके महमूद गजनवी ने हिन्दुस्तान का दरवाज़ा उत्तर-पच्छिम वालों के लिये फिर खोल दिया। उसके दरबार का विद्वान् अल्बेरूनी हिन्दुस्तान आकर संस्कृत का पूरा पण्डित हो गया। उसने हिन्दू-धर्म, साहित्य, विज्ञान इत्यादि का ऐसा चित्र खींचा जैसा पहिले किसी के ख्याल में भी न आया था। उसके बाद और मुसलमान तारीखों में भी कहीं-कहीं हिन्दू-सभ्यता की कुछ बातों का जिक्र आ गया है। ग्रीक, लैटिन, चीनी और अरब ग्रन्थों का बहुत-सा अनुवाद अंग्रेजी के द्वारा हिन्दी में भी हो चुका है।

**अरब**

इस तमाम सामग्री के आधार पर इतिहास लिखने के पहिले सभ्यता के क्षेत्र पर एक नज़र डालना ज़रूरी है। एशिया महाद्वीप के दक्खिन में हिन्दुस्तान कोई १८०० मील लम्बा और १८०० मील चौड़ा देश है, जिसका रक़बा (बर्मा को छोड़ कर लगभग १५ लाख वर्ग-मील है। पर यह याद रखना चाहिये कि उत्तर की ओर नैपाल, अफ़ग़ानिस्तान और मध्य-एशिया का कुछ हिस्सा और दक्खिन की ओर लङ्का भी हिन्दू सभ्यता के दायरे में शामिल थे। दूसरे फ़ारस बलोचिस्तान, सिन्ध और राजपूताने का रेगिस्तान पहिले इतना बड़ा न था जितना कि आज है। आरेल स्टाइन वग़ैरह ने ज़मीन खोद कर बालू के नीचे से जो शहर और मकान निकाले हैं वह साबित करते हैं कि किसी समय हिन्दुस्तान के बाहर पच्छिमी रेगिस्तान की जगह पर हरे-भरे खेत थे और घनी आबादी थी। सब प्रमाणों को जमा करने से यह नतीजा निकला है कि ई० पू० ९वीं सदी से ई० स० की ९वीं सदी तक प्राकृतिक कारणों से जमीन धीरे-धीरे सूखती गई, पानी कम होता गया और रेत के ढेर-के-ढेर निकलने लगे। जबतक रेगिस्तान न था या थोड़ा-ही बना

**भूगोल का असर**

**उत्तर-पश्चिम**

था तबतक हिन्दुस्तान और पच्छिमी देशों में व्यापार और आना-जाना बराबर हुआ करता था। इसलिये इन प्रदेशों की सभ्यताओं ने एक-दूसरे पर बहुत असर डाला।

आबहवा के बारे में भी यह कह देना आवश्यक है कि जैसा एल्जवर्थ हंटिंगटन ने 'सभ्यता और आबहवा' 'तथा एशिया की नब्ज' इत्यादि पुस्तकों में और दूसरे लेखकों ने संसार भर से नये पुराने तथ्य जमा

**आबहवा में परिवर्तन**

करके सिद्ध किया है, बहुत से स्थानों की आबहवा बदल गई है। पुराने हिन्दुस्तान के बारे में दृढ़तापूर्वक तो कुछ नहीं कहा जा सकता पर सरस्वती इत्यादि नदियों के अस्तित्व से, रेगिस्तान की कमी से जंगलों की बहुतायत से, और वैदिक साहित्य में ठंढे देशों से आये हुए आर्यों में गर्मी की कोई शिकायत न होने से, यह अनुमान अवश्य होता है। कि उत्तर-हिन्दुस्तान की आबहवा ३-४ हजार बरस पहिले आजकल के बराबर गर्म न थी। शायद यह भी एक कारण हो कि ऋग्वेद का जीवन आनन्द और उल्लास फिर कभी नहीं दिखाई देता। छः हजार बरस पहिले के प्रमाण तो अब अच्छी तरह दिये जा सकते हैं। हड़प्पा और मोहेन्जोदड़ो में गैंडे और हाथी के चिह्न मिलते हैं पर बबरशेर का कोई निशान नहीं मिलता। स्पष्ट है कि उस समय सिन्ध और पश्चिमी-पंजाब में नमी ज़्यादा थी और हरियाली भी ज़्यादा थी। यह भी साबित हो चुका है कि सिन्ध प्रान्त में उस समय सिन्ध नदी के अलावा एक और नदी भी बहती थी।

हिन्दुस्तान के उत्तर में हिमालय है, जो संसार की सबसे ऊँची पर्वत श्रेणी है, जिसकी एक ही घाटी में सारा आल्प्स समा सकता है, और जो १५०० मील तक फैली हुई है। अगर हिमालय न होता तो तिब्बत

**हिमालय पर्वत**

की तीखी सर्द हवाएँ उत्तर-हिन्दुस्तान में आदमी का रहना ही मुश्किल कर देतीं और जमीन को उपजाऊ बनाने वाली नदियाँ कहीं भी न होतीं। यही देख कर एक समय हिन्दुओं ने हिमाचल को देवता माना था। दक्खिन-पूरब और दक्खिन-पच्छिम से आने वाली मौसमी हवाएँ हिमालय से रुक जाती हैं, ठंडी हो जाती हैं, और उत्तर प्रान्तों में मूसलाधार पानी बरसाती हैं। इतिहास पर हिमालय पहाड़ का एक बड़ा असर यह भी

हुआ है कि तिब्बत और तुर्किस्तान से, या यों कहना चाहिये कि मंगोलियन संसार से, हिन्दुस्तान का सम्बन्ध कम रहा। उत्तर के दर्रे इतने छोटे, ठंढे और डरावने हैं कि उनमें हो कर आना-जाना बहुत मुश्किल है।

**उत्तर-पूरब की पर्वत श्रेणी**

उत्तर-पूरब की तरफ़ पर्वत श्रेणी नीची हो गई हैं और इसलिए कुछ आमद-रफ़्त भी होती रही है। उधर से कुछ मंगोलियन आकर आसाम या शायद पूर्व बंगाल में भी बसे थे। पर इस तरफ़ का प्रदेश जंगलों और जंगली जातियों से ऐसा घिरा है कि इस ओर से व्यापारिक और मानसिक सम्बन्ध बहुत नहीं हो सका। चीन और हिन्दुस्तान से जो सम्पर्क था वह ज़्यादातर समुद्र की राह से या मध्य-एशिया के द्वारा था।

**उत्तर-पच्छिम की घाटियाँ**

इसके विपरीत हिमालय पहाड़ की उत्तर-पश्चिमी नीची घाटियों के दर्रों ने हिन्दुस्तान के सारे इतिहास पर अपनी छाप लगा दी है। इस तरफ़ कई दर्रे हैं जिनमें होकर आर्य लोग हिन्दुस्तान आये थे और उनके पीछे ईरानी, ग्रीक, कुशन, सिथियन, हूण, अफ़गान और तुर्क आये, उन्होंने हिन्दुस्तान की राजनीत, समाज और सभ्यता पर क्रान्तिकारी प्रभाव डाला। इन रास्तों से ११वीं ई० सदी तक मध्य-एशिया, पूर्वी एशिया और योरप से व्यापार भी बहुत होता रहा और साहित्य, कला, दर्शन के विचार भी आते-जाते रहे।

**उत्तर का मैदान**

उत्तर का मैदान, जिसमें सिन्ध, गङ्गा, ब्रह्मपुत्र और सहायक नदियाँ बहती हैं, दुनिया के बड़े उपजाऊ और आबाद प्रदेशों में गिना जाता है। कलकत्ते से पेशावर तक चले जाइये, कहीं कोई पहाड़ी या टीला न मिलेगा, कहीं कोई रेगिस्तान न मिलेगा। हर जगह हरे-भरे खेत लहराते हैं, खेती के लिये उतना परिश्रम नहीं करना पड़ता जितना इंग्लिस्तान, फ्रांस, जर्मनी इत्यादि ठंढे और कुछ-कुछ पहाड़ी देशों में करना पड़ता है। सदा से खेती ही यहाँ का प्रधान उद्योग रही है और सारी सभ्यता पर खेती की प्रधानता की मुहर-सी लग गई है। जनता ज़्यादातर गाँवों में रहती है, गाँव ही जीवन का केन्द्र है, राजनैतिक सङ्गठन का आधार है, आर्थिक जीवन का मूल है। इस मैदान में कोई प्राकृतिक रुकावट

न होने के कारण सभ्यता, सङ्गठन, धर्म भी एक से ही रहे, छोटी-मोटी बातों में थोड़ा-बहुत फ़र्क़ जरूर था, पर सिद्धान्त का कोई अन्तर नहीं था। जहाँ प्रकृति और सभ्यता की इतनी एकता हो वहाँ राजनैतिक एकता का प्रयत्न जरूर ही होगा। ब्राह्मण-ग्रन्थों के समय में ही, अर्थात् ई० सन् से कोई सौ बरस पहिले समुद्र के एक किनारे से दूसरे किनारे तक फैलने वाले राज्य की कल्पना हो गई थी। मौर्यवंश, खारवेल, आन्ध्र, गुप्त, वर्धन और गूर्जर-प्रतिहार वंशों ने इस कल्पना को चरितार्थ भी कर दिया। पर रेल, तार, बेतार इत्यादि के पहिले दुनिया भर में बड़े राज्यों के दूरवर्ती प्रदेशों का शासन बड़ी कठिनाई का काम था। इसलिये कभी तो बड़ा साम्राज्य बन जाता था और कभी उसके टुकड़े-टुकड़े हो जते थे। अठारहवीं सदी तक हिन्दुस्तान का राजनैतिक इतिहास इसी चक्र पर घूमता रहा। विशाल साम्राज्यों के समय में भी यात्रा की वर्तमान सुगमताएँ न होने से प्रदेशों को बहुत-कुछ स्वतन्त्रता देनी पड़ती थी। ऐसा राजनैतिक सङ्गठन होना भूगोल के कारणों से अनिवार्य था। पुराने ग्रीस से तुलना कीजिये तो साफ़ मालूम हो जायगा कि यहाँ एथेन्स, कारिन्थ से नगर राज्य बन ही न सकते थे और न वैसा घोर, प्रज्वलिन राजनैतिक जीवन ही पैदा हो सकता था। सिन्ध-गङ्गा का मैदान इतना बड़ा है, इसके साधारण भाग भी इतने बड़े हैं कि यहाँ जनसत्ता के लिए राज्य के सब लोगों का इकट्ठा होना या प्रतिनिधियों का भी अच्छी तरह मिलना-जुलना बहुत कठिन था। यही कारण है कि कई मामलों में जनसत्ता का सिद्धान्त मानते हुए भी यहाँ केन्द्रित शासन में जनसत्ता का रूप लाना टेढ़ी खीर थी।

नदियाँ

उत्तर-भारत के सारे जीवन पर नदियों का बहुत असर पड़ना जरूरी ही था। पहाड़ों से आई हुई नदियों की मिट्टी किनारे के मैदानों को सबसे ज़्यादा उपजाऊ बना देती है। इसलिये इन प्रदेशों की आबादी सबसे ज़्यादा थी, जलमार्गों के कारण उनका उद्योग-व्यापार भी बढ़ा-चढ़ा था और उनका वैभव सबसे अधिक था। शहर भी ज़्यादातर नदियों के किनारे बसे थे और सभ्यता के केन्द्र थे। कोई आश्चर्य नहीं है कि कई पुराने देशों की तरह यहाँ भी नदियाँ—जैसे गङ्गा और जमुना, गोदावरी और कावेरी—पवित्र मानी गई हैं।

उत्तरी मैदान के दक्खिन किनारे पर सतपुरा और विन्ध्याचल की श्रेणियाँ हैं जो कहीं भी बहुत ऊँची नहीं हैं और इधर-उधर, खास कर पूरब की तरफ़, इतनी नीची हो गई हैं कि आने-जाने में कोई रुकावट नहीं होती। इस तरह के पहाड़ों का नतीजा यह हुआ कि उत्तर और दक्खिन में कुछ भेद आवश्यक हो गया, जाति का कुछ अन्तर बना रहा, भाषाएँ भी बहुत कुछ भिन्न रहीं, राजनैतिक इतिहास भी बहुधा अपने अलग रास्ते पर चलता रहा, पर सभ्यता के प्रधान तत्त्व एक हो गये। धर्म के वही सिद्धान्त दोनों ओर प्रचलित रहे, संस्कृत और पाली का पठन-पाठन वैसा ही रहा, जीवन पर एक-सी ही दृष्टि रही, दोनों भाग आपस में व्यापार खूब करते रहे और ई० पू० ४थी सदी के बाद कई बार दोनों का घना राजनैतिक सम्बन्ध भी हो गया। उतर और दक्खिन की सभ्यता के मूल-सिद्धान्त एक ही थे, पर उनके इतिहास चक्र कभी-कभी अलग-अलग घूमते रहे। एक बड़ा भारी अन्तर यह था कि उतर-पच्छिम से आनेवाली जातियाँ या तो दक्खिन तक पहुँचती ही न थीं या थोड़ी संख्या में पहुँचती थीं। नर्मदा और कृष्णा नदी के बीच का देश उतना चौरस नहीं है और न उतना उपजाऊ है जितना कि उत्तरी मैदान है। उसकी आबादी भी उतनी घनी नहीं थी और खुश्की के व्यापार की मात्रा भी उतनी नहीं थी। पर पच्छिमी और पूर्वी किनारे पर समुद्र के द्वारा दूर-दूर के देशों से तिजारत का सुभीता था। समुद्र के मार्ग से हिन्दू सभ्यता और देशों में जा सकती थी और विदेशी विचार यहाँ आ सकते थे।

**दक्खिन**

कृष्णा नदी के नीचे जो प्रदेश हैं और जिसे धुरदक्खिन कह सकते हैं, वह पूरब में तो बहुधा चौरस है पर पच्छिम में पहाड़ों से घिरा हुआ है। आने-जाने की कोई प्राकृतिक रुकावट न होने से यह भी सभ्यता मूल सिद्धान्तों में दक्खिन की तरह उत्तर के समान हो गया, पर दूर होने से यहाँ उत्तर का प्रभाव कम रहा, उत्तर की जातियाँ बहुत थोड़ी संख्या में आईं। इसलिये यहाँ की सभ्यता कुछ अङ्गों में उत्तर से जुदा रही, कुछ सामाजिक संस्थाएँ निराली ही बनी रहीं, भाषाओं पर संस्कृत का प्रभाव बहुत कम हुआ, मन्दिर, भवन, मूर्ति इत्यादि बनाने की रीतियाँ भी भिन्न रहीं, राजनैतिक सङ्गठन में भी गाँव की व्यवस्था इत्यादि

**धुरदक्खिन**

अपने ढङ्ग की ही रही। धुरदक्खिन का इतिहास, बाक़ी हिन्दुस्तान के इतिहास का हिस्सा होते हुए भी, अपनी विशेषता रखता है, जिसका ध्यान सभ्यता की समीक्षा में रखना आवश्यक है।

**लङ्का**

धुरदक्खिन से जरा दूर पर सिंहल द्वीप या लङ्का का टापू है जिसका राजनैतिक इतिहास तो हिन्दुस्तान से ज्यादातर अलग रहा है, पर जिसकी सभ्यता—धर्म, भाषा, आचार-विचार, कला, विज्ञान—पर हिन्दुस्तान का और खासकर धुरदक्खिन का प्रभाव सदा से बहुत रहा है। लङ्का के बारे में बहुत कहने की आवश्यकता नहीं है पर हिन्दुस्तानी सभ्यता के इतिहास में उसको बिल्कुल छोड़ देना भी असम्भव है।

**पहाड़ी जातियाँ**

हिन्दुस्तान के उत्तर में, उत्तर-पच्छिम और उत्तर-पूरब में, मध्यहिन्द में, और पच्छिम में तमाम कोंकन और मलाबार तट पर, जो पर्वतमालाएँ हैं उन्होंने सभ्यता पर एक और प्रभाव डाला है। चौरस मैदानों को जीतने वाली जातियों से हारकर पुराने निवासी पहाड़ियों में शरण ले सकते थे। घाटियों और जंगलों की आड़ में वह अपने अस्तित्व, अपनी भाषा और रीति-रिवाज की रक्षा कर सकते थे। बाहर का थोड़ा-बहुत प्रभाव पड़ने पर भी यह जातियाँ ज्यादातर अपने पुराने रास्ते पर ही चलती रहीं। आज भी इनमें तरह-तरह के व्याह, दायभाग, धार्मिक विश्वास और सामाजिक संस्थाएँ मौजूद हैं। साधारण हिन्दुस्तानी सभ्यता के प्रवाह से यह दूर रही हैं। इस पुस्तक में उनका जिक्र बहुत कम आयेगा, पर उनसे थोड़ी-सी जानकारी जरूरी है।

**आबहवा**

आदमी के चरित्र पर उद्योग धन्धे का प्रभाव बहुत पड़ता है। उद्योग-धन्धे आबहवा के अनुसार होते हैं—यह तो स्पष्ट है, पर गत सौ बरसों में विद्वानों ने यह पता लगाने की भी कोशिश की है कि स्वयं आबहवा का असर चरित्र पर कैसा पड़ता है? इस जटिल विषय पर निश्चय से कुछ नहीं कहा जा सकता, पर दो-चार अनुमान किये जा सकते हैं। हमारे देश में जिन्दगी का दारमदार खेती पर है, खेती मेह पर निर्भर है, मेह का बरसना अपने अधिकार की बात नहीं है, दैवगति-सी मालूम होती है। आषाढ़ के महीने से भादों तक सारी जनता आसमान पर टकटकी

लगाए रहती है, वर्षा की प्रार्थना किया करती है, और अगर पानी न पड़े तो अपनी लाचारी पर हाथ मलती रह जाती है। अगर कभी अतिवृष्टि हो जाय या पाला पड़ जाय तो भी विवश होकर खेतों का सत्यानाश देखना पड़ता है। लोग सोचते हैं कि आदमी की ताक़त कुछ नहीं है, दैव ही प्रबल है। शायद यही कारण है कि हिन्दुस्तान में लोग क़िस्मत को बहुत मानते हैं, देवी-देवताओं की पूजा बहुत करते हैं। दूसरी ओर दिन में सूरज की चमक, रात की चटकीली चाँदनी और सितारों की दिवाली—यह सब चित्त को ऊपर ले जाती हैं और देवताओं की कल्पना कराती हैं। इंग्लिस्तान वग़ैरह की तरह हिन्दुस्तान में ज़्यादा कुहरा नहीं पड़ता, ख़ूब उजेला रहता है। इसका असर मन पर यह पड़ सकता है कि स्पष्ट विचार और तर्क की प्रबलता हो। कुछ भी हो, तर्क का प्रेम हिन्दुस्तानी सभ्यता में अवश्य दिखाई देता है। धर्म और साहित्य की कल्पनाओं का भी कुछ सम्बन्ध शायद भूगोल से है। हिमालय की ऊँची चोटियाँ, हजारों मील लम्बे मैदान, झूम-झूम कर बहने वाली लम्बी-चौड़ी नदियाँ, मूसलाधार मेह और तूफ़ान, आकाश के नक्षत्रमण्डलों के ढेर—सारा ही प्राकृतिक कौतुक कल्पना को उत्तेजित करता है।

**हिन्दुस्तान की एकता**

विशाल होते हुए भी हिन्दुस्तान की एकता नक़्शे पर और इतिहास पर साफ़ लिखी हुई है। जैसा कि भूगोल के बड़े विद्वान् चिज़ोम ने कहा है, संसार में कोई देश नहीं है जो पड़ोसी देशों से इतना भिन्न हो जितना कि हिन्दुस्तान है। बहुत पुराने समय में ही जब आना-जाना बहुत मुश्किल था, हिन्दुस्तानियों ने अच्छी तरह समझ लिया था कि हमारा देश और शिष्टाचार बाहरवालों से जुदा है। रामायण और महाभारत के समय में 'भारतवर्ष' नाम से काश्मीर और कन्याकुमारी तक के, तथा सिन्ध से ब्रह्मपुत्रा तक के, देश का सम्बोधन होने लगा था। आपस में कितना ही फ़र्क़ हो, पर दूसरों के सामने सब भारतवासी एक-से ही जान पड़ते थे। सभ्यता के बहुत से अङ्गों में इस एकता का प्रतिबिम्ब नज़र आता है। गङ्गा, जमुना, सरस्वती, सिन्ध, नर्मदा, गोदावरी और कावेरी जो पवित्र नदियाँ मानी गई हैं, वह देश के सब भागों से ली गई है। आठवीं सदी में शङ्कराचार्य ने बद्रीनाथ, केदारनाथ, रामेश्वर, द्वारिका और जगन्नाथ, यह चार प्रधान तीर्थ

देश के एक-एक कोने से चुने थे। दूसरे तीर्थ, जैसे हरद्वार, प्रयाग, बनारस, गया, उज्जैन और काञ्ची भी देश भर में फैले हुए हैं। ब्रह्मपुराण इत्यादि में जो पवित्र मन्दिर सरोवर आदि गिनाए हैं वह भी देश के सभी हिस्सों से लिये गये हैं। जैनियों के तीर्थं सम्मेदशिखर, पावापुरी, श्रवण-बेल्गोला, आबू पर्वत इत्यादि भी सारे देश में बिखरे हुए हैं। पुराने समय में साहित्य, विज्ञान, धर्म की भाषाएँ—संस्कृत और पाली—सारे देश में पढ़ी जाती थीं। तक्षशिला, नालंद, विक्रमशिला आदि विद्यापीठों में देश के कोने-कोने से विद्यार्थी आते थे। अपनी कीर्ति स्थापित करने के लिये विद्वान् सारे देश में घूमकर दिग्विजय करते थे। जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है, आर्थिक और राजनैतिक सम्पर्क देश के सब प्रान्तों को एक-दूसरे से जोड़ देता था।

देश की पुरानी सभ्यता का कुछ हाल इस पुस्तक में लिखा जायगा, पर सभ्यता के पहिले की विवेचना इसके दायरे के बाहर है। इतना कह देना काफ़ी होगा कि किसी की सभ्यता की सृष्टि एकदम नहीं होती।

**सभ्यता के पहिले**

आदमी के जीवन के सबसे पुराने चिह्न जो दुनिया के लगभग सब हिस्सों में, गुफाओं से, ज़मीन के और नदियों के नीचे से निकले हैं, और जिनको एक साथ अध्ययन कर के विद्वानों ने सबसे पुराने जीवन का चित्र बनाया है, वह साबित करते हैं किसी समय आदमी जैसे-तैसे कच्चे माँस और जंगली कन्द-मूल पर निर्वाह करता था और पत्थर या हड्डी के भद्दे औज़ार बनाकर शिकार करता था। बहुत समय बीतने पर औज़ारों की शक्ल और शक्ति सुधर गई और पुराना पाषाणयुग हो गया। उसके बाद धीरे-धीरे और उन्नति हुई, और काँसे के हथियार बनने लगे, जिससे यह युग काँसे का युग कहलाता है। इन युगों का परिमाण हज़ारों बरस का है। इस अर्से में जानवरों को पालने की प्रथा भी जारी हो गई थी। उसके बाद खेती शुरू हुई, और फिर उद्योग और व्यापार का जन्म हुआ। आपस के जीवन में भी परिवर्तन हुए, विवाह-सम्बन्ध स्थिर हुए, कुटुम्ब की स्थापना हुई, हर एक जनसमूह एक मुखिया या एक बड़ा मुखिया और कुछ छोटे-छोटे मुखिया मानने लगा। असभ्यता और अर्धसभ्यता की यह हज़ारों बरस की कहानी बड़ी दिलचस्प है और इन पृष्ठों से परे होने पर भी याद रखने के योग्य है। हिन्दुस्तान

के यह सबसे पुराने निवासी किस वंश के थे ? इस प्रश्न का उत्तर देना असम्भव है । पुरानी खोपड़ियों और हड्डियों पर बहुत ग़ौर किया गया, पर न तो उनका समय ठीक-ठीक स्थिर हुआ और न यह पता लगा है कि उन आदमियों का सम्बन्ध दूसरी जातियो से क्या था ? सम्भव है कि जिस समय मनुष्य की उत्पत्ति हुई उस समय हिन्दुस्तान या तो आस्ट्रेलिया से जुड़ा हुआ था या आफ्रीका से या दोनों से; और इन प्रान्तों में तथा लुप्त प्रदेशों में कोई एक ही जाति रहती थी, पर पीछे बढ़ते हुए समुद्र के द्वारा अलग हो जाने पर इधर-उधर के लोग एक-दूसरे से भिन्न हो गये और अपने-अपने ढङ्ग पर निराली संस्थाओं की रचना करने लगे ।

**जातियों का उथल-पुथल**

पर हज़ारों बरस से कहीं-कहीं ज़मीन सूख जाने से वा आबादी बढ़ जाने से या दूसरों की सम्पत्ति पर अधिकार करने-की लालसा से, भिन्न-भिन्न जातियाँ एक-दूसरे को ढकेलती रही हैं, इधर से उधर जाती रही हैं, कभी एक-दूसरे का नाश करती रहती हैं, कभी एक-दूसरे से जुड़ती रही हैं, कभी एक-दूसरों को ग़ुलाम बना कर दबाती रही हैं । यह उथल-पुथल इतनी बार हुई है और कभी-कभी इतने बड़े पैमाने-पर हुई है कि संसार में कोई भी जाति ठीक अपने पुराने स्थान पर जम नहीं सकी है और न कोई जाति दूसरों की मिलावट से बच सकी है । इतिहास में विशुद्ध जाति कहीं पर नहीं मिलती ।

हिन्दुस्तान के जातिसमूहों के निवासस्थानों से अनुमान होता है कि जातियों-की बहुत-सी उथल-पुथल यहाँ इतिहास के पहिले हो चुकी थी । मध्य-हिन्दुस्तान-

**हिन्दुस्तान में**

को दूर-दूर तक की घाटियों और जंगलों में एक ही तरह के समूह रहते हैं, जिनकी भाषाएँ मिलती-जुलती हैं, रीति-रिवाज मिलते-जुलते हैं । जान पड़ता है कि यह लोग किसी दूरवर्ती पुराने समय में मैदानों में रहते थे पर किसी ज़ोरदार जाति के हमलों से तंग आकर इन्हें पहाड़ियों की शरण लेनी पड़ी । यह ज़ोरदार जाति कौन थी –आर्य या द्राविड़ या और कोई—यह बड़ी कठिन समस्या है, जिसका उत्तर निश्चयपूर्वक नहीं दिया जा सकता । बिलोचिस्तान के एक हिस्से में ब्राहुई भाषा बोली जाती है, जो धुर-दक्खिन की द्राविड़ भाषाओं से मेल खाती है और जो आसपास की किसी भी भाषा से सम्पर्क नहीं रखती । इसका अर्थ या

तो यह है कि द्राविड़ लोग उत्तर-पच्छिम से आये थे और बिलोचिस्तान में अपना एक समूह छोड़ कर या किसी समूह पर अपनी छाप लगा कर तुरन्त ही या कुछ दिन के बाद किन्हीं कारणों से दक्खिन चले गये, या किसी समय यह द्राविड़ लोग सारे हिन्दुस्तान के आदिम-निवासी, पीछे आर्यों ने इनको उत्तर से निकाल दिया या अपने में मिला लिया, पर किसी कारण से एक टुकड़ा उत्तर-पच्छिम में रह गया। दोनों धारणाओं में से एक का भी सबूत नहीं दिया जा सकता, पर यहाँ इतना और कह देना भी जरूरी है कि द्राविड़ शब्द का प्रयोग केवल सुभीते के लिए किया जाता है, वास्तव में कोई द्राविड़ जाति नहीं है। दक्खिन में कई जातियाँ हैं और हर एक जाति-सम्मिश्रित है। दूसरी बात यह है कि अगर हमें उत्तर में रहनेवाली आदिम जाति का पता भी लग जाय तो उससे ऐतिहासिक समय के निवासियों के विषय में बहुत जानकारी नहीं हो सकती। पच्छिम से आई हुई जातियों के बसने पर यहाँ एक नई जाति की ही सृष्टि हो गई।

आर्यों के आने के पहिले उत्तर में कौन-कौन सी जातियाँ थीं, इसकी कुछ जाँच वैदिक-साहित्य के आधार पर अगले अध्याय में की जायगी। यहाँ इस बात पर जोर देना जरूरी है कि आर्यों के आने के बहुत पहिले ही देश में सभ्यता की बहुत उन्नति हो गई थी। गत सात बरस में आर्किओलाजिकल डिपार्टमेण्ट ( पुरातत्त्व-विभाग ) के जान मार्शल, राखलदास बनर्जी, दयाराम साहनी, आदि अधिकारियों ने सिन्ध और पच्छिमी पञ्जाब में हड़प्पा और मोहनूजोदड़ो स्थान को खोद कर बहुत से बरतन, मकान, मन्दिर, तालाब, स्नानागार और शहर निकाले हैं। जो ऊँचे दर्जे की सभ्यता का परिचय देते हैं। यह सभ्यता कम-से-कम ६-७ हजार बरस पुरानी है और सिन्ध, पञ्जाब, राजपूताना में और शायद इधर-उधर के और प्रान्तों में भी फैली हुई थी। मिश्र और बेबिलोनिया की सभ्यता से तुलना करने पर मालूम होता है कि उस पुराने समय में भी हिन्दुस्तान में उनकी अपेक्षा जीवन के सुखों का अच्छा प्रबन्ध था। एक दृष्टान्त लीजिये। मोहेनूजोदड़ो नगर में सफाई का जैसा इन्तिजाम था, गन्दगी बहाने के लिये जैसी अच्छी नालियाँ थीं, वैसी दक्खिन मेसोपोटामिया के मशहूर शहर उर में भी न थीं।

**हड़प्पा और मोहेनूजोदड़ो**

हड़प्पा में १५० से ज्यादा मिट्टी की मुहरें मिली हैं जिन पर तरह-तरह के

चित्र बने हुये हैं। इन चित्रों के और बाकी चीजों के अध्ययन से ६-७ हजार बरस पुराने जीवन के विषय में बहुत-सी बातें मालूम होती हैं। इस समय सिन्ध और पच्छिमी पञ्जाब में आजकल के बनिस्बत पानी कहीं ज्यादा बरसता था, सिन्ध नदी के पूरब में एक और नदी बहती थी जो अब लोप हो गई है, सिंचाई का इन्तिजाम अच्छा था, खेती खूब होती थी, मोहेनूजोदड़ो में गेहूँ के जो दाने मिले हैं आजकल के पञ्जाबी गेहूँ के से ही हैं। भोजन में रोटी के अलावा दूध का भी बहुत प्रयोग होता था। आधीजली हुई हड्डियाँ जो मकानों में मिली हैं यह बतलाती हैं कि उन दिनों मछली, घड़ियाल, बकरी, सूअर और गाय का माँस खाने की भी चाल थी। बहुत-से मकानों में चर्खे की पिंडलियाँ मिली हैं जिनसे मालूम होता है कि घर-घर में चर्खा चलता था। बहुत महीन बुने हुए रुई के कपड़ों से पता लगता है कि बुनने की कला बहुत उन्नति कर गई थी।

भोजन

कपड़ा

पुरुष बहुधा एक धोती पहनते थे और एक दुशाला डालते थे जो बायें कन्धे के ऊपर से होकर दाहिने कन्धे के नीचे आ जाता था पर दाहिने हाथ को खुला छोड़ देता था। पुरुषों में कोई-कोई तो मूछें मुड़ाते थे और कोई-कोई नहीं; ज्यादातर लोग छोटी-सी दाढ़ी रखते थे। बालों को माथे से ऊपर ले जाकर पीछे एक बड़ी चोटी बनाते थे। अभाग्यवश केवल एक ही बड़ी स्त्रीमूर्ति मिली है। इसके बाल बँधे नहीं हैं, खुले हुए हैं, पर यह नहीं कहा जा सकता कि यह साधारण रीति थी या नहीं? उन दिनों जेवर पहिनने की चाल बहुत थी। स्त्री-पुरुष दोनों ही हँसुली और छाप पहनते थे। स्त्रियाँ कान में बाली, हाथ पर चूड़ी, कमर पर कर्धनो, और पैर में साँठ वग़ैरह भी पहनती थीं। अमीर आदमियों के जेवर सोने-चाँदी के, और तरह-तरह के जवाहिरात के होते थे, हाथीदाँत का भी प्रयोग होता था। जेवर बनाने के हुनर में उस समय के लोग आजकल के सुनारों और जौहरियों से किसी तरह कम न थे। सोने के कोई-कोई जेवर इस सफाई से बने हैं कि ताज्जुब होता है। ग़रीब आदमी सीप, कौड़ी वग़ैरह के ही जेवरों से सन्तोष कर लेते थे। यह कपड़ा भी बहुत कम पहिनते थे, ग़रीब स्त्रियाँ केवल कमर पर एक धोती बाँधती थीं। एक वेश्या की छोटी

जेवर

सी मूर्ति भी मिली है जो बिल्कुल नङ्गी है।

सवारी के लिए अमीरों के पास गाड़ियाँ थीं, जिनमें दो पहिये होते थे, ऊपर छत होती थी और आगे हाँकने वाला बैठता था। हड़प्पा में ऐसी गाड़ी का काँसे का जो नमूना मिला है वह मिश्र या मेसोपोटामिया से बहुत पुराना है और संसार में गाड़ी का सबसे पुराना ढाँचा है। रहने के मकान और सरकारी दफ़्तर कभी-कभी बहुत बड़े बनाए जाते थे। एक भवन मिला है जो उत्तर से दक्खिन १६८ फ़ीट और पच्छिम से पूरब १३६ फ़ीट है, जिसमें दोनों ओर बहुत से समकोण कमरे और दालानें हैं और बीच में एक बड़ा कमरा चला गया है। यह भूमध्यसागर के टापू क्रीट के माइनोन सभ्यता के समय के पुराने महलों से मिलता-जुलता है। सम्भव है कि क्रीट की तरह यहाँ भी कर-रूप वसूल की हुई चीज़ें जमा की जाती हों। अफ़सोस है कि बहुत से मकान इतनी बुरी हालत में हैं कि उनसे कुछ नतीजा नहीं निकलता। पर दो बातें साफ़ मालूम होती हैं। एक तो नहाने के लिये स्नानागार बड़े शानदार बनते थे, उनकी कोई-कोई दीवालें दस-दस फ़ीट मोटी हैं, धूप या आग से बनाई हुई ईंटें बड़ी खूबसूरती से लगाई गई हैं, फ़र्श भी ईंटों के हैं और बड़े सुन्दर हैं। दूसरे, तालाब बहुत थे और शायद उनमें से कुछ पवित्र माने जाते थे। मुहरों से मालूम होता है कि चीते वग़ैरह का शिकार ख़ूब खेला जाता था। लोहे की कोई चीज़ नहीं मिली है। भाले, कटार, गड़ासे, हँसिए चाक़ू, वग़ैरह ताँबे के बनते थे। टीन और सीसे की भी बहुत-सी चीजें बनती थीं। बहुत-से औज़ारों के लिये काँसे का भी प्रयोग किया जाता था। ताँबा शायद बिलोचिस्तान, वर्तमान राजपूताना और उत्तर अफ़ग़ानिस्तान से आता था। टीन शायद खेरावन से या और भी पच्छिम से आती थी। साफ़ ज़ाहिर है कि व्यापार दूर-दूर से होता था और उद्योग-धन्धे बहुत थे। मुहरों से पता लगता है कि देश की रक्षा के लिये सिपाही होते थे जो धातु की बनी हुई मज़बूत टोपियाँ पहिनते थे। अब तक कोई ऐसी चीज़ नहीं मिली जिसके आधार पर सामाजिक और राजनैतिक व्यवस्था का हाल लिखा जा सके। हड़प्पा और मोहनजोदड़ो की

गाड़ी

मकान

हथियार वग़ैरह

**सुमेरियन सभ्यता**

सभ्यता मेसोपोटामिया की सुमेरियन सभ्यता से बहुत मिलती-जुलती है। पर इसका कोई प्रमाण नहीं है कि एक ने दूसरे की नक़ल की। अनुमान होता है कि बीच के रेगिस्तान न होने से हिन्दुस्तान और पच्छिम एशिया में आमदरफ़्त बहुत होती थी और इसलिये अनेक बातों में समता हो गयी थी।[1] हिन्दुस्तान से लेकर भूमध्यसागर तक शायद एक ही विशाल सभ्यता थी, जिसके भिन्न-भिन्न देशों में अनेक विभाग थे पर जो बहुत-सी बातों में मिलती-जुलती थी। कुछ भी हो, यह बात सदा याद रखनी चाहिये कि पुराने समय में हिन्दुस्तान पच्छिमी देशों से बिल्कुल अलग न था, वरन् विदेशों से बहुत सम्पर्क रखता था। दूसरे, यह भी ध्यान रखना चाहिये कि हिन्दुस्तान की आदिम सभ्यता आर्य-सभ्यता से भी पुरानी थी और सम्भवतः उसने आर्य-सभ्यता पर बहुत प्रभाव डाला। मोहेन्जोदड़ो में पूजा के बहुत से लिङ्ग मिले हैं। वैदिक साहित्य में शिश्न-देवताओं की निन्दा की है। इससे सिद्ध होता है कि आर्यों में पहिले लिङ्ग-पूजा नहीं थी, पर वैदिक काल के बाद उन्होंने अनार्यों से शिवलिङ्ग-पूजा ग्रहण की। हड़प्पा और मोहेन्जोदड़ो की खोज अभी जारी है। सम्भव है कि आगे चलकर आर्यों के अनार्यों से और बातें लेने के भी प्रमाण मिलें।

---

[1] हड़प्पा और मोहेन्जोदड़ो के लिये देखिये आ० स० रि०, १९२४-२५, पृ० ६३-८०; १९२५-२६, पृ० ७२-९८

# ऋग्वेद (मण्डल १-६) का समय
## २

हड़प्पा और मोहन्‌जोदड़ो के ध्वंसावशेषों से जिस सभ्यता का परिचय मिलता है, उसके अगले इतिहास का पता अभी तक नहीं लगा है। और सब सभ्यताओं की तरह उसमें भी परिवर्तन हुए होंगे, शायद कुछ उन्नति हुई होगी, दूसरी सभ्यताओं से सम्पर्क होने पर बहुत-सा पारस्परिक प्रभाव पड़ा होगा। पर अभी तक इसके ऐतिहासिक चिह्न नहीं मिले हैं। हड़प्पा और मोहन्‌जोदड़ो के ध्वंसों के बाद इतिहास ऋग्वेद से शुरू होता है। ऋग्वेद दस मण्डलों में विभक्त है, जिनमें कुल मिलाकर १०२८ मन्त्र हैं। इन मन्त्रों की रचना भिन्न-भिन्न ऋषियों ने भिन्न-भिन्न समयों और स्थानों में की थी; पर रचनाक्रम स्थिर करना असम्भव है। कई विद्वानों ने मन्त्रों की भाषा, शैली, विचार और रचयिता के आधार पर काल-क्रम बताने की चेष्टा की हैं।[1] पर काफी सामग्री न होने से इनमें सफलता नहीं हुई है। निश्चयपूर्वक तो इतना ही कहा जा सकता है कि १०वें मण्डल के मन्त्र और मन्त्रों के बाद रचे गये थे। इसलिए सबसे प्राचीन सभ्यता का वर्णन पहिले ६ मण्डलों के आधार पर ही किया जायगा, १०वें मण्डल का प्रयोग बाद की सभ्यता के लिये ही हो सकता है। पहिले ६ मण्डलों के बारे में अनुमान है कि सबसे पहिले २-७ मण्डल रचे गये थे, जो गृत्समद, विश्वामित्र, कामदेव, अत्रि, भरद्वाज और वसिष्ठ ऋषियों के नाम से हैं। उनके बाद शायद वह मन्त्र रचे गये जिनका नम्बर पहिले मण्डल में ५१ से १६१ तक है। इसके बाद पहिले मण्डल के अन्य मन्त्र अर्थात् शुरू के पचास मन्त्र और ८ वें मण्डल के मन्त्र बनाये गये। तत्पश्चात् सोम देवता से सम्बन्ध रखनेवाले मन्त्र शायद इन ८ मण्डलों से निकाल कर एकत्र किये गये और यह मन्त्रसमूह ६ वें मण्डल के रूप में

ऋग्वेद

---

[1] उदाहरणार्थ देखिये आर्नल्ड, 'वैदिक मीटर', पृ० ४६। इसके प्रतिकूल, बेरीडेल कीथ, जे० आर० ए० एस०, १६०६, पृ० ४८३-६०, ७१६-२२, १६१२, पृ० ७२६-२६

प्रगट हुआ।[1]

ऋग्वेद के मन्त्रों में कोई ऐसी बात नहीं है जिससे उनकी तारीख तै की जा सके। विद्वानों ने बहुत-सी अटकलें लगाई हैं, पर अभी तक कोई ऐसा परिणाम नहीं निकला जिस पर सब सहमत हो सकें। कोई ६०-७० बरस हुए, सुप्रसिद्ध जर्मन विद्वान् मैक्समुलर ने वैदिक और लौकिक संस्कृत के अन्तर की तुलना ग्रीक भाषा के अन्तरों से कर के अनुमान किया था कि ऋग्वेद ईस्वी सन् के १२००-१००० बरस पहिले रचा गया होगा। पर यह कोरा अनुमान है, सब भाषाओं में परिवर्तन एक ही क्रम से नहीं होते। इस समय के दो बड़े वैदिक विद्वान् मैक्डानेल और कीथ ने मैक्समुलर की सम्मति मान ली है, पर कुछ और विद्वानों की राय है कि ऋग्वेद का समय बहुत पीछे ले जाना चाहिये। ज्योतिष के प्रमाणों के आधार पर जर्मन विद्वान् जैकौबी ने ऋग्वेद का समय ई० पू० लगभग ४००० बरस और बालगङ्गाधर तिलक ने ई० पू० लगभग ८००० बरस ठहराया है। पर पूरी समीक्षा करने पर यह सम्मतियाँ भी अनुमान मात्र ही रह जाती हैं। कठिनाई यह है कि पुराने हिन्दुस्तान में ज्योतिष की बहुत-सी गणनाएँ थीं और ठीक-ठीक पता नहीं लगता कि ऋग्वेद में कौन सी गणना मानी है। हाल में पच्छिम-एशिया के वोग़ज़क़वाई नामक स्थान पर मितन्नी लेख मिले हैं जो ई० पू० १४०० के हैं, और जिनमें वैदिक देवताओं का उल्लेख है। इनसे वैदिक सभ्यता की प्राचीनता तो सिद्ध होती है, पर ऋग्वेद के रचना-काल पर कोई प्रकाश नहीं पड़ता। अब तक विद्वानों की बहस जारी है। हाल में ही विण्टरनिज ने इस मत का प्रतिपादन किया है कि ऋग्वेद ई० पू० २५०० के लगभग रचा गया था। अस्तु, ऋग्वेद ई० पू० १२०० या यों कहिये ई० पू० १५०० में अवश्य मौजूद था और सम्भव है कि उसके भी बहुत पहिले रचा गया हो; सबसे पुराने मन्त्र शायद बहुत ही प्राचीन हों।[2]

**ऋग्वेद का समय**

---

[1]देखिये आर्नल्ड, 'वैदिक मीटर'; ऋग्वेदसंहिता की मैक्समुलर लिखित भूमिकाएँ; मैक्डानेल, हिस्ट्री 'आफ़ संस्कृत लिटरेचर, पृ० ४०-४८

[2]ऋग्वेद के रचनाकाल के लिये देखिये, मैक्समुलर, 'ऋग्वेदसंहिता की

ऋग्वेद की सभ्यता तो मन्त्रों के रचना-काल से भी पुरानी है। वह बड़े ऊँचे दर्जे की सभ्यता है; उसके विकास में सैकड़ों बरस लगे होंगे। ऋग्वेद की

**आर्य**

भाषा भी बहुत उन्नति कर चुकी है, और बहुत पेचीदा हो चुकी है। उसके विकास में भी सैकड़ों बरस लगे होंगे। यह सारी सभ्यता जिस जाति में प्रारम्भ हुई और इतनी बढ़ी उसे स्वयं ऋग्वेद ने आर्य बताया है। ऋग्वेद में ही इस बात के कई प्रमाण मिलते हैं कि यह आर्य लोग कहीं बाहर से हिन्दुस्तान में आये थे। ऋग्वेद में जमुना नदी तक ही मिलने वाले प्राकृतिक दृश्यों, पशुओं और वनस्पतियों का उल्लेख है; आगे के साहित्यों में पूर्वी प्रदेशों की भिन्न-भिन्न बातें भी मिलती हैं। इससे प्रगट होता है कि आर्य पच्छिम से आकर पहिले पञ्जाब में बसे और फिर आगे की ओर बढ़ते गये। सारे ऋग्वेद में अनार्यों के साथ लड़ाई की कशमकश मौजूद है। इससे भी मालूम होता है कि बाहर से आने वाले आर्यों को आदिम निवासियों से बहुत दिन तक युद्ध करना पड़ा। इसमें तो कोई सन्देह नहीं मालूम होता कि आर्य लोग किसी समय पच्छिमी दर्रों में होकर हिन्दुस्तान में दाखिल हुए थे, पर यह पता लगाना बहुत कठिन है कि यह पहिले कहाँ रहते थे और दूसरी जातियों से इनके क्या सम्बन्ध थे? संस्कृत, पश्तो, फ़ारसी, आदि एशियाई भाषाओं में और ग्रीक, लैटिन, जर्मन, अँग्रेजी, फ्रेञ्च, रशियन इत्यादि भाषाओं में बहुत सी समानताएँ हैं। पिता, माता, भाई, इत्यादि इत्यादि के द्योतक बहुतेरे शब्द और बहुत-सी क्रियाएँ स्पष्टतः एक ही धातुओं से

---

भूमिकाएँ; मैक्डानेल, हिस्ट्री आफ़ संस्कृत लिटरेचर', पृ० ४०-४८; कीथ, 'कैम्ब्रिज हिस्ट्री आफ़ इण्डिया', १, पृ० १०६-११३; जैकोबी, आई० ए०, २३, पृ० १२४ इत्यादि। टीबो, आई० ए०, २४, पृ० ८५, ३६१, बालगङ्गाधर तिलक 'ओरियन'। विण्टरनिज़ 'कलकत्ता यूनीवर्सिटी रीडरशिप लेक्चर्स'; पृ० १ इत्यादि। 'हिस्ट्री आफ इण्डियन लिटरेचर', पृ० १। मितन्नी लेखों पर विवाद के लिये, जे० आर० ए० एस० १६०६, जैकोबी, पृ० ७२१, ओल्डनबर्ग, पृ० १०६५; कीथ पृ० १११०। जे० आर० ए० एस०, १६१०, जैकोबी, पृ० ४५६; कीथ, पृ० ४६४; ओल्डनबर्ग, पृ० ८६४

निकली हैं। इसलिये १९ वीं सदी में विद्वानों की धारणा हुई थी कि यह सब भाषाएँ एक ही आदिम भाषा की रूपान्तर हैं, और इन सब भाषाओं के बोलनेवालों के पूर्वज उस आदिम भाषा के बोलनेवाले एक ही समुदाय के अङ्ग थे। यह आदिम आर्य-समुदाय था और बहुत प्राचीन समय में एक ही स्थान में रहता था। यहाँ तक तो विद्वान् एकमत थे। इस धारणा को मैक्समुलर इत्यादि ने अपने लेखों और व्याख्यानों के द्वारा ऐसा फैलाया कि वह सर्वमान्य-सी हो गई। हिन्दुस्तान, अफ़ग़ानिस्तान, फ़ारस और यूरुप के अधिकांश निवासी एक ही आर्यजाति के वंशज मान लिए गये। आदिम स्थान के बारे में विद्वानों के भिन्न-भिन्न मत थे। बहुतों की राय थी, यह स्थान मध्यक एशिया था जो उस प्राचीनकाल में हरा-भरा प्रदेश था। पर धीरे-धीरे वह सूखने लगा, तब आर्यलोग उसे छोड़कर पच्छिम, दक्खिन और फिर पूरब की तरफ़ भिन्न-भिन्न देशों में जा बसे। पर कुछ विद्वानों की राय थी कि आदिम स्थान पूरबी रूस में था। कुछ और सम्मतियों के अनुसार यह स्थान फ़िनलैण्ड में था, जहाँ अब भी संस्कृत से बहुत मिलती-जुलती एक भाषा बोली जाती है। अथवा यह पुराना घर मध्य-यूरुप में वर्तमान बोहेमिया ( चेकोस्लोवाकिया ) में था जहाँ के वृक्ष, पशु, इत्यादि सबसे पुरानी ऋचाओं के-से जान पड़ते हैं। बालगङ्गाधर तिलक की राय थी कि यह स्थान कहीं उत्तरी ध्रुव के पास था। यह विवाद अभी तय नहीं हुआ था कि दूसरी दिशाओं से सारी आर्य-धारणा पर ही आपत्तियों की बौछार होने लगी। जाति-समस्या के कुछ विद्वानों ने इस बात पर ज़ोर दिया कि भाषा की समानता से जाति की समानता नहीं सिद्ध होती। वरन् पुरानी हड्डियों और खोपड़ियों की नाप से प्रगट होता है कि 'आर्य' भाष-भाषियों के पूर्वज एक जाति के नहीं हो सकते, वह भिन्न-भिन्न जातियों के रहे होंगे। भाषा, धर्म, और सभ्यता की समानताओं से केवल इतना ही सिद्ध हो सकता है कि यह लोग किसी समय एक उन्नतिशील समुदाय के प्रभाव के नीचे आये थे या एक-दूसरे की नक़ल करते रहे। अस्तु, अब पुरानी 'आर्य' धारणा नहीं मानी जाती अथवा यों कहिये कि इस परिवर्तित रूप में मानी जाती है। वर्तमान विश्वास से हिन्दुस्तान के इतिहास के बारे में एक नतीजा यह निकलता है कि उत्तर-हिन्दुस्तान के भी सब लोग बाहर से आये हुये आर्यों की सन्तान नहीं माने

जा सकते। बहुत से आर्य हिन्दुस्तान आए थे पर वह इतने न थे कि पुराने निवासियों को मटियामेट कर दें। उनकी प्रबल सभ्यता ने कुछ सदियों में सारे देश पर आधिपत्य जमा लिया, पर सारे देश को आबाद करना उनके लिये असम्भव था।

**पञ्जाब में आर्य**

यह तो स्पष्ट है कि आर्य लोग हिन्दुस्तान में उत्तर-पच्छिम के दर्रों से आये थे, पर हर्नल आदि कुछ विद्वानों ने यह साबित करने की कोशिश की है कि कुछ आर्य काश्मीर के रास्तों से आये और हिमालय के नीचे-नीचे चलते हुए गङ्गा-जमुना के मैदानों में आ बसे। इस विचार का अनुमोदन प्रसिद्ध भाषा-शास्त्रवेत्ता ग्रियर्सन ने भिन्न-भिन्न प्रदेशों की प्रचलित भाषाओं की तुलना के आधार पर किया है। पर अभी तक इस मत को पुष्ट करने के लिए कोई अकाट्य प्रमाण नहीं मिला है। जब तक यह सम्मति और दृढ़ न हो जाय तब तक हमें इसी धारणा के अनुसार इतिहास लिखना पड़ेगा कि आर्य लोग उत्तर-पच्छिम से आये थे। सम्भवतः सब आर्य एक साथ न आये होंगे जैसा कि जन-समूहों की गतियों में साधारणतः होता है, वह बड़ी छोटी संख्याओं के बहुतेरे जुट्टों में आये होंगे। ऋग्वेद के समय तक वह सारे पञ्जाब में तो फैल ही गये थे, पर जमुना और गङ्गा के किनारों तक भी पहुँच गये थे। मन्त्रों में पञ्जाब की पाँचों नदियों का उल्लेख बार-बार किया है—वितस्ता अर्थात् झेलम, असिक्री अर्थात् चिनाब, परुष्णी अर्थात् रावी, विपाश अर्थात् व्यास और शुतुद्री अर्थात् सतलज। जमुना का उल्लेख तीन बार और गङ्गा का एक बार मिलता है। गङ्गा के पूरब की नदियों का सङ्केत ऋग्वेद में कहीं नहीं है। अनाजों में चावल का जिक्र नहीं है, क्योंकि वह पूरब की ओर पैदा होता है। जानवरों में चीते का सङ्केत नहीं है, क्योंकि वह पूरब की ओर ही पाया जाता है। इन बातों से ऋग्वेद के आर्यों के निवास और भ्रमण की भौगोलिक सीमा अच्छी तरह जाहिर होती है।

अभाग्यवश ऋचाओं में इतनी ऐतिहासिक सामग्री नहीं है कि उस समय के जीवन का पूरा चित्र खींचा जा सके। तो भी कुछ मोटी-मोटी बातों का पता अच्छी तरह लग सकता है। जीवन-निर्वाह के दो मार्ग थे----एक तो पशुपालन और दूसरे खेती। भेड़-बकरी बहुत थे, जो खाने के काम आते थे। असबाब

**आर्यों का साधारण जीवन**

ढोने के लिये गदहे भी पाले जाते थे, यात्रा के लिये। दौड़ के लिये और लड़ाई के लिये घोड़े बहुत थे। बड़े आदमियों के पास सवारी के लिये रथ होते थे, जिनको घोड़े खींचते थे। रखवाली और शिकार के लिये कुत्ते रहते थे। शिकार के द्वारा आनन्द-प्रमोद और कसरत के अलावा भोजन की भी प्राप्ति होती थी। सबसे उपयोगी जानवर थे—गाय और बैल। गाय से दूध मिलता था और दूध से मक्खन, घी वगैरह भी बनते थे, जिनका प्रयोग भोजन में बहुतायत से किया जाता था। बैल हल चलाते थे और गाड़ी भी खींचते थे। यह कभी खाने के काम भी आते थे। खेती से बहुत से अनाज, तरकारी और फल पैदा किये जाते थे। सिंचाई के लिये कुँए, तालाब और कुल्या अर्थात् एक तरह की नहरें थीं। पर कभी-कभी ऐसा सूखा पड़ता था कि गरीब आदमियों के जीने के लाले पड़ जाते थे।[1] रहने के लिये जो मकान थे उनके बनाने में लकड़ी का प्रयोग बहुत किया जाता था। मकानों में जो हाते थे वह भी लकड़ी के ही बनते थे। मकानों में बहुत से कमरे होते थे और आँगन भी होते थे।[2] जेवर पहिनने की चाल बहुत थी; अमीर आदमी सोने और जवाहिर के तरह-तरह के जेवर पहिनते थे।[3] आर्य समूह आसपास के ही नहीं किन्तु दूर-दूर के प्रदेशों से भी व्यापार करते थे।[4]

साधारण जीवन की और बातों का उल्लेख आगामी वर्णन में आ जायगा। यहाँ केवल यह बताने की आवश्यकता है कि साधारण जीवन की बातें सभी आर्य समूहों में एक-सी थीं और अगले इतिहास में भी एक सी बनी रहीं।

**जन**

आर्य लोग इस समय अनेक जनों में विभक्त थे। प्रत्येक जन एक पृथक् राजनैतिक समूह मालूम होता है।

[1] ऋग्० १। १४६। ४३ ॥ १। १०। ३ ॥ १। ६०। ५ ॥ ८। ५५। ३ ॥ १। १८३। ३ ॥ ७। १८। २३ ॥ ३। ४५। ३ ॥ ७। ४६। २ ॥ ३। ५३। १५ ॥ ८। ८। ११ ॥ ८। ५५। १४ ॥ साधारण जीवन का सङ्केत प्रत्येक मण्डल के बहुत से मन्त्रों में है। [2] ऋग्० ७। ६६। ३ ॥ १। ५६। १ ॥ १। ५६। ६ ॥ ७। ५५। ८ ॥ [3] ऋग्० १। ३७। २ ॥ १। ११६। १ ॥ ५। ५४। ११ ॥ [4] ऋग्० १। ४८। ३ ॥ १। ५६। २ ॥ १। ११६। ५ ॥

पाँच जन विशेषकर बलवान और महत्त्वपूर्ण थे—पुरु, तुर्वशस्, यदु, अनु, और द्रुह्यु। इनका उल्लेख बहुतेरी ऋचाओं में आया है। इसके अलावा भरत, गधारि, उशीनरस् इत्यादि थे।

**वर्ग**

भिन्न-भिन्न स्थानों में रहने पर भी आर्यजनों के धर्म, सामाजिक और राजनैतिक संस्था और रीति-रिवाज एक से ही थे। ऋग्वेद के समय तक वर्ण-व्यवस्था क़ायम नहीं हुई थी, रोटी-बेटी के व्यवहार में आगामी काल की-सी रोक-टोक नहीं हुई थी, पर कई कारणों से जनता में भिन्न-भिन्न वर्ग, भिन्न-भिन्न श्रेणियाँ, बन रही थीं, और भविष्य के सामाजिक सङ्गठन का अङ्कुर जम रहा था। इस महान् परिवर्तन के कारण राजनैतिक और जातीय थे एवं आर्थिक और धार्मिक भी थे। इन कारणों पर और इस परिवर्तन के क्रम पर ऋचाएँ कुछ प्रकाश डालती हैं। आर्य सङ्गठन पर सबसे अधिक प्रभाव तो आर्यों और अनार्यों के सङ्ग्राम और सम्पर्क का पड़ा।

**अनार्य**

ऋग्वेद, जो आर्यों का ग्रन्थ है, अनार्यों की निन्दा से भरा हुआ है। अगर किसी संयोग से अनार्यों की कोई रचना हमारे पास होती तो शायद उसमें आर्यों के बारे में वैसे ही दुर्वचन मिलते। कुछ भी हो, आर्यों के प्रलाप से यह परिणाम हम नहीं निकाल सकते कि हिन्दुस्तान के पुराने अनार्य निवासी जङ्गली थे। सच तो यह है कि स्वयं ऋचाओं में इधर-उधर ऐसे सङ्केत हैं, जिनसे जान पड़ता है कि अनार्यों की सभ्यता ऊँचे दर्जे की थी। अनार्यों के कई विभाग थे, जैसे दास, किरात, कीकट, शंयु। दस्यु शायद उसी विभाग का दूसरा नाम है जो बहुधा दास कहलाता था पर यह भी सम्भव है कि उनका एक अलग समुदाय था। दासों के साथ-साथ पक्षियों का उल्लेख भी अनेक बार आया है। शायद इन दोनों समुदायों का निकट सम्बन्ध था। ऋग्वेद में तो नहीं, पर आगामी साहित्य में चण्डालों का भी ज़िक्र बार-बार आया है। शायद यह अनार्य वर्ग गङ्गा के पूरब में कहीं आर्यों को ऋग्वेद के समय के बाद मिला। शूद्र शब्द सबसे पहिले ऋग्वेद के १०वें मण्डल के पुरुषसूक्त में आया है। वास्तव में यह भी संस्कृत शब्द नहीं मालूम होता। सम्भव है कि यह एक ऐसे बड़े अनार्य-

# उत्तर-वैदिक समय

## ३

ऋग्वेद के पहिले ९ मण्डलों के बाद १०वें मण्डल की रचना हुई जो भाषा, शैली और भाव में उनसे भिन्न है। इसी समय के लगभग कुल मन्त्रों को चुनकर दूसरा वेद—सामवेद बनाया गया जिससे केवल एक ही ऐतिहासिक नतीजा निकलता है—अर्थात् यह कि धार्मिकता बढ़ रही थी। ऋग्वेद के कुछ मन्त्रों में कुछ गद्य-रचनाएँ मिलाकर तीसरा वेद—यजुर्वेद बना जिसे यज्ञों के समय अध्वर्यु पढ़ते थे। इसके दो संस्करण हैं—कृष्ण और शुक्ल। पहिले की तीन पूरी संहिताएँ हैं—तैत्तिरीय, काठक और मैत्रायणी और एक चौथी अधूरी कपिष्ठलसंहिता भी है। शुक्लयजुर्वेद की वाजसनेयिसंहिता है। शायद इसी समय के लगभग अथर्ववेद की रचना हुई जो आगे चलकर चौथा वेद माना गया। अर्वाचीन विद्वान् अब तक यह समझा करते थे कि अथर्ववेद के जादू-टोना, जन्त्र-मन्त्र अनार्य हैं, जिसे धीरे-धीरे आर्यों ने अपना लिये। पर वास्तव में अथर्ववेद भी उतना ही आर्य है जितना कि ऋग्वेद। भेद यह है कि ऋग्वेद में आर्य-जीवन का एक अङ्ग है, अथर्ववेद में दूसरा। अथर्ववेद के कुछ अंश शायद ऋग्वेद के बराबर पुराने हैं, पर कुछ अंश अवश्य ही बाद के हैं। इसके २० भाग हैं, जिनमें ७३० मन्त्र हैं। इसी समय के लगभग या ज़रा पीछे वैदिक सिद्धान्तों को विस्तार से समझने के लिये और वैदिक यज्ञों की रीतियों के काण्ड को फैलाने के लिये गद्य में ब्राह्मण ग्रन्थों की रचना प्रारम्भ हुई। शतपथ इत्यादि कुछ ब्राह्मण तो पीछे लिखे गये थे पर आखिरी तीन वेदों के समय के आसपास सामवेद का पञ्चविंशब्राह्मण, और ऋग्वेद के ऐतरेयब्राह्मण के पहिले पाँच भाग और कौषीतकि या शाखायनब्राह्मण बने। इस सारे साहित्य का समय अन्दाज़ से १००० ई० पू० से लेकर ७०० तक होगा। पर यह केवल अनुमान है। सम्भव है कि यह काल १५०० ई० पू० से १००० ई० पू० तक या ऐसा ही कुछ हो। पर जहाँ निश्चय न हो वहाँ इतिहास में नीची तारीख के

साहित्य

वेद

ब्राह्मण

आधार पर निष्कर्ष निकालना उचित होता है।

इन संहिताओं और ब्राह्मणों के समय में आर्य सारे उत्तर-हिन्दुस्तान में फैल गये थे, मध्य-हिन्दुस्तान की ओर भी चले गये थे और कुछ आर्य दक्षिण की ओर निकल गये थे। ऐतरेयब्राह्मण में आन्ध्रजाति का जिक्र है[1] पर आन्ध्र लोग आर्य नहीं थे। पुण्ड्र, मूतिव, पुलिन्द और शबर भी अनार्य थे। उनसे भी दक्षिण में अनार्य नैषध थे।

**आर्यों का विस्तार**

इस समय के प्रधान आर्य-समूहों में थे—शिवि, मत्स्य, वैतहव्य, विदर्भ। कुरुसमूह से सम्बन्ध रखता हुआ थ्रिजय-समूह था; हिमालय के पार शायद काश्मीर में कुरुओं के पास उत्तर मद्र थे। मध्यदेश में कुरुओं और पाञ्चालों के अलावा वश और उशीनर भी थे। उनके दक्षिण में सत्वन्त थे। कौशल वर्तमान अवध में थे; विदेह उत्तर-बिहार में; और अङ्ग पूरबी विहार में थे, काशी बनारस के आसपास थे। जमुना के किनारे पारावत रहते थे और उनसे बहुत उत्तर में केकय और बल्हीक, कीकट शायद मगध में थे। मगध में ब्राह्मणों की प्रभुता कभी बहुत न जमने पाई, इसीसे ब्राह्मण-साहित्य में मगध को बुरा देश माना है और इसी से मगध में ब्राह्मणों के विरोधी बौद्ध और जैन-धर्मों को उत्पन्न होने और फैलने में सुविधा हुई।

**आर्य-समूह**

**मगध**

कोई भी समाज जिसमें मानसिक जीवन है, एक ही अवस्था में स्थिर नहीं रह सकता। विचार में क्रान्तिकारी शक्ति है, जहाँ विचार होगा वहाँ परिवर्तन अवश्य होगा। इसके अलावा वैदिक काल के जीवन के बदलने के और भी कारण थे। आर्य लोग चारों ओर फैल रहे थे, दो अथवा यों कहिये अनेक सभ्यताओं का सङ्घर्षण हो रहा था, जिससे हर तरह का परिवर्तन अवश्यम्भावी था; नई जमीन के जोतने से आर्थिक जीवन बदल रहा था, कृषि, उद्योग, व्यापार का स्वाभाविक प्रसार जारी था, आर्थिक और राजनैतिक उथल-पुथल से सामाजिक सङ्गठन भी स्वभावतः बदल

**आर्थिक जीवन**

---

[1] ऐत० ब्रा० ८। २॥

रहा था। हिन्दुस्तान के जल, वायु और विशेष परिस्थितियों से भी आर्यों के विचार और संस्था अछूती न रह सकती थीं। इन कारणों से उत्तर-वैदिक काल में हर तरफ़ कुछ-न-कुछ परिवर्तन नज़र आता है।

ऋग्वेद के समय से अब खेती की अधिक उन्नति हो रही थी, और आबपाशी ज़्यादा अच्छी होती थी। पूरब की ओर बढ़ने के कारण आर्यों में चावल का प्रयोग होने लगा था और बढ़ रहा था। जौ और तिल का प्रचार भी बढ़ रहा था। मांस खाना और सोम या सुरा पीना पहिले की तरह जारी थे पर शायद कुछ लोग अब इन पर आपत्ति करने लगे थे। अथर्ववेद के एक मन्त्र में इनको पाप बताया है। पहिले की अपेक्षा उद्योग-धन्धे बढ़ गये थे। यजुर्वेद के पुरुषमेध सूक्तों में किसान,

**खान-पान**

चरवाहे, गड़रिये, मछुए, रथवाले, नाई, धोबी, जुलाहे, लकड़िहारे, कुम्हार, लुहार, रँगरेज, द्वारपाल, दूत, रस्सी, टोकरी, रथ वग़ैरह बनानेवालों का उल्लेख है। उद्योग के साथ-साथ व्यापार भी बढ़ रहा था। बड़े-बड़े व्यापारी श्रेष्ठिन् कहलाते थे, जो शब्द, व्यापारी सङ्घ के मुखिया के अर्थ में, आगामी साहित्य में भी बहुत

**उद्योग-धन्धा**

मिलता है, और जिसका अपभ्रंश सेठ अब तक प्रचलित है। व्यापार की बढ़ती से सिक्कों का चलन भी हो गया था। 'निष्क' शब्द जिसका अर्थ पहिले ज़ेवर था अब सिक्के का द्योतक हो गया है। 'कृष्णाल' शब्द के प्रयोगों से भी सिक्के की वृद्धि का समर्थन होता है। पहिनावे में ऊन, रेशम और केशरी रंग के कपड़ों का इस्तेमाल बढ़ गया था। सवारी के लिये घोड़ों का इस्तेमाल बढ़ गया था, और हाथी भी बहुतायत से पाले जाते थे। वैद्यक की बहुत उन्नति हो गई थी; इस समय के साहित्य में बहुत से नये इलाजों का उल्लेख है।[1] पर यजुर्वेद में वैद्यों की वह प्रतिष्ठा नहीं है जो पहिले थी। यह शायद जातपाँत के बढ़ते हुए भेदों के कारण हुआ था।[2]

---

[1] ऋग्० १० । ९७ । ६ ॥ अथर्व० ४ । ९ । ३ ॥ ६ । २५ । ४ ॥ २ । १० । ६ ॥ ६ । २५ । १ ॥ ६ । १२७ । १ । ५ । २२ । १० ॥ [2] इस काल की

उधर विद्या में भी आर्य लोग आगे बढ़ रहे थे। लिखने की कला प्रारम्भ हो गई थी। कुछ विद्वानों की धारणा है कि लिपि हिन्दुस्तान में ई० पू० ८०० के लगभग मेसोपोटामिया से आई। इसमें कोई सन्देह नहीं कि व्यापार के कारण हिन्दुस्तान और पच्छिम-एशिया में बहुत सम्पर्क था; इधर-से-उधर विचार और कलाएँ आती-जाती होंगी। यह सम्पर्क एशिया के इन सब देशों की प्रगति का एक कारण था पर अभी तक इसका कोई सबूत नहीं मिला है कि हिन्दुस्तान ने मेसोपोटामिया से लिपि की नकल की। हिन्दुस्तान की लिपियों के पुराने अक्षर तो शरीर के अङ्गों के आकार से और वैदिक क्रियाकाण्ड की रचनाओं से ही निकल आते हैं, और यही उनके स्वाभाविक स्रोत मालूम होते हैं।[1] यह कहने की आवश्यकता नहीं है कि प्रारम्भ से ही भारतीय लिपि इतनी वैज्ञानिक रही है, जितनी संसार की और कोई लिपि नहीं है।

**विद्या**

**लिपि**

ज्योतिष् में भी इधर बहुत उन्नति हुई। सूरज और चन्द्रमा की गति की गणनाओं के अनुसार बरस का हिसाब ठीक रखने के लिये मलमास तो ऋग्वेद के समय में ही शुरू हो गया था।[2] पर नक्षत्रों की विद्या की वास्तविक उन्नति इसी काल में हुई। धार्मिक विचारों और तत्त्वज्ञान की प्रगति का उल्लेख आगे किया जायगा। यहाँ केवल यह बताना आवश्यक है कि साधारण मानसिक हलचल और लेखन-परिपाटी की सुविधाओं से चारों ओर विद्या की उन्नति हुई और प्रसार हुआ।

**ज्योतिष्**

---

सारी सभ्यता के लिये देखिये, कीथ, 'कैम्ब्रिज हिस्ट्री ऑफ़ इण्डिया,' १, पृ० १३५ इत्यादि और उसके निर्दिष्ट उल्लेख।

[1] गौरीशङ्कर हीराचन्द ओझा, 'प्राचीन लिपिमाला' इत्यादि। इसके अलावा भारतीय लिपि के लिये देखिये बुह्लर, इण्डिश पैलियोग्राफ़ी, अँग्रेज़ी अनुवाद, इण्डियन एण्टिक्वैरी, १९०४, परिशिष्ट; बुह्लर 'ऑरिजिन ऑफ़ दि इण्डियन ब्राह्मी एल्फ़ाबेट', इण्डियन स्टडीज नं० ३, भाण्डारकर, 'जर्नल ऑफ़ दि डिपार्टमेण्ट आफ़ लेटर्स, कलकत्ता यूनीवर्सिटी, जिल्द १२; तारापुरवाला, 'प्रोसीडिंग्स ऑफ़ दि फ़ोर्थ ओरियण्टल कान्फ़रेंस,' जिल्द २। [2] ऋग्० १। १६४॥

जीवन का भाव इस काल में बहुत-कुछ ऋग्वेद का-सा ही था, पर थोड़ा-सा परिवर्तन हो रहा था। एक ओर तो बहुत-सा उल्लास दिखाई पड़ता है। अभी आवागमन का सिद्धान्त नहीं निकला था, अहिंसा की चर्चा बहुत कम थी। अथर्ववेद की प्रार्थनाएँ बहुधा आयु, सन्तान, धन और प्रभुता के लिये ही हैं। उदाहरणार्थ, एक स्थान पर प्रार्थना है कि "अग्नि और सूर्य इस मनुष्य को लम्बी आयु दें। बृहस्पति इसे शान-शौकत दें। हे जातवेदस्! इसको लम्बी आयु दो। हे त्वष्टर्! इसको सन्तान दो, हे सवितर्! इसको बहुत-सा द्रव्य दो।...हे इन्द्र! अपने बल से यह मैदान जीते और अपने प्रतिद्वन्द्वियों को नीचा दिखाये।"[१] एक दूसरा प्रार्थी कहता है कि "हे काम! मेरे प्रतिद्वन्द्वियों का नाश करो... हे अग्नि! उनके मकान भस्म कर दो...काम, इन्द्र, वरुण और विष्णु के बल से, सवितर की प्रेरणा से और अग्नि की पुरोहिती से मैं अपने प्रतिद्वन्द्वियों को हराता हूँ...हे काम! प्रतिद्वन्द्वियों को मार डालो; अन्धे-अँधेरे में उन्हें गिरा दो। वह बेहोश हो जाँय, बेजान हो जाँय, एक दिन भी और ज़िन्दा न रहें......"।[२] एक जगह शरीर के अङ्गों के रूप और उपयोगिता की बड़ी प्रशंसा की गई है।[३] यजुर्वेद की लगभग सारी स्तुति और क्रिया इसी संसार के सुख के वास्ते हैं। इस काल में भी पहिले के-से आनन्द-विनोद थे। जुए के तो क़ायदे बन गये थे, जिनको तोड़ने से प्रायश्चित्त करना पड़ता था।[४] जुए का ऐसा नशा था कि कभी-कभी जुआरी अपना सत्यानाश कर बैठते थे और माँ-बाप, भाई, स्त्री आदि के अपमान के पात्र होते थे।[५]

**जीवन का भाव**

पर जीवन के उल्लास के विषय में इस काल में थोड़ा-सा परिवर्तन भी नज़र

---

[१] अथर्व० २। २६। १३॥ अथर्व० ८। १ भी देखिये। [२] अथर्व० ८। २। ४, ६, १०, १२॥ अथर्व० ८। ५। १७ भी देखिये। बल, शक्ति, रक्षा तथा देखने और सुनने की शक्ति की तरह-तरह की प्रार्थनाओं के लिये देखिये अथर्व० २। १७। १-७॥ १६। ७-८, १०, १२, १४-१६, २६, ३१-३२, ५८, ६७, ६९-७०॥ [३] अथर्व० १०।२॥ [४] अथर्व० ६। ११८॥ [५] ऋग्० १०। ३४॥

आता है। अब परलोक की ओर दृष्टि अधिक जाती है। विश्वास था कि मरने के बाद सब बाप-दादे एक ही मार्ग से एक ही यमलोक में निवास करने के लिये गये हैं। ऋग्वेद के १० वें मण्डल के एक मन्त्र में मरनेवाले से कहा है कि तुम वहीं जाओ जहाँ पूर्वज गये हैं, उसी मार्ग से जाना जिससे वह गये थे। उसी सुखमय स्वर्ग को जाओ, अपने पूर्वजों से भेंट करो।[1] अथर्ववेद में कहा है कि स्वर्ग में हम अपने सम्बन्धियों से मिलें, फिर उस लोक से न गिरें; वहाँ अपने माँ-बाप और लड़कों से मिलें; मरने पर अग्नि से पवित्र होकर लोग वहाँ जाते हैं; अच्छे काम करनेवाले आदमी देवताओं के पास जाते हैं और यम के साथ रहते हैं; सोम पीनेवाले गन्धर्वों के साथ आनन्द करते हैं।[2] स्वर्ग में घी, शहद, दूध, दही और सुरा की भरमार है।[3] स्वर्ग से उल्टा है नरक जो नीचे है, जहाँ टोना करनेवाली जाती हैं और दूसरे पापी भी जाते हैं। पापी लोग वहाँ लोहू में बैठे हुये बाल चबाते हैं।[4] संसार और स्वर्ग-नरक की अधिक चिन्ता करने से स्वभावतः यह प्रश्न उत्पन्न होता है कि इन सब का तात्पर्य क्या है? यह विश्व क्या है और कहाँ से आया? एक ऋषि पूछता है कि कौन जानता है, कौन बता सकता है कि यह सारा विश्व कहाँ से पैदा हुआ? देवता तो विश्व की उत्पत्ति के बाद पैदा हुए, यह विश्व कैसे अस्तित्व में आया?[5] इससे गम्भीर समस्या और कोई नहीं हो सकती। इस पर मनन करते-करते विश्व के आदिकारण की कल्पना हुई। तत्त्वज्ञान के जो विचार उत्पन्न हुए उनका वर्णन हम आगे करेंगे। यहाँ केवल एक विचार का उल्लेख करना आवश्यक है। विश्वचक्र में संसार क्षणभङ्गुर मालूम होता है; अतएव इसमें स्थायी सुख नहीं हो सकता; दुःख तो बहुत-सा

**परिवर्तन**

**परलोक**

**स्वर्ग**

**विश्व की समस्या**

---

[1] ऋग्० १० । १४ । ७-८ ॥ अथर्व० १८ । २ । ४ ॥ भी देखिये।
[2] अथर्व० ६ । १२० । २-३ ॥ मरने के बाद स्त्री और पुत्रों से मिलने की आकांक्षा के लिये अथर्व० १२ । ३ । १७ ॥ भी देखिये। [3] अथर्व० ४ । ३४ । २-६ ॥
[4] अथर्व० ५ । १९ । ३ ॥ २ । १४ । ३ ॥ [5] ऋग्० १० । १२९ । ६-७ ॥

है; इस सारे जञ्जाल को छोड़कर शान्ति पाने की चेष्टा करनी चाहिये, यह भावनाएँ कुछ लोगों के मन में पैदा हुईं। शान्ति पाने के प्रयोजन से उन्होंने संसार के नश्वर सुखों को लात मारकर तप करना प्रारम्भ किया। इस प्रकार तप की परिपाटी चली, जो हिन्दुओं में आज तक प्रचलित रही है और जो समय-समय पर हिन्दू-सभ्यता के साथ और देशों में भी फैली।

**शान्ति**

ऋग्वेद के ९ मण्डलों में कहीं तप का नाम नहीं है पर १०वें मण्डल के काल में इसका उल्लेख बार-बार मिलता है। एक जगह सात ऋषियों का ज़िक्र है जो तपस्या करने बैठे हैं।[1] अन्यत्र कहा है कि गेरुए वस्त्र पहिनकर मुनि हवा में उड़ते हैं।[2] अब तप की महिमा बढ़ती ही जाती थी। तपस्या में ऐसा स्वार्थत्याग है, वासनाओं का ऐसा दमन है, चिन्ता का ऐसा अभाव है और उससे कुछ ऐसे मानसिक परिवर्तन हो जाते हैं, तथा तपस्वी लोग साधारण जनों से आत्मबल में इतने ऊँचे मालूम होते हैं कि तप का माहात्म्य बढ़ता ही जाता है। ऋग्वेद का १०वाँ मण्डल और अथर्ववेद दोनों ही कहते हैं कि ऋत तप से उत्पन्न हुआ है, सत्य तप से उत्पन्न हुआ है।[3] परलोक में जीव की क्या दशा होगी?—यह बहुत-कुछ तप पर निर्भर है।[4] तप से मुनियों को अलौकिक शक्तियाँ हो जाती हैं।[5] विद्यार्थी तप करते हैं; मनुष्य क्या, स्वयं देवता तप करते हैं।[6] ऐतरेय-ब्राह्मण कहता है कि ऋषियों ने सोम पीने का अधिकार तप के द्वारा प्राप्त किया था।[7] तप और यज्ञ के द्वारा देवताओं ने स्वर्ग जीता था।[8] और तो और, स्वयं प्रजापति ने सृष्टि पैदा करने के लिए तप किया था।[9] अथर्ववेद में कहा है कि तप, यज्ञ, ऋत और ब्रह्म आदि के आधार पर ही यह विश्व स्थिर है।[10]

**तप**

तप की यह गगनभेदी प्रशंसा इस बात का चिह्न है कि आर्यों के दृष्टिकोण में

---

[1] ऋग्० १०। १०९। ३॥ [2] ऋग्० १०। १३६। १४॥ [3] ऋग्० १०। १९१। १॥ अथर्व० १७। ७॥ [4] ऋग्० १०। १५४। २॥ तप की महिमा के लिए अथर्व० १७। १॥ भी देखिये। [5] अथर्व० ७। ७४। १॥ [6] अथर्व० ११। ५। ६, १९॥ [7] ऐत० ब्रा० ३। ३०॥ [8] ऐत० ब्रा० २। १३॥ [9] ऐत० ब्रा० २। ३३॥ [10] अथर्व० १२। १। १॥

**परिवर्तन के कारण**

कुछ परिवर्तन हो रहा था। जो लोग पहिले इस जीवन के सुखों को सब-कुछ मानते थे वह अब उनसे ज़रा उदासीन क्यों हो रहे थे? वह तप की चिन्ता क्यों कर रहे थे?—ऐतिहासिक सामग्री की कमी के कारण यह प्रश्न भी और बहुतेरे प्रश्नों की तरह उलझा ही रह जाता है। पर दो-एक अनुमान किये जा सकते हैं। अब शायद हिन्दुस्तान की आबहवा और कृषि इत्यादि आर्यों के मन पर वह प्रभाव डाल रहे थे जिसका वर्णन इस पुस्तक के प्रारम्भ में किया है। गरमी में और प्रकृति की पराधीनता में आशावाद कम हो रहा था, उल्लास घट रहा था, परलोक की ओर दृष्टि अधिक जा रही थी और तपस्या सूझने लगी थी। शायद अनार्यों के सहवास से और उनकी सभ्यता के प्रभाव से भी चित्त की प्रसन्नता कुछ कम हो रही थी। बहुत से लोगों का जीवन वास्तव में दुखमय था और वह परलोक के कल्पित सुख से संसार की कमी पूरी कर रहे थे। पर भविष्य के अलौकिक सुख का मार्ग बहुत आसान न था, त्याग और तप से ही वहाँ तक पहुँच हो सकती थी। ऐसी विचार-परम्परा संसार के अनेक युगों में बहुत से वर्गों में देखी गई है। प्राचीन भारत में भी शायद इसी तरह का मानसिक परिवर्तन हो रहा था। जो कोई परलोक की अधिक चिन्ता करेगा, उसकी नज़रों में यह संसार तुच्छ मालूम होने लगेगा। प्राचीन हिन्दुओं में तर्क की मात्रा बहुत थी; प्रत्येक विचार को वह तर्क के अन्त तक पहुँचा देते थे और उस पर बहुत-कुछ व्यवहार भी करते थे। अस्तु, परलोक की चिन्ता ने उनको आसानी से तपस्या में पटक दिया।

**वर्णव्यवस्था**

दृष्टिकोण का यह परिवर्तन जो धीरे-धीरे हो रहा था, आर्यों के सारे साहित्य और सामाजिक सङ्गठन पर असर डाल रहा था। इससे पुरोहितों अर्थात् ब्राह्मणों का प्रभाव बढ़ रहा था और सङ्गठन के नये सिद्धान्त और व्यवहार निकालने का द्वार उनके लिये खुल रहा था। कह चुके हैं कि ऋग्वेद के पहिले ६ मण्डलों के समय में वर्णव्यवस्था बन चुकी थी। वर्णव्यवस्था कोई अनोखी चीज़ नहीं है, अच्छी हो या बुरी हो, वह सब देशों और सब युगों में पाई जाती है। पर उत्तरवैदिक-काल में जो चातुर्वर्ण्य बना अर्थात् जात-पाँत की जो व्यवस्था दृष्टिगोचर हुई, वह एक विचित्र संस्था है और किसी देश में वह नहीं पाई जाती। प्राचीन ईरानी, मीड,

मिस्र, कोल्चियन, आइबीरियन और एट्रूरियन जातियों में और दूरवर्ती अमरीका के पेरू और मेक्सिको देशों के पुराने निवासियों में हिन्दुओं का-सा सामाजिक सङ्गठन अवश्य था पर वर्णव्यवस्था के सब लक्षण उनमें भी नहीं मिलते। उत्तर वैदिककाल के बाद आगामी युगों में उसमें कुछ परिवर्त्तन अवश्य हुए, थोड़ी-बहुत तो वह इस समय तक बदलती रही है, पर उसके मूल सिद्धान्त और मुख्य लक्षण गत तीन हजार बरस से एक से ही रहे हैं। हिन्दू राजनीति, सेना, आर्थिक अवस्था, साहित्य इत्यादि सब पर इनका ऐसा गहरा असर पड़ा है कि इनकी विशेष विवेचना की आवश्यकता है। हमें यह पता लगाना है कि इसका विकास कैसे हुआ और किन कारणों से हुआ ?

सिन्ध और जमुना के बीच के प्रदेश में आर्यों और अनार्यों का संग्राम ऋग्वेद के ९ मण्डलों के समय में ही लगभग समाप्त हो गया। पर पूरब की ओर आगे बढ़ने पर फिर संग्राम प्रारम्भ हुआ। दसवें मण्डल में भी आर्य और अनार्य युद्ध की झङ्कार पहिले की-सी गूँज रही है। एक ऋषि कहता है कि "हम चारों ओर दस्युओं से घिरे हुए हैं। वह यज्ञ नहीं करते, किसी बात में विश्वास नहीं करते, उनके व्रत और हैं, वह मनुष्य नहीं हैं; हे शत्रुनाशक ! उन्हें मार डालो। दास-जाति को नाश कर दो।"[1] अन्यत्र स्वयं इन्द्र कहता है कि "मैंने दस्युओं को आर्य नाम से वञ्चित कर दिया है...मैंने दासों के दो टुकड़े कर दिये हैं, इसी के लिये वह पैदा हुए थे"।[2] इसका अभिप्राय यह है कि अनार्य कभी आर्य नहीं हो सकते थे। तथापि पराधीनता में वह आर्यों के साथ रहने लगे। अब वह सब शूद्र कहलाने लगे जो शायद किसी बड़ी अनार्य जाति का नाम था। शूद्रों ने आर्य सभ्यता को बहुत-कुछ अङ्गीकार कर लिया, पर रङ्ग और पराजय के कारण वह आर्यों के सामाजिक जीवन से

शूद्र

अलग ही रहे। तथापि कुछ सम्मिश्रण अवश्यम्भावी था। साथ रहनेवालों में यह किसी-न-किसी तरह हो ही जाता है। इसके अलावा यह भी जान पड़ता है कि कुछ शूद्र बहुत धनी थे।[3] जिसके

---

[1]ऋग्० १० । १२ । ८ ॥ [2]ऋग्० १० । ४१ । ३, ६७ ॥ [3]मैत्रा० सं० ४ । २ । ७ । १० ॥ पञ्च०ब्रा० ६ । ७ । ११ ॥

पास धन है वह जाति में नीचा होने पर भी कुछ-न-कुछ आदर पाता ही है। जैसे-जैसे समय बीता शूद्र भी समाज के अङ्ग—यद्यपि नीचे दर्जे के अङ्ग—माने गये। ऋग्वेद के १०वें मण्डल के पुरुषसूक्त में शूद्रों की उत्पत्ति पुरुष के अङ्ग से मानी गई है।[१] वाजसनेयिसंहिता में आर्यों के साथ शूद्रों के लिये भी प्रार्थना की गई है और अमीर शूद्रों का भी उल्लेख किया गया है।[२] तैत्तिरीयसंहिता और काठकसंहिता से भी प्रगट होता है कि शूद्रों की गणना भी समाज के अङ्गों में होती थी।[३] अथर्ववेद में एक बनस्पति के प्रभाव के बारे में कवि कहता है कि "अब मैं हर एक को देख सकता हूं—आर्य को और शूद्र को भी"।[४] एक प्रार्थना है कि "मुझे...ब्राह्मण और क्षत्रिय, आर्य और शूद्र...दोनों का प्यारा बनाओ"।[५] अन्यत्र प्रार्थना है कि "मुझे देवताओं का प्यारा बनाओ, राजाओं का प्यारा बनाओ।"[६] अनार्यों की सामाजिक स्वीकृति हो गई, इससे सम्मिश्रण अवश्य ही बढ़ गया। पर यह न समझना चाहिये कि इस सम्मिश्रण को आर्य जाति के अगुआ अच्छा समझते थे। अपने रुधिर, चरित्र, मस्तिष्क और सभ्यता की पवित्रता के विचार से वह सम्मिश्रण को बुरा ही समझते रहे।

**सम्मिश्रण**

सम्मिश्रण की बढ़ती हुई सुगमता को देखकर उन्होंने उसके विरुद्ध नियम और भी कड़े कर दिये। वर्णव्यवस्था की नींव और मजबूत होने लगी। आगामी सूत्रों में तो इस कड़े नियम पर बहुत जोर दिया है कि कोई आर्य कन्या किसी हालत में किसी शूद्र से ब्याह नहीं कर सकती।[७] शायद संहिताओं के समय में भी ऐसी ही व्यवस्था होगी। आर्य पुरुषों के लिये शूद्र कन्या ब्याहने को एकदम मनाही नहीं है, पर न तो उत्तर-वैदिक-काल में और न आगे ही ऐसे सम्बन्ध अच्छे समझे जाते थे। आर्यों और अनार्यों के बीच में न तो ब्याह ही लोकमत को ग्राह्य था और न अनुचित सम्बन्ध ही

---

[१]ऋग्० १० । ९० । १२ ॥ पुरुषसूक्त के लिये आगे भी देखिये। [२]वाजस० सं० २४ । ३० । ३१ ॥ देखिये, कीथ, कैम्ब्रिज हिस्ट्री ऑफ़ इण्डिया', १, पृ० १२८. २९। [३]तैत्ति० सं० ७ । ४ । १९ । '३ ४ का० सं०, अश्वमेध, ४ । १७ ॥ [४]अथर्व० ४ । २० । ४ ॥ [५]अथर्व० १९, ३२ । ८ ॥ [६]अथर्व० १९ । ६२ ॥ १ ॥ [७]आगे पाँचवाँ अध्याय देखिये।

पञ्चविंशब्राह्मण में वत्स पर यह दोष लगाया है कि वह शूद्र स्त्री का लड़का है।[1] ऐतरेयब्राह्मण और कौषीतकिब्राह्मण में कवष ऐलूस को दासी का पुत्र होने का ताना दिया है।[2] इस प्रकार जहाँ तक ब्याह का सम्बन्ध था, आर्य और शूद्रों की अलग जातियाँ बन गईं। यों तो निषिद्ध सम्बन्ध कभी-कभी होते ही थे पर उनसे पैदा होने वाली सन्तान थोड़ी बहुत नीच मानी जाती थी। अगर ऐसी सन्तान बढ़ते-बढ़ते संख्या में ज्यादा हो गई तो उसकी एक नई जाति बन जाती थी। आगामी धर्मसूत्रों और धर्मशास्त्रों में वर्णसङ्कर के अनुसार ही उपजातियों की उत्पति बताई है। उनके कथनों में बहुत-सी असम्भव और निरर्थक बातें हैं, जैसा कि आगे दिखाया जायगा, पर उनमें ऐतिहासिक सत्य का इतना अंश अवश्य मालूम होता है कि सम्मिश्रित समुदाय कभी-कभी अलग अपनी एक छोटी-सी जाति बना लेते थे।

यहाँ स्वभावतः एक प्रश्न उत्पन्न होता है कि यह सारा पार्थक्य क्यों हुआ? आर्यों ने अनार्यों को बिल्कुल अपने में मिला क्यों नहीं लिया? और देशों में भी भिन्न-भिन्न जातियों के सम्पर्क हुए, जय-पराजय हुई, पर अन्त में सबका रुधिर मिलकर एक हो गया, समाज के टुकड़े-टुकड़े नहीं हुए। इङ्गलैण्ड, फ्रान्स, इटली, ग्रीस, इत्यादि बहुत-से देशों में सङ्घर्षण के बाद पूरा सम्मिश्रण हुआ। हिन्दू समाज का इतिहास ही निराले मार्ग पर क्यों चला? एक कारण तो यह था कि यहाँ पर सम्पर्क वाली जातियों में जितना रङ्ग का भेद था उतना और देशों की जातियों में न था। इङ्गलैण्ड, फ्रान्स इत्यादि देशों में आने-वाली जातियाँ आदिम-निवासियों के ही रङ्ग की थीं। वर्तमान समय में जहाँ भिन्न-भिन्न रङ्ग की जातियों का सम्पर्क हुआ है, वहाँ या तो अधूरा सम्मिश्रण हुआ है, जैसे मध्य-अमरीका और दक्षिण-अमरीका में या अनुचित सम्बन्धों से सम्मिश्रण हुआ है और उनको रोकने की पुरी कोशिश की गई है,

**पार्थक्य के कारण**

**रङ्ग**

---

[1] पञ्च० ब्रा० १४। ६। ६॥ [2] ऐत० ब्रा० २। १६। १॥ कौषी० ब्रा० १२। ३॥

जैसे दक्षिण-अफ्रीका में या अफ्रीका के और हिस्सों में और अमरीकन संयुक्तराज्य की दक्खिनी रियासतों में। स्वयं हिन्दू आर्यों ने रङ्ग अर्थात् वर्ण के इस महत्त्व को समझ लिया था और नये सामाजिक सङ्गठन को वर्ण-व्यवस्था का नाम दिया था। दूसरा कारण यह मालूम होता है कि आर्यों की संख्या अनार्यों से कम थी और इसलिये उन्हें डर था कि सम्मिश्रण में हमारी सभ्यता लोप न हो जाय। संसार में बहुत से लोगों का विश्वास रहा है, और आजकल भी कुछ लोगों का विश्वास है कि ऊँची श्रेणी की सभ्यता का अस्तित्व ऊँचे मस्तिष्क और चरित्र पर ही निर्भर है, ऊँचा मस्तिष्क और चरित्र कर्म से नहीं किन्तु जन्म से मिलता है, नीची सभ्यता वालों का खून आया नहीं कि सब कुछ गिर जायगा, अतएव ऊँची सभ्यता वालों को आपस में ही ब्याह करना चाहिये। यहाँ पर हमें इस विश्वास की सहायता या असत्यता से कई प्रयोजन नहीं हैं, पर इतिहास के लिये इस विश्वास का अस्तित्व अत्यन्त महत्त्वपूर्ण था हिन्दू आर्य गुणों को कुछ ऐसा जन्मसिद्ध मानते थे कि ब्याह की सीमाएँ बाँधने में उन्होंने अपना कल्याण समझा। पर इससे उनकी एक निर्बलता का भी अनुमान होता है। संख्या की कमी के कारण या और किसी कारण आर्यों में यह आत्मविश्वास नहीं था कि सम्मिश्रण होने पर भी हमारी सभ्यता की जय होगी। हिन्दू सभ्यता में दूसरों पर प्रभाव डालने की आश्चर्यजनक शक्ति थी; हिन्दुस्तान में उसने धीरे-धीरे सब आदिम निवासियों को बस में कर लिया और बाहर चारों ओर के देशों पर अपनी छाप लगा दी, भूमध्य सागर से लेकर जापान तक, और साइबीरिया से लेकर जावा-सुमात्रा तक, कोई देश नहीं है जिस पर हिन्दू धर्म या साहित्य या कला का प्रभाव न पड़ा हो। पर दूसरे समुदायों को बिल्कुल हज्म कर जाने की, अपना रुधिर मिलाकर उनको अपना-सा ही बना लेने की और इस तरह भिन्न-भिन्न तत्त्वों को मिला कर सामाजिक एकता पैदा करने की शक्ति हिन्दू सभ्यता में जरा कम थी। भविष्य में जो-कोई समुदाय हिन्दू सभ्यता के दायरे में आया उसकी एक नई उपजाति बन गई। जिस सामाजिक पार्थक्य की

**संख्या की कमी**

**जन्म में विश्वास**

**एक निर्बलता**

तर्कशीलता

विवेचना कर रहे हैं, उसका एक और मानसिक कारण भी था। प्राचीन हिन्दू बड़े तर्कशील थे, तर्क करते-करते प्रत्येक सिद्धान्त को हद तक पहुँचा देते थे। हिन्दू-धर्म में, तत्त्व-ज्ञान में, जैसा तीक्ष्ण तर्क है वैसा संसार में कहीं नहीं मिलता। जैसा कि हम आगे दिखायेंगे, सांख्य या वेदान्तदर्शन में या जैन-मत के कर्म-सिद्धान्त में तर्क की ऐसी पराकाष्ठा है कि असाधारण मस्तिष्क को भी उन तत्वज्ञानियों के साथ चलने में कठिनाई होती है। इस तर्कशीलता का प्रभाव स्वभावतः सामाजिक विचारों पर भी दृष्टिगोचर है। सामाजिक जीवन के जो सिद्धान्त निकले उनको पुराने हिन्दुओं ने धीरे-धीरे हद तक पहुँचा दिया। वर्ग-व्यवस्था यहाँ भी और देशों की तरह पैदा हुई थी। यह तो स्पष्ट ही है कि वर्ग का भी आधार किसी न किसी दर्जे का सामाजिक पार्थक्य है। पर जहाँ और देश वर्ग-व्यवस्था से ही सन्तुष्ट हो गये वहाँ हिन्दुओं ने सामाजिक पार्थक्य के सिद्धान्त की हद करके वर्ग-व्यवस्था को वर्ण-व्यवस्था में परिणत कर दिया।

अनार्यों में भेद

इस प्रकार आर्यों की ओर से कई कारण थे जिन्होंने उनको अनार्यों से प्रथक् रक्खा, पर क्या अनार्यों की ओर से भी ऐसे कोई कारण नहीं थे? सम्भव है कि उनमें भी कुछ समुदाय रहे हों जो आर्यों से या दूसरे अनार्यों से मिल कर अपने रुधिर को अपवित्र न करना चाहते हों। सम्भव है कि किसी तरह उनका वर्ग पार्थक्य भी और दृढ़ हो रहा हो। भौगोलिक कारणों से तो वह अवश्य ही भिन्न-भिन्न जातियों में विभक्त रहे होंगे। वह सारे हिन्दुस्तान में फैले हुए थे, एक प्रदेश के अनार्य दूरवर्ती प्रदेशों के अनार्यों से अवश्य ही प्रथक् रहे होंगे। इस तरह अनार्यों में पहिले से ही बहुत भेद थे; अर्थात् बहुत सी जातियाँ थीं। आर्थिक कारणों से अन्य भेद अवश्य ही उत्पन्न हुए होंगे। शूद्र लोग स्वभावतः बहुत से उद्योग करते थे—पशु-पालन, खेती, तरह-तरह की दस्तकारी इत्यादि, प्रत्येक प्रदेश में प्रत्येक व्यवसाय के अनुयायियों के लिये पृथक्-पृथक् वर्ग बनाना स्वाभाविक था। हिन्दू समाज के सम्बन्ध में सदा यह याद रखना चाहिये कि चातुर्वर्ण्य कोरा सिद्धान्त ही था; वास्तव में प्रारम्भ से ही बहुत से वर्ग थे और

जब वर्ण-व्यवस्था शुरू हुई तब एकसाथ ही चार नहीं किन्तु बहुत अधिक जातियाँ बनीं।

हिन्दू समाज में शूद्रों और ऊँची जातियों का बड़ा भारी भेद कभी-कभी सुधारकों के प्रभाव से और परिवर्तनशील आर्थिक अवस्था से कम जरूर हो गया और दूसरे नये वर्गों के आने से उसमें कुछ उलटफेर भी हुआ, पर वह कभी मिटा नहीं। उत्तर-वैदिककाल में और उसके बाद के युग में वह भेद सबसे गहरा भेद था। मुख्यतः समाज दो भागों में विभक्त था—एक तो शूद्र और दूसरे अन्य लोग जो अब कुछ धार्मिक संस्कारों के बल पर अपने को द्विज कहने लगे। पर स्वयं इन द्विजों में भेद बढ़ने लगे। ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य वर्ग तो ऋग्वेद के पहिले नौ मण्डलों में ही मौजूद थे। उत्तर-वैदिककाल में यह वर्ग भी वर्ण हो गए और प्रत्येक वर्ण के भीतर उपजातियाँ बनने लगीं। यहाँ रङ्ग का भेद नहीं था और इसलिये पार्थक्य उतना कड़ा नहीं हुआ, पर इस परिवर्तन के मुख्य कारण वही थे जिनकी मीमांसा ऊपर कर चुके हैं। जन्मसिद्ध गुणों में विश्वास, वर्गीय अभिमान, तर्कशीलता, भौगोलिक विस्तार, उद्योग भेद—इन कारणों से द्विज लोग भी नाम के लिये तीन वर्णों में और वास्तव में बहुत-सी जातियों में विभक्त होने लगे।

**द्विज**

उत्तर-वैदिककाल में ब्राह्मणों का पद और प्रभाव बहुत बढ़ गया था। जिस-किसी देश या युग में धार्मिकता अधिक होती है उसमें पुरोहितों का दौर-दौरा होता है। ज्यों-ज्यों आर्यों की दृष्टि परलोक की ओर अधिक जाने लगी और यज्ञविधान बढ़ने लगा त्यों-त्यों ब्रह्मणों का महत्त्व बढ़ा और उनकी प्रतिष्ठा भी बढ़ी। ब्राह्मणों को विद्या का बल था। ऐतरेयब्राह्मण कहता है कि विद्या बड़ा पुण्य है, जिसके पास विद्या है वह इस लोक और परलोक दोनों में सुख पाता है।[1] सारे इतिहास में मस्तिष्क का बल एक प्रधान सामाजिक शक्ति

**ब्राह्मण**

---

[1] ऐत०ब्रा० ३। २३॥

रहा है। पढ़ने-लिखने, उपदेश और यज्ञ में लगे रहने से ब्राह्मण समाज के सिरताज हो गये थे। पञ्चविंशब्राह्मण के एक वाक्य से यह ध्वनि निकलती है कि ब्राह्मण स्वयं ही ऐसी पवित्र वस्तु है कि उसके विषय में बहुत पूछताछ न करनी चाहिये।[1] निस्सन्देह मैत्रायणी, तैत्तिरीय और काठक संहिताओं में लिखा है कि जन्म नहीं किन्तु विद्या ही ऋषिपने की सच्ची कसौटी है।[2] पर व्यवहार में ब्राह्मण ही सबसे अधिक विद्या प्राप्त करते थे। इस समय के लगभग बहुत से ब्राह्मण दूसरों को शिक्षा देने के लिये देश भर में घूमा करते थे, वादविवाद किया करते थे और राजाओं से द्रव्य तथा सम्मान पाया करते थे।[3] प्राचीन संसार की सब जातियों में कानून भी धर्म का एक भाग था। आजकल कानून जानने वालों का जो प्रभाव है, वह उन दिनों बहुत करके पुरोहितों की बपौती था। विद्या और धर्म के बड़प्पन ने ब्राह्मणों को समाज में इतना ऊँचा स्थान दिया कि वह दूसरों को नीचा समझने लगे, उनके वर्ग में पार्थक्य की मात्रा बढ़ने लगी। अभी हिन्दू समाज में खाने-पीने के मामले में कोई रोकटोक नहीं शुरू हुई थी, पर अब ब्राह्मण दूसरों को अपनी बेटी देना पसन्द नहीं करते थे। धर्मसूत्रों से प्रगट है कि ब्राह्मण अन्य वर्णों की कन्याओं से ब्याह कर सकते थे। उदाहरणार्थ, ऋषि च्यवन ने क्षत्रिय राजा शर्यात की बेटी सुकन्या से ब्याह किया था। इस तरह के थोड़े बहुत सम्बन्ध प्राचीन भारत के इतिहास में बराबर होते रहे, पर इनकी संख्या घटती गई। धर्मसूत्रों में विधान है कि ब्राह्मण पहिले एक सजातीय कन्या से ब्याह करने के बाद क्षत्रिय, उसके बाद वैश्य, उसके बाद शूद्र कन्या से ब्याह कर सकता है। अगर संहिताओं के समय में भी ऐसा नियम था तो अमीर ब्राह्मण ही इससे लाभ उठा सकते थे। गरीब आदमी कभी एक से अधिक ब्याह नहीं कर सकता। जैसा कह चुके हैं, स्त्री-पुरुषों की संख्या की प्राकृतिक समता भी बहुविवाह के चलन को रोकती है जो

---

[1] प० ब्रा० ६।५।८॥ [2] मैत्रा० सं० ४।८।१॥ तैत्ति० सं० ६।६।१।४॥ का० सं० ३०।१॥ [3] मैकडानेल और कीथ, 'वैदिक इण्डेक्स', २, पृ० ८५-८७

अमीर ब्राह्मण बहुविवाह करते होंगे, वह भी ज्यादातर अपने ही वर्ण की कन्याएँ खोजते होंगे, दूसरे वर्णों से ब्याह करने वाले ब्राह्मणों की संख्या बहुत नहीं हो सकती थी। यह भी सम्भव न था कि एक ब्याह करने वाले ब्राह्मण ही क्षत्रिय वैश्य या शूद्र कन्या का पाणिग्रहण करें, अगर ऐसा अकसर होता तो बहुत सी ब्राह्मण कन्याएँ कुआँरी रह जातीं, क्योंकि वह तो और वर्णों में ब्याह नहीं कर सकती थीं। इन सब प्रवृत्तियों ने जन्मसिद्धान्त और तर्कशीलता आदि और कारणों से मिलकर यह परिणाम उत्पन्न किया कि कभी-कभी ब्राह्मण और वर्णों की कन्याओं से तो ब्याह कर लेते थे पर बाकी सब ब्याह-सम्बन्ध धीरे-धीरे बन्द हो गया। इधर स्वयं ब्राह्मणवर्ण में भौगोलिक कारणों से बहुत से भाग हो गये, प्रत्येक विभाग स्वभावत: ब्याह-सम्बन्ध बहुधा आपस में ही करता था, धीरे-धीरे यह व्यवहार भी एक नियम-सा हो गया, ब्राह्मणों की अनेक जातियाँ हो गईं। आज भी ब्राह्मणों की बहुत सी उपजातियाँ भिन्न-भिन्न प्रदेशों के नाम से प्रसिद्ध हैं।

प्राचीन भारत में विद्या और धर्म की इतनी प्रतिष्ठा थी कि ब्राह्मणों का पद सब से ऊँचा रहा। पदवी में दूसरा नम्बर क्षत्रियों का था। क्षत्रिय-वर्ग उन्हीं कारणों से क्षत्रिय वर्ण हो गया जिनका उल्लेख ब्राह्मणों के विषय में कर चुके हैं। क्षत्रियों के पास सैन्यबल था, राजनैतिक प्रभुता थी, विद्याव्यसन भी था, उनका पद ब्राह्मणों से कुछ ही कम था। हिन्दू-साहित्य में बार-बार यह कथन आता है कि ब्राह्मण और क्षत्रिय मिल कर संसार का भार उठाते हैं। राजनैतिक प्रभुता के कारण क्षत्रियों को अपने पद का और भी अधिक गर्व था। उन्होंने भी अनुलोम ब्याह-की परिपाटी स्वीकार की, अर्थात् अपनी कन्या नीचे वर्ण वालों को न देते थे; क्षत्रिय सरदारों और राजाओं में बहुविवाह की प्रथा औरों से अधिक थी; इसलिये वह नीचे वर्णों से लड़कियाँ भी ज्यादा लेते थे, पर यहाँ भी अपने ही वर्ण में ब्याह करने की टेव धीरे-धीरे बढ़ती गई। भौगोलिक कारणों ने क्षत्रियों में भी उपजातियाँ बना दीं। शायद एक ही प्रदेश के क्षत्रियों में भी भेद थे। वैदिक साहित्य में कभी-कभी क्षत्रिय या राजन्य शब्द का ऐसा प्रयोग किया है कि

क्षत्रिय

मानो राजवंशों के लोग ही इस नाम से पुकारे जाते हों।[1] सम्भव है कि इन ऊँचे वंशों का एक वर्ग रहा हो और पहिले वही क्षत्रिय नाम से पुकारा जाता हो। आगे चलकर क्षत्रिय शब्द का अर्थ अधिक व्यापक है पर तब भी शायद भिन्न-भिन्न वर्ग रहे हों।

बाकी आर्य जो विश् वर्ग के थे अब विश्य या साधारणतः वैश्य कहलाने लगे।[2] इनका अलग वर्ण बन गया और भौगोलिक कारणों से अनेक उपजातियाँ भी बन गईं। उपजातियों की प्रवृत्ति यहाँ औरों से भी ज्यादा थी, क्योंकि वैश्य लोग बहुत से व्यवसाय करते थे। उदाहरणार्थ, तैत्तिरीयब्राह्मण में रथकारों की एक अलग जाति बन गई।[3]

**वैश्य**

चातुर्वर्ण्य की इस कल्पना के क्षेत्र में सब आर्य और अधिकांश अनार्य एवं सम्मिश्रित वर्ग आ गये। पर कुछ अनार्य जातियाँ इतनी नीची थीं या कम से कम इतनी नीची मानी जाती थीं कि वह इस कल्पना के बाहर ही रह गईं। शायद कुछ ऐसे अनार्य समुदाय थे जो दूसरे अनार्यों की पराधीनता में रहते थे और जो आर्य विजय के बाद पराजितों के पराधीन अर्थात् बहुत ही नीचे मालूम होते थे। कुछ भी हो, चण्डाल, पौल्कस आदि वर्ग-व्यवस्था के बाहर थे। गुलाम व्यवस्था के भीतर थे या बाहर यह नहीं कहा जा सकता। अब भी वह मालिक की सम्पत्ति समझे जाते थे और जिसे चाहे दान में दिये जा सकते थे। ऋग्वेद के दसवें मण्डल में उल्लेख है कि यदु और तुर्व ने बहुत से पशुओं के साथ दो दास...दिये।[4]

**व्यवस्था के बाहर**

यह कहने की आवश्यकता नहीं है कि स्वयं वैदिक साहित्य में वर्ण-व्यवस्था

---

[1] मैकडानेल और कीथ, 'वैदिक इण्डेक्स', १, पृ० २०३। [2] 'विश्य' शब्द वाजस० सं० १८। ४८॥ और अथर्व० ६। १३। १ इत्यादि में आया है। 'वैश्य' शब्द सबसे पहिले 'पुरुषसूक्त' अर्थात् ऋग्० १०। ९० में आया है। [3] कीथ, 'केम्ब्रिज हिस्ट्री आफ इण्डिया १, पृ० १२६-२९॥ [4] ऋग्० १०। ६२। १०॥

की उत्पत्ति ईश्वर से मानी है। ऋग्वेद में कहा है कि सृष्टि के बिलकुल प्रारम्भ में पुरुष प्रगट हुआ। उसके सौ सिर थे, सौ आँखें थीं और सौ पैर थे। चारों ओर उसने पृथ्वी को ढक लिया और उसके बाहर भी दस अङ्गुल फैल गया। जो कुछ रहा है और जो कुछ होने को है वह सब पुरुष ही है......उसके चौथाई में सब प्राणी हैं, तीन-चौथाई में स्वर्ग का अमर जीवन है। सारी प्रकृति पुरुष से ही पैदा हुई है। ......जब पुरुष के भाग किये तब कितने भाग हो गये? उसके मुँह को और बाहों को क्या कहते हैं? उसकी जाँघों और पैरों को क्या कहते हैं? ब्राह्मण उसका मुँह था, उसकी दोनों बाहों से राजन्य बना था। उसकी जाँघें वैश्य बन गईं और उसके पैरों से शूद्र पैदा हुआ।[1] यह कल्पना आगे के सारे साहित्य में पाई जाती है। इस प्रकार ईश्वरीय बन जाने से व्यवस्था और भी अधिक मान्य हो गई।

**पुरुषसूक्त**

संहिताओं और ब्राह्मणों में जातियों के परस्पर सम्बन्धों के बारे में जो विचार हैं वह क्षत्रियों को प्रधान और वैश्यों को और खास कर शूद्रों को बहुत परतन्त्र मानते हैं। ऐतरेयब्राह्मण में, जान पड़ता है क्षत्रिय की दृष्टि से, ब्राह्मण को कहा है—आदायी अर्थात् दान लेनेवाला आपायी अर्थात् सोम पीने वाला, आवसायी अर्थात् भोजन ढूँढ़ने वाला, पर उसे यथाकामप्राप्य भी कहा है, जिससे मालूम होता है कि राजा जब चाहे उसे हटा सकता था। वैश्य को कहा है अन्यस्यबलिकृत् अर्थात् दूसरों को कर देनेवाला; अन्यस्याद्य अथात् दूसरे से भोग किया जाने वाला और यथाकामज्येय अर्थात् जैसे चाहे वैसे रक्खा जाने वाला। शूद्र को कहा है अन्यस्यप्रेष्य अर्थात् दूसरे का नौकर, कामोत्त्थाप्य अर्थात् जब चाहे निकाल दिया जाने वाला; यथाकामवध्य अर्थात् जब चाहे मार दिया जाने वाला।[2] नहीं कहा जा सकता कि यह कल्पना कहाँ तक व्यवहार के आधार

**जातियों के परस्पर सम्बन्ध**

---

[1] देखिये ऋग्० १० । ९० । १-३, ११-१२ ॥ वाजस० सँ० ३१ । ११ । अथर्व १९ । ६ । तैत्ति० आ० ३ । १२ । ५ ॥ [2] ऐत० ब्रा० ७ । ३९ ॥

पर थी। काठकसंहिता और मैत्रायणीसंहिता में कोई शूद्र अग्निहोत्र के लिये गाय को दुहने का अधिकारी नहीं है।[1]

जैसे जैसे जाति के बन्धन कड़े होते गये वैसे-वैसे स्त्रियों का पद गिरता गया। अगर जवान स्त्री-पुरुष स्वतन्त्रता से मिलें तो आपस में प्रेम और ब्याह किसी तरह रुक नहीं सकते। प्रेम अवसर पाते ही जातपाँत को उल्लङ्घन कर जाता है। अगर प्रेम और ब्याह की सीमा बाँध दी जाय तो उसी परिमाण से स्त्रियों की स्वतन्त्रता भी बाँधनी पड़ेगी। इस तरह वर्ण-व्यवस्था के कारण और खास कर अनार्यों की उपस्थिति के कारण स्त्रियों का पुरुषों से स्वतन्त्रतापूर्वक मिलना कम होने लगा। अभी पर्दा नहीं शुरू हुआ है पर स्त्रियाँ पुरुषों की गोष्ठियों से कुछ अलग रहने लगी हैं। इस पार्थक्य से उनका ज्ञान और अनुभव परिमित होने लगा और इसलिये उनका आदर कुछ कम होने लगा। ब्याह की स्वतन्त्रता, जो ऋग्वेद में उनको थी, घटने लगी; माता-पिता उनके ब्याह का प्रबन्ध करने लगे। अनुलोम प्रथा से भी स्त्रियों की पदवी को हानि पहुँची। जो वैश्यकन्या क्षत्रिय या ब्राह्मण घर में जाती थीं या जो शूद्र-कन्या ऊँचे वर्ण के कुटुम्ब में जाती थीं उसका आदर उतना नहीं हो सकता था जितना कि कुलीन कन्याओं का। इस प्रकार बहुत सी स्त्रियों का पद नीचा हो जाने से स्त्री मात्र के पद पर बुरा प्रभाव पड़ा। एक और कारण भी था जिसने इस पतन को भयङ्कर बना दिया। कह चुके हैं कि ऋग्वेद की अपेक्षा अब जीवन का आनन्द कम हो गया था और तपस्या की प्रवृत्ति बढ़ रही थी। जब संसार-त्याग एक आदर्श होने लगा तो स्त्री, जो इस त्याग में सबसे बड़ी बाधा है, अनादर की दृष्टि से देखी जाने लगी। कामप्रवृत्ति मनुष्य-प्रकृति की सबसे बलवान प्रवृत्ति है, इसका जीतना सबसे कठिन है, पर जब तक यह न जीती जाय तब तक त्याग असम्भव है। इसलिये काम-प्रवृत्ति की निन्दा शुरू हुई और साथ-ही-साथ इस प्रवृत्ति की ध्येय स्त्री की भी निन्दा होने लगी। इतिहास में अन्य समाजों में,

स्त्रियों के पद का ह्रास

कारण

---

१ का० सं० ३१। २॥ मैत्रा० सं० ४। १। ३॥

उदाहरणार्थ, मध्यकालीन यूरूप में भी यही दृष्टिगोचर है। उत्तर वैदिक-काल में मैत्रायणीसंहिता स्त्रियों को जुआ और शराब की तरह खराब मानती है।[१] एक दूसरे स्थान पर यह संहिता स्त्री को अनृत समझती है और उसे निर्ऋति या आपत्ति से जोड़ती है।[२] तैत्तिरीयसंहिता में एक वाक्य है कि स्त्री एक बुरे शूद्र से भी नीची है।[३] ऐतरेयब्राह्मण का एक पद पुत्र को स्वर्गतुल्य सुख और कन्या को कृपणम् अर्थात् विपत्ति मानता है।[४] ऐतेरयब्राह्मण यह भी आशा करता है कि स्त्री अपने पति को कभी उत्तर न दे अर्थात् केवल आज्ञापालन करती रहे।[५]

**स्त्रियों का सम्मान**

स्त्रियों की निन्दा और परतन्त्रता की प्रवृत्ति संहिताओं और ब्राह्मणों में आरम्भ हो गई है पर यह न समझना चाहिये कि उनका पद एकदम गिर गया। इस तरह के परिवर्तनों में सदियाँ लग जाती हैं और एक तरह की प्रवृत्तियाँ दूसरी तरह की प्रवृत्तियों से कुछ कटती रहती हैं। स्वयं संहिताओं और ब्राह्मणों में बहुत से कथन हैं जिनसे स्त्रियों का पद आदर-सम्मान का मालूम होता है। बहुत सी स्त्रियाँ थीं जो तत्त्वज्ञान की बहस में पुरुषों की बराबरी करती थीं। ऐतरेयब्राह्मण और कौषीतकिब्राह्मण में विदुषी स्त्रियों का जिक्र आया है।[६] जैसा कि आगे बताया जायगा उपनिषदों में भी बहुत सी विदुषी स्त्रियाँ मिलती हैं। उदाहरणार्थ, वृहदारण्यक उपनिषद् में स्त्री-शिक्षकों का उल्लेख हैं।[७] याज्ञवल्क्य की एक स्त्री को ब्रह्म-विद्या का शौक था।[८] ऐसी स्त्रियाँ भी थीं जो लड़ाई-

**विद्याव्यसन**

झगड़े के बीच अपने पतियों की सहायक होती थीं। ऋग्वेद में जब ऋषि मुद्गल ने हथियार लेकर गाय चुराने वाले डाकुओं

---

[१]मैत्रा० सं० ३। ६। ३ ॥ [२]मैत्रा० सं० १। १०। ११ ॥ तैत्ति० सं० ६। ५। ८। २ [४]ऐत० ब्रा० ७। १५ ॥ [५]ऐत० ब्रा० ३। २४। ७ ॥ [६]ऐत० ब्रा० ५। २६ ॥ कौषी० ब्रा० २। ६ ॥ [७]वृह० उ० ३। ३। १ ॥ ३। ७ १ ॥ [८]वृह० उ० ३। ४। १ ॥ ४। ५। १ ॥

का पीछा किया तब उसकी स्त्री भी उसकी मदद कर रही थी।[1] बहुत से वाक्यों से यह प्रगट होता है कि प्रेम और ब्याह की स्वतन्त्रता, यद्यपि कम हो रही थी, तो भी आगामी समय की अपेक्षा बहुत थी। ऋग्वेद के दसवें मण्डल में भी युवक और युवतियों के मिलने और प्रेम करने की बात है।[2] एक

**ब्याह की स्वतन्त्रता**

मन्त्र में कहा है कि अमीर लड़कियों से शादी करना लोग बहुत पसन्द करते हैं। अगर कोई अमीर लड़की अच्छी और सुन्दर न भी हो तो बहुत से आदमी उसके मित्र बन जाते हैं।[3] पर ऋग्वेद से मालूम होता है कि कुरूप, यहाँ तक कि अन्धी लड़कियों को भी अपने और गुणों के सहारे ब्याह करने का अवसर रहता था।[4] अथववेद से साफ जाहिर हैं कि युवक और युवतियाँ अपने प्रेम-प्रयासों में जन्त्रमन्त्र और जादू का सहारा भी ढूँढ़ते थे। अथर्ववेद में प्रेमी कहता हैं "......तुम मेरे वश में आ जाओ, ......मैं शहद से भी ज्यादा मीठा हूँ .....शहद की शाखा की तरह तुम मुझसे जरूर प्रेम करोगी......घेरने वाला गन्ना लेकर मैं तुम्हारे पास आता हूँ जिसमें कि हमारे बीच कोई ग्लानि न रहे, जिसमें कि तुम मुझ से प्रेम करो और मुझसे दूर न जाओ।"[5] अन्यत्र प्रेमी कहता है "जैसे हवा ज़मीनपर घास को हिला देती है वैसे ही मैं तुम्हारे मन को हिला दूँ, जिसमें कि तुम मुझसे प्रेम करो और दूर न जाओ; हे अश्विन्! तुम दोनों ला कर उसे अपने प्रेमी से मिला दो......यहाँ यह स्त्री पति की आकांक्षा करती हुई आई है, और मैं पत्नी की आकांक्षा करता आया हूँ।[6]......एक मन्त्र में प्रेमी अपनी प्रेयसी के हृदय को तीर की तरह भेदना चाहता है।[7] एक जगह में प्रेमी कहता है "जैसे बेल पेड़ से बिल्कुल लिपट जाती है वैसे ही तुम मुझ से लिपट जाओ।"[8] अन्यत्र वह कहता है, "मैं तुम्हें अपनी भुजा से चिपटाता हूँ; मेरे हृदय से चिपट जाओ[9]

---

[1]ऋग्० १०। १०२ ॥ [2]ऋग्० १०। ३०। ६ ॥ [3]ऋग्० १०। २७। १२ ॥ [4]ऋग्० १०। ३१। ११ ॥ [5]अथर्व० १। ३४। २, ४, ५ ॥ [6]अथर्व० २। ३०। १५ ॥ [7]अथर्व० ३। २५ ॥ [8]अथर्व० ६। ८। १ ॥ [9]अथर्व० ६। २ ॥ ६। १२२ भी देखिये।

......।" फिर अथर्ववेद में प्रीति पैदा करने वाली एक वनस्पति को लेकर प्रेमी कहता है—"उस स्त्री को और मुझे मिला दो; उसके और मेरे हृदय को एक कर दो।"[1] इसी तरह एक युवती कहती है "......हे देवताओं! प्रेम भेजो; वह पुरुष मुझ पर मरे......वह मुझे प्यार करे, प्यारा, वह मुझसे प्रेम करे, वह मेरे लिये पागल हो जाय, हे मरुत्! वह मेरे लिये पागल हो जाय। हे अग्नि! वह मुझपर पागल हो, मुझ पर मरे।"[2] अन्यत्र एक युवती अपना विश्वास प्रगट करती है कि प्रेमी चाहे जितनी दूर चला जाय पर जरूर लौट आयेगा, उससे ब्याह करेगा।[3] इन अंशों से प्रगट है कि अभी बालविवाह का नामनिशान भी न था और आयु पाने पर बहुत से स्त्री-पुरुष अपनी इच्छा से ब्याह करते थे। ऋग्वेद इत्यादि में ब्याह के बाद ही जो कर्म होता है वह भी छोटी उम्र के लड़के-लड़कियों में सम्भव नहीं है।[4] कुटुम्ब में भी बहुत सी स्त्रियाँ बड़ा आदर और प्रभुत्व रखती थीं और अपने पतियों तक को डाट देती थीं। ऋग्वेद में एक जुआरी अफसोस करता है कि मेरी स्त्री मुझ को दूर रखती है और उसकी माँ मुझसे घृणा करती है।[5]

कुटुम्ब का जीवन इस समय आमतौर से शान्त और मधुर मालूम होता है, पर जो बड़े आदमी एक से ज्यादा ब्याह कर लेते थे वह कभी-कभी आप बड़ी परेशानी उठाते थे और पत्नियों का जीवन मिट्टी कर देते थे। कितने तक ब्याह एक आदमी कर सकता था—यह ठीक-ठीक नहीं कहा जा सकता। वैदिक साहित्य में बहुत जगह राजा के चार स्त्रियाँ हैं। मैत्रायणीसंहिता में मनु के दस पत्नियाँ हैं।[6] सौतों के देवासुर-सङ्ग्रामों का उल्लेख साहित्य में कई जगह आया है। एक बनस्पति के द्वारा एक पत्नी अपने पति को बिल्कुल अपने वश में करना चाहती है और सौत को मिटाना चाहती है। "सौत को उड़ा दो, मेरे पति को सिर्फ मेरा ही बना

बहुविवाह

---

[1] अथर्व० ६।१३१।३॥ [2] अथर्व० ६।१३९।३॥ ६।८२ और ६।८९ भी देखिये। [3] अथर्व० ६।१३०।१-२, ४॥ [4] ऋग्० १०।८२।२९॥ [5] ऋग्० १०।३४।३॥ [6] मैत्रा० सं० १।५।८॥

दो।......मैं उस सौत का नाम भी नहीं लेती......सौत को दूर से दूर भाग दो.........!"[1] अन्यत्र एक पत्नी देवताओं को बलि देती है और सौतों से पीछा छुटाना चाहती है; उनकी सारी शान मिटाना चाहती है; जिनमें कि अकेली वह प्रभुता कर सके।[2] अथर्ववेद में एक पत्नी सौत को शाप देती है कि कभी सन्तान न हो; तू बांझ हो जाय।"[3]

**सौतों के झगड़े**

एक पुरुष के एक ही समय अनेक पत्नियाँ हो सकती थीं, पर हिन्दू साहित्य में एक स्त्री के एक ही समय अनेक पति होने का एकमात्र उल्लेख महाभारत में द्रौपदी का है। द्रौपदी की समस्या हल करना बड़ा कठिन है, पर कुछ अर्वाचीन रचनाओं के बाद इस पर जोर देना जरूरी है कि अनेक पति प्रथा का नाम निशान वैदिक-साहित्य में कहीं नहीं है। ऐतरेय ब्राह्मण में कहा है कि एक पुरुष अनेक पत्नियाँ रख सकता है, पर एक स्त्री एक ही समय अनेक पति नहीं रख सकती।[4] पर 'एक ही समय' इन शब्दों से यह भी प्रगट होता है कि भिन्न-भिन्न समयों पर एक ही स्त्री के कई पति हो सकते थे—अर्थात् विधवाओं का ब्याह होता था। इसके प्रमाण वैदिक साहित्य में अन्यत्र भी मिलते हैं। कह चुके हैं कि ऋग्वेद और अथर्ववेद के जिन मन्त्रों में पीछे सती का विधान देखा गया वह वास्तव में विधवा ब्याह का समर्थन करते हैं।[5]

**विधवा-ब्याह**

अथर्ववेद में तथा अन्यत्र 'दिधुषू' शब्द के प्रयोगों से जान पड़ता है कि विधवा अपने देवर से ब्याह करती थी।[6] और मन्त्रों से भी विधवा-ब्याह के प्रचार का पता लगता है।[7] 'परपूर्वा' शब्द से भी मालूम होता है कि स्त्री दूसरा पति कर सकती थी। पौनर्भव शब्द स्त्री के दूसरे पति से पुत्र का द्योतक है।

---

[1] ऋग्० १०। १४५। १-६ ॥ अथर्व० ३। १८। १-५ भी देखिये। [2] ऋग्० १०। १५९। ४-६ ॥ [3] अथर्व० ७। ३५। ३ ॥ [4] ऐत० ब्रा० ३। २३ ॥ [5] अथर्व० १८। ३। १-२ ॥ ऋग्० १०। १८। ८ ॥ [6] मैकडानेल और कीथ, 'वैदिक इण्डेक्स', १, पृ० ३५१-६०। [7] अथर्व० ९। ५ ॥२७-२८॥

ऋग्वेद के दसवें मण्डल के एक मन्त्र में उर्वशी की कथा है, जिसने कुछ शर्तें लगाकर पुरूरवा से ब्याह किया था। शर्तों के टूटने पर उसने अपने पति का त्याग कर दिया। पुरूरवा ने बहुत प्रार्थना की पर उर्वशी ने एक न मानी। इससे कुछ ऐसी ध्वनि निकलती है कि शायद किसी समय किसी समुदाय में शर्तों पर ब्याह होता हो।[1]

**स्त्री धन का अभाव**

वैदिक साहित्य में स्त्री धन का उल्लेख नहीं है, जो आगे के धर्मशास्त्रों में बहुत पाया जाता है। इसका कारण शायद यह हो कि अभी स्त्रियाँ इतनी अबला नहीं हुई थीं कि धर्मविधायकों को उनके अधिकारों की विशेष चिन्ता हो। कुछ भी हो, ऋग्वेद की तरह अथर्ववेद में भी लड़कियों को पिता की जायदाद का कोई हिस्सा नहीं मिलता और उनके पालन का भार भाइयों पर पड़ता है। अथर्ववेद में और शापों के साथ-साथ बहिन के शाप का भी जिक्र आया है, जिससे मालूम होता है कि लड़कियाँ परवरिश न करने वाले भाइयों से बहुत नाराज होती थीं।[2]

**ब्याह**

ब्याह में गोत्रों के निषेध अभी उतने नहीं हुए हैं जितने कि आगे हुए। शतपथब्राह्मण, जो इस समय के जरा ही पीछे रचा गया था, तीसरी या चौथी पीढ़ी में ब्याह की इजाजत देता है।[3] इसके आधार पर टीकाकार हरिस्वामी कहता है कि कण्व तीसरी पीढ़ी में और सौराष्ट्र चौथी पीढ़ी में ब्याह की इजाजत देते हैं; दाक्षिणात्य मामा की लड़की से या फूआ के लड़के से भी ब्याह ठीक बताते हैं। मौसी की लड़की या चाचा के लड़के से ब्याह तो शायद कोई ठीक नहीं बताता। गोत्र के भीतर ब्याह करना अभी शायद सब वर्गों में पूरे तौर से मना न हुआ था।[4] ब्याह की रीतियाँ वैसी ही थीं जैसा कि पहिले लिख चुके हैं। कभी-कभी दहेज दिया जाता था और इसके विपरीत कभी-कभी दामाद ससुर को द्रव्य देता था।

---

[1] ऋग्० १०।९५।१-२, १३॥ [2] अथर्व० २।७।२।२।१०।१॥ [3] शत० ब्रा० १।८।३।६॥ [4] मैक्डानेल और कीथ, 'वैदिक इण्डेक्स', १, पृ० ४७५।

सदा की तरह इस काल में ब्याह एक बहुत बड़ी चीज थी। इसमें स्वयं देवता आकर भाग लेते थे।[1] अनुमान है कि ब्याह से स्त्री का पद बढ़ जाता था। अथर्ववेद में एक जगह अर्यमन् से कहा है कि ब्याह के पहिले यह कन्या दूसरी स्त्रियों की समाजों में जाती थी; अब ब्याह के बाद दूसरी स्त्रियाँ इसकी समाज में आयेंगी![2]

कुटुम्ब

उत्तर-वैदिककाल में कुटुम्ब का जीवन ऋग्वेद के लगभग समान ही था। सम्मिलित परिवार वैसा ही था जैसा ऋगवेद के समय में था अथवा जैसा आगामी युगों में रहा। इस मामले में यूरूप और हिन्दुस्तान का सामाजिक विकास एक-दूसरे से उल्टा हुआ। यूरूप में सम्मिलित परिवार टूट गया अर्थात् ब्याह होते ही पुत्र अपने माँ-बाप से अलग रहने लगा और भाई भी अलग-अलग रहने लगे। हिन्दुस्तान में शायद कौटुम्बिक स्नेह विशेष प्रबल था। और व्यक्तित्व का भाव कुछ निर्बल था। सम्मिलित परिवार से शायद खेतीबारी में भी मदद मिलती थी। पर सम्मिलित परिवार में सदा मनमुटाव का डर रहता है। घर के कलह से दुखी होकर कोई-कोई स्त्रियाँ ससुराल छोड़कर मायके भाग जाती थीं।[3] शायद इसीलिये अथर्ववेद में कौटुम्बिक शान्ति के लिये बड़ी भावुकता से प्रार्थनाएँ की हैं।[4] सदा की तरह कुटुम्ब में पूरखे का बड़ा सम्मान होता था।[5] माता का भी बहुत आदर था।[6] पति और पत्नी जन्म भर के लिये धर्म और लोक के साथी माने जाते थे। कई मन्त्रों में पति पत्नी के प्रेम का चित्ताकर्षक चित्र खींचा हैं।[7] पत्नी घर की देख-रेख करती थी सुव्यवस्थित परिवारों में सास-ससुर, देवर-ननद सब उसका प्रभाव मानते थे। भोजन, वस्त्र, सम्पत्ति और सन्तान के सुख में परिवार मग्न रहता था। घर सत्य और धर्म का पवित्र स्थान माना जाता था।[8]

---

[1]अथर्व० १४।१।४८-५२॥ १४।२॥ [2]अथर्व० ६।६०।१-३॥ [3]अथर्व० १०।१।३॥ [4]अथर्व० ३।३०।१, ३, ५, ७॥ ७।३६॥ ७।३७ आदि। [5]ऋग्० १०।१७९।२॥ इत्यादि। [6]ऋग्० १०।८६।१०॥ [7]ऋग्० १०।१४९।४॥ इत्यादि [8]ऋग्० १०।८५।२३-२४,२६-२७,४२-४७ जहाँ दूलह-दुलहिन की बात-चीत है।

हिन्दू सभ्यता के और युगों की तरह इस समय भी आतिथ्य बड़ा धर्म माना जाता था। अथर्ववेद में आतिथ्य को यज्ञ के बराबर माना है और आतिथ्य की भिन्न-भिन्न क्रियाओं की तुलना यज्ञ की भिन्न-भिन्न रीतियों से की है।[१] सामाजिक शान्ति; व्यवस्था, और सहयोग का आदर्श स्पष्टतः वर्णन किया गया है। अथर्ववेद में इसके लिये बहुत-ही प्रार्थनाएँ हैं।[२] सारे वैदिक साहित्य में ऋत अर्थात् सत्य या धर्म पर बहुत ज़ोर दिया है। देवताओं से या मनुष्यों से जो प्रतिज्ञाएँ की हों उनको अवश्य पूरा करना चाहिये; नहीं तो प्रायश्चित्त करना पड़ेगा।[३] ऋण चुकाना भी बहुत आवश्यक है; न चुकाना बड़ा पाप है जिसके लिये प्रायश्चित्त करना चाहिये।[४]

**आतिथ्य**

**नीति**

उत्तर-वैदिक काल में राजनैतिक परिस्थिति भी पहले की अपेक्षा कुछ बदल गई थी। अब भी संग्राम बहुत हो रहे थे; अथर्ववेद में लड़ाई का जोश बहुत है पर जैसे-जैसे आर्य लोग पूरब और दक्खिन की ओर फैले और बड़े-बड़े मैदान उनके अधिकार में आये वैसे-वेसे राज्यों के क्षेत्र भी बढ़ते गये। उत्तरी-हिन्दुस्तान में नदियाँ आसानी से पार की जा सकती हैं। अन्य कोई प्राकृतिक रुकावट भी नहीं है। इसलिये यहाँ बड़े राज्यों की स्थापना की स्वाभाविक प्रवृत्ति थी। पर रेल-तार इत्यादि के युग के पहिले कहीं भी बड़े राज्यों के दूरवर्ती प्रदेशों पर शासन करना आसान नहीं था। इसलिये प्रदेशों को बहुत-सी स्वाधीनता देना भी आवश्यक था। इस तरह हिन्दू राजनीति में दो विरोधी शक्तियों का सङ्घर्षण बराबर होता रहा—एक तो योजक शक्ति थी जो विशाल राज्य की प्रेरणा करती थी, दूसरी विभाजक शक्ति थी जो प्रादेशिक स्वाधीनता की

**राजनीति**

**योजक शक्ति**

**विभाजक शक्ति**

---

[१]अथर्व० ९।६।३, ४, ६, ७, ९, १८, १९,३१,३८; ५४॥ [२]अथर्व १२।५२॥ इत्यादि॥ [३]अथर्व० ६।११९॥ [४]अथर्व० ६।११७॥

प्रेरणा करती थी। सङ्घर्षण से एक अनोखे राजनैतिक सङ्गठन की उत्पत्ति हुई जिसमें राज्य तो बड़े-बड़े थे पर राज्य के भीतर बहुत से छोटे-छोटे राज्य थे और कभी-कभी तो इनके भीतर और भी छोटे राज्य थे। यह एक तरह का सङ्घशासन था। बड़े राज्य को साम्राज्य इत्यादि शब्दों से सम्बोधन करते थे और उसके स्वमी को सम्राट्, अधिराज इत्यादि उपाधियाँ मिलती थीं। बाजसनेयिसंहिता में 'सम्राज' शब्द आया है।[1] बहुत से ग्रन्थों में 'अधिराज' शब्द आया है।[2] पञ्चविंशब्राह्मण में 'आधिपत्य' शब्द का प्रयोग किया गया है[3]। एकराज शब्द जो ऋग्वेद में रूपक की तरह आया है,[4] अथर्ववेद में राजनैतिक अर्थ में प्रयोग किया गया है।[5]

सङ्घर्षण

सङ्घशासन

शुक्लयजुर्वेद में राजाओं की प्रधानता के लिये देवताओं से बहुत-सी प्रार्थनाएँ हैं।[6] पर काठकसंहिता और मैत्रायणीसंहिता में 'स्वाराज्य' का भी उल्लेख है।[7] कोई-कोई राज्य बहुत छोटे थे। कहीं-कहीं केवल एक गाँव जीतने के लिये बड़ी-बड़ी प्रार्थनाएँ हैं।[8] बड़े-बड़े सङ्घशासनमूलक साम्राज्य में छोटे-छोटे शासक होते थे, यह राजा या राजन्य कहलाते थे और वास्तव में राजनैतिक अधिकार रखने वाले ज़मींदार थे। इस समय के ग्रन्थों से जान पड़ता है कि सैकड़ों क्या हज़ारों छोटे-छोटे राजा उत्तरी हिन्दुस्तान में मौजूद थे।[9] सम्राट् और आधीन राजाओं के सम्बन्धों का ब्यौरेवार पता नहीं

---

[1]वाजस० सं० ५। ३२ ॥ १३ ॥ ३५ ॥ २० । ५ ॥ आदि। [2]देखिये, ऋग्० १० । २८ । ६ ॥ अथर्व० ६ । ९८ । १ ॥ ९ । १० । २४ ॥ तैत्ति० सं० ११ । ४ । १४ । २ ॥ मैत्रा० सं० ४ । १२ । ३ ॥ का० सं० ८ । १७ ॥ तैत्ति० ब्रा० ३ । १ । २ । ९ ॥ [3]पञ्च० ब्रा० १५ । ३ । ३५ ॥ [4]ऋग्० ८ । १७ । ३ ॥ । [5]अथर्व० ३ । १ ॥ [6]शु० यजु० ९ । ३९ ॥ [7]का० सं० १४ । ५ । ॥ मैत्रा० सं० १ । ११ । ५ ॥ [8]कृ० यजु० २ । ३ । १० ॥ ३ । ४ । ८ ॥ [9]देखिये, ऋग्० १० । ९ । १६ ॥ १० । ४२ । १० ॥ १० । ९७ । ६ ॥ अथर्व० ५ । १८ । १० ॥ २ । ६ । ४ ॥ १९ । ६२ । १ ॥ वाजस०

लगता। शायद समर-नीति में और परराज्य-नीति में अर्थात् घरेलू मामलों को छोड़कर बाहरी मामलों में सम्राट् की आज्ञा सबको पालन करनी पड़ती थी। पर शायद कभी-कभी सम्राट् और राजाओं के बीच में विद्वेष भी हो जाता था। उदाहरणार्थ, अथर्ववेद और तैत्तिरीयसंहिता में राजनैतिक उपद्रवों का उल्लेख है, यह शायद ऐसे ही विद्वेषों के कारण होते थे।[१]

सम्राट् या राजा बहुधा मौरूसी होते थे पर नये राजा के आरोहण के लिये जनता की स्वीकृति आवश्यक थी।[२] स्वीकृति के बाद अभिषेक होता था जिसके लिये दूर-दूर से तरह-तरह के जल मँगाये जाते थे। अभिषेक के जरा पहिले राजा चमकीले कपड़े पहिन कर शेर के चमड़े पर चढ़कर दिशाओं की ओर जाता था जो प्रभुता का एक चिह्न था। इसी तरह की और रस्में भी होती थीं।[3] इसके बाद शक्ति, प्रभुता और प्रधानता की प्रार्थना के मन्त्र पढ़ते-पढ़ते पुरोहित जलों से अभिषेचन करते थे।[४] अभिषेक के समय बहुधा राजसूय-यज्ञ होता था; जिसकी रस्में बढ़ते-बढ़ते इतनी हो गई थीं कि पूरे साल भर चलती थीं[५] और आगामी युग में इससे भी अधिक देर तक होती रहती थीं। राजसूय के समय राजा को मित्र, वरुण आदि देवताओं के नाम से सम्बोधन करते थे।[६] वैदिक मन्त्रों में कहा है कि राजा को पृथिवी, पर्वत, आकाश और विश्व की तरह एवं वरुण, वृहस्पति, इन्द्र और अग्नि की तरह दृढ़ रहना चाहिये।[७]

राजा

अभिषेक

राजसूय

---

सं० १८। ४८ ॥ २६। २ ॥ तैत्ति० सं० २। ३। १ ॥ २। ७। १८ ॥

[१]अथर्व० १। ९ ॥ ३। ६ ॥ तैत्ति० सं० २। ३। १ ॥ २। ७। १८। २ ॥ [२]देखिये, अथर्व० ३। ४। १-२, ७ ॥ ३। ५। ६ ॥ [3]देखिए, अथर्व० ४। ८। ३-४ ॥ [४]अथर्व० ४। ८। ५-६ ॥ वाजस० सं० ९। ४० ॥ २५। १७-१८ ॥ [५]अथर्व० ४। ८। १ ॥ ९। ७। ७ ॥ ऐत० ब्रा० ५। १। १। १२ ॥ [६]तैत्ति० सं० १। ८। १६ ॥ [७]ऋग्० १०। १७३ ॥ अथर्व० ६। ८७-८८ ॥

निस्सन्देह राजा को बहुत अधिकार थे और बहुत शक्ति थी; पर वह निरङ्कुश नहीं था, मनमानी नहीं कर सकता था। समाज के धर्म और आदर्शों के अनुसार ही वह शासन कर सकता था। इसके अलावा

समिति

जनता की समिति थी जिसे शासन में बहुत अधिकार था और जो सब महत्त्वपूर्ण विषयों के निर्णय में भाग लेती थी। राजा के लिये आवश्यक था कि समिति को अपने अनुकूल रक्खे। अथर्ववेद में राजा प्रार्थना करता है कि प्रजापति की पुत्रियाँ, सभा और समिति मेरे ऊपर कृपा करें।[1] एक मन्त्र में राजा के लिये बहुत से अनुग्रहों की प्रार्थना की गई है; एक अनुग्रह यह भी है कि समिति अनुकूल रहे।[2] अन्य वैदिक वाक्यों से भी समिति पर प्रभाव जमाने की आवश्यकता प्रकट होती है।[3] अथर्ववेद में इस तरह की प्रार्थनाओं के अलावा बहुत से जादू-टोनों का भी उल्लेख है जो समिति को वश में करने के लिये प्रयोग किये जाते थे।[4] प्रत्येक जनसभा में मतभेद के कारण कभी-कभी बहुत वैमनस्य हो जाता है और गड़बड़ होती है। शायद वैदिक समिति भी इस साधारण दोष से मुक्त न थी। ऋग्वेद में समिति की शान्ति, सहयोग और एकता के लिये बड़ी ओजस्विनी प्रार्थना की गई है।[5] अथर्ववेद में एक बार समिति को नरिष्टा कहा गया है।[6] समिति तरह-तरह के मामलों पर विचार करती थी। समर, सन्धि, आय-व्यय और साधारण अभ्युदय—यह सब समिति के सामने आते थे।[7] इसके अलावा वह न्याय का भी कुछ काम करती थी। अनुमान है कि ज़मीन, जूआ, ऋण, दायभाग, चोरी, चोट, और हत्या के मामलों का फ़ैसला समिति के द्वारा होता था।[8] पर बड़े राज्यों की स्थापना से समिति को अवश्य ही एक बड़ी कठिनाई पड़ी होगी। प्राचीन समय में न तो

---

[1]अथर्व० ७। २। १॥ [2]अथर्व० ६। ८८॥ [3]ऋग्० १०। १६६। ४॥ अथर्व० ७। १२। २-३॥ [4]अथर्व० २। २७॥ ६। ६९॥ ४। ३११॥ इत्यादि। [5]ऋग्० १०। १९१। २-४॥ [6]अथर्व० ७। १२। २॥ [7]अथर्व० ६। ७५। १०३॥ ७। ५२॥ ३। २९॥ ६। १०७॥ [8]कृ० यजु० २। २। १॥ २। ६। १॥ अथर्व० ६। ११७-१९॥ वाजस०सं० ३०। ५॥

यूरुप में और न एशिया में राजनैतिक प्रतिनिधित्व की चाल थी। जनता को जो अधिकार थे, वह जनता के इकट्ठे होने पर ही व्यवहार में आ सकते थे। छोटे राज्यों में समिति का अधिवेशन सुगम था, पर बड़े राज्यों में जनसंख्या के कारण और दूरी के कारण असम्भव था। अतएव जैसे-जैसे बड़े राज्य अर्थात् साम्राज्य बनते गये, वैसे-वैसे समिति की प्रथा टूटती गई।

साधारण शासन में राजा को स्वभावतः बहुत-से लोगों के सहयोग की आवश्यकता थी। जान पड़ता है कि राजा के कुछ सम्बन्धी भी शासन में योग देते थे और राज्य के वीर या रत्नियों में गिने जाते थे। इनके अलावा अनेक कर्मचारी थे जिनमें से विशेष महत्त्व वालों की गणना भी वीर या रत्नियों में होती थी।[1] पञ्चविंशब्राह्मण में आठ वीर गिनाये गये हैं—(१) राजा का भाई (२) राजा का पुत्र (३) राजा का पुरोहित (४) राजा की महिषी (५) सूत (६) ग्रामणी (७) क्षत्र अर्थात् रक्षा-करने वाला और (८) संग्रहीतृ अर्थात् कर जमा करनेवाला या कोषाध्यक्ष।[2] अन्यत्र वीरों में राजन्य, सेनानी, भागदुघ ( कर वसूल करने वाला ) और अक्षावाप ( जूए का अध्यक्ष ) की भी गिनती की गई है।[3] इनके साथ-साथ मैत्रायणीसंहिता में तक्ष ( बढ़ई ), रथकार और गोविकर्त्त ( शिकारी या पशुओं को मारने वाला ) भी गिनाए गये हैं।[4] गाँवों में ग्रामणी राज का काम करते थे। वैदिक ग्रन्थों में दूतों या प्रहितों का उल्लेख है जो राज्य की ओर से जासूस या पुलिस का काम करते थे।[5]

अधिकारी

न्याय के मामले में, सभा के अलावा राजा भी कुछ मुक़दमों का फ़ैसला करता था।[6] शुक्लयजुर्वेद में न्याय को बहुत आवश्यक माना गया है।[7] काठक-संहिता में एक राजन्य भी अध्यक्ष की हैसियत से दण्ड का काम

---

[1] अथर्व० ३। ५। ७॥ [2] पं० ब्रा० १६। १। ४॥ [3] तैत्ति० सं० १। ८। ९१॥ तैत्ति० ब्रा० १। ७। ३। १॥ [4] मैत्रा० सं० २। ६। ५॥ ४। ३। ८॥ [5] अथर्व० ४। १६। ४॥ ऋग्० १०। १०। १-६॥ तैत्ति० सं० ४। ७। १॥ [6] अथर्व० ४। ८। २॥ [7] शु० यजु० १०। २७॥

न्याय

कर रहा है।[१] तैत्तिरीयसंहिता में और अन्यत्र भी ग्राम्यवादिन् गाँव का न्यायाधीश मालूम होता है।[२] वाजसनेयिसंहिता और तैत्तिरीयब्राह्मण में पुरुषमेध या अश्वमेध के सम्बन्ध में प्रश्निन्, अभिप्रश्निन्, और प्रश्नविवाक का ज़िक्र है।[3] जो मुद्दई, मुद्दाअलय और पञ्च मालूम होते हैं। कई ग्रन्थों में 'मध्यमशी' शब्द आया है।[४] उसका अर्थ भी पञ्च मालूम होता है। जान पड़ता है कि बहुत-से झगड़े पञ्चायत से फ़ैसल हो जाते थे।

पञ्चायत

दण्ड के विषय में पञ्चविंश-ब्राह्मण-से मालूम होता है कि राजद्रोह बहुत भीषण अपराध माना जाता था। उसके लिये पुरोहित तक को प्राण-दण्ड दिया जाता था।[५]

दण्ड

जुए में हार कर ऋणी हो जाने पर आदमी ग़ुलाम बनाया जा सकता था।[६] राज्य का खर्च चलाने के लिये राजा प्रजा से, खास कर अमीर आदमियों से, और बहुत कर के जमीन पर, कर लेता था।[७]

कर

---

[१]काठ० सं० २७।४॥ [२]मैक्डानेल और कीथ, 'वैदिक इण्डेक्स', १, पृ० २४८। [3]वाजस० सं० ३०।१०॥ तैत्ति० ब्रा० ३।४।६।१॥ [४]ऋग्० १०।९७।१२॥ अथर्व० ४।९।४॥ वाजस० सँ० १२।८६॥ [५]मैक्डानेल और कीथ, 'वैदिक इण्डेक्स', २, पृ० ८४। [६]ऋग्० १०।३४॥ [७]ऋग्० १०।१७३।६॥ अथर्व ४।२२।

# चौथा अध्याय : वैदिक काल का अन्तिम युग

**साहित्य**

वैदिक काल का तीसरा भाग अर्थात् अन्तिम युग ई० पू० ८-७ वीं सदी में या उसके भी पहिले माना जा सकता है। संहिताओं का ससय अनिश्चित होने से आगामी वैदिक साहित्य का समय भी अनिश्चित है। हम ई० पू० ८—७ सदी को ऐतिहासिक समालोचना के इस सिद्धान्त के अनुसार स्वीकार करते हैं कि सन्देह में नीची तारीख को मानकर निष्कर्ष निकालने चाहिये। वैदिक काल के अन्तिम युग में भी बहुत-सा साहित्य रचा गया। हिन्दुओं की वर्ग-व्यवस्था या वर्ण-व्यवस्था ने ब्राह्मण-समुदाय को धर्म और विद्या-व्यसन के लिये स्वतन्त्र छोड़ दिया। वह प्राचीन समय में ही नहीं किन्तु भारतीय इतिहास के मध्यकाल में भी अर्थात् १३ वीं ईस्वीं सदी की मुसलमानी विजय के बाद भी बराबर ग्रन्थ रचते रहे। क्षत्रियों में भी विद्याध्ययन की प्रवृत्ति जारी रही और वह भी धार्मिक विचारों में और धार्मिक एवं साधारण साहित्य की रचना में भाग लेते रहे। इनके अलावा कभी-कभी और लोग भी लिखने-पढ़ने में यश प्राप्त करते थे। अस्तु, हिन्दुस्तान में हज़ारों ही ग्रन्थ लिखे गये। बहुत से नष्ट हो गये पर जो बचे हैं वह पुस्तकालय के पुस्तकालय हैं। वैदिक काल के अन्तिम युग में ऐतरेयब्राह्मण का उत्तर भाग रचा गया। इसी समय विशाल शतपथब्राह्मण बना जिसमें बहुत से यज्ञो के सूक्ष्म वृत्तान्त हैं और जिससे यज्ञों की परिपाटी का और प्रचार का पता लगता है। पर दूसरे ग्रन्थों से यह भी सिद्ध होता है कि हिन्दू मस्तिष्क को कोरे यज्ञ-विधान से सन्तोष नहीं था; वह विश्व के रहस्य को, जीवव के अन्तिम रहस्य को, उद्घाटन करने का भी ऐसा घोर प्रयत्न कर रहा था जैसा आजकल संसार में कहीं नहीं हुआ है। आरण्यकों में और उपनिषदों में इस प्रतिभाशाली विचार-परम्परा का संग्रह अथवा यों कहिए संक्षेप है। कुछ उपनिषद् तो आगामी युगों के हैं पर छान्दोग्यबृहदारण्यक इत्यादि वैदिक काल में ही बन चुके थे। इस युग में या इसके आस-पास कुछ रचनाएँ भी हुईं जिनसे समाज या राजनीति की कुछ बातें

मालूम होती हैं। बृहद्देवता जो शौनक का रचा हुआ समझा जाता है, ई० पू० पाँचवी सदी के लगभग बना था; इसमें वैदिक देवताओं का हाल है। इ० पू० छठी या पाँचवों सदी के लगभग निरुक्त रचा गया, जिसमें वैदिक शब्दों की समीक्षा है।

इस काल में सब से अधिक महत्त्वपूर्ण बात तत्त्वज्ञान की चर्चा है। ई० पू० सातवीं - छठी सदी के लगभग देश में तत्त्वज्ञान की प्रबल लहरें उठीं, जिनमें पुरानी विचार-परम्पराओं का समावेश हो गया और जिनसे आगामी सिद्धान्तों की उत्पत्ति हुई। हिन्दुस्तान के प्राकृतिक दृश्यों के कारण, जीवन की सुगमता और सादगी के कारण तथा मानसिक चरित्र के कारण तत्त्वज्ञान का ऐसा दौर-दौरा हुआ जैसा कि आज तक किसी देश ने नहीं दिखाया। हजारों आदमियों ने अपना सारा जीवन इसी में लगा दिया; लाखों ने इस पर बहुत मनन किया और करोड़ों ने इसकी ओर कुछ-न-कुछ ध्यान दिया। तत्त्वज्ञान के दो मुख्य प्रयोजन थे—एक तो स्वाभाविक ज्ञान-पिपासा को शान्त करना, यह बताना कि संसार, आत्मा, परमात्मा, मन, बुद्धि, इत्यादि क्या हैं ? दूसरे, मनुष्य को लोक और परलोक का ठीक-ठीक रास्ता बताना, दुःख दूर कर परम सुख दिलाना, आत्मा की उन्नति करना, मोक्ष का द्वार खोलना। इन दो प्रयोजनों के कारण हिन्दू-तत्त्वज्ञान मुख्यतः आध्यात्मिक है, सामाजिक नहीं, पर इसमें कट्टरता नहीं है, विचार की पूरी स्वतन्त्रता है, तर्क की प्रधानता है, नये सिद्धान्त प्रकट होते हैं, नये-पुराने विचारों के संयोग से तरह-तरह की पद्धतियाँ निकलती हैं। तत्त्वज्ञान की ऐसी प्रधानता थी कि उसने धर्म पर अधिकार जमा लिया और उसका आवश्यक अङ्ग हो गया। हिन्दुस्तान में धर्म और तत्त्वज्ञान एक-दूसरे से ऐसे गुँथे हुए हैं कि अलग नहीं किये जा सकते। इस लिये तत्त्वज्ञान की बहुत-सी पद्धतियों का आदि स्रोत ईश्वर या और कोई आप्त माना गया है और लगभग सभी पद्धतियाँ देवता या ऋषियों के नामों से संयुक्त हैं।

तत्त्वज्ञान

कह चुके हैं कि ऋग्वेद के समय में धार्मिकभाव बहुत प्रबल नहीं था और न तत्त्वज्ञान की ही बहुत चर्चा थी। तो भी कहीं-कहीं ऋषियों को चिन्ता होती है

ईश्वर

कि विश्व क्या है ? इसका प्राण क्या है ? कौन जानता है ?[1] देवता बहुत थे पर सबसे पहिले कौन पैदा हुआ था ? इस तरह एक परमेश्वर का सिद्धान्त उत्पन्न होता है। वैदिक साहित्य में बहुधा एक-एक देवता की स्तुति इस तरह की है कि मानो वही परमेश्वर है। जैसा कि पहिले कह चुके हैं, इस समय ऋत का सिद्धान्त भी निकला।

ऋत

ईश्वर और ऋत—इन दो विचारों के आधार पर बहुत-सा आगामी तत्त्वज्ञान स्थिर है। पिछली संहिताओं और ब्राह्मणों के काल में वेद स्वतः प्रमाण माने गये और उनके वाक्यों को तत्त्वज्ञानियों ने अपने-अपने अर्थ में प्रयोग करना शुरू किया। यज्ञ और कर्म की प्रधानता के इस युग में मनुष्य का जीवन कर्तव्यों का एक चक्र माना गया—देवता, ऋषि, पितृ, मनुष्य, जन्तु, सब की ओर कर्तव्य हैं जिनका पालन सदा करना चाहिये। कर्तव्य के एक बहुत बड़े भाग का समावेश यज्ञ में था। ब्राह्मण-ग्रन्थ बार-बार कहते हैं कि जो अच्छी तरह यज्ञ करता है, वह स्वर्ग में देवताओं के साथ मिलकर अमर हो जाता है।

यज्ञ

तत्वज्ञान की पराकाष्ठा उपनिषदों के समय में हुई। इस समय जो सिद्धान्त निकले उनको ही लेकर जैन, बौद्ध आदि धर्मों की स्थापना हुई और बाकी हिन्दुओं में भी बहुत से सम्प्रदाय चले। याद रखना चाहिये कि उपनिषदों में कोई एक विचार-शृङ्खला या सिद्धान्त नहीं है; बहुत से विचार है, जो कहीं-कहीं तो आपस में मिलते-जुलते हैं और कहीं-कहीं प्रतिकूल हैं। यहाँ मानवी मस्तिष्क सत्य की तह पर पहुँचने की कोशिश कर रहा है, और चारों ओर तर्क और कल्पना के घोड़े दौड़ा रहा है। उपनिषदों की गहरी छानबीन से नतीजा निकलता है कि मानवी-जीवन का मूलतत्त्व है आत्मा, जिसका नाश नहीं होता, जो मरता नहीं है, न बूढ़ा होता है। आत्मा सब जड़ पदार्थों से भिन्न है और न उनके किसी तरह के मेल-जोल से कभी पैदा हो सकता है। जगत् में सैकड़ों आत्मा प्रतीत होते

उपनिषद्

---

[1] ऋग्० १।४।१६४॥

आत्मा

हैं—यह सब एक ही ब्रह्म के रूपान्तर हैं; एक ही ब्रह्म के भाग हैं। चिदानन्द ब्रह्म विराट् है, जिसमें सब कुछ शामिल है। ब्रह्म अनादि है, अनन्त है, अकारण है, समय और स्थान से परे हैं। इस ब्रह्म का पता पुस्तकों से नहीं लगता, ज्ञान से नहीं लगता; आत्मा के प्रकाश से इसका पता लगता है। ब्रह्म को जानना जीवन का परम ध्येय है, ब्रह्म में मिल जाना ही मोक्ष है। ब्रह्म स्वयं सिद्ध है, किसी ने उसे नहीं बनाया है, वह आप ही बना हुआ है। सारा संसार, सारा जीवन ब्रह्म से निकला है; ब्रह्म का विकास ही सृष्टि है, ब्रह्म का प्रकट होना ही विश्व का निर्माण है। ब्रह्म विश्व में है, पर विश्व का नहीं है; उससे परे है। ब्रह्म के कारण ही आत्मा में शक्ति है; इस शक्ति को बढ़ा कर ब्रह्म के पास पहुँचना नीति और सदाचार है। मनुष्य को साधारण भौतिक कामनाओं में जीवन नष्ट न करना चाहिये; साधारण स्वार्थ, इन्द्रिय-सुख में लीन न हो जाना चाहिये; यह सब नश्वर है, क्षणभङ्गुर है; अनादि अनन्त, सनातन ब्रह्म का चिन्तन करो, ध्यान करो, उसे जानो। जो ब्रह्म को जानता है अथवा यों कहिये कि आत्मा को ठीक-ठीक पहचानता है, वह सब स्वार्थ छोड़ देता है; संन्यासी हो जाता है। आत्मा को जानने वाला सब शोक को पार कर जाता है; ब्रह्म को जानने वाला ब्रह्म ही हो जाता है। पर अन्यत्र उपनिषदों में कहा है कि वेद पढ़ने से, या विद्या से, या ज्ञान से, सिद्धि नहीं हो सकती; सदाचार भी होना चाहिये, धर्म का पालन करना चाहिये; हृदय को पवित्र करना चाहिये, ब्रह्म का ध्यान करना चाहिये। अन्यत्र कहा है कि ज्ञान और आचार एक-दूसरे से सम्बद्ध हैं—जब तक आचार ठीक नहीं है, हृदय में शान्ति नहीं है, चित्त में स्थिरता नहीं है। तब तक आत्मा का ज्ञान नहीं हो सकता, आध्यात्मिक सत्य की पकड़ नहीं हो सकती। उपनिषदों के अन्य भागों में इसको भी काफ़ी नहीं माना है; कोरे सदाचार से उद्देश्य की सिद्धि नहीं हो सकती; केवल यज्ञ, दान, इत्यादि से मुक्ति नहीं हो सकती; परमेश्वर की भक्ति करनी चाहिये, अपने को परमेश्वर से मिला देना चाहिये, परमेश्वर को आत्मसमर्पण कर देना चाहिये। अहङ्कार जीव को हर तरह से नीचे गिराता

ब्रह्म

मोक्ष

है; अहङ्कार छोड़कर ब्रह्म की ओर बढ़ना चाहिये। बहुत जगह उपनिषदों में कहा है कि जीव, आत्मा, और ब्रह्म वास्तव में एक है। मोक्ष पाने पर आत्मा का अन्त नहीं होता। जैसे नदियाँ समुद्र में मिल जाती हैं वैसे ही आत्माएँ ब्रह्म में मिल जाती हैं।

यदि आत्मा चिदानन्दपूर्ण ब्रह्म है तो संसार में दुःख और पाप क्यों हैं? इस जटिल प्रश्न के उत्तर में उपनिषद् कर्म के सिद्धान्त का प्रतिपादन करते हैं।

**पुनर्जन्म**

ऐतरेय, शतपथब्राह्मण इत्यादि में कर्म का थोड़ा-सा उल्लेख अवश्य है[1] पर इसका पूरा ब्योरा सबसे पहिले उपनिषदों में मिलता है। इस सिद्धान्त के अनुसार देवता, मनुष्य, जन्तु, वनस्पति, सब की आत्मा कर्म के कठोर नियम के अधीन हैं। प्रत्येक अभिलाषा, आकांक्षा या क्रिया का प्रभाव—अच्छा या बुरा—आत्मा पर पड़ता है, यह प्रभाव एक जीवन तक परिमित नहीं है; मरने के बाद फिर कर्मानुसार जन्म होता है और कर्म का फल भोगना पड़ता है; इस दूसरे जीवन के कर्मों का फल तीसरे जीवन में होता है और इस तरह चक्र चलता रहता है। किसी भी जन्म के पहिले अनगिनत जन्म हो चुके हैं। यह कर्मसंसार-चक्र ब्रह्म में लीन होने तक चलता रहता है। इसलिये जीव को चाहिये कि अच्छे कर्म करे और सबसे बड़ी बात तो यह है कि ब्रह्म प्राप्त करने की चेष्टा करे।

उपनिषदों में सबसे पहिले योग का ज़िक्र आया है। योग की क्रियाओं से चित्त की वृत्तियों का निरोध होता है, मन स्थिर होता है, हृदय पवित्र होता है, आत्मा भौतिक जीवन के ऊपर उठ जाता है, ब्रह्म को समझने में सुगमता होती है।

**योग**

कौषीतकि उपनिषद् कहता है कि प्रतर्दन ने संयमन का एक नया मार्ग चलाया था जो अन्तर अग्निहोत्र अर्थात् आभ्यन्तरिक यज्ञ है। अभिप्राय यह है कि रागद्वेष-भावना वृत्ति को पूरी तरह दमन करना चाहिये। प्राणवायु को रोकने से भी

---

[1] ऐत० ब्रा० ८। १५॥ शत० ब्रा० ६। २। ७। ३३॥ ६। २। २। २७॥

चित्त को एकाग्र करने में सहायता मिलती है। ओम्, तद्वनम् तज्जलान्, आदि शब्दों पर चित्त को एकाग्र करना चाहिये। सब कुछ छोड़ कर एक पदार्थ पर मन को एकाग्र करने से चित्त में स्थिरता आती है। इस तरह योग का अभ्यास करते-करते पूर्ण एकाग्रता और पूर्ण स्थिरता प्राप्त होती है। मुण्डकोपनिषद् में एक जगह न्याय का उल्लेख किया है पर न्याय की पूरी पद्धति अभी नहीं बनी थी।

उपनिषदों में सत्य की टटोल हो रही है, विश्व का रहस्य जानने का उद्योग हो रहा है और परम सुख का मार्ग ढूँढ़ा जा रहा है। तरह-तरह के विचार पैदा हो रहे हैं, चारों ओर स्वतन्त्रतापूर्वक बहस हो रही है, बिना किसी डर के नये-नये सिद्धान्त निकाले जा रहे हैं। इसलिये उपनिषदों में बहुत मतभेद है, पर अन्त में कुछ बातों पर सब एक हो गये हैं। ब्रह्म ही सत्य है; विद्या और योग से वह जाना जाता है। विद्या से मुक्ति होती है।[1] ब्रह्म-विद्या सब पापों का नाश कर देती है।[2] विश्व-व्यापी परमात्मा से पैदा हो कर यह जीवात्मा शरीर धारण करता है, अपने कर्म के अनुसार अपना संसार बनाता है और एक शरीर से दूसरे शरीर में प्रवेश करता रहता है। इस आवागमन में बहुत से दुःख होते हैं। इनसे छुटकारा तभी मिल सकता है जब आत्मा फिर ब्रह्म में लीन हो जाय। यही मुक्ति है; विद्या और योग इसका उपाय है। आवागमन और मोक्ष का सिद्धान्त जो इस समय निकले वह आगे बौद्धों और जैनों ने भी माने और आज तक सब हिन्दुओं में प्रचलित हैं। ब्रह्म, विद्या और योग के सिद्धान्त भी किसी-न-किसी रूप में लगभग सब हिन्दू-सम्प्रदायों ने माने हैं।

**ब्रह्म-विद्या**

कर्म और संसार का सिद्धान्त जीवन पर कई, और कभी-कभी विपरीत, प्रभाव डालता है। यह कर्म को प्रधान मानता है और अच्छे कर्म करने का आदेश करता है। जो जैसा कर्म करेगा वह वैसा ही फल पायेगा। प्रत्येक व्यक्ति अपने लिये उत्तरदायी है। उपनिषदों का सिद्धान्त विद्या पर भी पूरा जोर देता है और सबको

**कर्मसिद्धान्त का प्रभाव**

---

[1] छा० उ० ६। ८॥ [2] छा० उ० ८। १२। ३॥ कौषी० उ० ३। १॥

ज्ञान प्राप्त करने की प्रेरणा करता है। पर आवागमन के सामने इस जीवन की महिमा कम हो जाती है; एक बड़ी लम्बी यात्रा में यह केवल एक सराय है, या केवल एक क़दम है। इस संसार की सारी सुख-सम्पत्ति क्षणभङ्गुर है, असार है। बृहदारण्यकोपनिषद्[१] भूख-प्यास, पुत्र की कामना, सम्पत्ति की कामना—इन सबको बुरा समझता है और एकमात्र ब्रह्म को ही सब कुछ मानता है। सीधे-सादे आदमी इन सिद्धान्तों से बहक सकते थे और संसार का जीवन अस्त-व्यस्त हो सकता था। शायद इसीलिए ऐतरेय, आरण्यक, छान्दोग्य, बृहदारण्यक, कौषीतकि उपनिषद् आदि में कहा है कि यह विद्या गुह्य है, हर किसी को बताने की नहीं है, पक्के शिष्यों और पूरे अधिकारियों को ही बतानी चाहिये।[२] पर जब किसी-न-किसी तरह यह नये सिद्धान्त चारों ओर फैल गये तब जीवन के लिये उनके अनुसार मार्ग निश्चित करना आवश्यक हो गया। इस लोक के और परलोक के अभ्युदय को मिलाने से अर्थात् मनुष्य के लौकिक और आध्यात्मिक हितों को मिलाने की चेष्टा से आश्रमों के सिद्धान्त की उत्पत्ति हुई।

**आश्रम**

कह चुके हैं कि ऋग्वेद के १०वें मण्डल के समय में ही कुछ मुनि पैदा हो गये थे जो तप किया करते थे। उपनिषदों के समय में मुनियों की संख्या बढ़ गई थी। यह भी कह चुके हैं कि विद्या पढ़ने की परिपाटी ऋग्वेद के समय में शुरू हो गई थी। जैसे-जैसे साहित्य और विद्या की उन्नति होती गई वैसे-वैसे पठन-पाठन की रीति भी बढ़ती गई। तैत्तिरीयसंहिता कहती है कि ब्रह्मचारी होकर पढ़ना ब्राह्मण का कर्तव्य है।[३] ऐतरेयब्राह्मण में नाभानेदिष्ट ब्रह्मचारी होकर अपने गुरु के घर में रहता है। छान्दोग्योपनिषद् में बालपन १६ बरस तक माना है पर ब्रह्मचर्य का समय इससे ज़्यादा होता था।[४] इस तरह ब्रह्मचर्य और तपस्या के प्रचार से

---

[१]बृह० उ० ३।५।२॥ ४।२३॥ [२]ऐत० आ० ३।२।६।६॥ बृह० उ० ६।३।१२॥ २।१।४॥ छा० उ० ३।११।५॥ ८।११।३॥ कौषी० उ० १।७।४।१६॥ [३]तैत्ति० सं० ६।३।१०।५। [४]ऐत० ब्रा० १२।६॥ [५]छा० उ० ५।१।११।५।२४।५॥

जीवन की दो अवस्थाएँ स्पष्ट हो गईं। तीसरी अवस्था गृहस्थ जीवन की थी जो तप इत्यादि की प्रशंसा होते हुये भी हमेशा जरूरी थी। उपनिषदों में मुनि और गृहस्थ का भेद बताया है।[१] इसके बाद परमार्थ अवस्था के दो भाग कर दिये गये। उपनिषदों में ही श्रमण और तापसों का भेद कर दिया है; अन्यत्र मुनियों और प्रव्राजिनों का अलग-अलग उल्लेख किया है और आत्मा के ज्ञान को यज्ञ और तप से जुदा बताया है।[२] इस तरह चार अवस्थाएँ अर्थात् चार आश्रम हुए, जिनका सिद्धान्त पहिले-पहल उपनिषदों में ही पाया जाता है। मालूम होता है कि बहुत दिन तक तीसरा और चौथा आश्रम एक ही माना जाता था।[३] छान्दोग्योपनिषद् से ध्वनि निकलती है कि आदमी चाहे तो ब्रह्मचर्य के बाद जीवन भर गृहस्थ बना रहे।[४] पर इसी उपनिषद् में दूसरी जगह तप को तीसरा आश्रम माना है।[५] इस तरह उपनिषदों में सिद्धान्त कुछ अनिश्चित हैं, पर अन्त में नतीजा यही निकलता है कि द्विज का जीवन चार भागों में बटना चाहिये।

आरुणेयोपनिषद्, आश्रमोपनिषद् और संन्यास उपनिषद् में चार आश्रम बहुत साफ तौर से बयान किये हैं।[६] इस प्रकार इस काल में आश्रमों का सिद्धान्त निकला जो फिर सदा हिन्दू शास्त्रों में माना गया। पर यह समझना भूल होगी कि आश्रमों के नियम का पालन सब लोग करते थे जैसा कि आगे बताया जायगा, जातकों से जाहिर है कि आश्रम धर्म सिद्धान्त में सबको मान्य था, पर व्यवहार में सबको ग्राह्य न था।

ब्रह्मचर्य-आश्रम में बालक विद्याध्ययन करते थे। इस काल में शिक्षा की चर्चा बहुत बढ़ गई थी। कह चुके हैं कि ऋग्वेद में वेद के पाठकों का जिक्र आया है।[७] अथर्ववेद में ब्रह्मचारी के पठन-पाठन की बड़ी महिमा गाई

---

[१] छा० उ० ५। १०। १॥ ६। २। १६॥ बृह० उ० ६। २। १५॥ इत्यादि। [२] बृह० उ० ४। ३। २२॥ ४। ४। २२॥ ३। ८। १०॥ [३] बृह० उ० ३। ५। १॥ [४] छा० उ० ८। १५॥ [५] छा० उ० २। २३। १॥ [६] आरु० उ० १। २। ५॥ आ० उ० ३-४॥ सं० उ० २। ७॥ [७] ऋग्० ७। १०३॥

शिक्षा

है।[१] शतपथब्राह्मण में कहा है कि वेदों के पढ़ने और पढ़ाने-से सुख, स्वाधीनता, धन, बुद्धि, यश इत्यादि सब-कुछ होता है।[२] बहुत से गुरुओं का उल्लेख है जो एक-दूसरे के बाद यज्ञों की विद्या-को चलाते रहे थे।[३] छान्दोग्य और बृहदारण्यक उपनिषदों से मालूम होता है कि बहुत-से ब्राह्मण अपने पुत्रों को घर पर ही पढ़ाते थे।[४] पर बहुत से लड़के गुरुओं के यहाँ जाकर विद्या प्राप्त करते थे। बृहदारण्यक उपनिषद् में परिषदों का उल्लेख है जो विद्यापीठ थे और जिनमें बहुत-से छात्र इकट्ठे होते थे।[५] कभी-कभी गुरु बिना किसी रस्म के पढ़ाना शुरू कर देते थे।[६] पर शतपथब्राह्मण से सिद्ध है कि साधारणतः विद्याध्ययन के पहिले बहुत-सी रस्में होती थीं। ब्रह्मचारी गुरु के बहुत से प्रश्नों का उत्तर देता था और गुरु उसे प्रजापति, द्यौः, पृथिवी इत्यादि देवताओं के सुपुर्द करता था।[७] श्वेतकेतु आरुणेय १२ बरस की उम्र पर गुरु के यहाँ जाता है और २४ बरस की उम्र तक वेद पढ़ता है।[८] छान्दोग्योपनिषद् में नारद और सनत्कुमार की बातचीत से मालूम होता है कि इस समय और भी बहुत से विषयों का पठन-पाठन आरम्भ हो गया था, जैसे, इतिहास, पुराण, व्याकरण, पित्र्य (श्राद्ध इत्यादि) राशी, दैव, निधि (समय का ज्ञान), वाकोवाक्य (तर्क), देवविद्या, ब्रह्मविद्या, शिक्षा, कल्प, छन्दस्, भूतिविद्या, क्षत्रविद्या, नक्षत्रविद्या, सर्पविद्या, देवजनविद्या।[९] बृहदारण्यक उपनिषद् में भी इतिहास, पुराण विद्या, उपनिषद्, श्लोक, सूत्र, अनुव्याख्यान और व्याख्यान का ज़िक्र है।[१०] अन्य ग्रन्थों में भी इतिहास का उल्लेख है[११]। जान पड़ता है कि इस समय बहुत-सी धार्मिक और लौकिक विषयों की पढ़ाई होती थी और बहुत-से ग्रन्थ रचे गये थे, पर

---

[१] अथर्व० ६।५॥ [२] शत० ब्रा० ११। ५। ७। १॥ [३] शत० ब्रा० १०। ६। ५। ६॥ [४] छा० उ० ५। ३। १॥ बृह० उ० ६। २। १॥ [५] बृ० उ० ६। २॥ [६] छा० उ० ५। ११। ७॥ [७] शत० ब्रा० ११। ५। ४॥ [८] छा० उ० ६। १। २। ३॥ ६। ७। २॥ [९] छा० उ० ७। १। १। २॥ [१०] बृ० उ० २। ४। १०॥ [११] तैत्ति० ब्रा० ३। १२। ८। २॥ शत०

आगे चल कर वह बड़े ग्रन्थों में मिल कर लोप हो गये। वैदिक अध्ययन की सहायता के लिये धीरे-धीरे छः वेदाङ्गों ने स्पष्ट रूप ग्रहण किया—शिक्षा, छन्दस्, व्याकरण, निरुक्त, कल्प और ज्योतिष। पढ़ने वालों की संख्या बहुत थी। बहुत से कुटुम्ब थे, जैसे, छान्दोग्योपनिषद् में श्वेतकेतु का कुटुम्ब जहाँ हर एक लड़का पढ़ता था।[1]

शतपथब्राह्मण से भी मालूम होता है कि बहुतेरे लड़कों को पढ़ने का शौक़ था।[2] छान्दोग्योपनिषद् में सत्यकाम जाबाल जिसके पिता का पता न था, आप ही पढ़ने जाता है।[3] ब्राह्मणों और उपनिषदों में इन्द्र, भरद्वाज इत्यादि बहुत बरसों तक यहाँ तक कि जन्म-जन्मान्तर तक पढ़ते हैं।[4] कभी-कभी विद्यार्थी बहुत दूर-दूर से चल कर नामी गुरुओं के पास पढ़ने आते थे।[5] कुछ शिक्षक भी इधर-उधर घूमा करते थे।[6] बृहद्देवता कहता है कि पढ़ने-पढ़ाने से आदमी देवताओं के बराबर हो जाता है।[7]

हिन्दू-शिक्षा में ज्ञान से भी ज्यादा जोर चरित्र पर दिया जाता था। ब्रह्मचर्य और संयम सबसे अधिक आवश्यक थे। ब्रह्मचारी गुरु के साथ रहते थे और इसलिये अन्तेवासी भी कहलाते थे। वह गुरु की सेवा करते थे, आज्ञापालन करते थे, उसके घर-द्वार की रक्षा करते थे, और उसके लिये तथा अपने लिये ईंधन, भोजन इत्यादि माँगकर लाते थे। कभी-कमी विद्यार्थी गुरु के साथ इधर-उधर जाया करते थे।[8] शिक्षा समाप्त होने पर गुरु, शिष्य को उपदेश देता था कि सच

**गुरु के साथ जीवन**

---

ब्रा० ११ । ५ । ६ । ४-८ ॥ १३ । ४ । ३ । ३ ॥ १४ । ५ । ४ । १० ॥

[1] छा॰ उ० ६ । १ । १ ॥ [2] शत० ब्रा० ११ । ४ । १ । ६ ॥ [3] छा० स० ४ । ४ । १ ॥ [4] छा० उ० ८ । २ । ३ ॥ बृह० उ० २ । २३ । २॥ तैत्ति० बा० ३ । १० । ११ । ३ ॥ [5] बृह० उ० ३ । ३ । १ ॥ ३ । ७ । १ ॥ तैत्ति० उ० १ । ४ । ३ ॥ [6] कौषी० उप० ४ । १ ॥ [7] बृह० १ । २१ ॥ [8] शत० बा० ११ । ३ । ३ ॥ ३ । २ । ६ । १५ ॥ ११ । ५ / ७ । १ ॥ बृह० उप० ३ ।१। २ ॥ ६ । ३ । ७ ॥ छा० उ० ४ । ३ । ५ ॥ ४ । ४ । ५ ॥ ४ । १० । १ ॥

बोलना, अपना कर्तव्य पालन करना, वेद पढ़ते रहना..................गृहस्थ बनाना।[१] पर छान्दोग्योपनिषद से मालूम होता है कि कोई-कोई नवयुवक गृहस्थ आश्रम से इन्कार कर देते थे और सीधे बन को चले जाते थे।[२]

ब्रह्म-विद्या के साथ तप की महिमा भी बढ़ती गई। तैत्तिरीयब्राह्मण कहता है कि देवताओं ने तप के द्वारा देवत्व पाया था।[३] तैत्तिरीयोपनिषद् में वरुण अपने पुत्र भृगु से कहता है, "तप से ब्रह्म को जानो क्योंकि तप ही ब्रह्म है।"[४] मैत्रायणी उपनिषद कहता है कि तप के बिना ज्ञान नहीं होता और कर्म का भी फल नहीं होता।[५] उपनिषदों में ही सबसे पहिले श्रमणों का जिक्र आता है।[६] अनेक स्थानों पर संसारी जीवन को दोषपूर्ण माना है।[७] पर इसके विपरीत ऐतरेय-ब्राह्मण में कहा है कि "बिना नहाये, दाढ़ी बढ़ाये, बकरी का चमड़ा पहन कर रहने से क्या लाभ है? तप करने में क्या रक्खा है? हे ब्राह्मण! पुत्र की कामना करो।"[८]

तप

अन्तिम वैदिक काल में वर्ण व्यवस्था पहिले की अपेक्षा कुछ और कड़ी नहीं हुई है जितनी कि आगामी युगों में भेद भाव बढ़ रहे हैं; पर कभी-कभी उनका अनादर भी होता है। शतपथब्राह्मण में पुरुषमेध-यज्ञ में भिन्न-भिन्न वर्णों के लोगों ने भिन्न-भिन्न देवताओं को दीक्षित किया है। यों भी उनके लिये अलग-अलग सम्बोधन बनाये हैं और उनके लिये भिन्न-भिन्न प्रकार के मृतस्मारकों का विधान किया है।[९] शतपथब्राह्मण में एक जगह तो सोमयज्ञ में शूद्र को स्थान दिया

वर्ण व्यवस्था

---

८।१५।१॥३।११।५॥

[१]तैत्ति० उ० १। ११॥ [२]छा० उ० २।२३।१॥ [३]तैत्ति० ब्रा० ३।१२।१३।१॥ [४]तैत्ति० उ० ३।५॥ [५]मैत्रा० उ० ४। ३॥ [६]तैत्ति० आ० २।७॥ बृह० उ० ४।३।२२॥ [७]उदाहरणार्थ, बृह० उ० ३।५॥ [८]ऐत० ब्रा० ७।१३॥ [९]शत० ब्रा० ३। १।१।१०॥ १३।८।३।११॥ 'वैदिक इण्डेक्स', २, पृ० १५३।

कड़ाई

है[१] पर अन्यत्र कहा है कि दीक्षित पुरुष को शूद्र से बात भी न करनी चाहिये।[२] अनेक बार यह भी कहा है कि संसार ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्यों का है और शूद्रों को बिलकुल भुला दिया है।[३] शतपथब्राह्मण कहता है कि ब्राह्मणों और क्षत्रियों को मिल कर जनता पर शासन करना चाहिये।[४] श्रोत्रिय और राजा मिलकर धर्म की रक्षा करते हैं।[५] पर इस समय से लेकर हिन्दू-स्वतन्त्रता के अन्त तक ब्राह्मण-ग्रन्थों में पुरोहित या ब्राह्मण को राजा से भी बढ़ा देने की प्रवृत्ति है। उदाहरणार्थ, शतपथब्राह्मण स्वयं कहता है कि राजा की शक्ति पुरोहित की शक्ति से निकली है।[६] ऐतरेय-ब्राह्मण पुरोहित को राज-गोप अर्थात् राजा की रक्षा करने वाला कहता है।[७] इसी समय के लगभग ब्राह्मणों का यह दावा शुरू हुआ कि हमसे कर न लिया जाय। शतपथब्राह्मण इसका समर्थन करता है,[८] पर यह निश्चय नहीं है कि व्यवहार में ब्राह्मणों के साथ इस तरह की कृपा अभी होती थी या नहीं। पहिले-पहिल इसी समय में खान-पान की थोड़ी बहुत रोक-टोक प्रारम्भ होती है। ऐतरेयब्राह्मण कहता है कि जो क्षत्रिय दूसरे वर्णवालों के साथ खाये वह उनके ही दर्जे का हो जाता है।[९]

पर इसके विपरीत वर्णव्यवस्था की ढील के भी बहुत-से उल्लेख इस समय में मिलते हैं। शतपथ ब्राह्मण स्वयं यह मानता है कि राजा जनक क्षत्रिय से ब्राह्मण हो गये थे।[१०] साधारणतः राजा क्षत्रिय अवश्य होते थे[११] पर शायद कभी-कभी, वर्णव्यवस्था के प्रतिकूल, अन्य

ढील

---

[१]शत० ब्रा० ५। ५। ४। ६। [२]शत० ब्रा० ३। १। १। १०॥ [३]शत० ब्रा० २। १। ४। १२॥ ४। २। २। १४॥ [४]शत० ब्रा० ११। २। ७। ६॥ [५]शत० ब्रा० ५। ४। ४। ५॥ [६]शत० ब्रा० १२। ७। ३। १२॥ [७]ऐत० ब्रा० ७। २६। ८। २४-२७॥ [८]शत० ब्रा० १३। ६। २। १८॥ १३। ७। १। ३॥ [९]ऐत० ब्रा० ७। २९॥ [१०]शत० ब्रा० ९। ६। २। १०॥ [११]उदाहरणार्थ देखिये, शत० ब्रा० १। ५। २। ३, ५॥ १२। ८। ३। १९॥

वर्णों के भी होते थे। उदाहरणार्थ, शतपथब्राह्मण में राजा मरुत्त आविक्षित को आयोगव कहा है।[१] आगामी लेखक मनु, कौटिल्य और विष्णु के अनुसार, आयोगव एक मिश्रित जाति थी अर्थात क्षत्रिय नहीं थी।[२] अन्तर्जातीय ब्याह के भी कई उदाहरण मिलते हैं, यद्यपि यह सब अनुलोम ब्याह के हैं। वृहद्-देवता में क्षत्रिय रथवीति की कन्या ब्राह्मण श्यावाश्व से ब्याह करती है[३]; राजा स्वनय अपनी लड़की का ब्याह अङ्गिरा कुल के एक युवक से करता है[४], दीर्घतमस् की मा उषिज् एक दासी है।[५] इस प्रकार के अनुलोम सम्बन्ध तो साधारण से माने गये हैं।[६] समाज के मानसिक और आध्यात्मिक जीवन की दृष्टि से इस बात पर भी ज़ोर देना ज़रूरी है कि कम-से-कम क्षत्रियों में विद्या और तत्त्वज्ञान की चर्चा बहुत थी। क्षत्रियों ने बड़े-बड़े सिद्धान्त निकाले। बिना किसी सङ्कोच के ब्राह्मण लोग क्षत्रिय विद्वानों को गुरु मानते थे और उनसे शिक्षा पाते थे। उदाहरणार्थ, ब्राह्मण गार्ग्य वालाकि का गुरु क्षत्रिय राजा अजातशत्रु था[७]; केकयराज अश्वपति प्राचीनशाल को तथा दूसरे ब्राह्मणों को शिक्षा देता था।[८] ऐसे और भी दृष्टान्त उपनिषदों में हैं।[९] छान्दोग्य-उपनिषद् में तो यहाँ तक दावा किया है कि ब्रह्मविद्या केवल क्षत्रियों की ही विद्या है।[१०] अन्यत्र यह मनोरञ्जक कथन है कि क्षत्रियों की राजनैतिक प्रधानता का कारण यही ब्रह्मविद्या है।[११]

वर्णव्यवस्था की कड़ाई और ढील के दृष्टान्तों से प्रगट होता है कि यह भी परिवर्त्तन का युग था और परस्परविरोधी शक्तियों का सङ्घर्षण हो रहा था। पर सब बातों पर विचार करने से यही परिणाम निकलता है कि पहिले की

---

[१]शत० ब्रा० १३। ५। ४। ६॥ [२]मनु० ६। १२॥ कौ० अर्थ० (सं० शामशास्त्री) पृ० १६५॥ विष्णु० १६। ४॥ [३]बृ० ५। ५०॥ [४]बृ० ३। १४२-४६॥ [५]बृ० ४। २४-२५॥ [६]बृ० ५। ७६॥ शत० ब्रा० ४। १। ५। ७॥ भी देखिये। [७]बृह० उ० २। १। १॥ कौषी उ० ४। १॥ [८]शत० ब्रा० १०। ६। १-२॥ छा० उ०। ५। ११। ४॥ [९]छा० उ० ५। ११॥ [१०]छा० उ० ५। ३॥ [११]बृह० उ० ६। २। ८॥ छा० उ० ५। ३। ७॥

अपेक्षा कुछ अधिक कड़ाई हो रही थी ।

आश्रमों की स्थापना और वर्ण की कड़ाई के सिवाय और कोई विशेष परिवर्तन समाज में नहीं हुआ । शतपथब्राह्मण से मालूम होता है कि पत्नी पति के साथ यज्ञ करती थी ।[1] बृहदारण्यक-उपनिषद् कहता है कि पत्नी से ही पुरुष की पूर्णता होती है ।[2] उपनिषदों और बृहद्देवता में ऋषि भी बहुधा ब्याह करते हैं । विधवाओं का भी ब्याह होता था, बहुधा देवरों के साथ ।[3] शतपथब्राह्मण से मालूम होता है कि राजा बहुधा चार ब्याह करता था ।[4] निरुक्त से प्रगट है कि सौतों में बहुत झगड़े-फ़साद होते थे और पति के नाक में दम हो जाता था ।[5] पुत्र की कामना प्रबल थी । बृहदारण्यक उपनिषद् कहता है कि पुत्र वह है जो पवित्र करता है ।[6] जिसके पुत्र न हो वह अपनी कन्या को नियुक्त कर सकता था । अर्थात् ब्याह के बाद उसके पुत्र को श्राद्ध इत्यादि के लिये अपना मान सकता था । पर इससे लड़की के पति के श्राद्ध में बाधा पड़ सकती थी । इसलिये निरुक्त कहता है कि भ्रातृहीन कन्या से ब्याह नहीं करना चाहिये ।[7] बहुत सी स्त्रियाँ, जैसे गार्गी और मैत्रेयी, ऊँची शिक्षा पाती थीं और पुरुषों से ब्रह्मविद्या पर बराबर की बहस करती थीं ।[8] निरुक्त में स्त्रियों के दायभाग के अधिकार का पहिला उल्लेख मिलता है ।[9] इसके विपरीत शतपथब्राह्मण कहता है कि पति और पत्नी को अलग भोजन करना चाहिये; पत्नी को पति के बाद खाना चाहिये । स्त्रियों की बुद्धि दुर्बल होती है और वह विद्वानों की अपेक्षा नाचने-गानेवाले आदमियों को पसन्द करती हैं ।[10] जैसा कि शतपथब्राह्मण से प्रगट है, स्त्रियों के सच्चरित्र पर

साधारण सामाजिक अवस्था

---

[1] शत० ब्रा० ५ । २ । १ । १० ॥ [2] बृह० उ० १ । ४ । १७ ॥ [3] नि० ३ । १५ ॥ [4] शत० ब्रा० ६ । ५ । ३ । १ ॥ [5] नि० ४ । ५ ॥ [6] बृह० उ० १ । ५ । १७ ॥ [7] नि० ४ । ५ ॥ [8] उदाहरणार्थ देखिये, बृह० उ० ३ । ६ । ८ ॥ [9] नि० ३ । ४ ॥ [10] शत ब्रा० ३ । २ । ४ । ६ ॥ ४ । ४ । २ । १३ । १० । १० । ५ । २-६ ॥

समाज बहुत जोर देता था।[1] सामान्य नैतिक गुणों में संयम, उदारता, आतिथ्य, नम्रता, और सच्चाई बहुत बड़े माने जाते थे।[2]

राजनैतिक अवस्था में भी थोड़ा ही परिवर्त्तन हुआ है। इस काल में राज्यों का क्षेत्र बढ़ गया है और ज़मीन्दारी सङ्घप्रथा और भी दृढ़ हो गई है। ऐतरेय-ब्राह्मण में राज्य, साम्राज्य, भौज्य, स्वाराज्य, वैराज्य, पारमस्थ्य, माहाराज्य, आधिपत्य, स्वावाश्य शब्द आये हैं, जो तरह-तरह के अधिकारों के और सङ्घ-पद्धति के भिन्न-भिन्न दर्जों के द्योतक हैं।[3] यहाँ समुद्र तक फैले हुए राज्य की भी बात कही है, जिससे मालूम होता है कि बड़े राजा अपना आधिपत्य दूर-दूर फैला रहे थे।[4] आधिपत्य के सूचक थे चार महायज्ञ—राजसूय, वाजपेय, अश्वमेध और ऐन्द्रमहाभिषेक जो बहुत से ब्राह्मणों के द्वारा बहुत दिन में किये जाते थे और जिनमें बहुत सी रस्में होती थीं और शक्ति, प्रभुता, धर्म इत्यादि के लिये बहुत से मन्त्र पढ़े जाते थे।[5] पुनरभिषेक और सर्वमेध भी बड़ी रस्में थी जो भारी विजय के बाद की जाती थीं।[6] ऐतरेयब्राह्मण में अभिषेक के समय राजा

राजनैतिक अवस्था

आधिपत्य

यज्ञ

---

[1]शत० ब्रा० २। ५॥ २०॥ [2]शत० ब्रा० ५। १॥ १। १॥ ६। ५। १। १३॥ ११। १। ८। १॥ १। १। १। ५॥ २। २। १॥ १६॥ ८। ३ २। १॥ नि० ३। ११॥ वृह० उ० ५। २। ३॥ ३। १७। ४॥ ४। ३। २२॥ छा० उ० ५। १०। ६॥ ८। ४॥ कठ० १। २। २४॥ १। ३। ७॥ ऐत० आ० १। १। १॥ तैत्ति० उ० १। ११। २॥ कौषी० उ० ३। १॥ ईश० १-२॥ [3]ऐत० ब्रा० ७। ३। ४॥ ८। १२। ४॥ [4]ऐत० ब्रा० ८। १४॥ [5]देखिये, शत० ब्रा० ६। ३। ४। ८॥ १३। ५। ४॥ ५। १। १। ३, १३-१४॥ १२। ८। ३। ४॥ ५। २। २। २, १४-१५॥ ५। १। १। १२॥ ५। ४। ३। ४॥ ५। २। २४॥ ५। १। १। ५। १४॥ ५। ३, ५, ३॥ ५। ४। ३। १०-२०॥ ५। ४। ४। ६-१३॥ [6]ऐत० ब्रा० ८। ५-११ : ५॥ शत० ब्रा० १३। ७। १॥

शपथ खाता है कि अगर मैं आप लोगों पर अत्याचार करूँ तो मेरा सारा पुण्य, मेरा लोक और परलोक, मेरी सन्तान सब कुछ खो जाय।[1]

**शपथ**

और जगह भी कहा है कि सब शासन धर्म के अनुसार होना चाहिये, धर्म ही सच्चा शासक है।[2] न्याय करना अब राजा-का एक प्रधान कर्त्तव्य था।[3] छान्दोग्य उपनिषद् हत्या, चोरी, व्यभिचार और मद्यपान को सबसे बड़ा अपराध मानता है। अग्नि और तराजू इत्यादि की परीक्षाएँ अपराध का निर्णय करने के लिये होने लगी थीं।[4] राजा पहिले की तरह जनता से कर लेता था।[5]

**न्याय**

समिति अब भी थी।[6] पर राज्य के बढ़ने से लोगों का इकट्ठा होना कठिन हो गया था और समिति का प्रभाव घटता जाता था।

**समिति**

---

[1] ऐत० ब्रा० ८ । १५ ॥ [2] शत० ब्रा० ५ । ४ । ४ । ५ ॥ बृह० उ० १ । ४ । ११-१५ ॥ छा० उ० २ । २३ । १-२ ॥ [3] शत० ब्रा० ५ । ३ । ३ । ६ ॥ [4] छा० उ० ६ । १६ ॥ शत० ब्रा० ११ । २ । ७ । ३३ ॥ [5] ऐत० ब्रा० ७ । २६ ॥ शत० ब्रा० १ । ८ । २ । १७ ॥ ४ । २ । ३ । १७ ॥ ५ । ३ । ३ । १२ ॥ १० । ६ । २ । २ ॥ १३ । २६ । ६ । ८ ॥ इत्यादि ॥ [6] शत० ब्रा० १२ । ७ । २ । १३ । १३ । १ । १ । ४७ ॥ छा० उ० ५ । ३ । १ ॥

इतिहास में युगों का विभाग अध्ययन की सुगमता के लिये किया जाता है। वास्तव में बड़े परिवर्त्तन किसी एक बरस में नहीं होते; वह बहुत बरसों में, कभी-कभी सदियों में होते हैं और किसी एक बरस का जीवन आगामी या पूर्ववर्ती बरस से बहुत भिन्न नहीं हो सकता। ऐतिहासिक परम्परा के इस सिद्धान्त को प्राचीन भारत के सम्बन्ध में याद रखने की विशेष आवश्यकता है क्योंकि यहाँ परिवर्तन धीरे-धीरे हुए और बहुत-सी पुरानी बातें सदा-ही बनी रहीं। उदाहरणार्थ वेद, ब्राह्मण, आरण्यक और उपनिषदों का प्रभाव कभी मिटा ही नहीं। तथापि हम उस समय युग-परिवर्तन मान सकते हैं जब सभ्यता के कुछ महत्त्वपूर्ण अङ्गों पर नये प्रभाव पड़ने लगे और जब समाज, राजनीति, धर्म, साहित्य या कला में कुछ नये लक्षणों का प्रदुर्भाव हुआ। इस कसौटी के अनुसार वैदिक काल का अन्त ई॰ पू॰ ७वीं सदी में या उसके भी पहिले मानना पड़ेगा।

**ऐतिहासिक परिवर्तन**

अब तक जिस धार्मिक साहित्य की रचना हो चुकी थी वह श्रुति कहलाता है। आगामी समय के धार्मिक ग्रन्थ, बहुत प्रभावशाली होने पर भी श्रुति के बराबर नहीं माने गये। साहित्य की शैली भी इस समय बहुत बदल गई। उपनिषद् अवश्य बनते रहे पर कोई नया वेद या ब्राह्मण नहीं रचा गया। कई अन्य शैलियों की प्रधानता हुई जो पहिले मौजूद तो थीं पर उतना महत्त्व न रखती थीं। अब एक तो बहुत से वीर काव्यों की रचना हुई जो अन्त में रामायण और महाभारत के रूप में प्रगट हुए। दूसरी ओर बहुत-सी कथाएँ लिखी गईं जो कुछ संस्करणों-के बाद बौद्धजातक इत्यादि के रूप में आईं। तीसरी ओर स्मरण की सुगमता के लिये पुराने सिद्धान्त बहुत-सी नई बातों के साथ अत्यन्त संक्षेप से पूर्वापर सम्बन्धी सूत्रों में प्रगट किये गये। अगर इन तमाम ग्रन्थों—रचना के काल ठीक-ठीक पता लग सकता तो हिन्दुस्तान का धार्मिक, सामाजिक और आर्थिक इतिहास

**साहित्य**

क्रमपूर्वक ब्यौरेवार लिखा जाता। पर अभाग्यवश किसी भी रचना का ठीक-ठीक समय निश्चित नहीं है। इसलिये वैज्ञानिक ऐतिहासिक समालोचना के सिद्धान्तों के अनुसार इन सब का प्रयोग एक साथ नहीं किया जा सकता। एक-एक करके इन रचनाओं से ऐतिहासिक सामग्री निकालनी चाहिये। समय के विषय में सामान्य रूप से इतना ही कहा जा सकता है कि इस प्रकार के विचारों का या संस्थाओं का प्रचार ई० पू० ७—६ सदी से तीन-चार सदियों तक था। इस विशाल साहित्य की समीक्षा से सिद्ध होता है कि समाज में बहुत से परिवर्त्तन हो रहे थे और कुल मिलाकर वह इतने महत्त्वपूर्ण थे कि ई० पू० ७-६ सदी से एक नये युग का प्रारम्भ अच्छी तरह मान सकते हैं।

पठन-पाठन की सुगमता से सूत्र-शैली का प्रचार सारे देश में हो गया और लगभग सभी विषयों के लिये उनका प्रयोग हुआ। बहुत से सूत्रग्रन्थ तो लोप हो गये हैं पर जो बचे हैं वह भी मात्रा में कम नहीं हैं। धार्मिक और सामाजिक दृष्टि से कल्पसूत्र महत्त्वपूर्ण हैं। यह ई० पू० लगभग छठी सदी से ई० पू० लगभग दूसरी सदी तक रचे गये थे। प्रत्येक कल्पसूत्र किसी-न-किसी संहिता या ब्राह्मण को मुख्य कर के मानता है और इस प्रकार श्रुति पर अपनी निर्भरता प्रगट करता है। जान पड़ता है कि इस समय प्रधान ऋषियों या गुरुओं के अलग-अलग चरण चल गये थे और प्रत्येक मुख्य चरण या शाला में सिद्धान्त और कर्मकाण्ड अलग-अलग लिखे गये। पिछले सूत्रों में भी ज्यादातर पुरानी ही बातें हैं। मोटी तरह, वह जीवन, जिसकी झलक सूत्रों में है ई० पू० ६००-३०० का माना जा सकता है।

**सूत्र**

कल्पसूत्रों के तीन भाग हैं—श्रौतसूत्र, गृह्यसूत्र और धर्मसूत्र। श्रौतसूत्र अनेक हैं, जैसे, शाङ्खायन, आश्वलायन, लाट्यायन, कात्यायन, आपस्तम्ब, बौद्धायन इत्यादि के। इन सब में केवल यज्ञों का विधान है। यहाँ ऐतरेय, शतपथ इत्यादि ब्राह्मणों के यज्ञों को सुलझाया है। अनगिनित छोटी-छोटी बातें व्यवस्थापूर्वक लिखी हैं। इनसे सिद्ध होता है कि अब धर्म में, सामाजिक जीवन में, यहाँ तक

**श्रौतसूत्र**

कि राजनैतिक जीवन में भी यज्ञों की मात्रा बढ़ रही थी, तरह-तरह की रस्में चल रही थीं और चारों ओर ब्राह्मणों का प्रभाव बढ़ रहा था।

इतिहास की दृष्टि में श्रौतसूत्रों की अपेक्षा गृह्यसूत्र अधिक महत्त्व के हैं। पाराशर, पारस्कर, गोभिल, हिरण्यकेशिन्, शाङ्खायन, बौद्धायन, आपस्तम्ब इत्यादि नामों के गृह्यसूत्रों में ब्रह्मचर्य, गृहस्थ और संन्यास आश्रमों का वर्णन है और विशेषकर गृहस्थ जीवन के नियम सैकड़ों की तादाद में दिये हैं। याद रखना चाहिये कि सूत्र-ग्रन्थों में सिद्धान्त लिखा है, व्यवहार नहीं, पर सिद्धान्तों में व्यवहार की जो झलक आई है उससे प्रगट होता है कि ब्राह्मणों के नियम घर के जीवन को जकड़ रहे थे, रस्में बहुत होती थीं, और दान भी बहुत दिया जाता था। सिद्धान्त में तो वर्णाश्रम धर्म के नियम अब अटल माने जाते थे और व्यवहार में भी कुछ कड़े होते जाते थे। गौतम, बौद्धायन, आपस्तम्ब और वसिष्ठ के धर्मसूत्रों से भी यही नतीजा निकलता है। गृह्यसूत्रों में विशेषकर गाँव के जीवन का ही उल्लेख है, शहर का बहुत कम है। इनमें तथा धर्मसूत्रों, धर्मशास्त्रों और पुराणों में स्नान और शौच के जो नियम दिये हैं उनमें से कुछ तो स्वास्थ्य के आधार पर हैं और कुछ यों ही पवित्रता के आधार पर हैं। गृह्यसूत्रों में जन्म से मृत्युपर्यन्त घरेलू जीवन की सब रस्में लिखी हैं और सब नियम दिये हैं। भिन्न-भिन्न वर्णों के लिये नामकरण, उपनयन, शिक्षा, गुरुचर्या, ब्याह इत्यादि की रस्में अलग-अलग हैं।

गृह्यसूत्र

श्रौतसूत्र और गृह्यसूत्रों की तरह बहुत से धर्मसूत्र भी बने, पर उनमें से कुछ तो लोप हो गये हैं और कुछ बहुत पीछे के हैं। उदाहरणार्थ, मानवधर्मसूत्र लोप हो गया है, यद्यपि उसके बहुत से अंश मानव धर्मशास्त्र अर्थात् मनुस्मृति में होंगे। शङ्खलिखित धर्मसूत्र का[1] पता अभी तक नहीं लगा है, यद्यपि उसके कुछ अंश इधर-उधर उद्धृत मिलते हैं। वैखानस-धर्मसूत्र एवं विष्णु और हिरण्यकेशिन् के

धर्मसूत्र

[1] देखिये, कुमारिल भट्ट तन्त्रवार्तिक, पृ० १७९

धर्मसूत्र लगभग तीसरी ईस्वी सदी के हैं और आलोच्य सूत्रकाल के लिये प्रयोग नहीं किये जा सकते। बाक़ी रहे चार धर्मसूत्र; वह गौतम, बौद्धायन आपस्तम्ब और वसिष्ठ के नाम से प्रसिद्ध हैं। इनमें सबसे पुराना और महत्त्व-पूर्ण है गौतम धर्मसूत्र जो उत्तर में रचा गया था। उसके पीछे बौद्धायन धर्मसूत्र आता है जो दक्खिन में रचा गया था। इसीलिए उसमें समुद्र और सामुद्रिक व्यापार का उल्लेख है। इसका पूर्व भाग उत्तर भाग से पुराना है। कालक्रम के अनुसार तीसरा धर्मसूत्र है आपस्तम्बक जो आन्ध्र प्रान्त में रचा गया था। अन्तिम धर्मसूत्र जो वसिष्ठ का है उत्तर का बना हुआ मालूम होता है। देश, काल और चरण के भेदों के कारण इन धर्मसूत्रों में छोटी-छोटी बातों में कुछ भिन्नता है, पर सिद्धान्त एक ही हैं। धर्मसूत्रों की तुलना से सिद्ध होता है कि अब सारे देश में एक ही सभ्यता का राज्य था; एक ही तरह के धार्मिक और सामाजिक सिद्धान्त और व्यवहार प्रचलित थे; एक ही तरह का राजनैतिक सङ्गठन था।

**वर्णव्यवस्था**

गौतम ब्राह्मणों को आपत्ति में क्षत्रिय का काम करने की इजाज़त देता है और कहता है कि कुछ और लोगों ने शूद्र के काम की भी इजाज़त दी थी।[१] इसी तरह क्षत्रिय और वैश्य भी नीचे वर्ण का काम कर सकते हैं।[२] गौतम यह भी कहता है कि ब्राह्मण अपने लिए दूसरों से खेती, तिजारत या महाजनी करा सकता है।[३] शायद व्यवहार में ऐसा ही होता था। वर्णव्यवस्था के सम्बन्ध में गौतम के कुछ और नियम शूद्रों के लिये बहुत कठोर हैं। दो उदाहरण लीजिये। शूद्रों को ऊँचे वर्ण के जूठे भोजन, कपड़े, छाते, चटाई और जूते इस्तेमाल करने चाहिये।[४] अगर शूद्र कभी वेद सुन ले तो कान में लाख भर देनी चाहिये, अगर उच्चारण करे तो ज़बान काट लेनी चाहिये और अगर याद रक्खे तो शरीर के दो टुकड़े कर देने चाहिये।[५] पर सन्देह है कि पुरोहितों के बनाये यह नियम

---

[१]गौतम ७। १-२४॥ [२]गौतम ७। २६॥ [३]गौतम० १०। ५-६॥ [४]गौतम० १०। ५८॥ [५]गौतम० १२। ४ ६॥

कभी व्यवहार में आते थे या नहीं ? दूसरी ओर गौतम का विधान है कि श्रोत्रिय राजदण्ड से बिलकुल मुक्त रहने चाहिये।[१] अन्यत्र उसने ब्राह्मणों को राजा की प्रभुता से भी स्वतन्त्र कर दिया है।[२] पर यह सब निरा सिद्धान्त है। व्यवहार में सब ब्राह्मण धर्म, यज्ञ, या पठन-पाठन में लगे हुए नहीं थे। बौद्धायन से मालूम होता है कि कुछ ब्राह्मण, किसान-गड़रिया, कारीगर, नौकर और नट का काम अवश्य करते थे।[३] यह विश्वास करना कठिन है कि यह सब कर से मुक्त थे अथवा राज्याधिकार के बाहर थे। धर्मसूत्रों के ऐसे उल्लेखों से एक और महत्त्व-पूर्ण निष्कर्ष निकलता है। सिद्धान्तों में वर्णव्यवस्था चारों ओर कड़ी हो रही थी।

**व्यवसाय**

व्यवहार में ब्याह के मामले में भी कड़ी हो रही थी, पर उद्योग-धन्धे के मामले में उसे जीवन-संग्राम के सामने हार माननी पड़ी। पेट भरने के लिये ब्राह्मण या क्षत्रिय या वैश्य जो व्यवसाय पाते थे करने लगते थे। जब वर्णों की संख्या बढ़ गई तब और भी ज्यादा ढील हो गई। सूत्र काल से लेकर आज तक व्यवसाय के मामले में वर्ण-व्यवस्था के नियम पूरे तौर से कभी व्यवहार में नहीं आये।

**ब्याह**

कह चुके हैं कि सूत्रों में अनुलोम ब्याह की व्यवस्था है अर्थात् प्रत्येक वर्ण के पुरुष को अपने से नीचे वर्णों से क्रमानुसार एक-एक कन्या ब्याहने की इजाज़त है। चारों धर्मसूत्रों में ऐसे नियम लिखे हैं और बहुतेरे आगामी धर्मशास्त्रों और पुराणों में भी दुहराये हैं। साहित्य में अनुलोम ब्याह के बहुत से उदाहरण भी मिलते हैं, पर जैसा कि ऊपर दिखा चुके हैं, ऐसे ब्याह बहुत ज़्यादा नहीं हो सकते थे।

**राजप्रबन्ध**

सूत्रों में तथा और सब हिन्दू ग्रन्थों में लिखा है कि राजा को अपने-आपही राजकार्य चलाना चाहिये। वर्णाश्रम धर्म का पालन कराना चाहिये। पर गौतम मानता है कि देश, जाति और कुटुम्ब के नियम जो धर्म के विरुद्ध न हों राजा को स्थिर रखने चाहिये

---

[१]गौतम० ८। ७-१३॥ [२]गौतम० ११। १-७॥ [३]बौद्धा० २। २। ४। १६-२०॥

और किसान, व्यापारी, महाजन, कारीगर इत्यादि के अपने लिये बनाये हुए नियम भी क़ानून के बराबर मानने चाहिये। पुराने हिन्दुस्तान में गाँवों को, कुटुम्बों को, और कामकाजियों के गणों और श्रेणियों को बहुत स्वतन्त्रता थी। न्याय के लिये सूत्रकारों ने दीवानी और फ़ौजदारी क़ानून के बहुत-से नियम दिये हैं और साक्षियों के बारे में भी बहुत-से नियम हैं। पर कहा नहीं जा सकता कि यह कहाँ तक प्रयोग किये जाते थे। इतना अवश्य मालूम होता है कि अब न्याय में वर्ण का कुछ खयाल किया जाता था, यानी एक ही अपराध के लिये नीचे वर्णवालों को ऊपर वालों से ज्यादा सज़ा दी जाती थी और शूद्रों पर ख़ासकर बहुत सख़्ती होती थी। गौतम के अलावा न्याय के सम्बन्ध में आपस्तम्ब से भी यही नतीजा निकलता है।[१] बौद्धायन पुराना सिद्धान्त देता है कि क्षत्रिय की हत्या के लिये एक हज़ार गाय और एक बैल देना चाहिये; शूद्र को या मोर, कौआ, उल्लू, कुत्ता, इत्यादि जीवों को मारने पर दस गाय और एक बैल।[२] पर बौद्धायन में राज्य की ओर से अदालतें भी हैं; वेद, स्मृति और शिष्टों के चरित्र क़ानून माने गये हैं और सन्देह दूर करने के लिये एक-एक वेद के एक-एक पण्डित, एक मीमांसक, और अन्य ब्राह्मण विद्वान्, इस तरह दस के परिषद् का विधान किया गया है।[३] न्याय में प्रदेशों की रीतियों का अनुसरण करना चाहिये।[४] वसिष्ठ इस बात पर बहुत ज़ोर देता है कि मुक़दमे में आसपास के आदमियों से बातें दर्याफ़्त करनी चाहिये।[५] आपस्तम्ब कहता है कि जो आदमी अपनी ज़मीन पर खेती न करे वह राज को हर्जाना दे।[६] यह भी कहा है कि खेत ख़राब करनेवाले पशुओं को खेतिहर बन्द कर सकता है।[७] वसिष्ठ की राय में राजा को उस गाँव को दण्ड देना चाहिये जो कर्त्तव्यहीन ब्राह्मणों को भिक्षा देता है।[८] आपस्तम्ब गाँव

न्याय

---

[१]गौतम० ११। २१-२२॥ आप० २।१०।२७॥ [२]बौद्धा० १। १०। १६। १-६॥ [३]बौद्धा० १।१।१-१२॥ [४]बौद्धा० १।१।२।१६॥ [५]वसि० १६।१३-१५॥ [६]आप० २।११।२८।१॥ [७]आप० २।११। २८।५॥ [८]वसि० ३।४॥

और नगर के अधिकारियों का उल्लेख करता है, जिससे मालूम होता है कि प्रादेशिक शासन की व्यवस्था अच्छी तरह हो गई थी।[१]

**कर**

गौतम के अनुसार, ज़मीन की पैदावार का १/६, १/८, या १/१० हिस्सा कर के रूप में लेना चाहिये; पशु और सुवर्ण का १/५०; फल, फूल, शहद, माँस इत्यादि का १/६०।[२] व्यापारियों को अपने व्यापार की एक चीज हर महीने कम दाम पर राजा को देनी चाहिये। कारीगरों को एक दिन राजा के लिये काम करना चाहिये। इसके अलावा लावारिस माल भी राजा का होता था।[३] गौतम तथा और हिन्दू लेखकों की राय में कर उस रक्षा का दाम है जो राजा प्रजा की करता है।[४] राजा का यह भी कर्त्तव्य है कि ब्रह्मचारी, ब्राह्मण, श्रोत्रिय और अपाहिजों का पालन करे।[५] बौद्धायन में भूमिकर पैदावार का १/६ भाग है और समुद्र से आये हुए माल पर चुङ्गी १/१० है।[६] आपस्तम्ब की राय है कि ब्राह्मण, ब्रह्मचारी, मुनि, स्त्री, नाबालिग, अन्धे, बहरे, बीमार और दूसरों के पैर धोनेवाले शूद्रों से कर न लेना चाहिये।[७] वह यह भी कहता है कि लावारिस जायदाद राजा के पास जानी चाहिये।[८] वसिष्ठ कहता हैं कि कारीगरों से माहवारी कर लेना चाहिये; नदी, पहाड़, जङ्गल और सूखी घास के प्रयोग पर कर न लेना चाहिये; लावारिस जायदाद गुरु या शिष्य के न होने पर राजा के पास आनी चाहिये, राजा को नपुंसक और पागलों की पालना करनी चाहिये और उनके मरने के बाद उनका धन लेना चाहिये।[९]

आपस्तम्ब कुछ वेद-विरुद्ध रीतियों को भी आचरण के आधार पर प्रामाणिक मानता है[१०] पर बौद्धायन की सम्मति इसके प्रतिकूल है।[११] कुमारिल भट्ट ने सब धर्मसूत्रों और शास्त्रों को बराबर प्रमाणिक माना है, पुराणों को भी माना हैं,

---

[१]आप० २ । १० । २६ । ६-८ ॥ [२]गौतम० १२ । १-२ ॥ [३]गौतम० १० । २४-२७, ३१, ३५, ४३ ॥ [४]गौतम० १० । २८ ॥ [५]गौतम० १० । ७-१२ ॥ [६]बौद्धा० १ । १० । १८-१, १४-१५ ॥ [७]आप० २ । १० । २६ । १०-१७ ॥ [८]आप० २ । ६ । १४ । ५ ॥ [९]वसि० १९ । २७-२८ ॥ १७ । ८१-८३ ॥ [१०]आप० १ । ९ । २५ । ३ ॥ [११]बौद्धा० १ । १ । १९-२४ ॥

पर सदाचार पर बहुत ज़ोर दिया है। साधारण जीवन के सम्बन्ध में सूत्रों से पता लगता है कि इस समय नाटक-मण्डलियाँ और नाचने-गाने वालों की मण्डलियाँ बहुत थीं।[1]

[1]बौद्धा० १।५।१०-२४॥ वसि० ३।३॥

# इतिहास-काव्यों का समय

## ६

सूत्रों के समय के आसपास हिन्दुस्तान के दो बड़े इतिहास-काव्य—रामायण और महाभारत—रचे गये। लौकिक वीरकाव्य की झलक ऋग्वेद में भी पाई जाती है। इसकी धारा भी शायद पुरोहिती साहित्य की धारा के साथ-साथ ही चलती रही थी। महाभारत की मुख्य कथा का बीज तो ब्राह्मण-ग्रन्थों में मिलता है। शाम्बव्यसूत्र और आश्वलायन गृह्यसूत्र[1] में भारत एवं महाभारत ग्रन्थ का उल्लेख है। पर कथा ने वर्तमान रूप ई० पू० ४००-२०० में ग्रहण किया। ई० पू० २००—ई० १००-२०० में और बहुत से कथानक जोड़े गये और धर्म के उपदेश मिलाये गये; जिनके आधार पर महाभारत पञ्चम वेद और धर्मशास्त्र, तथा 'मोक्षशास्त्र और अर्थशास्त्र भी कहलाया।[2] एक लाख श्लोकों के वर्तमान ग्रन्थ के कुछ भाग ई० स० २०० से भी पीछे के हैं, पर ४०० ई० तक संसार का यह सबसे बड़ा ग्रन्थ पूरा हो गया[3] और महर्षि वेदव्यास के नाम से प्रचलित हुआ।

**महाभारत**

काव्य के ओज, प्रसाद और चमत्कार के लिये महाभारत की समानता संस्कृत-साहित्य में केवल रामायण से ही हो सकती है। मध्यदेश के उस समय के जीवन के लिये भी इसका मूल्य बहुत है। अनेक समयों पर अनेक कवियों के द्वारा रचे जाने से महाभारत में विचार या व्यवहार की एकता नहीं है पर यह भेद ऐतिहासिक उपयोगिता को बढ़ाता ही है। महाभारत में बहुत से उपाख्यान, संवाद, गीत,

**समय**

---

[1] आश्व० गृ०, ३।३।१॥ [2] महा० आदि० ६२॥ [3] हापकिन्स, 'ग्रेट एपिक ऑफ़ इण्डिया', पृ० ३९७-४०२। चिं० वि० वैद्य, 'एपिक इण्डिया।'

महाभारत का नया संस्करण एक-एक अंश में पूना से सम्पादित होकर प्रकाशित हो रहा है। उसके पूरा हो जाने पर शायद महाभारत के खण्डों का समय निर्धारित करने में कुछ सुगमता हो।

इत्यादि शामिल हैं जिनकी रचना सम्भवतः मूलकथा के आसपास हुई थी पर जो पीछे से मिलाये गये हैं। महाभारत हिन्दूधर्म, नीति, समाज-सिद्धान्त और कथाओं का विश्वकोष-सा है। उसके रचयिता अथवा यों कहिये सम्पादक का यह दावा निर्मूल नहीं है कि जो कुछ है महाभारत से निकला है, जो महाभारत में नहीं है वह कहीं भी नहीं है।

**विषय**

महाभारत की मुख्य कथा तो सब को विदित है। कौन नहीं जानता कि पाण्डु के पाँच पुत्र युधिष्ठिर, भीम, अर्जुन, नकुल और सहदेव ने अपने चचेरे भाई कौरव अर्थात् धृतराष्ट्र के सौ पुत्रों से, बहुत अनबन, निर्वासन, और सन्धि-प्रस्तावों की निष्फलता के बाद, कुरुक्षेत्र में महायुद्ध किया था और बड़ी काट-मार के बाद विजय प्राप्त की थी? महाभारत में यह कथा कुरुवंश की उत्पत्ति से लेकर युद्ध में मारे हुए वीरों की अत्येष्टि क्रिया तक और विजेताओं के स्वर्गारोहण तक १८ पर्वों में बयान की है। कथा का क्षेत्र मुख्यतः मध्यदेश का पच्छिमी भाग है, केन्द्र हस्तिनापुर है, पर कौरव या पाण्डवों की ओर से युद्ध करनेवाले राजाओं के वर्णन में सारे देश का ब्यौरा आ गया है। महाभारत की कथा में कहाँ तक ऐतिहासिक घटनाएँ हैं और कहाँ तक कवियों की कल्पनाएँ हैं—यह बताना असम्भव है। शायद मूल कथा की मोटी-मोटी घटनाओं में ऐतिहासिक सत्य है, पर बाकी सब छोटी-छोटी बातें और कथानक मुख्यतः कवियों की करामात हैं। पर वर्णन चाहे ऐतिहासिक हों और चाहे कल्पित हों उनसे सभ्यता की बहुत-सी बातों का पता लगता है। हिन्दू-राजनीति का ब्यौरेवार वृत्तान्त सबसे पहिले महाभारत में मिलता है। सामाजिक संस्थाएँ व्यवहार में कैसी थीं यह भी महाभारत द्वारा अच्छी तरह मालूम होता है। इसके अलावा उस समय के तत्व ज्ञान पर भी कुछ प्रकाश पड़ता है।

**कथा**

**ऐतिहासिक मूल्य**

महाभारत में समाज का सङ्गठन-सिद्धान्त वर्णव्यवस्था के आधार पर है[1] पर

---

[1]देखिए, खासकर शान्ति० ५६ । २८-२९ ॥ ६०, ७-१६ । २०-३६ ॥ ६२

व्यवहार में इस व्यवस्था का उल्लङ्घन बहुत हुआ करता था। वनपर्व में युधिष्ठिर कहते हैं कि जातियों का सम्मिश्रण इतना ज्यादा हो गया है कि जन्म नहीं, किन्तु चरित्र ही प्रधान है। आदिपर्व से भी मालूम होता है कि कोई[१] राजा शूद्र कन्याओं से ब्याह करते थे।[२] सभापर्व में पच्छिमी तट पर शूद्र राजा राज करते हैं।[३] शान्तिपर्व में ब्राह्मणों का पद सबसे ऊँचा रखा है।[४] पर कथा में प्रभुता क्षत्रियों की ही मालूम होती है, और अक्सर ब्राह्मणों की अवहेलना होती है। शान्तिपर्व में क्षत्रियों को ब्राह्मणों के साथ मेल से काम करने का उपदेश दिया है,[५] पर आदिपर्व में, उद्योग-पर्व में तथा अन्यत्र भी बड़े-बड़े मामलों में क्षत्रिय ब्राह्मणों की कुछ भी पर्वाह नहीं करते।[६] महाभारत में शूद्रों का स्थान व्यवहार में धर्मशास्त्रों के स्थान से अच्छा है। सभापर्व में राजा के अभिषेक में शूद्र भी बुलाये जाते हैं।[७] शान्तिपर्व में भी शूद्रों को तीन ऊँचे सरकारी पद दिये हैं।[८] अन्तर्जातीय ब्याह के उदाहरण भी बहुत से हैं। जब परशुराम ने क्षत्रिय पुरुषों की हत्या कर डाली तब क्षत्रिय स्त्रियों ने ब्राह्मणों से ब्याह किया।[९] एक ब्राह्मण ने निषाद स्त्री से ब्याह किया था जिसे वह बहुत प्यार करता था।[१०] एक आर्य ने अपनी कन्या की सगाई एक अनार्य राक्षस से की और जब उसने ब्याह भृगु से कर दिया तब राक्षस ने अग्नि देवता की शरण ली।[११] शान्तनु एक कन्या से प्रेम करके जातिपात पूछे ही

वर्णव्यवस्था

---

४ ॥ ६२ । १-५ ॥ ६५ । ८-१० ॥ ७२ । ४-८ ॥ १८८ । १-१४ ॥ २९७ । ३-४ ॥

[१]वन० १८० ॥ [२]आदि० ११४ ॥ [३]सभा० ५१ ॥ [४]देखिए, खासकर शान्ति० ३३ । २९ ॥ ३४ । १-४, ६-८, २२-२७ ॥ ३५ । १ ॥ ७५ ॥ १०-१२ ॥ ७६ । ३-१३ ॥ ७२ । १०-१७ ॥ ७३ । २९-३२ ॥ ७७ । २-७ ॥ ८९ । ३-६ ॥ तुलना कीजिये, वन० १३३ ॥ [५]शान्ति० ५६ । २४-२५ ॥ ७३ । ८-१३ ॥ ७४ । १३-१५ १७ ॥ ७७ । १०-१७ ॥ ८३ । २९ ॥ [६]आदि० १०२ ॥ उद्योग० १ ॥ [७]सभा० २३ । ४१-४२ ॥ [८]शान्ति० ७५ । ६-१० ॥ [९]आदि० ६४, १०४ ॥ [१०]आदि० २९ ॥ [११]आदि० ५-७ ॥

ब्याह करता है।[1] और एक मछुए की लड़की को यह शर्त मानकर ब्याहता है कि उसके पुत्र को गद्दी मिले।[2] महाप्रस्थानिकपर्व में युधिष्ठिर वैश्य स्त्री से उत्पन्न एक चचेरे भाई को राज्य सौंपता है।[3] अन्यत्र भीम राक्षसी से ब्याह करता है।[4] वनपर्व में भी राजा परीक्षित एक कन्या को देखते ही मुग्ध होकर बिना जाति-पात पूछे ब्याह करता है।[5] द्रौपदी के स्वयंवर में अर्जुन को ब्राह्मण समझते हुए भी क्षत्रिय राजा द्रुपद अपनी कन्या ब्याहने को तैयार हैं।[6]

आनुशासिकपर्व में इस बात पर मतभेद है कि ब्राह्मण को शूद्र कन्या से ब्याह करना चाहिये या नहीं।[7] एक स्थान पर ऐसे ब्याह की कड़ी निन्दा की है। पर ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र पत्नियों से उत्पन्न पुत्रों में ब्राह्मण की सम्पत्ति बाँटने के ब्यौरेवार नियम दिये हैं। यह भी कहा है कि इन स्त्रियों में ब्राह्मण स्त्री मुख्य है। चारों वर्णों के परस्पर ब्याह-सम्बन्ध से और जातियों की उत्पत्ति बताई है।[8] इन सब कथनों से सिद्ध होता है कि अन्तर्जातीय ब्याह अवश्य होते थे। व्यवसाय के मामले में तो वर्णव्यवस्था के नियमों का उलङ्घन बहुत होता था। भीष्म कहते हैं कि वह ब्राह्मण चण्डाल के बराबर हैं जो अदालत में लोगों को बुलाने का काम करते हैं, जो वैश्यों और शूद्रों के यज्ञ कराते हैं, जो समुद्र यात्रा करते हैं, जो रुपया लेकर पूजा कराते हैं; वह ब्राह्मण क्षत्रियों के बराबर हैं जो मन्त्री, दूत, वाहक इत्यादि का काम करते हैं, वह वैश्यों के बराबर हैं जो हाथी घोड़े, या रथ हाँकते हैं या सेना में पैदल सिपाही हैं।[9] साफ जाहिर है कि बहुत से ब्राह्मण यह काम करते थे। स्वयं भीष्म ने ब्राह्मणों को आपत्ति पड़ने पर क्षत्रिय या वैश्य के काम करने की आज्ञा दी है और यह भी माना है कि कठिनता के समय में वैश्य या शूद्र राजा भी हो सकता है।[10] यह भी मुक्तकण्ठ से स्वीकार किया है कि आपत्ति के समय वर्ण के नियम ढीले हो सकते हैं।[11]

---

[1]आदि० ६७ ॥ [2]आदि० १०० ॥ [3]महा० प्र० १ । ६ ॥ [4]आदि० १५४ ॥ वन० १२ ॥ [5]वन० १९२ ॥ [6]आदि० १९१ ॥ [7]आनु० ४७ ॥ [8]आनु० ४८ ॥ [9]राज० प० ७६ ॥ [10]राज० प० ७८ । ४-७ ॥ [11]राज० प० १३० ॥

आनुशासिकपर्व से प्रकट है बहुत-से ब्राह्मण वैद्य, महाजन, गायक, नर्तक, पहलवान, इत्यादि होते थे, जीव जन्तु बेचते थे, रुपया लेकर हर किसी के यहाँ पूजापाठ करते थे, या विद्या पढ़ाते थे या शूद्र स्त्रियों से ब्याह करते थे।[१] इसी पर्व में युधिष्ठर के पूछने पर भीष्म बताते हैं कि विश्वामित्र क्षत्रिय से ब्राह्मण कैसे हो गये[२]—यद्यपि अन्यत्र कहा है कि ब्राह्मण तो जन्म से ही हो सकता है।[३] शान्तिपर्व में चारों वर्णों की उत्पत्ति ऋग्वेद के पुरुष सूक्त की तरह पुरुष से बताई है, शूद्र को यज्ञ का निषेध किया है पर उसको साधारण धर्म पालने की इजाज़त दी है।[४] पराशर कहते हैं कि धर्मपरायण शूद्र ब्रह्म के बराबर है, विष्णु है, सारे विश्व में सबसे श्रेष्ठ है। वनपर्व में कहा है कि कलियुग में ब्राह्मण शूद्रों के काम करेंगे, क्षत्रिय यज्ञ करेंगे, शूद्र धनोपार्जन करेंगे, म्लेच्छ राजा पृथ्वी का शासन करेंगे—ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य अपने-अपने काम छोड़ देंगे, शूद्र ब्राह्मणों का निरादर करेंगे, ब्राह्मण शूद्रों का आदर करेंगे।[५] ऐसे कथनों से भी यही जाहिर होता है कि वर्णव्यवस्था के नियम व्यवहार में हमेशा नहीं माने जाते थे। आनुशासिकपर्व में एक जगह तो साफ-साफ मान लिया है कि गुण और कर्म के अनुसार जन्म का वर्ण बदल जाता है, ब्राह्मण शूद्र के स्थान तक गिर सकता है और शूद्र ब्राह्मण की पदवी तक पहुँच सकता है।[६] एक श्लोक में कहा है कि न जन्म से कुछ होता है, न यज्ञ से, न ज्ञान से, चरित्र ही असली चीज है। जिस शूद्र का चरित्र अच्छा है वह ब्राह्मण ही है।[७] शान्तिपर्व में भी कहा है कि वर्ण गुण और कर्म के अनुसार होता है। जो सब कुछ खाये, सब कुछ करे, वेद न पढ़े और जिसका आचरण अपवित्र हो, वही शूद्र है। जिसमें यह दोष न हो वह शूद्र नहीं है, जिसमें यह दोष हो, वह ब्राह्मण ब्राह्मण नहीं है।[८] इसके विपरीत शान्तिपर्व में यह भी अवश्य कहा है कि शूद्र को सदा सेवा ही करनी चाहिये और कुछ नहीं।[९] महाभारत में कई जगह, जैसे वनपर्व में, यह भी

---

[१]आनु० २२ ॥ [२]आनु० ३-४ ॥ [३]आदि० १५७ ॥ आनु० २७-२९ ॥ [४]शान्ति० २९७ ॥ [५]वन० १५८ ॥ [६]आनु० १४३ ॥ [७]आनु० १४३। ५० ॥ [८]आनु० १४३। ५१ ॥ [९]शान्ति० १८९ ॥

माना है कि राक्षस भी धर्मात्मा हो सकते हैं, पहिले तो धर्म के सबसे अच्छे ज्ञाता राक्षस ही थे।[१] आनुशासिकपर्व में एक ऋषि के ब्राह्मण कहने से ही एक क्षत्रिय राजा वैतहव्य ब्राह्मण हो गया।[२] वनपर्व में माँस बेचनेवाला एक चिड़ीमार एक ब्राह्मण तपस्वी का गुरु है।[३]

जान पड़ता है कि वर्णव्यवस्था की उत्पत्ति के विषय में सब पण्डितों को पुरुषसूक्त से सन्तोष नहीं था। वह स्वयं मनोरञ्जक धारणाएँ निकाल रहे थे।[४]

**वर्णव्यवस्था की उत्पत्ति**

शान्तिपर्व एक स्थान पर कहता है कि जब ब्रह्मा ने देव, दानव-गन्धर्व, दैत्य, असुर, पिशाच, राक्षस, नाग इत्यादि के साथ-साथ मनुष्य बनाये तब चारों वर्ण अलग-अलग रङ्ग के थे—अर्थात् सफ़ेद, लाल पीले, और काले। भारद्वाज ने पूछा कि यदि रङ्ग के आधार पर ही भेद था तो अवश्य ही यह जातियाँ आपस में मिल गई होंगी। आदमियों के शरीर तो एक से ही हैं? फिर अब भेद कैसे हो सकता है? भृगु ने उत्तर दिया कि वास्तव में कोई भेद नहीं है। पहिले सारे संसार में केवल ब्राह्मण ही थे; कर्मों के कारण उनके भिन्न-भिन्न वर्ण हो गये। चारों वर्णों को धर्म और यज्ञ का अधिकार है।[५] दूसरी ओर अनुशासन-पर्व में कहा है कि ब्राह्मण को शूद्र से कभी भोजन न लेना चाहिये। शूद्र का भोजन दुनिया भर की गन्दगी के बराबर है। सब लोगों को अपने नियत कर्म का पालन करना चाहिये।[६] इस पर्व में निषिद्ध भोजन खाने के लिये बहुत से प्रायश्चित्त बताए हैं।[७] वर्ण के विषय में भगवद्गीता में भी दो मत हैं। सर्ग १८ में एक ओर तो कृष्ण ने चारों वर्णों के धर्म गिनाकर कहा है कि हर आदमी को अपना ही धर्म पालन करना चाहिये, अपने धर्म में मरना अच्छा है, दूसरे का धर्म भयावह है।[८] दूसरी ओर कृष्ण कहते हैं कि गुण-कर्म के विभाग से मैंने चातुर्वर्ण्य की सृष्टि की है।

हिन्दू-सिद्धान्त में वर्णव्यवस्था के साथ आश्रम व्यवस्था को मिलाकर पूरे

---

[१]शान्ति० २९४-९५ ॥ [२]वन० १५७ ॥ [३]आनु० ३०॥ [४]वन० २०७-१६ ॥ [५]शान्ति० १८८ ॥ [६]अनु० ११५ ॥ [७]अनु० १३५ ॥ [८]भग० सर्ग १८ ॥

वर्णाश्रम-धर्म की कल्पना की गई है। आश्रम के व्यावहारिक रूप पर महाभारत

आश्रम

कुछ प्रकाश डालता है। महाभारत में ऋषि बहुत हैं पर वह संसार से अलग नहीं हैं। यह पढ़ाते हैं, शिष्यों से बहुत से काम लेते हैं, इनके स्त्री-पुत्र हैं, गाय-बैल हैं। कभी-कभी दूसरों के बच्चों को बड़े लाड़-प्यार से पालते हैं और उनके ब्याह में आनन्द मनाते हैं। कोई-कोई ऋषि जायदाद के हिस्सा-बाट पर गृहस्थों की तरह झगड़े करते थे और कोई-कोई इधर-उधर की स्त्रियों पर मुग्ध होकर ब्याह या अनुचित सम्बन्ध कर बैठते थे। कोई-कोई नियोग के लिये भी राजी हो जाते थे। कोई-कोई ऋषि बड़े क्रोधी होते थे। बहुत से ऋषि चारों ओर घूमा करते थे और राजा प्रजा सबको अच्छे उपदेश दिया करते थे। महाभारत में बहुतेरे परिव्राजकों का उल्लेख है जो जङ्गलों के अलावा गाँवों और नगरों में घूमते थे और उपदेश देते थे।[1] महाभारत में बहुत जगह संन्यास की प्रशंसा की है पर शान्तिपर्व में माना है कि धर्म, अर्थ और काम गृहस्थ आश्रम में ही है, यही सब आश्रमों की जड़ है, आधार, है, इसके बिना न तो ब्रह्मचर्य, न वानप्रस्थ और न संन्यास ही सम्भव है। यह भी कहा है कि गृहस्थ आश्रम में आदमी तरह-तरह के खान-पान, वस्त्र, जेवर, माला-फूल, सुगन्ध, गायन, नाच इत्यादि का खूब आनन्द ले सकता है।[2] आगे चलकर शान्तिपर्व में आश्रमों के साधारण नियम दिये हैं।[3] प्रवृत्ति की व्याख्या की है।[4] आनुशासिकपर्व में वानप्रस्थ जीवन का अच्छा चित्र खींचा है[5] पर सब लोग वानप्रस्थ को आवश्यक नहीं मानते थे। महाप्रस्थानिकपर्व में पाण्डवों के त्याग को जनता ने पसन्द नहीं किया।[6] वनपर्व में भीम युधिष्ठिर को समझाते हैं कि बन में रहकर तपस्या करना क्षत्रिय का कर्तव्य नहीं है[7] अन्यत्र भी भीम, अर्जुन और व्यास ने

---

[1]आदि० ३, ८-६, २६; ३६-४३, ७०-७७, १०४। वन० २०६॥ आश्रमों के लिये देखिये, शान्ति० २६३, २४५, २५१, २५६, २६१॥ [2]शान्ति० १६१, २३४, २६६॥ [3]शान्ति० ३२७॥ [4]शान्ति० २६७॥ ३४१ [5]अनु० १०॥ [6]महा० प्र० १॥ [7]वन० ३३॥ ३५॥ ५२॥

युधिष्ठिर को ऐसा ही उपदेश दिया है।[1] शान्तिपर्व में कहा है कि सम्भव है कि आदमी वन में भी गृहस्थ हो रह जाय और यह भी सम्भव है कि संसार में रहते हुए संन्यासी के बराबर हो जाय।[2]

**स्त्रियों का पद**

वर्णाश्रम की तरह स्त्रियों के सामाजिक पद के सम्बन्ध में भी महाभारत में कई भिन्न-भिन्न सम्मतियाँ हैं और व्यवहार में भी भेद दृष्टिगोचर हैं। जान पड़ता है कि भिन्न-भिन्न समयों और वर्गों में भिन्न-भिन्न रिवाज और आदर्श थे। एक ओर आनुशासिकपर्व के कुछ अध्यायों में जो शायद पीछे से मिलाये हुए हैं। स्त्रियों को बहुत कड़े, गँवारू और अश्लील शब्दों में गालियाँ दी हैं। कहा है कि स्त्री सबसे ज्यादा पापी है, माया है, आग है, साँप है, जहर है, झूँठी, मक्कार, विचारहीन, चञ्चल, दुश्चरित्र और कृतघ्न है।[3] सुक्रतुकी कहावत है कि स्त्रियाँ कभी स्वतन्त्रता के योग्य नहीं हैं।[4] ऐसी भावनाएँ निवृत्ति-मार्ग के बढ़ने पर प्रगट हुई थीं। पर महाभारत में बहुत जगह स्त्रियों की प्रशंसा है और पदवी भी बहुत ऊँची है। स्त्रियाँ पुरुषों को कर्म और वीरता का उपदेश देती हैं; पतियों को यश और शूरता के मार्ग पर चलाती हैं, निष्कर्मण्यता या दुराचार पर उन्हें खूब फटकारती हैं।[5] देवयानी अपने दोषी पति ययाति को छोड़ देती है और अपने पिता के घर चली जाती है।[6] जब राजा नल जूए के नशे में डूब गया तब रानी दमयन्ती ने राज कार्य सम्हाला, मन्त्रियों की समितियाँ की, और बाल-बच्चों की रक्षा का प्रबन्ध किया।[7] पर शायद कुछ कुलीन घरों की स्त्रियाँ बाहर बहुत न आती-जाती थीं। स्त्रीपर्व में विलाप किया है कि स्त्रियाँ जिन्हें देवताओं ने भी न देखा था अब साधारण लोगों की नज़र के सामने निकल रही हैं।[8] पर इसके विपरीत वृष्णि और अन्धकों के मेले में स्त्रियाँ भी स्वतन्त्रता से घूमती हैं।[9] यहीं से अर्जुन सुभद्रा को उड़ा ले जाता है। आश्रमवासपर्व में धृतराष्ट्र युधिष्ठिर से पूछते हैं

---

[1]शान्ति० ९-२४ ॥ [2]शान्ति० ३१० ॥ [3]आनु० १२, १९-२१, ३८-३९, ५० ॥ [4]आनु० ४५ ॥ [5]वन० ११, २७, ३७, ७६ ॥ [6]आदि० ८३ ॥ [7]वन० ५९-६१ ॥ [8]स्त्री० १०, १८ ॥ [9]आदि० २२१ ॥

कि तुम्हारे घर में स्त्रियों का उचित आदर होता है न।[1] शान्तिपर्व में कहा है कि स्त्री ही घर है; जिस घर में स्त्री नहीं है वह घर नहीं है, चाहे बेटी-बेटे, पोते-पतोहू कितने ही क्यों न हों। धर्म, अर्थ और काम में, देस में और परदेस में, सुख में, दुख में, हर बात में स्त्री ही साथी है।[2] आदिपर्व में शकुन्तला, दुष्यन्त से कहती है स्त्री धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष की जड़ है, सबसे बड़ी मित्र है, आनन्द में मित्र है, उत्सव में पिता के बराबर है, बीमारी में माँ के बराबर है; मरने के बाद भी पति-पत्नी मिलते हैं, इसीलिए तो व्याह किया जाता है। क्रोध में भी पुरुष को कभी अपनी स्त्री को नाराज न करना चाहिये।[3] इसी तरह आनुशासिकपर्व में कहा है कि दस आचार्यों से बड़ा उपाध्याय है; दस उपाध्यायों से बड़ा पिता है, दस पिताओं से बड़ी, सारे संसार से बड़ी, माता है। माता से बड़ा कोई नहीं है। बड़ी बहिन को और बड़े भाई की स्त्री को भी माँ के बराबर मानना चाहिये। सदा बड़ों की आज्ञा माननी चाहिये।[4] अनुशासनपर्व में कुछ श्लोक हैं जो मनुसंहिता में भी पाये जाते हैं और जिनका अभिप्राय है कि जहाँ नारियाँ पूजी जाती हैं वहाँ देवता रमते हैं, जहाँ उनका निरादर होता है वहाँ सब कर्म निष्फल हो जाते हैं, जहाँ वह शोक में रहती हैं वह वंश नाश हो जाता है। पुरुषों के धर्म, अर्थ, काम का आधार स्त्री है। स्त्रियों के आदर, सन्मान और पूजा से सब काम सफल हो जाते हैं। पर फिर यह भी कहा है कि स्त्रियाँ स्वतन्त्रता की अधिकारी नहीं हैं, पिता, पति और पुत्र को उनकी रक्षा करनी चाहिये।[5] शान्तिपर्व भी कहता है कि स्त्री को पति की आज्ञा माननी चाहिये और उसे प्रसन्न रखना चाहिये।[6]

स्त्रियों के पद के अनुकूल ही ब्याह की प्रथा महाभारत में दृष्टिगोचर है। ब्याह ज्यादातर बड़ी उम्र पर होता है। माता-पिता की इजाज़त अक्सर ली जाती है, पर कभी-कभी युवक-युवती अपने भाग्य का निपटारा आप ही कर डालते हैं। दुष्यन्त शकुन्तला से कहता है

ब्याह

---

[1]आश्रम० २६ ॥ [2]शान्ति० राजधर्म०, १४४ ॥ [3]आदि० ७४ ॥ [4]आनु० १०५ ॥ [5]अनु० ४६ ॥ [6]शान्ति० ४६ ॥

कि आदमी आपही अपना मित्र है, तुम अपना ब्याह आपही कर सकती हो। दोनों पूरी स्वतन्त्रता से ब्याह की बातें करते हैं। शकुन्तला सब ऊँच-नीच सोचती है, राजा से शर्त कराती है और अन्त में गाँधर्व-ब्याह कर लेती है।[1] क्षत्रिय-कन्याएँ बहुधा स्वयंवर करती थी[2] अर्थात् एकत्रित क्षत्रियों के समुदाय में से अपना पति आपही स्वतन्त्रतापूर्वक चुन लेती थीं, पर कभी-कभी जैसे द्रौपदी के स्वयंवर में पिता ऐसी शर्त लगा देता था कि लड़की को कोई स्वतन्त्रता न रह जाती थी। एक ओर आदि पर्व में कहा है कि पति के मरने पर स्त्री का जीना मरने के बराबर।[3] माद्री अपने पति पाण्डु के साथ मर जाती है।[4] दूसरी ओर यह भी मालूम होता है कि पति के मरने या खो जाने पर स्त्री का दूसरा ब्याह हो सकता था। दमयन्ती के दूसरे स्वयंवर की घोषणा से नल के सिवाय किसी को आश्चर्य नहीं हुआ और न किसी ने बुरा कहा।[5]

**नियोग**

महाभारत के समय में किसी-न-किसी प्रान्त में नियोग भी प्रचलित था, जो पति के मरने पर या निकम्मे होने पर किया जाता था। आदि पर्व में सत्यवती अपनी पतोहू का नियोग भीष्म से कराती है और स्वतन्त्रता-पूर्वक इस विषय पर बातचीत करती है।[6] आदिपर्व में पाण्डु अपनी पत्नी को स्त्रियों की पुरानी उच्छृंखलता का इतिहास सुनाकर कहता है कि जो स्त्री पति की आज्ञा पालन करके नियोग नहीं करती वह पापी है। वह नियोग के बहुत से उदाहरण देता है। देवताओं से नियोग करके कुन्ती ने पाँच पुत्र पाये।[7] पाण्डु की आज्ञा और कुन्ती की सहायता से माद्री ने भी नियोग किया।[8] कभी-कभी बिना आज्ञा के भी नियोग हो जाता था। ऐसे सम्बन्ध उत्पन्न होने वाले पुत्र को प्रसृतज कहते थे।[9]

कुटुम्ब के जीवन में पहिले की अपेक्षा कोई विशेष परिवर्तन नही मालूम होता। पुत्र की लालसा सदा की तरह प्रबल है। लोगों की धारणा है कि घर में

---

[1] आदि० ७३ ॥ [2] आदि० १०२ ॥ वन ५३-५७ १८६-६१ ॥ [3] आदि० १२१ ॥ [4] आदि० १२५ ॥ [5] वन० ७०-७६ ॥ [6] आदि० १०६ ॥ [7] आदि० १२२ ॥ [8] आदि० १२४ ॥ [9] आनु० ४९ ॥

पुत्र का होना लोक और परलोक दोनों के लिये आवश्यक है। आदिपर्व में पुत्रवती शकुन्तला अपने क्षणिक तिरस्कार से विह्वल और उद्विग्न होकर दुष्यन्त से कहती है कि पुत्र पित्रों को नरक से बचाता है, पुत्र के द्वारा मनुष्य तीन लोक जीतता है, पौत्र के द्वारा अमर हो जाता है और प्रपौत्र से पुरखे तर जाते है। पुत्र से वंश बना रहता है, पुत्र से बढ़कर कोई धर्म नहीं है। सौ कुओं की अपेक्षा एक तालाब बनवाने में ज्यादा पुण्य है; तालाब से ज्यादा पुण्य यज्ञ में है; यज्ञ-से ज्यादा पुत्र में।[1] महाभारत के आरम्भ के ही दृश्य में यायावर ऋषि विरण रस्सी से उल्टे लटक रहे हैं और एक गहरे गार में गिरने ही वाले हैं। अकस्मात उधर से निकलते हुए जरत्कारु को पूछने पर मालूम हुआ कि यह तो उसी के पूर्वज हैं और उसके तपस्या में लगे रहने के कारण ब्याह के द्वारा सन्तति न पैदा करने से उनकी यह दशा हुई है। वह बोले कि हे वत्स! पुत्र पैदा करके हमारा वंश चलाओ; इससे हमारे-तुम्हारे दोनों के लिये पुण्य होगा। पिता होने से जो पुण्य होता है वह न धर्म के नियमों से होता है और न तपस्या से होता है।[2] कौटुम्बिक जीवन पर इतना जोर देना शायद वानप्रस्थ और संन्यास के प्रचार के कारण भी आवश्यक था।

**साधारण सामाजिक जीवन**

साधारण सामाजिक जीवन में अब भी आतिथ्य की वही महिमा थी जो वैदिक काल में थी। एक स्थान पर कहा है कि अतिथि इन्द्र के बराबर है। अतिथि को खिलाने से ऐसा पुण्य होता है कि कभी क्षीण नहीं होता। गृहस्थ के लिये अतिथि से बढ़कर कोई देवता नहीं है। अतिथि का आशीर्वाद सौ यज्ञों के पुण्य से भी बढ़कर है। खास कर ब्राह्मणों का आदर-सत्कार करना सब से बड़ा पुण्य है। महाभारत में बहुत जगह श्राद्ध की महिमा भी गाई है।[3] इस समय माँस खाने का रिवाज बहुत था। राज रन्तिदेव के यहाँ रोज दो

---

[1]आदि० ६४ ॥ [2]देखिये, आदि० ८, १४, ४५ ॥ इस पर्व का ८२-८३ भी देखिये। [3]शान्ति० मोक्षधर्म० २००, २६८ ॥ वन० २ ॥ अनु० २, ७-८, ३२-३७, ५२, ५७-७४, १०४, १३३,१२७ ॥ शान्ति० ६१ ॥

हजार जानवर मारे जाते थे और माँस जनता को बाँट दिया जाता था।[1] अन्यत्र संयम पर बहुत जोर दिया है। आत्मसंयम सबसे बड़ा धर्म है।[2] भीष्म ने एक ब्राह्मण की बात कही है कि जब मैंने निर्धनता और प्रभुता को तराजू में तौला तब निर्धनता को भारी पाया।[3] पर अन्यत्र अर्जुन युधिष्ठिर से कहते हैं कि निर्धनता पाप है, धन से ही पुण्य होता है, सुख होता है, स्वर्ग होता है, सब कुछ होता है।[4] यह भी कहा है कि संसार में जो कुछ है वह सब प्रबलों का भक्ष्य है।[5] अनुशासनपर्व में धन की देवी श्री कहती हैं कि मैं सन्तोषी के पास कभी नहीं रहती।[6] महाभारत में आनन्दबिहारी की परिपाटी के भी बहुत से उल्लेख हैं। उदाहरणार्थ हरिवंश में कृष्ण, बलदेव, अर्जुन हजारों स्त्री-पुरुषों को लेकर बन को जाते हैं, माँस-मदिरा से, नाच-गाने से, हँसी-दिल्लगी से, आनन्द-प्रमोद करते हैं।[7] महाभारत के समय में भी गुलामी की प्रथा थोड़ी प्रचलित थी।[8] सभापर्व में जूए में जीतने पर कौरव द्रोपदी को गुलाम समझते हैं और निर्दयतापूर्वक उसका अपमान करते हैं।[9] वनपर्व में राजकुमारी दमयन्ती के पास सैकड़ों दासियाँ हैं।[10]

राजनैतिक परिस्थिति के सम्बन्ध में महाभारत में पूर्वकाल की अपेक्षा बहुत परिवर्तन हो गया है। यहाँ सबसे पहिले भारत या भारतवर्ष शब्द आया है जिससे प्रकट है कि अब देश की एकता का भाव पैदा हो रहा था। संहिताओं और ब्राह्मणों का साम्राज्य-आदर्श अब और भी बढ़ गया है और चारों तरफ नजर आता है। सभा-

**राजनीति**

पर्व कहता है कि राजा तो घर-घर में हैं पर सम्राट् शब्द कठिनता से मिलता है। जब कोई राजा साम, दाम, दण्ड या भेद से बहुत से राजाओं से अपनी प्रभुता स्वीकार करा लेता था, जब वह

**राजा**

---

[1]आदि० २३, २५ ॥ वन० २०८ ॥ [2]शान्ति० राजधर्म० १६० ॥ २२० । [3]शान्ति० मोक्षधर्म १७६ ॥ [4]शान्ति० राजधर्म० ८ ॥ [5]शान्ति० राजधर्म० १० ॥ [6]अनु० ११ ॥ [7]हरि० १४६-४७ ॥ [8]आदि० २३ ॥ २५ ॥ [9]सभा० ६७ ॥ [10]वन० ३ ॥

दिग्विजय कर लेता था तब वह सम्राट्, अधिराज या ऐसी ही कोई पदवी धारण करता था, अपना अभिषेक धूमधाम से करता था और अश्वमेध इत्यादि यज्ञ करता था।[1] राजालोग बहुधा भीतरी मामलों में स्वतन्त्र बने रहते थे, पर कभी-कभी उनमें और अधिराज में बहुत अनबन हो जाती थी।[2] प्रत्येक राजा या अधिराज के चारों ओर कुलीन क्षत्रिय सर्दार थे जो लड़ाई में मरने-मारने को सदा तय्यार रहते थे।[3] महाभारत में राजा के चरित्र और कर्तव्य का आदर्श एवं उसका पद देवता के तुल्य है।[4] राजा का पद बहुधा मौरूसी था पर नये राजा के लिये प्रजा की स्वीकृति आवश्यक थी और कभी-कभी जनता कुरूप या दुश्चरित्र राजा को त्यागकर स्वयं ही नया राजा स्थापित कर देती थी।[5] अन्य महत्त्वपूर्ण अवसरों पर भी प्रजा आन्दोलन करती थी और राजनीति पर बड़ा प्रभाव डालती थी।[6] राजा निरङ्कुश नहीं था पर उसका पद बहुत ऊँचा था।

सम्राट्

सर्दार

राजत्व

धर्म और अर्थ में प्रजा का नेता राजा ही था। राजा देवता है, इन्द्र, शुक्र और वृहस्पति है, सबको रास्ता दिखाने वाला है, सबका पूजनीय है—ऐसे वाक्य वनपर्व में और अन्यत्र भी बहुतायत से मिलते हैं।[7] शान्तिपर्व कहता है कि

[1] देखिए, सभा० १४ ॥ ४५ ॥ ४३ ॥ १५ ॥ आदि० १३८ ॥ १३६ ॥ ११२ ॥ शान्ति० ४ ॥ अश्व १३७ ॥ [2] शान्ति० ७० । ३०-३१ ॥ सभा० ५ ॥ अश्व० ५ । १२ ॥ आश्रम० ६ । १६ ॥ [3] कर्ण० १०४ ॥ वन० ३०३ ॥ आश्रम० ३ ॥ अश्व० १ ॥ [4] देखिये शान्ति० ६७ ॥ २१-२२, ३०-३६ ॥ ६६ । ३४ ॥ ८० । २-११३ ॥ १२० । ४०-४३ ॥ ५६ । ८७-८६ ॥ ६७ । १५-३२ ॥ ७२ । २५ ॥ ६८ । ३६-४७ ॥ ६५ । २६ ॥ ६८ । ३६-४१, ४८-५० ॥ ३८ । ११०॥ वन० १८३ ॥ सभा० ५ ॥ [5] उद्योग० १४६ ॥ वन० २६४ ॥ आदि० ११५ ॥ ६४ ॥ ४४ ॥ ८५ ॥ शान्ति० ५६ ॥ अश्व० ५ ॥ [6] आदि० १४१ । आश्रम० ६ । महाप्र० १ ॥ [7] वन० १८५ ॥ ऊपर दिये हुये उल्लेख भी देखिये।

'यथा राजा तथा प्रजा'।[1]

**मन्त्री**

महाभारत के समय तक सुव्यवस्थित शासन-प्रणाली का विकास हो गया था प्रत्येक राजा के अनेक मन्त्री होते थे। राजमन्त्रियों में सात प्रधान थे जो सेना, न्याय, धर्म इत्यादि का प्रबन्ध करते थे। सभापर्व में १८ अधिकारियों का उल्लेख है जिनमें युवराज और महल, जेल जङ्गल और सरहद के अफसर भी शामिल हैं।[2] शान्तिपर्व में खान, नमक, शुल्क और नदी के तथा सेना के भिन्न-भिन्न अङ्ग हाथी, सवार, पैदल और रथों के अफसरों का जिक्र है।[3] शान्तिपर्व में यह भी कहा है कि मुख्य

**अधिकारी**

स्थानों पर राजा को ४ ब्राह्मण, ३ क्षत्रिय, २१ वैश्य, ३ शूद्र और १ सूत नियत करना चाहिये।[4] राजकार्य के लिये राजा के असमर्थ होने पर मन्त्री रानी से सलाह करके या आप ही प्रबन्ध करते थे।[5] राजधानी में एक बड़ा दर्बार भी हुआ करता था जिसमें जमीन्दार, पुरोहित, अफसर, कवि, दूत और दूसरे बड़े आदमी आया करते थे।

**आदेशिक शासन**

गाँव का प्रबन्ध ग्रामाधिपति गाँव वालों की सलाह से करता था। सभापर्व में नारद ने युधिष्ठिर को उपदेश दिया है कि गाँव में पाँच अधिकारी रखने चाहिये।[6] शान्तिपर्व के अनुसार दस, सौ और हजार गाँवों के समूहों पर, एक के ऊपर एक, अफसर होना चाहिये, जो अपने से बड़े अफसर के आदेश के अनुसार शासन करे। प्रत्येक नगर का प्रबन्ध एक सर्वार्थचिन्तक के हाथ में होना चाहिये। रक्षा के लिये सरहदों पर और नगरों में सेना रहनी चाहिये।[7] छोटे-छोटे राजा जमींदार सरकारी और दूसरे राजाओं के दूत पर नजर रखने के लिए, प्रजा से भाव और विचार जानने के लिये और राजद्रोह तथा दूसरे अपराधों का पता लगाने के

---

[1]शान्ति०, मोक्ष धर्म० २६७ ॥ [2]सभा० ५ ॥ [3]शान्ति० ६६ ॥ [4]शान्ति० १०६ । ११ ॥ [5]वन० ६० ॥ आदि० १०२ ॥ [6]सभा० ५ ॥ [7]शान्ति ६६ । ६ इत्यादि ॥ १३७ । ३-११

लिये बहुत से जासूस रक्खे थे।[१] इसके अलावा राज्य की नौकरी में बहुत से कारीगर भी होते थे जो राज के कारखानों में काम करते थे।[२]

महाभारत के समय में भी जमीन की पैदावार का $\frac{१}{६}$ हिस्सा कर रूप में लिया जाता था; व्यापार के माल पर और कारीगरों की मेहनत पर मूल्य के हिसाब से कर लगता था; न्यायालय के जुर्माने से भी खासी आमदनी होती थी, कभी-कभी लोगों से प्रीतिदान भी लिये जाते थे; विपत्ति के समय अमीरों की दौलत जब्त करली जाती थी। शान्तिपर्व की सम्मति के अनुसार ब्राह्मणों से कर न लेना चाहिये।[3] करों के एवज में राजा को खेती के लिये नई जमीन साफ करनी चाहिये, तालाब बनाकर खेती को मेह से निराश्रित करना चाहिये। जरूरत पड़ने पर किसानों को तकावी देनी चाहिये, सड़क और प्याऊ बनानी चाहिये, डाकुओं की जड़ उखाड़नी चाहिये, राजसूय इत्यादि अवसरों पर खूब दान करना चाहिये, प्रजा को धर्म, नीति और विद्या के मार्ग पर चलाना चाहिये और संसार को सबके लिए सुखमय बनाना चाहिये।[४]

कर

**राजकर्तव्य**

कह चुके हैं कि महाभारत में प्रजा राजनैतिक जीवन में बहुत प्रभाव रखती थी, पर राज्यों की सीमा बढ़ जाने से और शायद जनसंख्या के बढ़ जाने से भी अधिकांश प्रदेशों में प्राचीन वैदिक समिति का लोप हो गया। वैदिक काल के अन्तिम युग में ही उसका ह्रास हो रहा था। इतिहास काव्य के समय में परिस्थिति उसके और भी प्रतिकूल थी। धीरे-धीरे केवल उसका नाम बाकी रह गया।

**जनसमितिका लोप**

---

[१]शान्ति० ६२, ८-१२, ५२ ॥ ८६ । १४-१६ ॥ ८६ । २०-२१ ॥ ६१ । ५० ॥ [२]सभा० ५ ॥ [3]शान्ति० ६६ । १०-११, १३-१६, २०-२३ ॥ ८७ । १४-१५, १८-२१, २३, ३५-४० ॥ ८३। २-२१२ ॥ ८, । २४ ॥ १५ । ४ ॥ ११६ । १७ ॥ १२० । ४३-४४ ॥ १३० । ६, ३५ ॥ १३३ । ३ ॥ १३४ । ३-४ ॥ १३६ । १-२ ॥ ८६ । ३-११ ॥ सभा० ४६ ॥ ५२ ॥ ५१ ॥ अश्व० । ३ ॥ १२ [४]शान्ति० ५ । १७, २१ ॥ ६५ । २ ॥ ६६ । ११४-१५ ॥ ६६ ।

साम्राज्य बनाना शासक का एक मुख्य कर्त्तव्य है, जिसके लिये साम, दाम, दण्ड, भेद, सच-झूठ, बल और दम्भ सबका प्रयोग किया जा सकता है। शान्ति-पर्व आपद्धर्म में भीष्मपितामह ने कहा है कि शत्रु की सेना और प्रजा में फूट फैलानी चाहिये, शत्रु को लोभ और विश्वास दिलाकर नाश करना चाहिये।[1]

**परराष्ट्रनीति**

परन्तु रणभूमि में क्षत्रिय को कभी उस शत्रु पर वार न करना चाहिये जो आत्मसमर्पण कर रहा है या घायल हो गया है या कैद हो गया है या जिसका हथियार गिर गया है या जो थक गया है, सो रहा है या भूखा-प्यासा है। राजदूतों को कभी किसी तरह की क्षति न पहुँचानी चाहिये। कैदी कुमारियाँ, अगर शादी करने को राजी न हों, तो वापिस भेज देनी चाहिये। राजा को चाहिये कि लड़ाई में वीरता दिखाने वाले सिपाहियों को दुगुना वेतन दे, अच्छा भोजन वस्त्र दे और उनकी तरक्की करे।[2]

**रणनीति**

इस समय अधिकाँश प्रदेशों का शासन राजत्व के सिद्धान्त पर अवलम्बित था अर्थात् एक राजा अपने अधिकारियों के सहयोग से सब मामलों की देख-रेख करता था। पर कहीं-कही भिन्न सिद्धान्त के अनुसार शासन होता था। महाभारत में कुछ प्रजातन्त्र हैं जिनको गण कहते थे, और जो अपने शासक आपही चुनते थे। भीष्म-पितामह ने कहा है कि गण के लोगों को आपस में मेल रखना चाहिये, बड़े आदमियों को

**गण**

---

५३ ।। ७५ । ५,१९ ।। ८८ । १४ ।। सभा० ५ ।। १२ ।।

[1]शान्ति १०३ ।। १०५ ।। १३१ ।। १३८-१४७ ।। सभा० ३२ ।। वन० २९-३४ ।। आदि० २ ।। इन सिद्धान्तों की तुलना इटैलियन मकियावेली के 'प्रिंस से की जा सकती है। [2]शान्ति ९९ । ३४-४०, ५५ ।। ८५ । २६-२८ ।। ८६ । ५-१५ ।। ९४ । १-२ ।। ९५ । २-५, ७-१४ ।। ९६ । १-७, ११, १६-१७, २२-२३ ।। ९७ । ८, ११-१२ ।। ९८ । १५-२५, ३५-४८ ।। ९९ १-१७ ।। १०० । ६-२४, ३० । १०१ । ३२४-२५ ।। भीष्म० १ । २४-२७ ।। वन० १८ ।

तुरन्त ही फूट का अन्त कर देना चाहिये, शासकों पर भरोसा करना चाहिये, खजाना भरापूरा रखना चहिये और सबसे बड़ी बात यह है कि एकता रखनी चाहिये।[1]

श्रेणी

महाभारत में कुछ श्रेणियों का उल्लेख है जिनको सिपाही, सौदागर या कारीगर अपनी रक्षा के लिये बताते थे और जिनके द्वारा बहुत-सा प्रबन्ध होता था।[2] अपने व्यवसाय में, आभ्यन्तरिक मामलों में, आर्थिक सङ्गठन में और सामाजिक जीवन में वह श्रेणियाँ प्राय: स्वतन्त्र होती थीं। इस तरह की संस्थाओं से आत्मशासन का भाव जीता जागता रहता था। श्रेणी बनाने की प्रथा तो पूर्वकाल में ही प्रारम्भ हो गई थी, पर उद्योग और व्यपार के बढ़ने से महाभारत के समय में वह अधिक प्रबल हो गई। तबसे अनेक शताब्दियों तक इस प्रकार का आर्थिक आत्म-शासन हिन्दुस्तान में प्रचलित रहा और बढ़ता भी गया। वास्तव में व्यवसाय श्रेणी की प्रथा एक स्वाभाविक प्रथा है और वह अनेक देशों और युगों में प्रचलित रही है। आजकल तो संसार में उसी का दौरदौरा है। सारे जीवन से आर्थिक समस्या का ऐसा घनिष्ट सम्बन्ध है कि मनुष्य अपने व्यवसाय के प्रबन्ध को बिलकुल दूसरों पर नहीं छोड़ना चाहता। दूसरे, प्रत्येक व्यवसाय के छोटे-छोटे मामलों का वही लोग अच्छी तरह समझते हैं जो उसमें लगे हुए हैं। उनका निपटारा भी वही अच्छी तरह कर सकते हैं। तीसरे, सङ्गठन के द्वारा प्रत्येक श्रेणी के व्यवसायी अपने हितों की रक्षा कर सकते हैं। प्राचीन भारतीय श्रेणियों से यह प्रयोजन अच्छी तरह सिद्ध हो जाते थे। श्रेणी-प्रथा का एक और परिणाम हुआ। यहाँ व्यवसाय के अनुसार बहुत-सी उपजातियाँ बन गई थीं और आज तक बनती रही हैं। श्रेणी-प्रथा के प्रचार के बाद व्यवसायिक आत्मशासन एक प्रकार से उपजाति का आत्मशासन भी हो गया। इन छोटे-छोटे क्षेत्रों में आर्थिक स्वराज सामाजिक स्वराज से मिल कर एक हो गया, और जातियों की वह पन्चायतें प्रगट हुई जो देश भर में आज भी मौजूद हैं। यहाँ परिमित क्षेत्र में जनसत्ता का सिद्धान्त

---

[1] शान्ति० १०७। १०-३२॥ [2] वन० २४८। १६॥ शान्ति० ५४। २०॥

प्रचलित था।

## रामायण

महाभारत से जिन आर्थिक, सामाजिक और राजनैतिक परिस्थितियों का पता लगता है वह बहुत करके दूसरे विशाल इतिहास काव्य रामायण में भी मिलती हैं। जो अन्तर है उनका कारण यह मालूम होता है कि महाभारत की रचना तो मध्यदेश के पच्छिमी भाग में हुई और रामायण की पूर्वी भाग में अर्थात् कोशल में, अथवा यों कहिये वर्तमान अवध के आस-पास। इसका केन्द्र है अयोध्या जो प्राचीन काल में हिन्दू सभ्यता के मुख्य स्थानों में था और आजकल भी तीर्थ माना जाता है। रामायण आदि कवि वाल्मीकि के नाम से प्रसिद्ध है पर महाभारत की तरह इसकी रचना भी धीरे-धीरे अनेक कवियों के द्वारा अनेक समयों पर हुई थी। मुख्यतः रचनाकाल ई० पू० ५००-२०० जान पड़ता है। अन्त में एक महा कवि ने सब रचनाओं को सम्पादन करके एक सुसङ्गठित इतिहास काव्य का रूप दे दिया। रामचन्द्र की कथा इतनी प्रसिद्ध है कि यहाँ उसके संक्षेप वया उल्लेख की भी आवश्यकता नहीं है पर एक बात कह देना आवश्यक है। बाल्मीकि के आधार पर अनेक संस्कृत-कवियों ने और भाषा-कवियों ने पुराण, कथा, नाटक इत्यादि लिखे हैं, पर अपनी-अपनी रुचि के अनुसार और अपने-अपने समय के आदर्शों के अनुसार उन्होंने परिवर्त्तन कर दिये हैं। संस्कृत के अध्यात्म रामायण में और हिन्दी के तुलसीदासकृत रामचरित मानस में जो कथा है वह वाल्मीकि के वर्णन से अनेक अंशों में भिन्न है। यह भी स्मरण रखना चाहिये कि रामचरित मानस के आदर्श १७वीं ई० सदी के हिन्दू समाज के आदर्श हैं और २,००० बरस पूर्व की रामायण के आदर्शों से कुछ भिन्न हैं।

रामायण

वाल्मीकि रामायण के वर्तमान संस्करणों में लगभग २४,००० श्लोक हैं और सात काण्ड हैं। पर सातवाँ काण्ड—उत्तरकाण्ड— बहुत पीछे बना था और पुराने समय के लिये कम मूल्य का है। रामायण की कथा में जिस लङ्का का जिक्र आया है वह दक्षिण का टापू नहीं मालूम होता, रावण की लङ्का, जैकोबी के मतानुसार, आसाम में थी और कीबे इत्यादि कुछ दूसरे विद्वानों के अनुसार,

वर्तमान मध्य प्रदेश में। सम्भवतः वह कहीं छत्तीसगढ़ के पास रही होगी। रामचन्द्र के समुद्र तक पहुँचने और पुल बाँधने की कल्पना कुछ पीछे हुई। रामायण में ब्राह्मणों का प्रभाव महाभारत से भी ज्यादा है।[१] राजनीति में वही जमीन्दारी-सङ्घ शासन प्रथा है जो महाभारत में नजर आती है।[२] चरित्र, ज्ञान, कर्त्तव्य, और प्रजापालन में राजा का आदर्श बहुत ऊँचा है।[३] राजा के बड़े-बड़े मामलों में प्रजा की सम्मति ली जाती थी पर हमेशा मानी न जाती थी।[४] राज के काम के लिये आठ बड़े मन्त्री थे जिनका पद बहुधा मौरूसी हो जाता था और जो राजा के मरने या असमर्थ होने पर सारा प्रबन्ध अपने हाथ में ले लेते थे।[५] अन्यत्र अयोध्याकाण्ड में १८ तीर्थ या अफसर और अमात्यों की मुख्य, मध्य और जघन्य श्रेणियों का उल्लेख हैं।[६] राजधानी दो योजन लम्बी थी, सड़कें सीधी, चौड़ी और सुन्दर थीं, जिन पर छिड़काव होता था और जिनके किनारे फूलों के पौधे लगे थे। हवेलियाँ रत्नों से चमकती थीं और आकाश से बातें करती थीं। शहर के चारों ओर दुर्ग और खाइयाँ थीं। अयोध्या का चित्र बड़ी शान्ति, सुख और वैभव का है। यहाँ भी व्यवसायियों की श्रेणियाँ नजर आती हैं। अयोध्याकाण्ड में सीता राम से पूछती हैं कि श्रेणियों के मुखिया कहाँ हैं जो तुम्हारी सेवा में आने वाले थे ?[७] राजा लोग कला, गान इत्यादि की सहायता करते थे[८] राजा का कर्त्तव्य था कि किसानों और ग्वालों पर कृपा करें, सबको अपने-अपने धर्म में लगायें, गुरु, वृद्ध, मुनि, अतिथि इत्यादि का सम्मान करें।[९] जहाँ राजा नहीं है वहाँ न धर्म है, न कुटुम्ब है,

राजनीति

अधिकारी

राजधानी

---

[१]बाल० ७ ॥ १५ ॥ २० ॥ ५४ ॥ [२]बाल० ५ ॥ ७ ॥ १३ ॥ अयोध्या० ८२ ॥ किष्किन्धा० १८ ॥ [३]अयोध्या० २ ॥ राज्य की आवश्यकता के लिये देखिये, अयोध्या० १०३ ॥ [४]अयोध्या० १७ ॥ ८२ ॥ [५]बाल० ७ ॥ अयोध्या० ७९ ॥ ८२ ॥ १०४ ॥ युद्ध० १३० ॥ [६]अयोध्या० १०० ॥ [७]अयोध्या० ५ ॥ ६ ॥ २६ ॥ [८]अयोध्या० ६५ ॥ [९]अयोध्या० १०० ॥

और न ब्याह है, राजा ही सत्य है, राजा ही नीति है......राजा ही मां है, राजा ही बाप है, राजा ही सब का भला करता है।[1]

ब्राह्मणों का पद रामायण में महाभारत से ऊँचा मालूम होता है। बालकाण्ड में कहा है कि क्षत्रियों की शक्ति बहुत नहीं है, ब्राह्मणों की सामाजिक जीवन शक्ति उनसे ज्यादा है, अलौकिक है।[2] राजा दशरथ ने च्यवन को धोखे से हाथी समझ कर मार डाला। फिर उसे ब्राह्मण समझ कर बहुत विलाप करने लगे। मरने वाले ने सान्त्वना दी कि मैं ब्राह्मण नहीं हूँ, मैं तो शूद्र स्त्री से वैश्य का पुत्र हूँ।[3] तब राजा का शोक कुछ कम हो गया। च्यवन के अन्तिम कथन से यह भी मालूम होता है कि अन्तर्जातीय ब्याह इस समय भी होता था। रामायण में बहुत से तपस्वी हैं पर यह राजदरबारों में जाते हैं और उपदेश देते हैं।[4] कोई-कोई तपस्वी बड़ी रङ्गीन तबीयत के थे। अरण्यकाण्ड में एक तपस्वी पाँच अप्सराओं पर मुग्ध होकर गाना सुनता हुआ उनके साथ कल्लोल करता है।[5] विश्वामित्र दस बरस मेनका के साथ रहते हैं।[6] साधारणतः सारी रामायण में ऋषियों के परिवार हैं। उत्तरकाण्ड कुछ पीछे का है पर उससे पता लगता है कि कोई-कोई स्त्रियाँ भी कड़ी तपस्या करती थी।[7] राजकुमारियाँ बहुधा स्वयंवर करती थीं पर पिता की शर्त कभी-कभी ऐसी होती थी कि उनको वरने की कोई स्वतन्त्रता न रह जाती थी।[8] साधारण पुरुषों को कभी-कभी कन्याओं के लिए योग्य वर न मिलने से कन्या मुसीबत की जड़ मालूम होती थी।[9] स्त्रियाँ बाहर आती-जाती थीं। सूर्पणखा राम और लक्ष्मण से स्वतन्त्रतापूर्वक बातचीत और दिल्लगी करती है।[10] स्त्री का धर्म था कि पति की सेवा करे। अयोध्याकाण्ड में दशरथ कैकेयि से कहते हैं कि कौशल्या मां, बहिन, पत्नी, मित्र और दासी की तरह मेरी सेवा करती

---

[1]अयोध्या० ६७ ॥ [2]बाल० ५४ ॥ [3]बाल० ६३ ॥ [4]बाल० ३५ ॥ ५२ ॥ अरण्य० १ ॥ ६ ॥ इत्यादि ॥ [5]अरण्य० ११ ॥ [6]बाल० ६३ ॥ [7]उत्तर० १७ ॥ [8]बाल० ३१ ॥ ६७ ॥ [9]उत्तर० १२ ॥ [10]अरण्य० १७-१८ ॥

रही है।[1] राम की सेवा करने के लिए सीता वन को जाती है। पर बहुविवाह के कारण राजघरानों में, बड़े क्लेश होते थे। अयोध्याकाण्ड में कैकेयि को बर्गलाते हुए मंथरा कहती है कि अगर राम को गद्दी हुई तो तुम कौशल्या की दासी हो जाओगी, भरत राम के दास हो जायँगे और तुम्हारी पतोहू दुःख पायेंगी; राज पाकर राम भरत को दूर परदेस में या दूसरी दुनिया में ही भेज देंगे।[२] कैकेयि ने राम को १४ बरस का बनवास दिला दिया। कौशल्या राम से दुखड़ा रोती हैं कि पति ने निरादर करके मेरा अपमान किया, पति के स्नेह का सुख मैंने न जाना; सौतें अब मेरी अवहेलना करेंगी, मैं कैकेयि की दासियों के बराबर हो गई, वरन् उनसे भी नीची हो गई। इन सौतों के साथ तो मैं न रह सकूँगी। अगर तुम पिता की आज्ञा मानकर बन जाते ही हो तो मुझे भी अपने साथ ले चलो।[3] दशरथ के मरने पर कौशल्या कैकेयि को कोसती है,[४] और भरत भी उसे फटकारते हैं।[५] क्रोधित होकर लक्ष्मण पिता को बुड्ढा स्त्रैण कहता है और उन्हें मार डालने का प्रस्ताव करता है।[६] आगे सन्देह के कारण लक्ष्मण भरत को, कैकेयि और उसके मित्रों को मारने का विचार करता है।[७] पर इस सारी खटपट में राम की बराबर यही सलाह है कि पुत्र को पिता का और पत्नी को पति का आदेश प्रसन्नता से सिर पर रखना चाहिये और बहू को सास-ससुर की सेवा करनी चाहिये।[८] सीता कहती हैं कि स्त्री का सहारा न तो माँ-बाप से है, न पुत्र-मित्र से है, न अपने से है; पति ही एकमात्र सहारा है, इस लोक में और परलोक में—.........माँ-बाप ने मुझे यही सिखाया था कि हर अवस्था में पति के साथ रहना। ब्याह पर दशरथ की कन्या शान्ता को रानियाँ उपदेश देती हैं कि पति, ससुर और बड़ों का आदर करना।[९] पति ही स्त्री का देवता है।[१०] रामायण में व्यक्तिगत चरित्र का आदर्श बहुत

---

[1]अयोध्या० १२ ॥ [२]अयोध्या० ८ ॥ [3]अयोध्या० २० ॥ २४ ॥ [४]अयोध्या० ६६ ॥ [५]अयोध्या० ७३-७४ ॥ [६]अयोध्या० २१ ॥ [७]अयोध्या० ९५ ॥ [८]अयोध्या० २४ ॥ २६ ॥ २८ ॥ ९७ ॥ [९]अयोध्या० ३७ ॥ [१०]बाल० १८ ॥

ऊँचा है। प्रारम्भ में ही नारद और बाल्मीकि की बातचीत में और फिर अयोध्या-काण्ड में राम को मृदुता, शान्ति, दया, शौर्य, संयम, कृतज्ञता इत्यादि सब गुणों का भण्डार कहा है।[1]

कुटुम्ब में पुत्र की लालसा सदा की तरह प्रबल है। दशरथ पुत्र के लिये बड़े यज्ञ करते हैं।[2] महाभारत की तरह रामायण में भी आतिथ्य का आदर्श बड़ा ऊँचा है। अरण्यकाण्ड में ब्राह्मण भेष में रावण के आने पर सीता सोचती हैं कि यह मेरा अतिथि होकर आया है, अगर इससे न बोलूँगी तो शाप देगा।[3]

धर्म

रामायण और महाभारत के धार्मिक सिद्धान्त साधारणतः वैदिक—धर्म के हैं पर कुछ नये देवी-देवताओं की पूजा पर जोर दिया गया है। भीष्म पर्व में कृष्ण अर्जुन को आदेश करते हैं कि लड़ाई के पहिले दुर्गा की पूजा करो। दुर्गापूजा उस शक्तिपूजा का पहिला रूप है जो आगे चलकर बहुत प्रचलित हुई, और शाक्तपन्थों का मुख्य सिद्धान्त हुई। शिव की पूजा भी महाभारत में है और उसके आधार पर पशुपत पन्थ का विधान है। कुछ भागों में कृष्ण को विष्णु या परमेश्वर का अवतार माना है और अवतारों के सिद्धान्त का प्रतिपादन किया है। अवतारों के साथ-साथ ही भक्ति-मार्ग का जोर बढ़ा और विशेषकर कृष्ण की भक्ति मोक्ष का साधन मानी गई। बार-बार कहा है कि संसार में सुख और दुख दोनों सब जगह मिले हुए नजर आते हैं, पर दोनों ही अनित्य हैं। धर्म से स्थायी सुख मिलता है—मोक्ष प्राप्त होता है। कर्म का बन्धन जीव को बाँधे हुए हैं; इससे मुक्त होते ही सदा के लिये आनन्द मिलता है।

## भगवद्गीता

नये धार्मिक भाव का श्रेष्ठ रूप भगवद्गीता में है जो महाभारत में शामिल है और जिसकी रचना उपनिषदों के बाद हुई थी। कहावत है कि उपनिषद् गाय हैं और गोपाल-नन्दन दुहनेवाला है। गीता में उपनिषदों के कुछ सिद्धान्त

---

[1]अयोध्या० १ ॥ [2]बाल० ८-१७ ॥ [3]अरण्य० ४७ ॥

**भगवद्गीता**

भावुक जनता के अनुकूल बनाकर भक्ति से मिलाये गये हैं। धर्मक्षेत्र कुरुक्षेत्र में कौरव और पाण्डव सेनाओं के जमा होने पर कृष्ण अर्जुन के रथ को आगे ले जाते हैं। सम्बन्धियों को चारों ओर खड़े देख कर अर्जुन को दया और करुणा होती है, युद्ध का साहस टूट जाता है और गाण्डीव धनुष हाथ से गिरा पड़ता है। कर्त्तव्य पर फिर दृढ़ कराने के लिये कृष्ण अर्जुन को संसार, आत्मा, परमात्मा का यथार्थ उपदेश करते हैं और मोह एवं भीरुता छुड़ाते हैं। इस महान् उपदेश में तत्त्वज्ञान की कई लहरें हैं जैसे ज्ञान योग और भक्ति; ब्रह्म और अवतार और आचार के भी सिद्धान्त हैं। गीता पर बहुत से भाष्य रचे गये हैं, जिनमें शङ्कराचार्य का सबसे प्रसिद्ध है। टीका-टिप्पणियाँ अब तक हो रही हैं। इनमें गीता के वाक्यों के अनेक अर्थ किये हैं, और कहीं-कहीं बहुत खींचतान की है। यहाँ पर केवल तत्त्वज्ञान की दृष्टि से गीता के मुख्य सिद्धान्त संक्षेप से बताये जाँयगे।

आत्मा अमर और नित्य है।

> कटती न जलती भीगती शोषण न होती है कभी।
> वह नित्य, स्थिर, है सर्वव्यापी, अचल और अनन्त भी॥
> अज, निर्विकार अचिन्त्य अरु अव्यक्त जिसको है कहा।
> क्या उचित तुमको शोच करना है! उसी हित यों अहा॥

पर यह आत्मा कर्म बन्धन में बँधा हुआ है और इधर-उधर भटकता है। कर्म बन्धन से मुक्ति कर्म छोड़ने में नहीं है किन्तु कामना छोड़ने में है, फल की अभिलाषा, आकांक्षा छोड़ने में है।

> फल लाभ चिन्ता चाह छोड़ो, छोड़ दो दुर्बुद्धि को।
> योगस्थ होकर कर्म कर, हो प्राप्त जिसको बुद्धि को॥
> करते चलो तुम कर्म, फल की चाह चिन्ता छोड़ दो।
> मद-मोह-माया वासना के, जाल को तुम तोड़ दो॥

इससे यह अभिप्राय निकलता है कि कर्म करना आत्मा का स्वभाव है; कर्म से न कोई बच सकता है और न किसी को बचना चाहिये; पर

कामना छोड़ देनी चाहिये, फल की वाञ्छना न करनी चाहिये, समबुद्धि, समभाव होना चाहिये। कर्म से भागना बेकार है, अस्वाभाविक है, निन्दनीय है, पर मनुष्य को स्थितप्रज्ञ होना चाहिये। स्थितप्रज्ञ के लिये शुभ और अशुभ, दुख और सुख, हर्ष और विषाद सब बराबर हैं। यही सच्चा कर्मयोग है। कर्मयोगी हानि और लाभ के परे है। स्वयं परमेश्वर कर्म करता है पर फल में आसक्ति नहीं रखता। कृष्ण भगवान् कहते हैं कि अगर मैं कर्म छोड़ दूँ तो सारा संसार आलसी हो जाये। निष्काम-कर्म स्वयं महान् यज्ञ है, जिसके फल से आत्मा ब्रह्म में लीन हो जाता है। तथापि गीता ने ज्ञान का माहात्म्य माना है, क्योंकि ज्ञानी परमेश्वर को समझता है और सच्चे मार्ग को देखता है। श्रीकृष्ण कहते हैं :—

ज्ञानी मुझे अरु मैं उसे अत्यन्त प्रिय हूँ सर्वदा।
यद्यपि सभी हैं भक्त, पर है आत्मवत् ज्ञानी सदा॥
वह योगयुक्त सदैव मेरे ध्यान में रहता लगा।
वह जानता है बस मुझे ही उत्तमोत्तम गति, सगा॥

ज्ञान का प्रधान विषय है अध्यात्म। जानना चाहिये कि ब्रह्म नित्य है, अक्षर है, प्रत्येक वस्तु का आधार है। श्रीकृष्ण कहते हैं कि यह समझ लो कि मुझसे अर्थात् परमेश्वर से सारा जगत् पैदा हुआ है :—

सुन लो कहीं मुझसे परे कुछ भी धनञ्जय ! है नहीं।
मणिमाल-सम मुझमें ग्रथित हैं सब, अलग कोई नहीं॥
रस-रूप हूँ कौन्तेय ! जल में, हूँ प्रभा शशि-सूर्य में।
ॐकार वेदों में, तथा हूँ शब्द मैं ही शून्य में॥
मैं पुरुष में पुरुषार्थ, पृथ्वी में सुपावन गन्ध हूँ।
हूँ तेज मैं ही अग्नि में, हो जीव जीवों में रहूँ॥
हे पार्थ ! तापस तप तथा सब प्राणियों का बीज हूँ।
मैं पण्डितों की बुद्धि, मैं तेजस्वियों का वीर्य हूँ॥

परमेश्वर स्वयं अव्यक्त है पर संसार उसी से व्यक्त है; उसमें सब हैं पर वह उनमें नहीं है; कल्पान्त में सब उसमें लीन हो जाते हैं और फिर कल्प के आरम्भ

में उसमें जन्म पाते हैं। लेकिन परमेश्वर जीवों के सुख-दुःख से उदासीन नहीं है। जब-जब धर्म की ग्लानि होती है और अधर्म का अभ्युत्थान होता है तब युग-युग में वह दुष्टों को दमन करने के लिये और साधुओं की रक्षा करने के लिये अवतार लेता है। मनुष्य को चाहिये कि परमेश्वर को सब कुछ अर्पण कर दे, परमेश्वर की भक्ति करे। इस स्थान पर गीता भक्ति मार्ग में प्रवेश करती है। यों तो निर्गुण ब्रह्म का भी चिन्तन किया जा सकता है, पर सगुण ब्रह्म की भक्ति अधिक सरल और श्रेयस्कर है। श्रीकृष्ण कहते हैं :—

हे पार्थ ! सब आशा भरोसा त्यागि मुझ पर रख सदा।<br>
निज कर्म कर अर्पण मुझे भजते मुझे जो सर्वदा॥<br>
करते सदा जो ध्यान मेरा प्रिय मुझे ही जानते।<br>
सब नेह नाता तोड़, जो सर्वस्व मुझको मानते॥<br>
हे पार्थ ! उनका चित्त मन रमता मुझी में सर्वदा।<br>
भव-सिन्धु से उद्धार उनका शीघ्र मैं करता सदा॥<br>
मन को लगा मुझ में मुझे सर्वस्व अपना मान लो।<br>
देहान्त पीछे वास मुझमें तुम करोगे जान लो॥[१]

जो परमेश्वर की भक्ति में तल्लीन होता है, वह संसार का सब माया-मोह छोड़ देता है। वह परमेश्वर का ध्यान करता है—योग करता है। यहाँ गीता ने योग को भी कर्म, ज्ञान और भक्ति से जोड़ दिया है। इस तरह धार्मिक विचार की कई धाराओं के सङ्गम से एक ऐसी विशाल तरङ्ग बनी है जो अब तक मनुष्य-जीवन का हरा भरा करती है और सांसारिक क्लेशों से दुःखी आत्मा को शान्ति देती है।

---

१. गीता के यह पद्यानुवाद प० जगदीशनारायण तिवारी के अनुवाद से उद्धृत किये हैं।

**भारतीय दर्शन**

इतिहास में अनेक जातियों ने संसार और सभ्यता के एक-न-एक अङ्ग की पूर्ति विशेष रूप से की है। उदाहरणार्थ प्राचीन ग्रीस ने संसार को सौन्दर्य का भाव प्रदान किया अर्थात् अपनी सभ्यता में कला, साहित्य और जीवन के सौन्दर्य का ऐसा चमत्कार दिखाया कि संसार मुग्ध होकर अनुकरण करने लगा। प्राचीन रोम ने इसी तरह व्यवस्था और कानून के भावों के द्वारा संसार की प्रगति को बढ़ाया। प्राचीन भारतवर्ष ने सभ्यता की सबसे बड़ी सेवा तत्वज्ञान अर्थात् दर्शन के द्वारा की। यों तो भारत में सभ्यता के और भी बहुत से अङ्गों का विकास हुआ, साहित्य, व्याकरण, कला, गणित, ज्योतिष, वैद्यक, इत्यादि में इतनी उन्नति हुई कि आज भी आश्चर्य होता है। पर वह क्षेत्र जिसमें भारतीय बुद्धि ने सबसे बड़े चमत्कार दिखाये, उसकी बराबरी आज तक कोई नहीं कर सका है, जिसमें उन्होंने संसार पर अपनी छाप लगा दी है—वह क्षेत्र तत्वज्ञान का है। यहाँ हिन्दुओं की पैनी अन्तर्दृष्टि और तर्क ने जड़ और चेतन, आत्मा और परमात्मा, मन और बुद्धि, स्वयं विचार और तर्क इत्यादि-इत्यादि के स्वभाव-को जानने का प्रयत्न किया है।

इस गम्भीर से गम्भीर समीक्षा में उन्होंने अनुपम स्वतन्त्रता और निर्भयता दिखाई है। अपना तर्क जिधर ले जाय उधर जाने को वह तय्यार थे। न किसी प्रचलित धार्मिक सिद्धान्त की परवाह थी न लोक मत का डर था, न आन्तरिक भीरुता थी। सत्य का पता लगाना ही उनका एकमात्र उद्देश्य था।

**तर्क**

इस अवस्था में दार्शनिक मतभेद अवश्यम्भावी था। दर्शन में जिन बातों की चर्चा होती हैं वह प्रत्यक्ष न हैं और न हो सकती हैं। अगर वह प्रत्यक्ष होतीं तो उनसे सम्बन्ध रखने वाले सिद्धान्तों की परीक्षा एकदम हो जाती, सब को सत्यासत्य का पता ऐसी स्पष्टता से लग जाता कि मतभेद के लिये बहुत कम अवकाश रहता। रसायनशास्त्र,

वनस्पतिशास्त्र इत्यादि में ऐसा ही होता है। पर दर्शन में आत्मा या परमात्मा, कर्म या मोक्ष, सृष्टि या प्रलय, इन्द्रियगोचर नहीं हैं।

मतभेद

उनके विषय में तर्क करते-करते भिन्न-भिन्न पुरुष भिन्न भिन्न परिणामों पर स्वभावतः पहुँचते हैं। इस तरह अनेक विचार-शृङ्खलाएँ अर्थात् अनेक व्यवस्थित दर्शन उत्पन्न होते हैं। हिन्दुस्तान में इतनी सहनशीलता थी कि लोग सब दर्शनों के प्रयत्न और खोज का आदर करते थे और, मतभेद होने पर भी सबको उच्च स्थान देते थे। प्राचीन दर्शनों के बारे में एक और बात याद रखनी चाहिये। उन दिनों

विशेषीकरण का प्रभाव

विद्या का वैसा विशेषीकरण नहीं था जैसा आजकल है अर्थात् प्रत्येक विषय का अध्ययन अलग-अलग विशेषज्ञों के द्वारा सदा नहीं होता था। आजकल मानसशास्त्र, नीति-शास्त्र, भौतिकशास्त्र सब अलग-अलग हैं और अलग-अलग ही पढ़े जाते हैं। प्रचीन समय में यह सब एक दूसरे से जुड़े हुए थे और एक ही व्यवस्था के भाग थे। अतएव पुराने दर्शनों में बहुत-सी बातें मिलती हैं जो वर्तमान पद्धति के अनुसार तत्वज्ञान में नहीं शामिल की जातीं। वर्तमान विशेषीकरण से इतना लाभ तो अवश्य हुआ है कि प्रत्येक शास्त्र का विकास स्वतन्त्रता से और तेज़ी से होता है, पर इसके कारण ज्ञान की एकता का, विद्या के सामञ्जस्य का, भाव गौण हो जाता है। प्राचीन भारत में विश्वज्ञान की एक सुसङ्गठित पद्धति का भाव बहुत प्रबल था और विद्या की सब शाखाएँ एक ही तन से सम्बद्ध थीं।

भारतीय दर्शन का प्रभाव

भारतवर्ष में दर्शन की इतनी चर्चा रही कि दर्शन धर्म का भाग होकर सारी जनता के मानसिक और आध्यात्मिक जीवन का अङ्ग हो गया। दर्शनों के कुछ मोटे-मोटे सिद्धान्त विद्वानों की कुटियों से निकल कर जनता के प्रत्येक वर्ग में फैल गये। आत्मा, पुनर्जन्म, कर्म, मोक्ष इत्यादि पर सब लोग विचार करते थे या कम-से-कम कुछ विश्वास रखते थे। साहित्य में भी इन दार्शनिक सिद्धान्तों का उल्लेख बार-बार आया है। भारतीय दर्शन का प्रभाव देश तक ही परिमित न था। बौद्धधर्म के साथ वह लङ्का, बर्मा, स्याम, चीन, जापान, तिब्बत, और मङ्गोलिया तक पहुँचा।

मध्यकाल में उसने इस्लाम पर प्रभाव डाला और सूफ़ी-धर्म की उत्पत्ति में सहायता की। सूफीधर्म सारे इस्लामी संसार में एक बड़ी शक्ति रही है और साहित्य पर उसकी छाप अब तक लगी हुई है। १८वीं ईस्वी सदी से भारतीय दर्शन का अध्ययन यूरुप में प्रारम्भ हुआ और शोपनहायर, डीयसन आदि अनेक दार्शनिकों पर उसका प्रभाव दृष्टिगोचर है। अभी उसका इतिहास समाप्त नहीं हुआ है। सम्भव है कि भविष्य में भी वह नई दार्शनिक हलचलों का कारण हो।

पुराने दार्शनिकों के सिद्धान्त, शैली और गौरव को अच्छी तरह समझने के लिये मूलग्रन्थों का पढ़ना जरूरी है। यहाँ उनके मूल सिद्धान्त संक्षेप से केवल इसलिये लिखे जाँयेगे कि उनके बाद पुराने क्लिष्ट ग्रन्थों के परिशीलन में पाठकों को सहायता मिले।

तत्त्वज्ञान की जो धाराएँ देश में बह रही थीं वह चार्वाक, जैन और बौद्ध-भक्ति या भागवत-सिद्धान्तों के अलावा छः दर्शनों के रूप में प्रकट हुईं—न्याय, वैशेषिक, योग, पूर्व मीमांसा, उत्तर मीमांसा या वेदान्त और सांख्य। इनके सूत्रों की या स्वयं इनके सिद्धान्तों की उत्पत्ति और उत्तरोत्तर विकास का समय ठीक-ठीक निश्चय नहीं है पर मौर्य-साम्राज्य के पहिले ई० पू० चौथी सदी के पहिले इनकी मुख्य-मुख्य बातें निश्चित हो चुकी थीं। आगे कुछ और विकास हुआ, जैसे शङ्कराचार्य और रामानुज के द्वारा, पर मोटे-मोटे सिद्धान्त ई० सन् के कई सौ बरस पहिले से हो गये थे। छहो दर्शन वेद को प्रमाण मानते हैं, पर वेद के वाक्यों के अर्थ अपने-अपने ढङ्ग पर लगाते हैं और वास्तव में स्वतन्त्रता से खोज और तर्क करते हैं।

**छः दर्शन**

सांख्य के बहुतेरे सिद्धान्त उपनिषदों में और इधर-उधर महाभारत में भी मिलते हैं। इसके प्रवर्त्तक अथवा यों कहिये व्यवस्थापक कपिल जो ब्रह्मा, विष्णु या अग्नि के अवतार माने जाते हैं ई० पू० ७-६ सदी में हुए होंगे, पर इसका पहिला प्राप्य ग्रन्थ, ईश्वरकृष्ण-कृत सांख्यकारिका तीसरी ई० सदी की रचना है। ८वीं ई० सदी के लगभग गौड़पाद ने कारिका पर प्रधान टीका लिखी जिस पर फिर नारायण ने

**सांख्य**

सांख्यचन्द्रिका लिखी। नवीं ई॰ सदी के लगभग वाचस्पति ने सांख्यतत्त्वकौमुदी लिखी। अन्य हिन्दू दार्शनिकों की तरह सांख्यदार्शनिक भी बड़े निर्भय और स्वतन्त्र विचारक हैं, अपनी विचार पद्धति या परम्परा के परिणामों से नहीं झिझकते, पर औरों की तरह उन पर भी दूसरे दर्शनों का प्रभाव पड़ा है।

सांख्यदर्शन अनीश्वरवादी है अर्थात् संसार का कर्त्ता-हर्त्ता किसी को नहीं मानता। सारा जगत् और जगत् की सारी वस्तुएँ प्रकृति और पुरुष अर्थात् आत्मा जगत् और उनके संयोग-प्रतिसंयोग से उत्पन्न हुई हैं। पुरुष एक नहीं है जैसा कि वेदान्ती मानते हैं, किन्तु बहुत से हैं। सबको अलग-अलग सुख-दुख होता है जिससे प्रगट है कि अनुभव करने वाले अलग-अलग हैं। पुरुष जिसे आत्मा पुमान्, पुंगुणजन्तुजीवः, नर, कवि, ब्रह्म, अक्षर, प्राण, यः कः, और सत् भी कह सकते हैं अनादि है, अनन्त है, देखने, जानने और अनुभव करनेवाला है निर्गुण है। पदार्थों को पुरुष नहीं उत्पन्न करता, प्रकृति उत्पन्न करती है। पुरुष के सिवाय जो कुछ है प्रकृति है। प्रकृति के आठ प्रकार हैं—अव्यक्त, बुद्धि, अहङ्कार (वैकारिक, तैजस और भूतादि), और शब्द, स्पर्श, वर्ण, रस और गन्ध के तन्मात्र। अव्यक्त जिसे प्रधान ब्रह्म, पुर, ध्रुव, प्रधानक, अक्षर, क्षेत्र, तमस् और प्रसूत भी कह सकते हैं, अनादि और अनन्त है। यह मानो प्रकृति का अविकसित तत्त्व है; इसमें न रूप है न गन्ध है, न रस है, न यह देखा जा सकता है, न और किसी इन्द्रिय से ग्रहण किया जा सकता है, प्रकृति का दूसरा प्रकार है बुद्धि अध्यवसाय। यहाँ बुद्धि शब्द का प्रयोग कुछ असाधारण अर्थ में किया गया है। बुद्धि एक महत् है और प्रकृति पर प्रभाव डालती है। बुद्धि के आठ रूप हैं—चार सात्विक और चार तामसिक। सात्विक रूप हैं—धर्म, ज्ञान, वैराग्य और ऐश्वर्य। इनके उल्टे चार तामसिक रूप हैं—बुद्धि को मनस्, मति, महत्, ब्रह्म, ख्याति, प्रज्ञा, श्रुति, धृति, प्रज्ञानसन्तति, स्मृति और धी भी कहा है पर शायद

पुरुष

प्रकृति

बुद्धि

सांख्यदर्शन में पहिले बुद्धि एक तरह के महत् या ब्रह्म के अर्थ में ही मानी जाती थी। अहङ्कार या अभिमान वह है जिससे "मैं सुनता हूँ" "मैं देखता हूँ" "मैं भोग करता हूँ" इत्यादि धारणा उत्पन्न होती है। सांख्य-सिद्धान्त में अहङ्कार प्रकृति से उत्पन्न होता है और बुद्धि के मेल से होता है। इससे अहम् का भाव निकलता है। अहङ्कार को तैजस, भूतादि, सानुमान और निरनुमान भी कहते हैं। अहङ्कार से पाँचों तन्मात्र निकलते हैं, जिन्हें अविशेष, महाभूत, प्रकृति, अभोग्य अणु, अशान्त, अघोर और अमूढ़ भी कहते हैं।

अहङ्कार

पर पुरुष और इन आठ प्रकृतियों को मिलाने से भी जगत् के व्यापार स्पष्ट नहीं होते। पुरुष और प्रकृति के निकटतर सम्बन्धों के द्वारा और मार्ग बताने की ज़रूरत है। और प्रकृति के भी सरल ग्राह्य रूप बताने की ज़रूरत है। इसलिये सोलह विकारों की कल्पना की है अर्थात् पाँच बुद्धि इन्द्रिय, पाँच कर्म इन्द्रिय, मन और पाँच महाभूत। पाँच बुद्धि इन्द्रिय हैं—कान, आँख, जीभ, नाक और त्वचा जो अपने-अपने उपयुक्त पदार्थों का ग्रहण करती हैं। पाँच कर्म इन्द्रिय हैं—आवाज़, हाथ, पैर, जननेन्द्रिय और मल त्यागने का स्थान। मन अनुभव करता है। पाँच महाभूत हैं—पृथ्वी, जल, तेज, वायु और आकाश। भूतों को भूतविशेष विकार, विग्रह, शान्त, घोर, मूढ़, आकृति और तनु भी कह सकते हैं। पुरुष, आठ प्रकृति और सोलह विकार मिलाकर पच्चीस तत्त्व कहलाते हैं।

विकार

तत्त्व

अहङ्कार के कारण पुरुष अपने को कर्त्ता मानता है पर वास्तव में पुरुष कर्त्ता नहीं है। यदि पुरुष स्वयं ही कर्त्ता होता तो सदा अच्छे ही कर्म करता। बात यह है कि कर्म तीन गुणों के कारण होते हैं—सत्त्व, रज और तम। यह केवल साधारण अर्थ में गुण नहीं हैं, किन्तु प्रकृति के भाग हैं; आभ्यन्तरिक भाग हैं। अगर तीनों गुणों में सामञ्जस्य हो तो सबसे अच्छा है, लेकिन अगर किसी ओर से विषमता है अर्थात् किसी एक की कोई प्रधानता है तो प्रकृति में सञ्चलन होता है। इस

गुण

तरह जगत् का आरम्भ होता है और इसके विपरीत क्रम से अन्त होता है। इस क्रम को सङ्कर, प्रतिसङ्कर कहते हैं। सङ्कर का क्रम इस तरह है—जब अव्यक्त का सम्पर्क पुरुष से होता है तब बुद्धि प्रकट होती है; बुद्धि से अहङ्कार प्रगट होता है जो तीन तरह का है, वैकारिक अर्थात् सत्त्व से प्रभावित, तैजस अर्थात् रज से प्रभावित जो बुद्धि इन्द्रियों को पैदा करता है और तामस जो भूतादि पैदा करता है। भूतादि से तन्मात्र उत्पन्न होते हैं और तन्मात्र से भौतिक तत्त्व। इस प्रकार सङ्कर का विकास चलता है। इससे उल्टा क्रम प्रतिसङ्कर का है जिसका अन्त प्रलय है। भौतिक तत्त्व तन्मात्र में भी परिणत हो जाते हैं, तन्मात्र, अहङ्कार में, अहङ्कार बुद्धि में और बुद्धि अव्यक्त में। अव्यक्त का नाश नहीं हो सकता। उसका विकास और किसी चीज से नहीं हुआ है। प्रतिसङ्कर पूरा होने पर पुरुष और अव्यक्त रह जाते हैं। पुरुष अविवेक के कारण प्रकृति से सम्बन्ध करता है; विवेक होने पर सम्बन्ध टूट जाता है। सांख्य का यह प्रकृति पुरुषविवेक वेदान्त के आत्मविवेक से मिलता-जुलता है। पर पुरुष का यह अविवेक कैसे पैदा होता है कि वह अपने को—अर्थात् आत्मा को--इन्द्रिय, मन या बुद्धि समझ लेता है? पुरुष आप काम नहीं कर सकता तो त्रैगुण्य कहाँ से आ जाता है, बुद्धि कहाँ से पैदा हो जाती है? इस प्रश्न का उत्तर सांख्यों में नहीं मिलता। कैसे भी पैदा हुआ हो, यह अविवेक सब दुख की जड़ है। इसी से जन्म-मरण होता रहता है। पुनर्जन्म के सम्बन्ध में सांख्य यह भी मानता है कि स्थूल शरीर के अलावा एक लिङ्ग शरीर या आतिवाहिक शरीर है, जो बुद्धि, अहङ्कार, मन, पाँच तन्मात्र और पाँच आभ्यन्तरिक इन्द्रियों का बना है, जो दिखाई नहीं पड़ता पर उसी के कारण एक पुरुष का दूसरे पुरुष से भेद किया जाता है, वह कर्म के अनुसार बनता है, मरने पर पुरुष के साथ दूसरे जन्म में जाता है और फल भोगता है। यह सांख्यदर्शन बार-बार जोर देता है कि इस अविवेक से ही पुरुष संसार के जञ्जाल में फँस गया है, परिमित हो गया है, दुख उठा रहा है। विवेक होते ही यह

सङ्कर

प्रतिसङ्कर

अविवेक

कर्म

दुःख दूर हो जाता है, कृत्रिम सीमाएँ मिट जाती हैं, पुरुष को कैवल्य मिल जाता है। कैवल्य में कोई दुख नहीं है, कोई परतन्त्रता नहीं है, कोई सीमा नहीं है। यही मोक्ष है।

कैवल्य

सांख्य में तीन प्रमाण माने हैं, प्रत्यक्ष, आप्तवचन और अनुमान। सांख्य के इन सब सिद्धान्तों पर आगामी लेखकों में बहुत-सा मतभेद नज़र आता है। इनके अलावा सांख्य ग्रन्थों में अभिबुद्धि ( व्यवसाय, अभिमान, इच्छा, कर्त्तव्यता, क्रिया ) कर्मयोनि (धृति, श्रद्धा, सुखा, अविविदिषा, विविदिषा), वायु प्राण, अपान, समान, उदान, व्यान , कर्मात्मा, (वैकारिक, तैजस, भूतादि, सानुमान, निरनुमान ), अविद्या (तमस, मोह, महामोह, तामिस्र, अधतामिस्त्र ), तुष्टि अतुष्टि, सिद्धि, प्रसिद्धि, मूलिकार्थ, षष्टितन्त्र, अनुग्रहसर्ग, भूतसर्ग, दक्षिणा, इत्यादि-इत्यादि की भी विस्तृत व्याख्या की है।

प्रमाण

उत्तरमीमांसा या वेदान्त के सिद्धान्त उपनिषदों में हैं पर ब्यौरेवार वर्णन सबसे पहिले वदरायण ने ई० पू० चौथी-तीसरी सदी के लगभग वेदान्त सूत्र में किया। सबसे बड़ा भाष्य शङ्कराचार्य का जो ९ वीं ई० सदी में हुए थे और जिन्होंने बौद्ध और जैनधर्मों का खण्डन किया। वेदान्त के सिद्धान्त पुराण और साधारण साहित्य में बहुतायत से मिलते हैं और उन पर ग्रन्थ आज तक बनते रहे हैं। वेदान्त का प्रधान सिद्धान्त है कि वस्तुतः जगत् में केवल एक चीज है और वह है ब्रह्म ब्रह्म अद्वितीय है, उसके सिवाय और कुछ नहीं है। तो फिर जगत् में बहुत सी चीजें कैसे दिखाई पड़ती हैं ? वास्तव में एक ही चीज है पर अविद्या के कारण भ्रम हो जाता है कि बहुत-सी चीजें हैं। अविद्या क्या है ? अविद्या व्यक्तिगत अज्ञान है; मानवी स्वभाव में ऐसी मिली हुई है कि बड़ी कठिनता से दूर होती है। विद्या से ही अविद्या दूर हो सकती है। पर अविद्या कोई अलग चीज नहीं है; कोरी माया है, मिथ्या है। यदि अविद्या या माया को पृथक् पर्दा माना जाय तो ब्रह्म की अद्वितीयता नष्ट हो जायगी और

वेदान्त

ब्रह्म

अविद्या

जगत में एक के बजाय दो चीजें हो जायँगी। दूसरे अगर अविद्या अलग स्वतन्त्र चीज मानी जाय तो इसका नाश भी न हो सकेगा। अस्तु, यह अविद्या भी मिथ्या है, अस्थायी है। प्रत्येक व्यक्ति या प्रत्येक आत्मा ब्रह्म का ही अंश है, ब्रह्म से अलग नहीं है। जो कुछ हम देखते हैं या और किसी तरह अनुभव करते हैं वह भी ब्रह्म का अंश है पर वह हमें अविद्या के कारण ठीक-ठीक अनुभव नहीं होता। जैसे कोई दूर से रेगिस्तान को देखकर पानी समझे या पानी में परछाईं देखकर समझे कि चन्द्रमा, तारे बादल पानी के भीतर हैं और पानी के भीतर घूमते हैं, उसी तरह हम साधारण वस्तुओं को ब्रह्म न मानकर मकान, पेड़, शरीर, या जानवर इत्यादि मानते हैं। ज्योंही हमें ज्ञान होगा, विद्या प्राप्त होगी अथवा यों कहिये कि ज्योंही हमारा शुद्ध ब्रह्म-रूप प्रगट होगा त्योंही हमें सब कुछ ब्रह्मरूप ही मालूम होगा। इस अवस्था को पहुँचते ही हमारे दुख-दर्द की माया भी मिट जायगी, सुखही-सुख हो जायेगा, हम ब्रह्म में मिल जायँगे अर्थात् अपने असली स्वरूप को पा जायँगे। आत्मा ब्रह्म है तुम्हीं ब्रह्म हो—तत्त्वमसि। संक्षेप से, तात्पर्य्य यह है कि ब्रह्म सत्य है, जगत् मिथ्या है, आत्मा ब्रह्म है। जो ब्रह्म को जानता है वह ब्रह्म है; ब्रह्म को छोड़ कर कोई चीज नहीं है कुछ भी पाने, जानने या भोगने लायक़ नहीं है। तत्त्वमसि में तत् ब्रह्म है, त्वम् आत्मा है, वास्तव में दोनों एक हैं। वेदान्ती मानते हैं कि यह सिद्धान्त वेदों में हैं, वेद प्रमाण हैं, वेद ब्रह्म हैं, वेद के दो भाग हैं—कर्मकाण्ड और ज्ञानकाण्ड; ज्ञानकाण्ड विशेष कर उपनिषद् है; उपनिषदों में अद्वितीय ब्रह्म का उपदेश है। पर वेद को प्रमाण मानते हुए भी शङ्कराचार्य ने कहा है कि जिसने विद्या प्राप्त कर ली, उसने मोक्ष प्राप्त कर लिया, वह ब्रह्म हो गया, उसे वेद की कोई आवश्यकता नहीं है। जैसे बाढ़ से लबालब भरे देश में छोटे तालाब का कोई महत्त्व नहीं है वैसे ही विद्या प्राप्त किये हुए आदमी के लिए वेद का कोई महत्त्व नहीं है।

तत्त्वमसि

विशुद्ध वेदान्त के अनुसार ब्रह्म ही ब्रह्म है, पर व्यवहार दृष्टि से वेदान्ती जगत् का अस्तित्व मानने को तैयार हैं। शङ्कर ने बौद्ध शून्यवाद या विद्यामात्र

का खण्डन करते हुए साफ-साफ स्वीकार किया है कि व्यवहार के लिये चीजों का अस्तित्व और उनकी भिन्नता माननी पड़ेगी। इसी तरह यद्यपि ब्रह्म वास्तव में निर्गुण ही है व्यवहार में उसे सगुण मान सकते हैं। इस तरह ब्रह्म में शक्ति मानी गई है और शक्ति से सृष्टि की उत्पत्ति मानी गई है। ब्रह्म से जीवात्मा प्रगट होता है। वह अविद्या के कारण कर्म करता है, कर्म के अनुसार जीवन-मरण, सुख-दुःख होता है, अविद्या दूर होते ही फिर शुद्ध रूप में आकर ब्रह्म में मिल जाता है।

व्यवहार

जब तक जीव संसार में रहता है तब तक स्थूल-शरीर के अलावा एक सूक्ष्म शरीर भी रखता है। जब स्थूल शरीर पञ्चतत्त्व में मिल जाता है तब भी यह सूक्ष्म शरीर जीव के साथ रहता है। यह मुख्य प्राण, मन और इन्द्रियों का बना होता है, जड़ होने पर भी अदृश्य रहता है और पुनर्जन्म में आत्मा के साथ जाकर कर्मफल भोगने में सहाय होता है। स्थूल शरीर में मुख्य प्राण के अलावा प्राण उदान, व्यान समान और उदान प्राण भी हैं। पर यह सब व्यवहार दृष्टि से है, यह सब माया का रूप है, अविद्या का परिणाम है—अविद्या या माया जो स्वयं मिथ्या है—मिथ्यात्व जो स्वयं कुछ नहीं है—एक ब्रह्म है, अद्वितीय है; बस और कुछ नहीं है।

सूक्ष्मशरीर

स्थूलशरीर

वेदान्त इतना ऊँचा तत्त्वज्ञान है कि साधारण आत्माओं की पहुँच के परे है। अद्वितीय निर्गुण ब्रह्म का समझना कठिन है, उसकी भक्ति करना और भी कठिन है अथवा यों कहिये कि विशुद्ध वेदान्त में भक्ति के लिये स्थान नहीं है, भक्ति की आवश्यकता ही नहीं है, ज्ञान—विद्या—ही एक मात्र उपयोगी साधन है। पर कोरा ज्ञानवाद मानवी प्रकृति को सन्तोष नहीं देता; मनुष्य का हृदय भक्ति के लिये आतुर है। अतएव कुछ तत्त्वज्ञानियों ने वेदान्त के क्षेत्र में एक नया पन्थ निकाला, जो मुख्य वेदान्त सिद्धान्तों को स्वीकार करते हुए भी ब्रह्म को सगुण मानता है और भक्ति के लिये अवकाश निकालता है। अनुमान है कि वेदान्त में यह परिवर्त्तन भागवत-धर्म या महायान-बौद्धधर्म या साधारण ब्राह्मणधर्म के प्रभाव से हुआ।

सगुण ब्रह्म

वेदान्त की इस शाखा को जमाने वाले बहुत से तत्त्वज्ञानी थे जैसे बौद्धायन, टङ्क, द्रमिड़ या द्रविड़, गुहदेव, कपर्दिन, भरुचि। इनके समय का पता ठीक-ठीक नहीं लगता पर १२ ईस्वी सदी में रामानुज ने इन पूर्वाचार्यों का उल्लेख किया है। बौद्धायन और द्रमिड़ शङ्कर के पहिले के मालूम होते हैं। स्वयं रामानुज ने नये वेदान्तमत को पक्का किया और उसका प्रचार किया। रामानुज के सम्प्रदाय में आज भी बहुत से अनुयायी हैं। शङ्कर अद्वैतवादी हैं, रामानुज विशिष्टाद्वैतवादी हैं। बादरायण और शङ्कर की तरह रामानुज भी मानते हैं कि ब्रह्म सत्य है, सर्वव्यापी है पर वह ब्रह्म को प्रेम या करुणामय भी मानते हैं। ब्रह्म में चित् भी है, अचित् भी है, दोनों ब्रह्म के प्रकार हैं। आत्माएँ ब्रह्म के भाग हैं, अतएव अनश्वर हैं, सदा रहेंगे। ब्रह्म अन्तर्यामी है, अर्थात् सब आत्माओं के भीतर का हाल जानता है। पर मोक्ष होने पर भी, ब्रह्म में मिल जाने पर भी, आत्माओं का अस्तित्व रहता है; ब्रह्म के भीतर होते हुए भी उनका पृथकत्व रहता है। यह सच है कि कल्प के अन्त में ब्रह्म अपनी कारणावस्था को धारण कर लेता है और आत्मा तथा अन्य सब पदार्थ सङ्कुचित हो जाते हैं, अव्यक्त हो जाते हैं। पर दूसरे कल्प के प्रारम्भ में आत्माओं का अपने पुराने पाप-पुण्य के अनुसार फिर शरीर धारण करना पड़ता है। यह क्रम मोक्ष तक चलता रहता है। जगत् ब्रह्म से निकला है पर बिल्कुल मिथ्या नहीं है। इस विचार शृङ्खला में ब्रह्म सगुण हो जाता है; उसमें विशेषताएँ आ जाती हैं; अद्वैत की जगह विशिष्टाद्वैत आता है यह ईश्वर प्रेम से भरा है; उसकी भक्ति करनी चाहिये। प्रसन्न हो कर वह भक्तों को सब सुख देगा।

**विशिष्टाद्वैत**

पूर्वमीमांसा का विषय—यज्ञ, कर्मकाण्ड—वेदों के बराबर पुराना है, पर इसकी नियमानुसार व्यवस्था जैमिनि ने ई० पू० चौथी-तीसरी सदी में मीमांसा सूत्र में की थी। इस सूत्र पर प्रधान टीका कुमारिल भट्ट ने श्लोकवार्त्तिक, तन्त्रवार्त्तिक और टुप्टीका में ७ ई० सदी में की। कुमारिल के आधार पर मण्डन मिश्र ने विधिविवेक और मीमांसानुक्रमण ग्रन्थ रचे। इसके अलावा अन्य टीकाएँ अब तक होती रही हैं।

**पूर्वमीमांसा**

जाति से निकाले हुए क्षत्रिय भी ब्राह्मण-कन्या ब्याहने के योग्य समझे जाते थे। आगामी लेखक बुद्धघोष की धम्मपदटीका में एक पुरानी कथा है कि एक ब्राह्मण अपनी लड़की का ब्याह (क्षत्रिय) गौतम बुद्ध से करना चाहता था।[1] जातकों से यह निष्कर्ष निकलता है कि साधारणतः ब्याह वर्ण के भीतर ही होता था, पर कभी कभी बाहर भी हो जाता था। बौद्ध धर्म के ह्रास के बाद यहाँ भी अधिक कठोरता आ गई और ब्याह का क्षेत्र बिल्कुल सङ्कुचित होकर उपजाति की सीमा के भीतर ही रह गया।

**व्यवसाय**

व्यवसाय के मामले में वर्ण-व्यवस्था का पालन बहुत-कम होता था। इसमें कोई सन्देह नहीं कि कुछ ब्राह्मण विद्या, धर्म और शिक्षा में ही मग्न रहते थे। बड़े-बड़े ब्राह्मण गुरु थे जिनके पाँच-पाँच सौ शिष्य थे और जो फ़ीस लेकर या बिना फ़ीस के ही शिक्षा देते थे।[2] बहुत से ब्राह्मण राजाओं के पुरोहित थे[3]। पर कुछ ब्राह्मण संसार के और भी सब काम करते थे। कोई-कोई तो राजा बन बैठते थे।

**ब्राह्मण**

पदकुसलमाणवजातक में एक राजा और पुरोहित की चोरी और कपट की ओर एक ब्राह्मण, प्रजा का ध्यान आकर्षित करता है। इस पर हलचल और विद्रोह होता है और राजा और पुरोहित डण्डों की मार से मार डाले जाते हैं। प्रजा विद्रोह के नेता ब्राह्मण को ही राजा बना देती है।[4] इसी तरह सच्चकिरजातक में क्षत्रिय, ब्राह्मण तथा और लोग मिलकर एक राजा को निकालते हैं और उसके बाद एक ब्राह्मण का

---

[1] अम्बट्ठ०, दीघ० ३ ॥ [2] बुद्धघोष, धम्मपदटीका, १४। १ ॥ [3] जातक १ । १६६, २३६, २६६, ३१७, ४०२, ४३६ ॥ २ । १३७, २६०, ४२१ ॥ ३ । २१५ ॥ इत्यादि-इत्यादि देखिये ॥ [4] सामान्यतः जातक के सब भागों में इसके उदाहरण मिलेंगे। विशेष कर देखिये १ । २८६, ४३७ ॥ २ । ४७, २८२, ३७६, ४३७ ॥ ३ । ३१, ३१७, ३६२, ४१७, ४५५ ॥ ४ । २००, २७० ॥ ५ । १२७ ॥ ६ । ३३० ॥

राज्याभिषेक करते हैं ।[1] बहुत से ब्राह्मण बड़े ज़मीन्दार थे,[2] बहुत से सौदागर थे ।[3] जातकों से और सुत्तनिपात से भी जान पड़ता है कि जमीन्दारी या व्यापार के द्वारा या और किसी उपाय से अनेक ब्राह्मण लखपती-करोड़पती हो गये थे ।[4] बहुतेरे ब्राह्मण साधारण व्यवसाय करते थे जो वर्ण-व्यवस्था के कट्टर नियमों के अनुसार दूसरे वर्णवालों के लिये ही थे । अनेक ब्राह्मणों का उल्लेख है जो खेती करते थे,[5] या तीरन्दाज थे,[6] या शिकारी या मछुए थे,[7] या पहिये बनाते थे,[8] या ऐसे ही और किसी व्यवसाय से निर्वाह करते थे ।

**क्षत्रिय इत्यादि**

क्षत्रियों की भी ऐसी ही दशा थी । उनमें एक छोटा-सा राजन्य-वर्ग था जो बहुधा शासन करता था । इस वर्ग के लोग अपने को सबसे ऊँचा समझते थे । उदाहरणार्थ; एक राजा पुरोहित के लड़के को हीनजच्च अर्थात् नीचे जन्म का कह के पुकारता है ।[9] पर कभी-कभी यह राजन्य और बाकी क्षत्रिय साधारणतः सभी व्यवसाय करते थे । कोई-कोई तिजारत करते थे, कोई-कोई साधारण नौकरी करते थे ।[10] वैश्य भी सब व्यवसाय करते थे । जातकों में बहुधा उनको गहपति कहा गया है । व्यवसाय के मामले में वर्ण के नियम पुस्तकों में ही रहते थे; व्यवहार में बहुत नहीं माने जाते थे । यह अवस्था बराबर ऐसी ही बनी रही । बौद्ध-धर्म के ह्रास के बाद भी परिवर्तन नहीं हुआ । धर्मशास्त्र व्यर्थ ही राजाओं से वर्ण-धर्म चलाने की प्रेरणा करते रहे । पेट के सवाल के सामने वर्ण-व्यवस्था चुपचाप खड़ी रह गई ।

आश्रम-व्यवस्था भी मुख्यतः पुस्तकों की ही व्यवस्था रही है । जातकों के समय में भी इसके सिद्धान्त में विश्वास किया जाता था,[11] पर बहुत से बालक

---

[1]जातक ३ । ५१३ ॥ [2]जातक १ ॥ ३२६ ॥ [3]जातक ३ । २६३ ॥ ४ । २७६ ॥ [4]जातक ४, ७ । १५ ॥ ५ । २२, ४७१ ॥ [5]जातक २ । २७२ ॥ ३ । ३६ ॥ ५ । २२७ ॥ ६ । १५, २२, २८, २३७; ३२५ ॥ सुत्त० ३५ । व सेष्ठ० ॥ [6]जातक २ । १६५ ॥ ३ । १६३ ॥ ५ । ६८ ॥ [7]जातक, ५ । १२७ ॥ [8]जातक २ । २०० ॥ ६ । १७० ॥ [9]जातक, ४ । २०७ ॥ [10]जातक ५ । २५७ ॥ [11]जातक २ । ८७ ॥ ४ । ८४, १६६ ॥

तो कभी गुरु के यहाँ पढ़ने ही न जाते थे। और न सब गृहस्थ समय आने पर वानप्रस्थ बनते थे। बौद्ध और जैन-धर्मों ने संन्यासी की प्रवृत्ति अवश्य बढ़ा दी थी पर इसमें भी आश्रम के पूर्वापरि नियम का पालन बहुधा नहीं होता था। जातकों में अनेक ब्राह्मणों का उल्लेख है जो जवान होते ही संन्यासी हो गये।[२] अनेक ब्रह्मचारी थे जो अध्ययन समाप्त करते ही वन को चले गये।[३] आश्रम-व्यवस्था के अनुसार उनको पहिले गृहस्थ होना चाहिये था, फिर वानप्रस्थ और उसके बाद संन्यासी। एक जातक में ब्राह्मण माँ-बाप अपने १६ बरस के लड़के से कहते हैं, "बेटा! तुम्हारे जन्म दिन पर जन्माग्नि से उत्सव मनाया था। अब क्या कहते हो? अगर गृहस्थ होना चाहते हो तो तीनों वेद पढ़ लो, अगर ब्रह्मलोक पहुँचना चाहते हो, तो अपनी अग्नि लेकर बन को चले जाओ जिसमें महाब्रह्म का प्रसाद पाओ और ब्रह्मलोक पहुँच जाओ।" यह सुनकर लड़का बन को चला गया।[४] एक और भी ऐसी ही कथा है।[५] यह सब कार्यवाही आश्रम-व्यवस्था के नियमों के अनुकूल नहीं थी। कहीं-कहीं लोग तीसरे आश्रम को लाँघकर सीधे चतुर्थ आश्रम में प्रवेश कर जाते हैं।[६] अन्यत्र पुत्र की उत्पत्ति मानों बन जाने का परवाना है।[७] कभी-कभी विपत्ति आने पर लोग अपना दुःख भुलाने को बन की शरण लेते थे। कथा है कि शिकारियों के एक मुखिया के लड़के का ब्याह दूसरे मुखिया की लड़की से कर दिया गया। पर दूलह और दुलहिन दोनों ही अपने इस ब्याह के प्रतिकूल थे। ब्याह के बाद ही दोनों संन्यासी

आश्रम

संन्यास

---

[१]जातक २। ८५, ३६४ ॥ ३। १४७, ३५२ ॥ [२]जातक १। ३३३, ३४३, ३६१, ३७३, ४५० ॥ २। १३१, २३२, २५७, २६२ ॥ ३। ११० ॥ ४। ३२५ ॥ [३]जातक २। ५३, ५६, ७२, ८५ ॥ ३। ६४, ७६, ११०, ११६, २२८, २४६, ३०८ ॥ ५। १५२, १६३ ॥ [४]जातक १। ४६४ ॥ [५]जातक २। ४३ ॥ [६]जातक २। ४१, १४५, २६६, ४३७ ॥ ३। ४५ ॥ [७]जातक ३। ३००-३०१ ॥ ४। २२० ॥

हो गये।[1] एक ब्राह्मण अपने माँ-बाप के मरने पर संसार त्याग देता है।[2] दूसरा अपनी स्त्री के मरने पर संन्यासी हो जाता है।[3] कोई-कोई स्त्री भी संसार से खिन्न हो कर भिक्खुनी बन जाती थीं।[4] इसके विपरीत कोई-कोई अत्यन्त वैभव और ऐश्वर्य के समय ही विरक्त होकर बन को सिधार जाते थे। एक राजकुमार ठीक राज्याभिषेक के समय पर संन्यासी हो गया।[5] अन्यत्र दो राजकुमार संसार छोड़ना चाहते हैं, माता-पिता उन्हें बहुत समझाते हैं, पर नवयुवक संन्यास पर तुले हैं और बन को चले जाते हैं।[6] राज्य-वैभव छोड़कर संन्यासी होने के और भी उदाहरण जातकों में हैं।[7] संसार त्यागने से सदा सांसारिक भावनाएँ न छूटती थीं। जातकों से पता चलता है कि संसार-त्यागी अकेले न रहते थे। परिव्राजकों की सुसङ्गठित मण्डलियाँ थीं।[8] बौद्ध और जैन संघों की व्यवस्था के उल्लेख से सिद्ध होता कि कोई संन्यासी बड़े पाखण्डी होते थे।[9] जैसा पहले ही कह चुके हैं,[10] और सम्प्रदाय वालों ने भी कुछ-कुछ उसी तरह के संघ बनाये थे। वर्ण और आश्रम के अलावा सामाजिक जीवन के और अङ्गों के बारे में भी कुछ बातें साहित्य से मालूम होती हैं। मल्ल, लिच्छवि इत्यादि में समाज का सङ्गठन कुल के आधार पर मालूम होता है, अर्थात् एक कुल के आदमी अपने-अपने कुलपति की अधीनता में रहते थे; सब बातें कुल के नियम के अनुसार तय होती थीं। इनका बाकी जीवन और लोगों का-सा ही था।

परिव्राजक

कुल

स्त्रियों का पद लगभग वैसा ही मालूम होता है जैसा कि पिछले अध्यायों में लिख चुके हैं। संन्यास के कारण ग्रन्थों में स्त्रियों की निन्दा बढ़ गई है। उनके

---

[1]जातक ४। ७२॥ [2]जातक २। ३१४॥ २। ४११ भी देखिये। [3]जातक ३। १४७॥ [4]जातक १। १४६॥ ३। ६४॥ [5]जातक ४। ४६२॥ [6]जातक ४। १२१-२२॥ [7]जातक ३। ३१। [8]जातक ४। २४-२५॥ [9]मज्झिम० २। १। महा०सुत्त ७७॥ मज्झिम० २। २२। समण ७८॥ [10]देखिये, सातवाँ अध्याय।

सम्बन्ध में जातकों में अनेक बार बहुत से अपशब्द प्रयोग किये हैं—कहा है कि स्त्रियाँ चञ्चल होती हैं, दुराचारी होती हैं, पापी होती हैं।[1]

स्त्रियों का पद

जैनआचाराङ्गसूत्र, कहा जाता है कि पुरुष स्त्रियों को सुख का साधन समझते हैं पर वास्तव में वह अज्ञान, दुःख, मृत्यु और नरक की द्वार हैं।[2] क्षत्रियों में बहु-विवाह की प्रथा बढ़ गई थी और इसमें भी स्त्रियों का पद गिर रहा था।[3] बुद्धघोष से भी प्रकट है कि कभी-कभी सौतों में बड़े झगड़े होते थे और खून तक हो जाता था। बहुविवाह की प्रथा इतनी अस्वाभाविक[4] है कि सौतों के झगड़े किसी तरह रुक ही नहीं सकते। पर इन झगड़ों से स्त्रियाँ झगड़ालू मालूम होती हैं, आदर खो बैठती हैं। अगर बौद्ध और जैन-धर्म ने वर्ण-व्यवस्था के नियम ढीले कर दिये थे तो स्त्रियों को कुछ अधिक स्वतन्त्रता हो गई होगी। कह चुके हैं कि स्वयं गौतम बुद्ध स्त्रियों को भिक्खुनी बनाने के प्रतिकूल थे, पर आनन्द के कहने पर वह मान गये थे। आज तक बौद्ध-स्त्रियाँ आनन्द की पूजा करती हैं और कृतज्ञता प्रकाश करती हैं कि उसने उनके लिये आध्यात्मिक जीवन का मार्ग खोला। साधारण जीवन में भी स्त्रियों का पद अभी नीचा नहीं मालूम होता। अशोकावदन और अवदानशतक से सिद्ध है कि अभी पर्दा नहीं शुरू हुआ था। स्त्रियाँ पतियों के साथ उत्सवों में जाती थीं और छोटे-बड़े आदमियों से मिलती थीं।[5] दीघनिकाय में लिखा है कि बुद्ध के निर्वाण का समाचार पाते ही मल्लकुल के स्त्री-पुरुष-बच्चे सब कुशीनगर को गये जहाँ बुद्ध का शव रक्खा था। तम्बू तानकर छः दिन तक

बहुविवाह

पर्दे का अभाव

---

[1]जातक १ । ३००–३०२, ३३८ ॥ २ । १६७ ॥ ३ । २५०, ३४२ ॥ [2]आचा० १ । २ । ४ । ३ ॥ [3]जातक १ । २६२ ॥ २ । १२५-२६, ४०१ ॥ ३ । १३, २१, ६८; १०७-१०८, १६८, ३३७, ४१९ ॥ ४ । ७९, १०५, १२४ १९१, ३१६ ॥ ६ । २२० ॥ [4]बुद्धघोष, धम्मपदटीका, १ । ४ ॥ [5]ललित १२ । पृ० २०२ ॥ राजेन्द्रलाल मित्र; 'नैपालीज़ बुधिष्ट लिटरेचर', 'पृ० २, २५ ॥

**बालविवाह का अभाव**

वह फूल, माला, सुगन्ध और नाच-गाने से बुद्ध का सम्मान करते रहे। इस यात्रा और सम्मान में स्त्रियाँ भी शामिल थीं।[१] जातकों में ऐसी स्त्रियों के भी उदाहरण हैं जिन्होंने अपने पतियों के मरने पर राज्य को चलाया था।[२] जातकों से यह भी सिद्ध होता है कि ब्याह बहुधा बालपन के बाद होता था और युवक तथा युवती कभी-कभी अपनी इच्छा के अनुसार ही ब्याह करते थे। बुद्ध-घोष की पुरानी कथाओं से भी प्रकट है कि कोई-कोई युवतियाँ अपनी मर्जी से ब्याह करती थीं या नहीं करती थीं।[3] बुद्धघोष ने एक पतोहू की भी कथा लिखी है जिसे स्वामी घर से बाहर निकाले देता था। पर वह कहती थी कि इस तरह आप मुझे घर के बाहिर नहीं कर सकते; कायदे से मेरा मुकदमा होना चाहिये। नतीजा यह हुआ कि वह निर्दोष निकली।[४] जातकों में भी कहा है कि स्त्रियों से नम्रता के साथ बातचीत करनी चाहिये[५]।

**शिक्षा**

इस युग में शिक्षा का प्रबन्ध पहिले की अपेक्षा अधिक मालूम होता है। गुरुओं के पास बहुत से ब्रह्मचारी पढ़ते थे। बहुत से लोग घर पर ही अपने बालकों को शिक्षा देते थे। इधर-उधर कुछ पाठशालाएँ भी थीं।[६] कुछ बड़े-बड़े विद्यापीठ भी थे,

**विद्यापीठ**

जिनको विश्वविद्यालय कह सकते हैं, और जिनमें राजाओं के[६], बड़े पुरोहितों के[७] और धनी पुरुषों के[८] लड़के पढ़ते थे; बहुत-से साधारण युवक भी वहाँ पहुँच जाते थे। तक्कशिला या तक्षशिला का उल्लेख बौद्ध और जैनग्रन्थों में बीसों बार आया है। यह नगर

---

[१]दीघ० २। १५६। [२]जातक ४। १०५ ॥ [3]बुद्धघोष, धम्मपदटीका ५। १० ॥ ८। ३ ॥ [४]धम्मपदटीका, ४। ८ ॥ [५]जातक ५। ४२१ ॥ [६]ललित०, १० पृ० १८१ ॥ [७]जातक १। २७३ ॥ २। ३१६, ३२३, ४०० ॥ ३। १५८, १६८, ४१५, ४६३ ॥ ४। ३१५ ॥ ५। १६१ ॥ जातक १। ४६३, ५०५, ५१० ॥ २। ५३, ५६, ८५३। ३६, ६४, १५८, १६४, २१६; २२८, ३४१, ३५२, ४००, ४०३, ४२८, ४६७॥ ४। २२, ७४, २००, २२४॥ ५। २४७, २६३ ॥ [९]जातक ३। ३७५ ॥ ४। ४७५ ॥

भारत के उत्तर-पश्चिम में बसा हुआ था और अनेक शताब्दियों तक ब्राह्मण, बौद्ध और जैन शिक्षा तथा साधारण लौकिक शास्त्रों की शिक्षा का केन्द्र रहा। यहाँ बहुधा विद्यार्थी १६ बरस की अवस्था पर आते थे।[1] निलमुट्ठि जातक कहता है कि अपने नगर में प्रसिद्ध शिक्षकों के रहते हुए भी राजा लोग कुमारों को इतनी दूर तक्षशिला को इसलिये भेजते थे कि कठोर जीवन का अभ्यास हो जाय और संसार का ज्ञान हो जाय। एक राजा ने अपने पुत्र को केवल एक जोड़ा चट्टी, पत्तियों का एक छाता और १००० कहापण देकर तक्षशिला को विदा कर दिया।[2] मार्ग में बहुत से जंगल थे। सबको पार करके राजकुमार तक्षशिला पहुँचा। उसने देखा कि मेरे भविष्य गुरु पाठ पढ़ाकर इधर-उधर टहल रहे हैं। राजकुमार ने उनको देखते ही अपनी चट्टियाँ उतार डालीं, छाता हटा लिया और प्रणाम करता हुआ खड़ा हो गया। गुरु ने उसका स्वागत किया, यात्रा की थकावट दूर कराई और फिर बातचीत शुरू की।

तक्षशिला

राजकुमार और गुरु

गुरु—तुम कहाँ से आ रहे हो ?

राजकुमार—बनारस से।

गुरु—तुम किसके लड़के हो ?

राजकुमार—बनारस के राजा के।

गुरु—तुम यहाँ किस लिये आये हो ?

रामकुमार—शास्त्र पढ़ने के लिये।

गुरु—तुम अपने साथ आचरिय भाग (आचार्यभाग) लाये हो या धम्मातेवासिक होना चाहते हो ?

राजकुमार— मैं आचार्यभाग लाया हूँ।

इतना कहते ही राजकुमार ने १००० कहापण की थैली गुरु के सामने रख दिया।

---

[1]जातक १। २५६, २६२, २७३ ॥ २। २, ८७, २७७ ॥ ३। १२२ ॥ इत्यादि। [2]जातक २। २७७ ॥ जातक ४। ४५७ भी देखिये ॥

इससे प्रकट होता है कि तक्षशिला में दो तरह के विद्यार्थी थे—एक तो फ़ीस देनेवाले और दूसरे मुफ़्त पढ़नेवाले। फ़ीस देनेवाले का कुछ अधिक सन्मान होता था। गुरुओं की आमदनी बहुत थी, जीवन में बड़ा पद पाने पर अनेक शिष्य उनको और भी बहुत कुछ देते थे। इसके अलावा गुरुओं को भोज इत्यादि के लिये निमन्त्रण भी बहुत मिला करते थे।[1] छात्रों को अपने गुरुओं की सेवा करनी होती थी। अपराध करने पर वह दण्ड पाते थे; कभी-कभी शारीरिक दण्ड भी दिया जाता था।[2] यहाँ बहुत से गुरु तीन वेद पढ़ाते थे—अभी अथर्ववेद का विशेष अध्यापन प्रारम्भ नहीं हुआ था। जातकों में लिखा है कि यहाँ अठारहों विद्याएँ पढ़ाई जाती थीं अर्थात् सब धार्मिक और लौकिक शास्त्रों की पढ़ाई थी। तीरन्दाजी वगैरह भी सिखाई जाती थी। यहाँ किसी-न-किसी जगह कोई जन्त्र-मन्त्र जादू-टोना भी पढ़ाता था।[3] जैन और बौद्ध गुरु अवश्य ही अपने-अपने धर्मों की शिक्षा भी देते होंगे। अस्तु, तक्षशिला के समान विद्यापीठों में बड़ी व्यापक शिक्षा होती थी, सारी सभ्यता का परिशीलन होता था और सब शास्त्रों की रक्षा का प्रबन्ध था। पढ़ाने के अलावा ऐसी विद्यापीठों में विद्या की वृद्धि होती थी, अर्थात् अनुसन्धान के द्वारा नये-नये ज्ञान का उपार्जन होता था। ऐसी संस्थाओं की परिपाटी हिन्दुस्तान में १३वीं सदी तक स्थिर रही; उदाहरणार्थ, ७ वीं ई० सदी में नालन्द और १० वीं ई० सदी में विक्रमशिला के विद्यालय तक्षशिला से भी बढ़कर थे और संसार के किसी विद्यालय की बराबरी कर सकते थे। हिन्दू-सभ्यता को दृढ़ करने में इन विद्यापीठों का बहुत बड़ा भाग था।

गुरु का पद

शिक्षा के विषय

इस काल में उद्योग और व्यापारी की उन्नति भी बहुत होगई थी। तरह-तरह के सूती, रेशमी, ऊनी, कपड़े बनते थे; जूते, छाते वग़ैरह बहुत बनाये जाते

---

[1]जातक २। २७८॥ ३। १७॥ [2]जातक २। २७८॥ [3]तक्षशिला की शिक्षा के लिये देखिये, जातक १। २५९॥ २। ८७, १००॥ ३। १२२, १५८॥

थे; नगरों में सुगन्धों का बाज़ार गर्म था, सोना, चाँदी और मणियों के ज़ेवर तय्यार किये जाते थे। तरह-तरह के तेल बनाये जाते थे, गाड़ी और रथ भाँति-भाँति के थे, तीर, कमान, तलवार इत्यादि का उद्योग भी ज़ोर पर था। इन सब चीज़ों का, ज़मीन से पैदा होने वाले अनाज, बनस्पति, फल-फूलों का, और माँस-मदिरा इत्यादि का बहुत व्यापार होता था। नदियों और सड़कों के द्वारा सारा देश एक व्यापार-क्षेत्र बनता जाता था। विदेश से भी व्यापार होता था। तक्षशिला होकर एक व्यापार-मार्ग था जो मध्यएशिया और पच्छिम एशिया को जाता था। दक्खिन के

उद्योग और व्यापार

बन्दरगाह पूरब में बर्मा, स्याम और चीन से और पच्छिम में मिस्र और पच्छिम एशिया से व्यापार करते थे। हिन्दू लोग बहुत जहाज़ चलाते थे और कभी-कभी बड़े भयङ्कर समुद्रों में निकल जाते थे। एक हिन्दू का उल्लेख यूरोपियन साहित्य में है जो ई० पू० चौथी सदी में जर्मनी और इग्लैण्ड के बीच उत्तर-सागर में अपना जहाज़ ले गया और तूफ़ान में बुरी तरह फँस गया।[1]

विदेशी व्यापार

उद्योग और व्यापार के कारण और राजधानियों के कारण अनेक बड़े-बड़े नगर थे। उत्तर-भारत के कोई बीस नगर थे। थेर आनन्द में बुद्ध निर्वाण के समय के छः महानगरों का उल्लेख है— सावत्थी, चम्पा, राजगृह, साकेत (अयोध्या), कौशाम्बी और बनारस। इनके अलावा बहुत से छोटे-छोटे निगम अर्थात् शहर थे। मौर्य-साम्राज्य के दिनों में पाटलिपुत्र सबसे बड़ा नगर हो गया।[2] शहरों और गाँवों के जीवन में सदा की तरह बहुत अन्तर था। एक जातक में एक दास को नगर छोड़कर

नगर

---

[1]उद्योग-व्यापार के लिये देखिये, जातक ग्रन्थ। मिसेज़ र्‌हिज़ डेविड्स, 'केम्ब्रिज हिस्ट्री ऑफ़ इण्डिया', १, पृ० १६८ इत्यादि। कनकसभभाइ पिल्ले, 'तामिल्स एट्टीन हन्ड्रेड ईयर्सएगो'॥ राधाकुमुद मुकर्जी, 'हिस्ट्री ऑफ इण्डियन शिपिङ्ग ऐण्ड मैरिटाइम ऐक्टिविटी'॥ [2]मिसेज़ र्‌हिज़ डेविड्स, 'केम्ब्रिज हिस्ट्री ऑफ़ इण्डिया' १, पृ० २०१॥

देहात में रहना पड़ा। वह था तो दास पर उसे नगर निवासी होने का अभिमान था। कहने लगा कि यह देहाती बड़े मूर्ख हैं, न तो इनका भोजन अच्छा है और न यह कपड़े पहिनना ही जानते हैं। फूल, माला, सुगन्ध की तो कोई तमीज़ ही इनको नहीं है।[1]

नगर का जीवन

शहरों में आनन्द-प्रमोद भी बहुत होता था। खासकर बड़े आदमियों के यहाँ नाच-रंग, गाने का जमाव रहता था।[2] वेश्याओं का नाच भी होता था।[3] कोई-कोई रंगीले युवक बनों में जाकर नाचने-गाने वाली स्त्रियों के साथ विहार करते थे।[4] शहरों में इमारतें भी बहुत अच्छी-अच्छी होती थीं।

इस समय तक निर्माण-कला जो आगे चलकर मानसार कहलाई, बहुत उन्नति कर गई थी। संघाराम नगर से न तो बहुत दूर और न बहुत पास होता था। चारों ओर ईंट, पत्थर और लकड़ी की एक-एक दीवार होती थी। इनके बाद बाँस और काँटे के घेरे और फिर खाई रक्षा के लिए बनाई जाती थी। मकानों में भोजन, अग्नि, बैठने, सोने, चीजें रखने, कसरत करने और नहाने के अलग-अलग कमरे रहते थे। तालाब होते थे और खुली छत की इमारतें भी होती थीं। भीतर के कमरे तीन तरह के हो सकते थे—शिविकागर्भ, नालिकागर्भ, और हर्म्यगर्भ। गर्म स्नानागार ऊँचे चबूतरों पर बनते थे, चढ़ने के लिए सीढ़ियाँ होती थीं और चारों ओर घेरा लगा दिया जाता था। लकड़ी की छत और दीवारों पर चमड़ा और चूना लगाया जाता था। नहाने के लिए तालाब था, बैठने के लिए एक गर्म कमरे में आग के चारों तरफ चौकियाँ लगी थीं। नहाने के लिए ऐसे तालाब भी थे जिनमें बावड़ी की तरह उतरने को सीढ़ियाँ थीं, जो पत्थर के बने हुए थे और जिनमें फूल और नक्काशी की शोभा थी। मकानों के लिए ऐसी चौकियाँ भी होती थीं जिन पर बेंच की तरह

भवन-निर्माण

स्नानागार

---

[1]जातक १। ४५२ ॥ [2]बुद्धघोष, धम्मपटीका १। १६३ ॥ [3]धम्मपद-टीका १७। ॥ [4]धम्मपदटीका ५। ७ ॥

तीन आदमी बैठ सकते थे। आसंदी या कुर्सियाँ कई तरह की होती थीं, जैसे आरामी गद्देदार। दरी, कम्बल, तकिये, पर्दे, फर्श, मसहरी, रूमाल और उगालदान भी बहुत तरह के थे।[१]

आराम के सामान

शासन के सम्बन्ध में भी इस समय के साहित्य से बहुत-सी बातों का पता लगता है। बहुधा शासन खत्तिय अर्थात् क्षत्रियों के हाथ में था जो अपने सामने पुरोहितों को भी हीनजच्च समझते थे[२], पर कहीं-कहीं और वर्णों के आदमी भी राजा होते थे। दो जातकों में जनता अत्याचारी क्षत्रिय राजाओं को निकालकर ब्राह्मणों को गद्दी पर बैठाती है।[३] राजाओं के तथा अन्य कुलीन ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्यों के लड़के बनारस, अयोध्या इत्यादि नगरों से सैकड़ों मील दूर आकर उत्तर-पश्चिम में तक्कसिला अर्थात् तक्षशिला में बहुधा लम्बी-लम्बी फ़ीस देकर गुरुओं से धार्मिक और लौकिक शास्त्र तथा तीरन्दाजी इत्यादि सीखते थे।[४] जमींदारी सङ्घशासन प्रथा जातकों में भी है[५], पर उतनी ज्यादा नहीं जितनी आगे चलकर मिलती है। राजालोग कभी-कभी बिना कारण ही आपस में लड़ते थे।[६] दसराजधम्म के अनुसार राजा को सत्य, यज्ञ, दान, नम्रता, त्याग, क्षमा इत्यादि गुणों का पालन करना चाहिये, पर कोई-कोई राजा अत्याचारी भी होते थे, जिन्हें प्रजा निकाल देती थी या मार

शासन

राजा

---

[१] चुल्ल० । ६ । ४ । ८ ॥ ६ । ३ । ७ ॥ ६ । ४ । १० ॥ ६ । ३ । १० ॥ ६ । ३ । ८ ॥ ६ । २ । २ ॥ ६ । १३ । २ ॥ ६ । १४ । १ ॥ ६ । ८ । १ ॥ विनय० ३ । १०५-११०, २६७ ॥ म० ५ । १० । २-३ ॥ ८ । १८ ॥ [२] जातक ५ । २५७ ॥ १। १७७ ॥ ३ । १९ ॥ ४ । ४२, २०५, ३०३ ॥ ५ । १२३ ॥ [३] जातक १ । ३२६ । ३ । ५१३ ॥ [४] जातक १ । ३९५, २५९, २६२, २७३ ॥ २ । २, ८७, २७७, १००, २७८, २१७-१८, २९७ ॥ ३ । १२२, ११५, १७१ ॥ ५ । २४७, ४५७ ॥ [५] जातक ३ । १३ ॥ ५ । २८२ [६] जातक ३ । ३ ॥

**उत्तराधिकारी**

डालती थी।[१] राजा का पद बहुधा मौरूसी होता था[२] पर कहीं-कहीं अभिषेक के पहिले राजकुमार को मन्त्रियों के सामने परीक्षा देनी पड़ती थी और अयोग्य सिद्ध होने पर गद्दी से दूर हट जाना पड़ता था।[३] अन्धा, कोढ़ी या इसी तरह का रोगी राजा गद्दी के अयोग्य समझा जाता था।[४] राजकुमारों में राज्य के बटने के भी दो-एक उदाहरण हैं।[५] पुत्रहीन राजा की गद्दी कहीं-कहीं भाई को[६] और कहीं-कहीं दामाद को[७] मिलती थी और कहीं-कहीं रानी ही राजकार्य करती रहती थी।[८] कहीं-कहीं जनता आपही राजा का चुनाव करती थी[९] और कहीं-कहीं मन्त्री रथ चलवाते थे और जिसके पास रथ ठहर जाय उसी को तिलक कर देते थे।[१०] कहीं-कहीं हर हालत में प्रजा की स्वीकृति आवश्यक थी[११]। कभी-कभी राजा के लाभ के कारण राजकुमारों में बड़ी अनबन हो जाती थी और कुमारों को देशनिकाले का दण्ड दिया जाता था, पर कभी-कभी राजा या राजकुमार बहुत समझाने-बुझाने पर भी लौकिक-वैभव को लात मार कर संन्यास ले बैठते थे।[१२] राजा का अभिषेक सफ़ेद छाते के नीचे पुरोहित और मन्त्रियों के द्वारा नाच, रङ्ग, गान, वाद्य, खेल-तमाशे के साथ बड़ी धूमधाम से होता था।[१३] यों भी कोई-कोई राजा बड़े

---

[१]जातक २। २४० ॥ ४ ॥ २२४, २३ ॥ २। १२२, १६६, ३६१, ३। १७८, ४२४, ३१७ ॥ ५। ६८ ॥ ४। १४६ ॥ दसराजधम्म के लिये ३। २७४, ३२० ॥ [२]जातक १। १२७, ३६५ ॥ २। ८७, ११६, २०३, २२६ ॥ ३। १२१ ॥ ४। १२४, १७६ ॥ ६। १५८ ॥ [३]जातक २। २६४ ॥ [४]जातक ४। ४०७ ॥ ५। ८८ ॥ [५]जातक ४। १३१ ॥ १६८, ८४ ॥ [६]जातक १। १३३ ॥ २। ३६७ ॥ [७]जातक २। ३२३ ॥ [८]जातक ४। १०५ ॥ [९]जातक १। ३९९ ॥ [१०]जातक ३। २३८ ॥ ४। ३८-३९ ॥ ५। २४८ ॥ [११]जातक १। ५०७ ॥ [१२]जातक ६। ३१, ९५ ॥ ३। १२२, २१६, १७९, ३६४, ३९३, ५१५ ॥ २। ११६ ॥ १, १३८ ॥ ४। १६८, २३०, ७, १०५ ॥ ५। १६१-६२, १७७, २२, २६३ ॥ [१३]जातक ३। २३९, ४०८ ॥ ४। ४०, ४९२ ॥ १। ४७० ॥ ५। २८२ ॥

आलीशान महलों में रहते थे, रङ्ग-विरङ्गे जलूस निकालते थे, महफ़िल सजाते थे, कुश्तियाँ कराते थे और शान में एक-दूसरे की होड़ करते थे।[1]

वैभव

जातक कहानियों में बहुत से राजाओं के पास सोलह हज़ार रानियाँ हैं, जिससे मालूम होता है कि वह ज़रूर बहुत-सी शादियाँ करते थे, और कभी-कभी अन्तःपुर के झगड़ों से बड़ी चिन्ता में पड़ जाते थे।[2] बहुत से राजा बड़े दानी होते थे और शहर के बीच में और चारों दरवाज़ों पर सदाब्रत बैठाते थे और हिन्दुस्तान भर में यश पाते थे।[3] उनका अनुकरण करते हुए बहुत से सेठ और मन्त्री भी इसी तरह दान करते थे।[4] राजा स्वयं न्याय करता था, प्रजा को सदाचार का उपदेश देता था, रक्षा करता था और सुख-सम्पत्ति बढ़ाता था।[5]

दान

राजा की सहायता के लिये कुछ बड़े अधिकारी होते थे, जैसे उपराजन् जो राजा का भाई बेटा या और कोई सम्बन्धी होता था; पुरोहित जो बड़ा भारी सलाहकार था; अमच्च जो बहुत सा राजकार्य करते थे; सेनापति जो सेना का प्रबन्ध करता था और सब मन्त्रियों में प्रधान था; विनिच्छामच्च जो मुकदमों का फ़ैसला करते थे और धर्म के मामलों में राजा को सलाह देते थे; भाण्डागारिक जो खज़ाने का प्रबन्ध करता था; रज्जुक या रज्जुगाहक अमच्च, और दोड़ या दोड़मापक जो ज़मीन की टीप करते थे, हेरज्जिक जो रुपये का हिसाब रखता था; सारथि जो रथों की देख-रेख करता था; दौवारिक जो चौकीदारी करता था; चोरघातक जो पुलिस का काम

अधिकार

---

[1] जातक १। २६७, ३०५ ॥ २। १२२, २५३ ॥ ३। ४०, ३२५, ३४२॥ ४। १५३, ८१ ॥ ५। १३, २८२ ॥ [2] जातक ४। ३१६, १२४, १०५, १९१, ७९ ॥ ६। २२० ॥ ३। २१, ६८, १०७-८, १३, १६८, ३३७, ४१९ ॥ २। १२५-२६, ४०१ ॥ १। २६२ ॥ [3] जातक २। ११८, २७३, ३१६ ॥ ४। १७६, ३५५, ३६१, ४०२, २०१ ॥ ५। १६२ ॥ ६। ४२ ॥ ३। ७९ ॥ [4] जातक ३। १२९ ॥ ४। ३५५ ॥ ५। ३८३ ॥ [5] जातक १। ४३३, ३७१, ३८४, २६० ॥ ३। २३२, १०४, १११ ॥ २, १८२, ॥ ४। १७६-७७, ३६१, ४४४ ॥ ५। २९९ ॥

करते थे।[1] इनके अलावा राज की नौकरी में बहुत से तीरन्दाज, गवैये और कारीगर वग़ैरह भी रहते थे।[2] बड़े-बड़े अधिकारी महामत्तों के कुलों से बहुधा लिये जाते थे।[3] दरबार में इन सब अधिकारियों के अलावा सेठ-साहूकार और अन्य बड़े आदमी भी रहते थे।[4] प्रान्तों के शासन के लिये अकसर राजकुमार नियत किये जाते थे। गाँव का प्रबन्ध ज़्यादातर गाँव वाले आप ही कर लेते थे। कोई-कोई गाँव बहुत बड़े थे, जिनमें वैद्य रोजगार के लिये जाते थे। किसी-

**प्रादेशिक शासन**

किसी गाँव में एक ही वर्ण या पेशे के आदमी ज़्यादातर रहते थे, जैसे ब्राह्मण, बढ़ई, लुहार, कुम्हार, शिकारी। गाँव में एक मुखिया या ग्रामभोजक होता था पर कूआँ. तालाब, सड़क, भवन इत्यादि बनाने में सबही लोग भाग लेते थे।[5] शहरों का इन्तिज़ाम सरकारी अफ़सरों के हाथ में ही मालूम होता है।

रज्जोभाग अर्थात् ज़मीन का कर ग्रामभोजक बलपतिगाहक, निग्गाहक और बलिसाधकों की सहायता से इकट्ठा करता था। वसूल करने में कभी-कभी अत्याचार होता था। राजकम्मिका ज़मीन नापते थे और लगान तै करते थे। बिना वारिस की दौलत राजा के

**कर**

[1] जातक १। ४३७, २८९, ३३४, ३७१, ४३९ २७२, २६०, २४८, १३३, २५२, ३४९, ४६६ ॥ २। ३७४, ४७, ३७६, २८२, ४६, १८६-८७, ९८, १२५, ३०, ७४, ३८०, ३६७, ३७८, । ३७७। २४१, ३७९ ॥ ३। ४५४, ३९२, ४५५, ४००, १९४, ३३७, २८, ३१७, ३१, ४१७, १०५, ५१६, ४३, १५९, ३७६, ३४२, २३९, १९३, ५९, १७९, ॥ ४। ७९, २०० २७०, ४७५, ३६४, ४०८, ४६२, १३७०, ४०७, ४३८, १६८ ॥ ४३, १६९। ५। १२७, ५७, २, १७८, ४५९, १२५, १२३, २५०, ५०२ ॥ ६। ७५ ३३० ॥ १३१, ३०, २८, ॥ [2] जातक, १। १२४, १२१, १३७, १३८, ३४९ ॥ २। ८७, २२१, २५०, ५, ३१९ ॥ ४। ३१४ ॥ ५। १२८ ॥ [3] जातक ९८, १२५, २०३, ३७८ ॥ [4] जातक १। २८९, ३४९ ॥ ३। २१९, १३८, २९९, ३००, ४४४, ४७५ ॥ ४। ६३ ॥ ५। ३८२ ॥ [5] जातक २। ३६८, १८, ४०५, ३८८ ॥ ३। ८६, २८१, २९३, ३७६, ५०८, ११५ ॥ ४। १५९, २०८, ४३० ॥ ६। ७१। १। १९९, २०१ ॥

ख़ज़ाने में जाती थी।[1]

न्याय का काम राजा के अलावा पुरोहित, सेनापति और पञ्च भी करते थे।

न्याय

राजद्रोह, या डाके के लिये प्राणदण्ड या अङ्ग-भङ्ग की सजा होती थी। कुछ और अपराधों के लिये जेलखाना होता था जिसमें बड़ा कष्ट मिलता था। बड़े घृणित अपराधों के लिये अपराधी को काँटे के बेंत मारे जाते थे या हाथियों से उनकी हड्डियाँ तुड़वा दी-जाती थीं।[2]

श्रेणी

जातकों में व्यवसायियों की बहुत-सी श्रेणियाँ मिलती हैं। राज, लुहार, बढ़ई, चित्रकार, सौदागर, माली, सिपाही आदि सब लोग अपनी-अपनी श्रेणियाँ बनाकर अपना बहुत-सा प्रबन्ध आप ही करते थे। श्रेणी का मुखिया एक सेठी कहलाता था और उनके किसी-किसी झगड़ों का फैसला भाण्डागारिक करता था।[3]

गुलामी

लड़ाई में पकड़े जाने से, प्राणदण्ड के घटाने से या दण्ड स्वरूप या ऋण न देने से आदमी गुलाम हो सकता था। पर गुलामों को भी गृहस्थ-जीवन की इजाज़त थी। बहुत से लोग थे जो खेती या व्यापार नहीं करते थे, वरन् किराये पर मज़दूरी करके पेट भरते थे। यह लोग दासों से बेहतर नहीं समझे जाते थे।[4]

---

[1]जातक ४। १६६, २२४, ४८५ ॥ २। ३७८, २४०, १७ ॥ ३। २६६॥ १। २७७, ३६८ ॥ ५, ६८ ॥ [2]जातक १। १४६, २०० ॥ २। १२२-२३, ११७ ॥ ३ ॥ ४३६, ४४१, ५०५ ॥ ५। २२८-२६, ४६१, २२६, १३ ॥ ६, ८, ४ ॥ [3]जातक १। ३६८, २६६, ३२०, २३१ ॥ २। २६५, ३८७, १२, ५२ ॥ ३। २८१, ३८७, ४७५ ॥ ४। १३७, ४११, ४२७, ४३ ॥ ६। २२, ४२७ ॥ [4]मज्झिम० १। १२५ ॥ विनय ३। ४०१ ॥ जातक १। ४०२, ६२, २४८, ३७७, १२४, १७८, १८१ ॥ २। ३१, २५७, २७७ ॥ ४४। २२० ॥ ६। ५२१ ॥

# मौर्यकाल (लगभग ई० पू० ३२२—१८४)

## ६

मगध में अन्तिम नन्दराज के अत्याचार से जो विप्लव हुआ था उसके बाद चन्द्रगुप्त मौर्य गद्दी पर बैठा था। उसने लगभग ई० पू० ३२२-२९८ तक राज्य किया और उस मौर्यवंश का प्रारम्भ किया जो लगभग ई० पू० १८४ तक पाटलिपुत्र की गद्दी पर रहा और जो संसार के अत्यन्त प्रशंसनीय राजवंशों में है। चन्द्रगुप्त के अभिषेक के पहिले ही सिकन्दर का देहान्त हो गया था और विशाल मैसिडोनियन साम्राज्य के टुकड़े-टुकड़े होने लगे थे। सिकन्दर के सेनापतियों ने साम्राज्य के भिन्न-भिन्न देश दबा लिये और स्वतन्त्र राजाओं की तरह शासन करना शुरू किया। आपस की लड़ाई में उन्होंने कोई कसर न रक्खी और दूसरों से भी युद्ध करते रहे। सिकन्दर के विश्व-साम्राज्य के स्वप्न स्वप्न ही रह गये, पर उसके पराक्रमों ने तमाम पच्छिमी-एशिया पर स्थायी प्रभाव ड़ाला।

मौर्यवंश

चन्द्रगुप्त

ग्रीक प्रभाव

कई शताब्दियों तक मेसीडोनियन या ग्रीक राजवंश भूमध्यसागर से लेकर अफ़गानिस्तान तक राज करते रहे। थोड़ी-बहुत ग्रीक सभ्यता जो संसार की अत्यन्त प्रभावशाली सभ्यताओं में गिनी जाती है, पच्छिमी-एशिया में फैल गई। ग्रीक तत्त्वज्ञान जो सामान्यतः केवल हिन्दू ज्ञान से ही घटकर था और किसी-किसी अंश में, जैसे सामाजिक और राजनैतिक विवेचना में, उससे भी बढ़कर था, बहुत जगह पढ़ा गया। ग्रीक-सिद्धान्तों की मिलावट के बाद देसी तत्त्वज्ञान स्वभावतः बदल गये और इस सम्पर्क और हलचल से नये तत्त्वज्ञान पैदा हुए। उत्तर-पच्छिम सीमा पर यह सब विचार हिन्दू अर्थात् बौद्ध और ब्राह्मण पद्धतियों से सम्पर्क में आये। आगे चलकर इन्होंने एक-दूसरे पर कुछ प्रभाव डाला। तत्त्वज्ञान के अलावा ग्रीक लोगों ने ललित कलाओं में भी आश्चर्यजनक उन्नति की थी। मूर्तिकला में वह ऐसे निपुण थे कि जहाँ

तत्त्वज्ञान

तक शारीरिक सौन्दर्य और कारीगरी की सफाई का सम्बन्ध है आज तक कोई उनकी बराबरी नहीं कर सका है। ई० पू० पाँचवीं सदी में फ़ीडो ने जूस देवता की जो विशाल मूर्ति बनाई थी वह वास्तव में अनुपम है। पच्छिमी-एशिया में ग्रीक मूर्तिकला ने आसानी से अपना सिक्का जमा लिया और गान्धार में बौद्ध-मूर्तिकला भी उसके प्रभाव से न बच सकी। याद रखना चाहिये कि प्राचीन समय में वर्तमान अफ़गानिस्तान हिन्दू-सभ्यता के क्षेत्र में था, गान्धार जिसे अब कन्दहार कहते हैं, हिन्दू सभ्यता के केन्द्रों में से था। यह प्रदेश पच्छिमी प्रभावों के लिये खुला हुआ था और इनमें से होकर वही प्रभाव पंजाब की ओर बढ़ सकते थे। जब गान्धार की मूर्तिकला ग्रीक-प्रभाव के नीचे आ गई तब पच्छिमी भारती कला भी अछूती न बचने पाई।

ललितकला

ग्रीक लोगों ने नाटक को भी बड़े ऊँचे दर्जे तक पहुँचा दिया था। ई० पू० पाँचवीं और चौथी सदी के नाटककार ईस्काइलस, यूरिपिडीज़, सॉफक्लीज और ऐरिस्टोफ़ेनीज़ में ऐसा चमत्कार है, भावों का ऐसा चित्रण है, घटनाओं का ऐसा विश्लेषण है कि आज तक कुछ अंशों में ग्रीक नाटक अद्वितीय हैं। इस नाटक ने भी पच्छिम-एशिया पर प्रभाव डाला। सौ बरस से विद्वानों में यह विवाद चल रहा है कि हिन्दू नाटक पर ग्रीक प्रभाव पड़ा या नहीं और अगर पड़ा तो कितना? इसमें तो कोई सन्देह नहीं है कि आगे चौथी ई० सदी के लगभग ग्रीक ज्योतिष ने हिन्दू ज्योतिष् को पलट दिया।

नाटक

ज्योतिष

उत्तर-पच्छिम के ग्रीक या आधे-चौथाई ग्रीक राज्य हिन्दुस्तान की राजनीति में भी कभी-कभी खलबली मचाते रहे। ई० पू० चौथी सदी से ई० पू० पहिली सदी तक उन्होंने कई हमले किये और थोड़े-बहुत दिन के लिये कुछ प्रदेश अपने बस में कर लिया। सबसे पहिला हमला चन्द्रगुप्त मौर्य के समय में ही हुआ और पच्छिम-एशिया के स्वामी सेल्यूकस के द्वारा हुआ। अपने दूसरे प्रतिद्वन्दी सेनापति एंटिगोनस को हराकर सेल्यूकस ने ई० पू० ३१२ में अपना राज्य एशिया के सब पच्छिमी देशों पर जमा

सेल्यूकस निकेटर

लिया था। उसने निकेटर अर्थात् विजेता की पदवी धारण की[1] और दूसरा सिकन्दर बनने का उद्योग किया। ई० पू० ३०५ के लगभग हिन्दुस्तान पर चढ़ाई की। वह गङ्गा नदी तक चला आया, पर उसे शीघ्र ही पता लग गया कि अब हिन्दुस्तान की अवस्था बदल गई है। सिकन्दर के समय में देश बीसों छोटे-छोटे राज्यों में बटा हुआ था, जो सङ्घ बनाने पर भी विदेशियों का सामना सफलतापूर्वक न कर सके थे। पर चन्द्रगुप्त मौर्य ने कम-से-कम सारे उत्तर-भारत में एकराज्य स्थापित कर दिया था। देश की संयुक्त-शक्ति के सामने सेल्यूकस ने घुटने टेक दिये; लड़ाई में हारकर उसने ई० पू० ३०३ के लगभग चन्द्रगुप्त से सन्धि कर ली और अपनी बेटी मौर्य सम्राट् को ब्याह दी। अधिक महत्त्व की बात यह थी कि सेल्यूकस ने सिन्ध नदी के पच्छिम का देश अर्थात् सारा वर्तमान सीमाप्रदेश और अफ़गानिस्तान एवं मध्य एशिया का कुछ भाग चन्द्रगुप्त को सौंप दिया। बदले में चन्द्रगुप्त से केवल ५०० हाथी पाकर उसने हिन्दुस्तान से बिदा ली। हाँ, चन्द्रगुप्त ने अपनी राजधानी में उसका एक दूत रखना स्वीकार कर लिया। इस पद पर मेगेस्थनीज़ नियुक्त हुआ, जिसने हिन्दुस्तान का देखा और सुना हुआ हाल एक पुस्तक में लिखा। पुस्तक लोप हो गई है पर उसके अंश बहुत सा नमक-मिर्च लगाकर अन्य ग्रीक लेखकों ने अपनी रचनाओं में रक्खे। इन अंशों में बहुत-सी असम्भव बातें हैं, जैसे सोना खोदने वाली चींटियों का ज़िक्र है, बिना आँख-नाकवाली जातियों का वर्णन है। दूसरे, स्वयं मेगेस्थनीज़ हिन्दुस्तान के थोड़े से हिस्से से ही जानकारी रखता था और यहाँ की भी भाषा न जानता था। तीसरे वह स्वभावतः हिन्दू संस्थाओं को ग्रीक-दृष्टिकोण से देखता था। उसके वर्णन के अवशेषों की समीक्षा में इन सब बातों का ख्याल रखना ज़रूरी है। भाग्यवश, इसके बाद भी मेगेस्थनीज़ से हिन्दू समाज और विशेषकर राजनीति के बारे में बहुत-सी महत्त्वपूर्ण बातों का पता लग सकता है।

हिन्दुस्तान पर हमला

पराजय

**मेगेस्थनीज़**

---

[1] सेल्यूकस के लिये देखिये ई० आर० बेवन, 'हाउस ऑफ़ सेल्यूकस'।

**मौर्यसाम्राज्य**

सेल्यूकस पर विजय पाने के बाद चन्द्रगुप्त के साम्राज्य का फैलाव पच्छिम में अफ़गानिस्तान से लेकर पूरब में बङ्गाल तक हो गया। इतना बड़ा और सुव्यवस्थित साम्राज्य अभी तक हिन्दुस्तान में न हुआ था। अब ब्राह्मणों और इतिहास काव्यों की साम्राज्य-कल्पनाएँ व्यवहार में परिणत हो गईं। अभाग्यवश, चन्द्रगुप्त के विषय में उस समय के भारतीय ग्रन्थकारों ने बहुत कम लिखा है। शायद उसने दक्षिण की ओर भी अपना साम्राज्य फैलाया था। उसका शासनचातुर्य उसके कृत्यों से ही प्रगट है। चन्द्रगुप्त का धर्म कौन-सा था—यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता। वह बौद्ध नहीं था पर जैनधर्म को मानता था या ब्राह्मणधर्म को। जैनग्रन्थों में लिखा है कि वह जैन था। जब उसके राज्य में बारह बरस का अकाल पड़ा तब अपने पुत्र बिन्दुसार को गद्दी सौंपकर वह मुनि हो गया और भद्रावाहु स्वामी तथा अन्य मुनियों के साथ दक्खिन की ओर चला गया। मैसूर में श्रवणवेलगोल में उन सब ने वास किया और यहाँ ही चन्द्रगुप्त ने जैनधर्म के अनुसार सल्लेखना कर के अर्थात् धीरे-धीरे सब खानपान और माया मोह छोड़कर प्राण त्याग दिये। इस जैन वृत्तान्त का समर्थन एक शिलालेख से अवश्य होता है पर यह शिलालेख अनेक शताब्दी पीछे खोदा गया था और शायद जैन-वृत्तान्त ही इसका आधार था। सम्भव है कि यह सब सच हो पर अभी तक हमें इसका पक्का ऐतिहासिक प्रमाण नहीं मिला है।[1]

**चन्द्रगुप्त का धर्म**

**विन्दुसार**

चन्द्रगुप्त का राज्य लगभग ई० पू० २९८ तक रहा। उसके पुत्र और उत्तराधिकारी विन्दुसार को अमित्रघात कहा है, जिससे प्रगट है कि उसने लड़ाइयाँ की और विजय पाई। अगर चन्द्रगुप्त ने दक्खिन नहीं जीता था तो विन्दुसार ने जीता होगा। क्योंकि कृष्णा नदी तक का सारा देश और उसके नीचे भी कुछ देश अशोक के सिंहासन पाने के समय मौर्यराज्य में शामिल था। विन्दुसार के समय में मौर्यराज्य उत्तर में

---

[1] चन्द्रगुप्त के लिये देखिये, विंसेण्ट ए० स्मिथ, 'अर्ली हिस्ट्री ऑफ़ इण्डिया' (चौथा संस्करण) पृ० १२१-५५।

मध्य एशिया से लेकर दक्खिन में वर्तमान नेलोर नगर तक था। पूर्वी समुद्र तट पर कलिङ्ग राजा अभी स्वतन्त्र था पर अन्यत्र एक साम्राज्य की पताका फहराती थी। विन्दुसार ने पच्छिम एशिया से सम्बन्ध कायम रक्खे। मेगेस्थनीज़ के बाद डाइमेकस दूत होकर पाटलिपुत्र में आया पर उसके लेख नाममात्र को ही बचे हैं। उधर ई० पू० २८० में सेल्यूकस निकेटर की हत्या के बाद उसका लड़का एन्टायोकससोटर गद्दी पर बैठा। उससे विन्दुसार की लिखापढ़ी बराबर होती रही। एक बार विन्दुसार ने एन्टायोकस से कुछ अञ्जीर मँगाये और लिखा कि एक अध्यापक भी मोल लेकर भेज दीजिए। एन्टायोकस ने अञ्जीर इत्यादि भेज दी पर लिखा कि हमारे यहाँ अध्यापक बेचना नियम के प्रतिकूल है। मिश्र के ग्रीक राजा टालेमी फ़िलाडेल्फ़ास ने भी डायोनीसियस नामक एक दूत पाटलिपुत्र को भेजा। औरों की तरह उसने भी हिन्दुस्तान का एक वृत्तान्त लिखा। घरेलू मामलों में विन्दुसार के बारे में इतना ही मालूम है कि दो-एक प्रान्तों में अधिकारियों के अत्याचार से विद्रोह हुए थे और राजकुमार अशोक ने उन्हें दबाया था। विन्दुसार ने ई० पू० २७३ या २७२ तक राज्य किया।[1]

**विदेशी राजाओं से सम्बन्ध**

पिता के मरने पर अशोक ई० पू० २७३ या २७२ में साम्राज्य का शासक बना पर किसी कारण से उसका अभिषेक तीन-चार बरस पीछे ई० पू० २६९ में हुआ। बौद्ध-परम्परा के अनुसार अशोक को अपने भाइयों से लड़ना पड़ा था और विजय पाने पर उसने उनको बुरी तरह मरवा डाला था। पर स्वयं सम्राट् ने अपने किसी शिलालेख में इसका उल्लेख नहीं किया। ई० पू० २६१ में अशोक ने कलिङ्ग पर चढ़ाई की। कलिङ्ग राजा के पास बड़ी भारी सेना थी। मेगेस्थनीज़ ने लिखा है कि वहाँ ६०,००० पैदल, १,००० घुड़सवार और ७०० हाथी थे। इधर मौर्यसम्राट् की सेना इससे भी ज्यादा थी। बड़ा घमासान संग्राम हुआ। दोनों

**अशोक**

---

[1] विन्दुसार के लिये देखिये विंसेट ए० स्मिथ' अर्ली हिस्ट्री ऑफ़ इण्डिया (चौथा संस्करण) पृ० १५५-५८।

ओर से एक लाख सिपाही काम आये, डेढ़ लाख कैद में आये। युद्ध के बाद अकाल पड़ा और महामारी फैली जिससे और लाखों का प्राणान्त हो गया। संग्राम में अशोक की जीत रही और एकमात्र स्वतन्त्र प्रदेश कलिङ्ग भी मौर्य राज्य का भाग हो गया। पर लोहू की नदियों से और दुखियों की आहों से अशोक का हृदय काँप उठा। उसकी सारी आत्मा हिल गयी और जीवनतन्त्री के सब तार एक साथ ही दया और पश्चात्ताप से बजने लगे। विजय, वैभव की भावनाएँ सदा के लिये त्याग कर उसने अहिंसा की प्रतिज्ञा की और बौद्ध होकर संसार की सेवा में जीवन अर्पण कर दिया।

कलिङ्ग विजय

अपने अभिमान को आप ही तोड़कर उसने हृदय संसार के आध्यात्मिक परिवर्तन सामने रख दिया और सबको अपनी रामकहानी सुना दी।

साम्राज्य भर में शिलालेख खुदवाकर उसने नीति का उपदेश दिया, छोटे-बड़े, ग़रीब-अमीर सब को प्राणियों का सुख बढ़ाने की प्रेरणा की, सबको कर्त्तव्य और शान्ति का मार्ग दिखाया। अशोक के लेखों में कहीं धार्मिक कट्टरता का नाम नहीं है; सङ्कुचित विचारों की छाया नहीं है। वह संसार भर के मनुष्यों का हित चाहता है, मनुष्यों का ही नहीं, पशु-पक्षियों का भी दुःख-निवारण करने में जी-जान से लगा हुआ है। अत्यन्त नम्र होते हुए भी इतने ऊँचे नैतिक और आध्यात्मिक आसन पर जा बैठा है कि जात-पाँत, रङ्ग, देश के भेद उसे दिखाई नहीं पड़ते। बौद्धधर्म की सहायता वह इसीलिये करता है कि उसमें अहिंसा और दया का भाव है। इसीलिये उसने धुर दक्खिन में लङ्का में, और पच्छिम की ओर, एशिया, यूरुप और अफ्रीका के देशों में अर्थात् सीरिया, मेसीडोनिया, एपिरस, मिश्र और साइरीनी में अपने धर्म प्रचारक भेजे। सीमा-प्रान्तों पर जो असभ्य और अर्धसभ्य जातियाँ थी, उनको भी धर्म का उपदेश सुनाया। सारे साम्राज्य में उपदेश और निरीक्षक नियत किये। पर उपदेश से ही उसे सन्तोष न था। जनता का सुख बढ़ाने के लिये उसने शासन और न्याय में सुधार किये, खेती की सिंचाई का प्रबन्ध किया, सराय, अस्पताल और पाठशाला इत्यादि बनाई। संसार के इतिहास में अशोक का सा राजा और कोई नहीं है। किसी देश में, किसी युग में इतने ऊँचे आदर्शों का, और प्रजा के हित में इतना निमग्न, शासक

नहीं हुआ।[1]

चालीस बरस राज करने के बाद ई० पू० २३२ में अशोक का देहान्त हुआ।

अशोक के उत्तराधिकारी

उनका पोता दशरथ अथवा एक अन्य प्राचीन लेख के अनुसार दूसरा पोता सम्प्रति बैठा। उसके बाद कई मौर्यसम्राट् गद्दी पर बैठे पर उनमें अपने पूर्वजों का-सा तेज नहीं था। अन्तिम मौर्यसम्राट् बृहद्रथ को उसके ब्राह्मण सेनापति पुष्यमित्र ने ई० पू० १८५ के लगभग मार डाला। पुष्यमित्र स्वयं गद्दी पर बैठा। मौर्यवंश के छोटे-छोटे राजा इधर-उधर अनेक बरसों तक राज करते रहे, पर ई० पू० १८५ के लगभग मौर्यसाम्राज्य समाप्त हो गया।

अशोक के शिला लेखों से, बौद्ध-ग्रन्थों से और ग्रीक-वर्णनों से मौर्य साम्राज्य की सामाजिक और राजनैतिक अवस्था का कुछ पता लगता है। मेगेस्थनीज़ ने,

समाज

शायद राज्य की दृष्टि से, सात वर्ग गिनाये हैं—एक तो तत्त्व ज्ञानी जिनकी संख्या कम थी पर प्रभाव बहुत था, जो न किसी के नौकर थे और न किसी के मालिक और जो यज्ञ कराया करते थे और भविष्य बताया करते थे। दूसरे, किसान जिनकी संख्या सबसे ज्यादा थी, जो देहात में ही रहते थे, खेती करते थे और लड़ाई या सरकारी नौकरी से अलग रहते थे। तीसरे, चरवाहे और गड़रिये जो खीमे लिये घूमा करते थे। चौथे, कारीगर जो खेती, उद्योग और लड़ाई के

---

[1]अशोक के लिये देखिये हुल्ट्ज़, 'इन्स्क्रिप्शन्स ग्राफ़ अशोक'। शिला-लेखों का पुराना कनिंघम-कृत संस्करण अब काम का नहीं है। पालिग्रन्थ दीप-वंश, महावंश और दिव्यावदान देखिये। अशोकावदान और बुद्धघोषकृत समन्त-पासादिका भी देखिये। अशोक के बारे में बहुत-सी कथाएँ अनेक बौद्धग्रन्थों में एवं चीनीयात्री युआनच्वाङ्ग में हैं। शिलालेखों पर 'इण्डियन एण्टिक्वेरी,' 'जर्नल ऑफ़ दि रायल एशियाटिक सुसायटी में बीसों लेख हैं। हिन्दी में देखिये गौरी-शङ्कर हीराचन्द ओझा और श्यामसुन्दरदास द्वारा सम्पादित 'अशोक की प्रधान धर्मलिपियाँ।'

औज़ार बनाते थे, जिनसे कर नहीं लिया जाता था और जिन्हें राज्य की ओर से सहायता मिलती थी। पर स्ट्रैबो के अनुसार इस वर्ग के कई भाग थे, जैसे सौदागर इत्यादि जो कर देते थे या राज्य की ओर सेवा करते थे। पाँचवें, सिपाही थे जो शान्ति के समयों में आलस्य में बैठे रहते थे। छठे, अध्यक्ष थे जो हरएक बात की निगरानी किया करते थे। सातवें, मन्त्री और अधिकारी थे जो संख्या में सबसे कम थे पर जो चरित्र और बुद्धि के कारण सबसे अधिक आदर के पात्र थे। सेना, शासन, न्याया, कोष इत्यादि के अधिकारी इनमें से ही लिये जाते थे। मेगेस्थनीज़ कहता है कि प्रत्येक वर्ग आपस में ही ब्याह करता था।[1] सात वर्गों का यह वर्णन चातुर्वर्ण्य का वर्णन नहीं है पर शायद यह बिल्कुल गप भी नहीं है। बहुत सम्भव है कि व्यवहार में इस प्रकार के वर्ग बन गये हों। वह प्रायः अपना व्यवसाय करते थे और आपस में ही ब्याह करते थे।

**ग्रीकवर्णन**

इस समय के ग्रीक-लेखकों से मालूम होता है कि ब्राह्मण संन्यासी योग किया करते थे। बौद्धश्रमण प्रत्येक जाति से लिये जाते थे और फिर जातिभेद न मानते थे। साधारण ब्राह्मण अच्छे कपड़े, पगड़ी और सुगन्ध इन्यादि का प्रयोग करते थे। मामूली तौर से लोग किफायत से रहते थे पर कपड़े और जेवर का शौक सबको था। यज्ञ के अवसरों को छोड़कर और कभी कोई शराब नहीं पीता था। कोई-कोई ब्रह्मचारी तीस बरस तक गुरु के यहाँ संयम से रहते थे और विद्या पढ़ते थे। ज्यादातर लोग देहात में रहते थे और खुशहाल थे। कानून सादे थे; चोरी बहुत कम होती थी, घर-द्वार बिना चौकीदारी के पड़े रहते थे; इकरारनामे या कर्ज के वक्त गवाहों की जरूरत न होती थी। मुकदमेबाजी बहुत कम थी। बहुत से लोग एक से ज्याद शादी करते थे। सती की प्रथा इधर-उधर प्रचलित थी।[2]

---

[1] डायोडोरस, २। ४०-४१ ॥ एरियन ११-१२ ॥ स्ट्रैबो, १५। १, ४६-४६; ५८-६० ॥ प्लिनी, ६। २२ ॥ [2] स्ट्रैबो १५ ॥ प्लिनी ७। ३। २ ॥ मैक् 'इण्डिया ऐज़ डिक्राइब्ड क्रिण्डल, इन क्लैसिकल लिटरेचर' ३८, ४१, ४७, ५५-८, ६४-७६, ११३-१४, १४६, १६१, १७५, १८३, २०२।

अशोक के निषेधों से भी सामाजिक रीतियों का कुछ पता लगता है। बीमारी में, बच्चों के जन्म पर, ब्याह पर, यात्रा के समय और दूसरे अवसरों पर आदमी, खासकर स्त्रियाँ, बहुत-सी व्यर्थ और गवारू रस्में करती थीं। अशोक कहता है कि रस्में जरूर हों, पर ऐसी रस्मों से तो कुछ नतीजा नहीं निकलता। उस समय समाज अर्थात् आनन्द-प्रमोद की गोष्ठियाँ बहुत होती थीं। अशोक को इनमें भी बुराई देख पड़ी। हर जगह अशोक ने माता-पिता, बड़े-बूढ़ों की आज्ञा पालने का, ब्राह्मण और श्रमणों के आदर-सम्मान का, नौकर गुलाम, दीन-दुखियों पर दया करने का दान और सदाचार का उपदेश दिया है।

**रीति-रिवाज**

ग्रीक-लेखक आयलियन से प्रकट है कि सम्राट् बड़ी शान और ऐश्वर्य से रहता था।[1] सुनहरे स्तम्भों के महलों का सौन्दर्य और वैभव ईरान के सूसा और एक्बटाना से भी ज़्यादा था। सिपाहियों द्वारा सुरक्षित सम्राट् सोने से जड़े हुए महीन कपड़े पहिनकर मोतियों से झलझलाती हुई सुनहरी पालकी में बैठकर बाहर जाता था।[2] सिंहासन मौरूसी था, पर एरियन कहता है कि राजसन्तान न होने पर जनता सबसे योग्य आदमी को राजा बना देती थी।[3] राज्य की ओर से नहरें थीं, जिनके अध्यक्ष सिंचाई के लिये सबको बराबर पानी देते थे। सड़कें खूब थीं और आध-आध कोस पर फ़ासला और छोटी सड़क बताने के लिए पत्थर लगे हुये थे।

**शासन**

गङ्गा और सोन के सङ्गम पर कोई आठ मील लम्बी और १ मील चौड़ी विशाल वैभवशाली राजधानी पाटलिपुत्र के चारों ओर लकड़ी की दीवाल थी, जिसमें तीर मारने के लिये सूराख थे, आने जाने के लिये ६४ फाटक थे और रक्षा के लिये ५७० बुर्ज थे। चारों ओर एक खाईं थी, जिसमें शहर की नालियाँ भी गिरती थीं। नगर के प्रबन्धकों की पाँच समितियाँ थीं। एक समिति उद्योगों का प्रबन्ध करती थी।

**राजधानी**

**समिति**

---

[1]आयलियन १३। १८॥ [2]क्विण्टस कर्टियस ८-९॥ [3]एरियन ८॥

दूसरी समिति विदेशियों के निवास, स्वास्थ्य और मरने पर उनकी अन्त्येष्टि-क्रिया का और उनकी सम्पत्ति को सम्बन्धियों के पास भेजने का प्रबन्ध करती थी। उनकी चाल-चलन का निरीक्षण भी यही समिति करती थी। तीसरी समिति पैदाइश और मौत का लेखा रखती थी ताकि सरकार को जनता का हाल मालूम रहे और कर लगाने में सुभीता हो। चौथी समिति व्यापार का प्रबन्ध करती थी और बाँट-नाप की देख-भाल करती थी। पाँचवीं समिति बनाये हुए माल की बिक्री की देखभाल करती थी और नये या बढ़िया माल में पुराने या घटिया माल का मिलाना रोकती थी। छठी समिति बिक्री पर दस फ़ी-सदी कर इकट्ठा करती थी, क़ीमत मुक़र्रर करती थी और इमारत, बाज़ार, बन्दर इत्यादि की देखभाल करती थी।[1] मैगेस्थनीज़ के आधार पर बहुत से लेखकों ने दुहराया है कि मुक़दमें बहुत कम होते थे और होने पर रीति-रिवाज के अनुसार फ़ैसला किये जाते थे। चोरी बहुत कम होती थी। जोहानीज़ स्टोबाइस ने वार्डिसानीज़ के लेख के आधार पर लिखा है कि कभी-कभी अभियुक्तों को पानी की परीक्षा पार करनी पड़ती थी। झूँठी गवाही देनेवालों की अँगुलियाँ काट ली जाती थीं। अङ्ग-भङ्ग करनेवाले का वही अङ्ग काट लिया जाता था और हाथ भी काट लिया जाता था। किसी मज़दूर के हाथ तोड़ने या आँख फोड़ने के अपराध में प्राणदण्डों दिया जाता था।[2] सेना के प्रबन्ध के लिये भी पाँच-पाँच सदस्यों की छः समितियाँ थी। पहिली समिति नावों और शायद जहाज़ों के

**सेना का प्रबन्ध**

इन्तिज़ाम में नौपति को मदद देती थी। दूसरी चारा, भोजन, हथियार, घोड़े, साईस, कारीगर, बैल, बैलगाड़ी इत्यादि का प्रबन्ध करती थी। बाक़ी चार समितियाँ पैदल, घुड़सवार, रथ और हाथियों के विभाग का इन्तिज़ाम करती थी। सैनिक, व्यापारिक कारणों से और मुसाफ़िरों के सुभीते के लिये सरकार सड़कों का प्रबन्ध बहुत अच्छा करती थी। उदाहरणार्थ,

---

[1] स्ट्रैबो १५। १, ३५-३६।। प्लिनी, ६। २२।। यह वर्णन बहुत से ग्रीक-लेखकों ने दुहराया है। [2] मैक्क्रिंड्ल, 'इण्डिया ऐज़ डिस्क्राइब्ड, बाई मैगेस्थनीज़ ऐण्ड एरियन'।

एक सड़क पाटलिपुत्र से उत्तर पश्चिमी सीमाप्रान्त तक जाती थी और कोई १००० मील लम्बी थी। साम्राज्य के कई प्रान्त थे जिनका शासन सम्राट् की ओर से राष्ट्रीय करते थे। सुराष्ट्र अर्थात् काठियावाड़ के राष्ट्रीय पुष्यगुप्त ने एक चट्टान और किले के बीच में नदी को बाँधकर सुदर्शन झील बनवाई थी, जिसको उसके उत्तराधिकारी यवन अर्थात् ईरानी तुशास्प ने अशोक के समय में बढ़ाया। खेती का इतना खयाल रक्खा जाता था कि देश में सिंचाई का तो पूरा प्रबन्ध था ही पर किसानों से सैनिक नौकरी नहीं ली जाती थी और लड़ाई के समय में भी शत्रु खेती का नुकसान नहीं करते थे। और कर्मचारियों के अलावा राज्य की नौकरी में बहुत से जासूस थे जो हर एक बात का पता लगाते थे। रंडियाँ भी जासूसी के काम में नियुक्त की जाती थीं। राज्य की आमदनी जमीन के लगान के अलावा व्यापार कर, राज करखानों की चीजों की बिक्री, सामन्तों के खराज और बड़े-छोटों के तुहफों से होती थी। खेतीबारी की उन्नति के लिए ईजाद करने वालों से कोई कर नहीं लिया जाता था।[1]

सड़क

झील

जासूस

इस शासन-पद्धति में बिन्दुसार के किये हुए किसी परिवर्तन का उल्लेख कहीं नहीं मिलता; पर अशोक के शिलालेख कुछ परिवर्तन का और कुछ नई बातों का निर्देश करते हैं। दक्खिन और दक्खिन-पूरब के शासक अशोक को सम्राट् मानते थे पर घरेलू मामलों में वह स्वतन्त्र मालूम होते हैं। अशोक ने अपना सारा प्रभाव, सारी शक्ति, धर्म और सदाचार बढ़ाने में लगा दी और राज्य को धर्मराज्य बना दिया। पर पुरानी हिन्दुस्तानी प्रवृत्ति के अनुसार वह पूरा सहनशील था। उसने बौद्ध-भिक्षुओं के अलावा ब्राह्मणों के आदर-सत्कार पर भी जोर दिया है और दूसरे धर्मों की निन्दा को बहुत बुरा कहा है। शिलालेख में किसी तत्वज्ञान का

अशोक का समय

---

[1] मैक्क्रिण्ड्ल, पूर्ववत् ॥ ई० आई०, ७ न० ६ ॥

ज़िक्र नहीं है, सारा ज़ोर सदाचार पर है। यह जरूर है कि उसने अहिंसा का प्रचार किया और कुछ दिनों मांस बेचने की मनाई कर दी। बाक़ी सत्य, सच्चरित्र, माता-पिता का आदर, आपस में मेल, सबकी भलाई का उपदेश उसने देश भर में लेखा और अभिनयों-द्वारा तथा उसके प्रचारकों ने व्याख्यान द्वारा दिया। जुआ और मद्यपान इत्यादिक समाजों को रोक दिया, स्त्रियों को बीमारी व्याह या प्रस्थान के समयों की गँवारू निरर्थक रीतियों को छोड़ने की शिक्षा दी, बौद्धभिक्षु और भिक्षुनियों से आपसी फूट छोड़ने का आग्रह किया, बहुत से चैत्य और सङ्घाराम बनवाये। विहार-यात्राओं को धर्म-यात्रा बना कर वह सारे साम्राज्य का दौरा करता था और सब जगह धर्म की वृद्धि करता था। चारों ओर सदाचार बढ़ाने के लिये उसने धर्म महामात्र नियुक्त किये।

**प्रादेशिक शासन**

साम्राज्य के प्रान्त जैसे उज्जैनी, तक्षशिला, कलिङ्ग और शायद दक्खिन में सुवर्णगिरि अक्सर राजकुमारों के अधीन थे। प्रत्येक शासक को सलाह और सहायता देने के लिये महामात्रों अर्थात् अधिकारियों का एक परिषद् था जिससे मतभेद होने पर मामला अक्सर सम्राट् के पास भेजा जाता था। एक लेख में महामात्रों को प्रादेशिक भी कहा है जिससे अनुमान होता है कि वह प्रदेश या जिलों का शासन करते थे। महामात्रों के नीचे राजुक या लाजुक थे, जो कर और न्याय के काम में थे, जिनको सम्राट् ने निष्पक्षता का उपदेश दिया है और जिनके निरीक्षण के लिये उसने महामात्र तैनात किये। इनके नीचे युत लिपिकार और छोटे, बड़े और मझले पुरुष, और प्रतिवेदक थे जो साधारण राजकार्य करते थे। अशोक ने जेलखानों की हालत भी सुधारी और फाँसी पाने वालों को अपील के लिये या परलोक की तैयारी के लिये तीन दिन की मुहलत का नियम बनाया।[1]

**कला**

हिन्दुस्तान के इतिहास में मौर्यकाल का जैसा महत्त्व धर्म और शासन के क्षेत्र में है, वैसा ही कला के क्षेत्र में भी है। ब्राह्मणों से और वीर-काव्यों से सिद्ध होता है कि ईस्वी-सन् के कई सदी पहिले देश में कलाओं की बड़ी उन्नति हो गई थी। गौतमबुद्ध के समय के सारनाथ के अवशेष, जो बनारस के पास निकले हैं, सूचित करते हैं कि

स्मारकस्तम्भ, धर्मभवन, रहने के मकान, साधारण प्रयोग के बर्तन इत्यादि बहुत अच्छे बनाये जाते थे। मौर्यसम्राट् अशोक के समय के बहुत से निर्माण अब तक मौजूद हैं और उस समय की कला का अच्छा परिचय देते हैं। बुद्ध के असली या नकली अवशेष रखकर या बुद्ध के जीवन की या इतिहास की घटनाओं को स्मरण कराने के लिये स्तूप बहुत तरह के बनाये जाते थे। कोई-कोई एक हाथ से कम ऊँचे थे और कोई-कोई तीस-चालीस गज ऊँचे थे। मौर्यकाल में स्तूपों पर मूर्तियाँ कम रहती थीं पर शुङ्गकाल में बढ़ने लगीं और उसके बाद तो स्तूपों में सब जगह मूर्तियाँ नजर आने लगीं। वर्तमान भूपाल राज्य में साँची का स्तूप अशोक ने बनवाया था पर अशोक के बाद भी उस पर बहुत काम किया गया है। इस समय साँची के स्तूप की जमीन चारों ओर पत्थर की रेलों से घिरी है जिनके चारों ओर परिक्रमा की जाती थी। आने-जाने के लिये चार दिशाओं से चार रास्ते हैं, जिनके दरवाजों पर भीतर और बाहर बुद्ध के जीवन और बौद्ध-साहित्य के दृश्य पत्थर की नक्काशी में ऐसे बनाये हैं कि मानों पत्थर ही साहित्य का सर्वोत्तम साधन है। दुहरे जीने पर चढ़ के एक विशाल चबूतरा मिलता है, जो परिक्रमा का भी काम देता है। इसके ऊपर स्तूप है, जो लगभग अर्द्धचन्द्राकार है और चोटी पर छोटा हो गया है। साँची के दरवाजे अशोक के समय के पीछे बनाये गये थे। तभी भरहुत स्तूप के दरवाजों और चौगिर्दी रेलों पर और अमरावती के स्तूप और रेलों पर अनगिनित भिन्न-भिन्न सुन्दर चमत्कारी, पत्थर के चित्र, बौद्ध-जीवन और इतिहास, साधारण जीवन, मेला, जानवर इत्यादि को अङ्कित करने के लिये बनाये हैं। बौद्धों का विश्वास था कि सारे विश्व ने—स्त्री, पुरुष, बालक, देवता, राक्षस, जानवर सब ने—बुद्ध की पूजा की थी। इसलिये यह सब अङ्कित किये जाते हैं। इनके बनाने वालों को पत्थर पर वैसा ही अधिकार था जैसा बड़े-बड़े गायकों को आवाज पर और बड़े-बड़े कवियों को भाषा पर होता है। प्रत्येक आकार, प्रत्येक भाव, प्रत्येक क्रिया यह पत्थर के द्वारा पूर्ण चातुर्य से प्रकट करते हैं।

स्तूप

साँची

अन्य स्तूप

चातुर्य

अशोक के स्तम्भ जिन पर शिलालेख खुदे हुए हैं, भारतीय कला के सर्वोत्तम दृष्टान्तों में हैं। इनके बनाने, उठाने और खड़ा करने वाले पत्थर के काम में या इञ्जिनियरी में किसी देश या किसी समय के लोगों से कम न थे। चिकने रेतीले पत्थर का लोरियानन्दनगढ़-स्तम्भ ३२ फीट और ६½ इञ्च ऊँचा है, गोलाई में नीचे ३५½ इञ्च है और ऊपर २२½ इञ्च जिससे दृश्य बहुत सुन्दर हो गया है। स्तम्भों की चोटी पर हाथी, शेर इत्यादि की मूर्तियाँ हैं जिनका जीवन-सादृश्य उतना ही आश्चर्यजनक है जितना कि निर्माण का आदर्श और चातुर्य। सारनाथ का स्तम्भ जिसका पता १९०५ ई० में लगा था, उस स्थान का स्मारक है जहाँ बुद्ध ने पहिला उपदेश देकर धर्मचक्र चलाया था। सारनाथ-स्तम्भ की चोटी के हिस्से पर जो सात फीट ऊँचा है चार शेर हैं, जो एक-दूसरे की ओर पीठ किये खड़े हैं और जिनके बीच में पत्थर का धर्मचक्र है। इस धर्मचक्र में ३२ तीलियाँ रही होंगी। शेर एक ढोल पर खड़े हुए हैं जिसकी बगलों पर चौबीस-चौबीस तीली वाले चार छोटे धर्मचक्र हैं, जिनके बीच में एक शेर, एक हाथी, एक बैल और एक घोड़ा है। चाहे जीवन-सादृश्य की दृष्टि से देखिये और चाहे आदर्श की दृष्टि से, यह जानवर और उनके सारे अङ्ग ऐसे चातुर्य और कौशल से बने हैं कि इस कला की बराबरी संसार में कहीं नहीं हो सकती।

अशोक स्तम्भ

सारनाथ स्तम्भ

पुराने समय में यहाँ भिक्षुओं और संन्यासियों के लिये एवं मन्दिरों के लिये पहाड़ियों की बड़ी चट्टानें खोखली करके भवन बनाने की दीवारों और छत पर मूर्तियाँ छाँट देने की और चित्र बनाने की चाल भी बहुत थी। इस कला में हिन्दुओं के बराबर निपुणता किसी ने नहीं दिखाई। गया के १६ मील उत्तर *बराबर* नामक पहाड़ियों पर अशोक ने ऐसी एक सुदाम गुफा आजीवक संन्यासियों के लिये बनवाई थी। इसमें दो कमरे हैं—बाहरी कमरा ३२ फीट ९ इञ्च लम्बा और १९ फीट ६ इञ्च चौड़ा है और भीतरी कमरा जो करीब गोलाकार है लम्बाई में १९ फीट ११ इञ्च और चौड़ाई में १९ फीट है। अशोक की बनवाई हुई दूसरी कर्णचौपार गुफा में

गुफा

एक ही कमरा है, ३३ फ़ीट ६ इञ्च लम्बा और १४ फ़ीट चौड़ा। दीवारें ६ फ़ीट १ इञ्च ऊँची हैं और महराबदार छत दीवारों से ४ फ़ीट ८ इञ्च ऊपर है। इस समय की गुफ़ाओं में मूर्तियाँ कम हैं, तथापि *बराबर* पहाड़ी पर लोमस ऋषि गुफ़ा के तोरण या दरवाजे पर कुछ अच्छी मूर्तियाँ हैं।

अशोक के पोते दशरथ ने भी इसी तरह चट्टान में कई गुफायें बनवाईं।

**गुफ़ाओं की कला में विकास**

मौर्य-सम्राटों के बाद इस कला में यह विकास हुआ कि गुफाओं के भीतर मूर्तियाँ और चित्र बहुत बनने लगे और मूर्ति तथा चित्रकला पराकाष्ठा को पहुँच गई। बम्बई और पूना के बीच में काली गुफा १२४ फ़ीट ३ इञ्च लम्बी, ४५ फ़ीट, ६ इञ्च चौड़ी और ४५ फ़ीट ऊँची है। इसके तीन हिस्से हैं; मध्य भाग के दोनों ओर पन्द्रह-पन्द्रह स्तम्भ हैं, जिनके दूसरी ओर किनारियाँ हैं। प्रत्येक स्तम्भ आठ कोने का है और प्रत्येक की चोटी हिस्से के पिछले भाग पर बड़ी नक्क़ाशी की गई है। चोटी के हिस्से के पिछले भाग पर दो हाथी घुटने टेके हुए हैं, प्रत्येक हाथी पर एक पुरुष और एक स्त्री है या दो स्त्रियाँ ही हैं; इनके पीछे घोड़े और चीते हैं, जिन पर एक-एक आदमी बैठा है। इस सारी निर्माण-कला और मूर्ति-कला की श्रेष्ठता का पर्याप्त वर्णन भाषा की शक्ति के बाहर है। इतना ही कहा जा सकता है कि पत्थर की नक्क़ाशी का ऐसा चमत्कार संसार में कहीं नहीं देखा गया।

मध्य हिन्द की ग्वालियर रियासत में भीलसा के पड़ोस में वेसनगर के पास

**मौर्यकाल की मूर्ति**

६ फ़ीट ७ इञ्च ऊँची एक स्त्री की मूर्ति मिली है। यह बहुत टूटी-फूटी है जिससे असली रूप का पता ठीक-ठीक नहीं लगता। पर शायद यह एक यक्षिणी की मूर्ति है। स्त्री का आकार स्वाभाविक है। वेसनगर के भीतर तेलिन की एक ७ फ़ीट ऊँची मूर्ति और है। शायद यह भी मौर्यकाल की है, यद्यपि निश्चयपूर्वक कुछ नहीं कहा जा सकता। इसमें भी स्वाभाविकता दृष्टिगोचर होती है। यहाँ ऐसी कुछ और मूर्तियाँ मिली हैं जो मौर्यकाल की या आस-पास की हैं। मथुरा अजायबखाने की परखम की यक्षकुबेर-मूर्ति मौर्यकाल की है। आसन को मिलाकर इसकी ऊँचाई ८ फ़ीट

८ इञ्च है और सीने की चौड़ाई २ फ़ीट ८ इञ्च है। यह एक धोती बाँधे हुए है, धोती से ही सीने को ढके हुए है और एक हँसुली पहिने है।

अमरावती-स्तूप

मद्रास प्रान्त के गन्तूर जिले में कृष्णा नदी के किनारे अमरावती या पुराने घरनिकोट नगर में एक बड़ा स्तूप ई० पू० तीसरी सदी में बनाया गया था। यह लगभग उन्नीसवीं सदी के प्रारम्भ तक क़ायम रहा, पर उस समय पर किसी मूर्ख जमींदार ने पत्थर लेने के लिये इसे बिल्कुल नष्ट कर दिया। इसकी बची-बचाई सामग्री से और पुराने चित्रों से मालूम होता है कि वह पुराने समय की सर्वश्रेष्ठ इमारतों में से था। कुर्सी से १३-१४ फ़ीट ऊँची और ६०० फ़ीट लम्बी खड़े पत्थरों की रेल थी। सारे स्तूप का क्षेत्रफल १६,८०० वर्ग फीट था और सब जगह मूर्तियाँ ही मूर्तियाँ नज़र आती थीं। आदमी, जानवर, देवता—व्यक्तिगत जीवन, सामाजिक-जीवन, इतिहास—आदि सब कुछ यहाँ पत्थर में अङ्कित था। हिन्दुस्तान की पुरानी शान का पूरा नाटक था। हर एक चीज़ जीवन की सत्यता से पूर्ण थी।

धुराक्खिन की मूर्ति कला।

द्राविड़ मूर्तिकला के पुराने नमूने बहुत कम मिले हैं। मद्रास प्रान्त के गन्तूर जिले में भदिप्रोलू स्तूप में जो ई० पू० तीसरी सदी का है, चारों ओर सङ्गमरमर की जाली थी और बहुत-सी मूर्तियाँ थीं; पर वह सब हाल में नष्ट हो गई हैं। इसी जिले में जग्गयपेट या वेटबोलू में इसी समय का एक स्तूप और है, जिसकी मूर्तियाँ थोड़ी सी बच गई हैं। मूर्तियाँ उसी तरह की हैं जैसी भरहुत के स्तूप की या पच्छिम के गुफा मन्दिरों की।[1]

---

[1]कला के लिये देखिये, आर्कियोलाजिकल सर्वे ऑफ़ इण्डिया की वार्षिक रिपोर्ट। फ़ार्गुसन-कृत 'हिस्ट्री ऑफ़ इण्डियन एण्ड ईस्टर्न आर्किटेक्चर' अब बहुत पुरानी हो गई है; पर हेवल-कृत 'एन्शेंट इण्डियन आर्किटेक्चर' और 'इण्डियन स्कल्प्चर एण्ड पेटिङ्ग' और वी० ए० स्मिथ-कृत 'हिस्ट्री ऑफ़ फ़ाइन आर्ट इन इण्डिया एण्ड सीलोन' देखिये। 'जर्नल ऑफ़ इण्डियन आर्ट एण्ड इण्डस्ट्री' में भी अच्छी सामग्री है। बहुत से लेख 'जर्नल ऑफ़ दि रायल एशियाटिक सुसायटी' आदि की पत्रिकाओं में हैं। कुमारस्वामी-कृत 'आइडियल्स ऑफ़ इण्डियन आर्ट' भी उपयोगी है।

# मौर्यकाल के बाद

## १०

ई० पू० १८५ के लगभग वृहद्रथ मौर्य को हटाकर उसके ब्राह्मण सेनापति पुष्यमित्र ने पाटलिपुत्र की गद्दी पर शुङ्गवंश की स्थापना की।

**राजनैतिक अवस्था** इस घटना से प्रकट होता है कि क्षत्रियों के अलावा और लोग भी कभी-कभी शासन करते थे।[1] पुष्यमित्र ने ब्राह्मणधर्म का पक्ष लेकर बहुतेरे बौद्धमठ जला दिये और भिक्षुओं को मार भगाया। उसने दो राजसूय यज्ञ किये और इस तरह घोषणा की कि ब्राह्मण-

**मगध** धर्म फिर सिर उठा रहा है।[2] हाथीगुम्फा शिलालेख से मालूम होता है कि इस समय भी छोटे-मोटे राजा बहुत थे अर्थात् वही पुरानी जमींदारी सङ्घशासन-प्रथा प्रचलित थी। ई० पू० ७३ के लगभग शुङ्गवंश को हटाकर काण्ववंश पाटलिपुत्र की गद्दी पर बैठा। इसके बहुत पहिले ही साम्राज्य टूट चुका था। कलिङ्ग आदि प्रदेश स्वतन्त्र हो गये थे। ई० पू० दूसरी सदी में ही ऐर महाराज महामेघवाहन

**कलिङ्ग** कलिङ्गाधिपति खारवेलन ने कलिङ्ग (उड़ीसा) को फिर बड़ी शक्ति बना दिया और हिमालय तक अपना डङ्का बजाया। इस जैन महाराज ने बहुत से जैनमन्दिर बनवाये, क्षत्रिय संन्यासियों के लिये विशेष प्रबन्ध कराया, पर ब्राह्मणों को भी हाथी-घोड़ा, रथ-सुवर्ण, वृक्ष इत्यादि दान देकर और खूब भोजन कराके प्रसन्न रक्खा। राजधानी में गाना, बाजाना, नाच, नाटक और उत्सव बहुत होते थे।[3] इसी समय के लगभग दक्खिन की ओर शातवाहन-वंश ने अपनी प्रभुता इतनी बढ़ाई कि ई० पू० २८ में काण्व-

---

[1] दिव्यावदान, पृ० ४३३-३४ ॥ तारानाथ (अनु०काइफनर) पृ० ८१ ॥ कालिदास, 'मालविकाग्निमित्र' अङ्क ५ [2] जे० वी० ओ० आर० एस०, सितम्बर १९१४, पृ० २०३ [3] हाथीगुम्फा, शिलालेख, जे०वी० ओ० आर०एस०, जिल्द ३, १९१७ ई०, भाग १, पृ० ४२५-५०७ एवं जिल्द ४, १९१८ ई०, पृ० ९६-९८; ई० आई १०, परिशिष्ट 'आर्कियोलाजिकल सर्वे रिपोर्ट', १९२३।

वंश को उतारकर पाटलिपुत्र पर अधिकार जमा लिया।[१]

आन्ध्र

शातवाहन या शातकर्णि राजाओं के सिक्कों और शिलालेखों से मालूम होता है कि इनके समय में भी जमीन्दारी-सङ्घशासन प्रचलित था; अमात्य, महामात्र और भण्डागारिक इत्यादि अधिकारी प्रायः एक ही जमीन्दार वर्ग से लिये जाते थे; दफ्तरों में लेखक इत्यादि भी बहुत थे। कुम्हार, जुलाहे, लुहार, बढ़ई, कारीगर सौदागर इत्यादि ने अपनी-अपनी श्रेणियाँ बना रक्खी थीं जो व्यवसायों की देख भाल, महाजनी और कुछ सामाजिक कार्य भी करती थीं। राजा इन सब का आदर करते थे और ब्राह्मण तथा भिक्षुओं को ज़मीन वगैरह दान करते थे।[२] उधर उत्तर-पच्छिम में ई० पू० दूसरी सदी में यवनों का दौर-दौरा रहा। ग्रीक और पार्थियन

उत्तर-पश्चिम

राजाओं के सिक्के साफ़ बताते हैं कि यह विदेशी हिन्दू धर्म और सभ्यता के नीचे सिर झुका रहे थे, और ब्राह्मण या बौद्ध-मत को स्वीकार कर रहे थे। मिनेण्डर जिसने ई० पू० १५५-५३ में काठियावाड़ से मथुरा तक देश अपने अधिकार में कर लिया और पाटलिपुत्र तक हमला किया। एक प्रसिद्ध बौद्ध-ग्रन्थ मिलिन्दपन्हों में मिलिन्द नाम से धर्म के प्रश्न करता है।[३] पहिली ईसवी सदी के लगभग सुराष्ट्र (काठियावाड़) और आसपास के प्रदेशों में विदेशी क्षत्रप और महाक्षत्रपों ने अपने राज्य स्थापित किये पर बहुत जल्द उनको भी हिन्दू-सभ्यता ने हज़्म कर लिया। जूनागढ़ चट्टान के लेख से प्रकट है कि इनका शासन भी बाकी हिन्दूशासन के सिद्धान्तों का अनुसरण करता था;

---

[१] काण्ववंश के लिये देखिये, पार्जिटर, 'डिनैस्टीज़ ऑफ़ दि कलि एज', पृ० ७१ [२] रैप्सन, 'कौइन्स ऑफ़ दि आन्ध्र, वेस्टर्न सेट्रेप, त्रैकूटक एण्ड बोधि डिनैस्ट्रीज़'। रा० गो० भण्डारकर, अर्ली हिस्ट्री ऑफ़ दि दक्खिनी ॥ देखिये, रा० भण्डारकर, ई० ए०, ४७, पृ० ६६ इत्यादि। ई० ए०, ८, पृ० ८२-८८, ल्यूडर्स नं० ११२३, ११३७, ११६५, ११८०। ई० आई०, १४, नं० ६ ॥ [३] बेवन, 'हाउस ऑफ़ सेल्यूकस'। रालिन्सन, 'सिक्स्थ ओरिण्टल मानर्की'। ब्रिटिश म्यूज़ियम की इण्डोपार्थियन सिक्कों को फेहरिस्त ॥ कैम्ब्रिज हिस्ट्री ऑफ़ इण्डिया १, पृ० ५४०-६२

राजा मन्त्रियों की सलाह लेता था; मन्त्री स्वतन्त्रता से राय देते थे, कभी-कभी राजा का विरोध तक कर सकते थे। नहपान के दामाद उषवदात ने देवताओं और ब्राह्मणों को १६ गाँव दिये थे; एक लाख ब्राह्मणों को साल भर तक रोज भोजन कराया था; सराय, कुएँ, तालाब, बाग, घर, प्याऊ, सभाभवन इत्यादि प्रजा के लिये बनवाये थे, एक गाँव सब धर्मों के सन्यासियों की पालना के लिए नियत किया था। यहाँ भी व्यवसायियों की श्रेणियाँ थीं, जैसे कि गोवर्द्धन में २००० जुलाहों की एक श्रेणी थी और १००० जुलाहों की दूसरी श्रेणी थी जो महाजनी भी करती थी।[१] पहिली-दूसरी ईसवी-सदी में उज्जैनी, मथुरा, तक्षशिला, कपिश इत्यादि में भी क्षत्रप-शासन सुराष्ट्र का-सा ही था।

सुराष्ट्र

इसी समय उत्तर-पश्चिम में विदेशी यूची जाति के कुशान वंश ने अपना आधिपत्य जमाया जिसके राजा अपने को महाराजा राजाधिराज कहते थे। इस साम्राज्य में जो हिन्दुस्तान के बाहर भी फैला हुआ था, ब्राह्मण, बौद्ध, पारसी और ग्रीक सभ्यताओं का सङ्घर्षण हुआ। एक-दूसरे पर उनका प्रभाव पड़ा; उदाहरणार्थ, गान्धार मूर्तिकला और महायान बौद्धधर्म अनेक सभ्यताओं के परिणाम हैं। इस वंश के सबसे प्रतापी राजा कनिष्क ने बौद्धधर्म तिब्बत और चीन में फैलाया जहाँ से वह कोरिया जापान, मङ्गोलिया, मञ्चूरिया में और थोड़ा सा साइबीरिया तक फैल गया। राज्य में धार्मिक सहनशीलता वैसी ही थी जैसी अन्य हिन्दू सरकारों में। कनिष्क के कुछ सिक्कों पर शिव की मूर्ति है। यूची इतिहास से भी साबित होता है कि हिन्दू सभ्यता में विदेशियों को हिन्दू बनाने की बड़ी प्रबल शक्ति थी।[२] कनिष्क के दरबार के सबसे बड़े

अन्य राज्य

कनिष्क

---

[१] ई० आई० ७, नं० ७-८, नं० ८ रैप्सन, 'कैम्ब्रिज हिस्ट्री ऑफ़ इण्डिया' पृ० १६३-६२ ॥ र० दा० बनर्जी, आई० ए०, सन् १६०८, पृ० २५-७५ ॥ आर्कियोलाजिकल सर्वे रिपोर्ट, ३ ॥ हिन्दुस्तान के ग्रीक और सिथियन राजाओं के सिक्कों का ब्रिटिश म्यूज़ियम सूचीपत्र ॥ पञ्जाब म्यूज़ियम के सिक्कों का सूचीपत्र ॥ जे० आर० ए० एस०, १६०६ ई०, पृ० ६४५।

**अश्वघोष**

कवि अश्वघोष ने संस्कृत में बुद्धचरित, सौन्दरनन्दम्काव्यम् इत्यादि ग्रन्थ रचे जिनमें संस्कृत-काव्य का पहिला उदाहरण मिलता है। बज्रशूची-नामक ग्रन्थ में लेखक ने जो शायद अश्वघोष ही था, वर्णव्यवस्था पर हमला किया है और जोर दिया है कि सब आदमी जीने-मरने में, रञ्ज व खुशी में एक से ही हैं। शारद्वतीपुत्रप्रकरण में, जिसका ताड़-पत्र लेख हाल में ही तुर्फान में मिला है, कहा है कि ब्राह्मण, क्षत्रिय से उपदेश ले सकता है; नीच आदमी भी दवा दे तो फायदा करती है। अश्वघोष से यह भी मालूम होता है कि स्त्रियों की स्वतन्त्रता में कुछ फर्क़ आ गया था।

**स्त्रियों का पद**

शायद, इसका कारण विदेशी आक्रमण थे। सदा की तरह स्त्रियों को अच्छे कपड़े, माला, जेवर वगैरह का बहुत शौक था और वेष-भूषा में वह बहुत समय खर्च करती थीं।[1] इस समय उत्तर-पश्चिम से ग्रीक या वैक्ट्रियन लड़कियाँ खरीदकर महलों में रक्षक के काम पर नियुक्त की जाती थीं।

**अन्धकार**

दूसरी ईस्वी सदी से हिन्दुस्तान का इतिहास फिर अन्धकार में प्रवेश करता है। तीसरी ई० सदी की राजनैतिक घटनाओं के बारे में प्रायः कुछ नहीं मालूम है; पर साहित्य से साधारण परिस्थितियों का कुछ पता चलता है। ई० पू० चौथी सदी से लेकर सातवीं ईस्वी सदी तक अर्थात् हिन्दू सभ्यता के उत्कृष्ट काल के पूरे हजार बरस तक हिन्दुस्तान में मुख्य धर्म तीन थे—बौद्ध, जैन और ब्राह्मण—जो भिन्न-भिन्न प्रदेशों में प्रधान थे। सारे देश की दृष्टि से बौद्धधर्म प्रधान था, पर ब्राह्मण धर्म

**धार्मिक स्थिति**

भी हमेशा जीता-जागता धर्म रहा। मौर्य-साम्राज्य के नाश होने के बाद ब्राह्मण धर्म ने फिर बहुत से राजाओं का सहारा पाया। गौतमी पुत्र शातकर्णि ने वर्णाश्रम-धर्म स्थापित करने का दावा किया है। ब्राह्मण-साहित्य की धारा यों तो कभी नहीं टूटी थी पर अब वह बड़े बेग से बहने लगी।

---

[1] 'अश्वघोष, बुद्धचरित,' ३। १३। इत्यादि।

मौर्य-साम्राज्य के पतन और गुप्त-साम्राज्य के उत्थान के बीच में संस्कृत में अनेक धर्मशास्त्र, अर्थशास्त्र और दूसरे ग्रन्थ बने, जिनमें से

**पहिले धर्मशास्त्र**

बहुत से नष्ट हो गये हैं पर जो बच रहे हैं वह धर्म, समाज, उद्योग, व्यापार इत्यादि पर बहुत प्रकाश डालते हैं। याद रखना चाहिये कि धर्मशास्त्र और अर्थशास्त्र सिद्धान्त के ग्रन्थ हैं, व्यवहार के नहीं और उनके कोई-कोई रचयिता संसार से बहुत जानकारी भी नहीं रखते थे। पर उनके बनाये हुए नियम बहुत मनोरञ्जक हैं और ग़ौर से पढ़ने पर कुछ-कुछ पता लग जाता है कि लोग उस समय कैसे रहते थे। जैमिनीयन्यायमालाविस्तर में माधवाचार्य का कहना है कि स्मृतियों ने बिखरे हुए वैदिक-सिद्धान्त और उपदेश संग्रह किये हैं, पर सच यह है कि उनमें पीछे को बहुत-सी बातें शामिल हैं। सबसे प्रामाणिक धर्मशास्त्र है मनु का जो दूसरी ईसवी सदी के लगभग रचा गया था[1], जिसमें लुप्त मानवधर्मसूत्र के अंश अवश्य ही सम्मिलित होंगे और जिसमें भिन्न-भिन्न सिद्धान्तों और व्यवहारों को मिलाने के प्रयोजन से कभी-कभी परस्पर-विरोधी बातें कही हैं।

**मनु**

वर्णाश्रम-धर्म पर मनु ने बहुत से नियम बनाये हैं और जीवन की छोटी-से-छोटी बातों का भी सिद्धान्त के अनुसार चलाने का प्रयत्न किया है। ब्राह्मण श्रेष्ठ हैं, देवता हैं, विद्या ही उनका व्यसन है पर आपत्ति में वह खेतीबारी कर सकते हैं। श्राद्ध में न बुलाये जाने वाले ब्राह्मणों की फ़ेहरिस्त से साबित होता है कि उस समय कुछ ब्राह्मण नट, नर्तक, गायक, महाजन, किसान, सौदागर, तीर-कमान बनाने वाले, हाथी, घोड़ा, ऊँट, गाय, बैल रखने वाले, मुर्दा ढोने वाले, क़साई वग़ैरह भी थे।[2] मनु ने

**वर्णाश्रम**

---

[1]मनु के समय के लिये बुहलर और बर्नेल के अनुवादों की भूमिकाएँ और जौल कृत 'लौ एण्ड कॉटम' और 'हिन्दू लॉ ऑफ़ एडाप्शन,' देखिये। [2]मनु० १। २१, ८९, ९१, ९६, ९८, १००-१०१ ॥ २। २२४ ॥ ३। १५१ इत्यादि ४। ४ ॥ ६। ३४-३७ ॥ ९। ३१३-२३ ॥ १२। ८८-९०॥

कारीगरी का अपमान किया है और शूद्रों को विद्या और ऊँचे स्थान का निषेध किया है।[1]

राजप्रबन्ध

मनु शिष्टाचार और आत्मतुष्टि को भी क़ानून का दर्जा देते हैं और आगे चलकर यह भी कहते हैं कि राजा को न्याय में देश, जाति और कुलों के रीतिरिवाज़ को मानना चाहिये।[2] मनु ने राजा को देवता माना है और दण्ड के द्वारा धर्म की स्थापना का आदेश किया है। कारीगर, सौदागर, वैद्य इत्यादि सब के व्यवसायों पर राजा को क़ानून बनाने चाहिये। यद्यपि मनु से ही सिद्ध होता है कि इस काल में भी धर्मसूत्र और जातकों के समय की तरह, व्यावसायिक आत्मशासन बहुत था। मनु के अनुसार, राजा को प्रादेशिक शासन, चीज़ों के दाम, नाप और वज़न सब नियत करने चाहिये; जो वैद्य रोगी को क्षति पहुँचाएँ, उन पर जुर्माना करना चाहिये। राजा को ब्राह्मण, पुरोहित के अलावा सात-आठ मन्त्री रखने चाहिये और रोज उनसे लड़ाई, सुलह, आय-व्यय इत्यादि पर सलाह करनी चाहिये। परराष्ट्र-सम्बन्धों के लिये होशियार दूत होना चाहिये। खान, माल, बाज़ार, गोदाम इत्यादि के प्रबन्ध के लिये और अफ़सर होने चाहिये। सभा, सराय, बाग़, नाटकगृह, चौराहे, जङ्गल, शराब और भोजन की दूकान, वेश्याभवन, तमाशे, मन्दिर के वृक्ष इत्यादि पर सिपाहियों का पहरा रहना चाहिये।[3]

प्रादेशिक शासन

प्रादेशिक शासन का आधार गाँव है जिसका प्रबन्ध मुखिया को करना चाहिये। दस, बीस, सौ और हजार गाँवों के समूहों पर अधिकारी होने चाहिये, जिनको वेतन के तौर पर ज़मीन दी जाय। सब अधिकारियों पर कड़ी

---

[1]मनु० २। १५५, १६८ ॥ ३। १३, १५४-६७ ॥ ४। ४-६, ६१, ८१ ॥ ५। ८३-८४ ॥ ८। २०, २२, ४१८ ॥ [2]मनु० २। १४ ॥ ८। ३, ८, ४६ ॥ [3]मनु० ७। ३-१२, ३७-६८, १४५-५१, १४-२४, ८०-८८, १४४ ॥ ३। १३४-३६, १४३ ॥ ८। ३०९, ३८६, ४०१-४०३ ॥ ९। २५६-६०, ३०४, ३०९, २६४-६६, २७२ ॥ ११। १८, २२-२३ ॥

नजर रखनी चाहिये; और घूसखोरों को जायदाद जब्त करके देश निकाला देना चाहिये।[1]

जमींन की पैदावार का $\frac{1}{4}$, $\frac{1}{6}$ या $\frac{1}{8}$ कर-रूप में लेना चाहिये; पशु और सोने की कीमत से $\frac{1}{50}$. पेड़, गांस, शहद; घी, सुगन्ध, मसाले, फूल, फल और चमड़े के सामान, मिट्टी के बर्तन और पत्थर की चीजों पर $\frac{1}{6}$; बिक्री की चीजों पर $\frac{1}{20}$ और हाथ से काम करने वालों से महीने में एक दिन की मेहनत। इसके अलावा जमीन के नीचे से निकलने वाली दौलत का आधा हिस्सा राजा को और आधा ब्राह्मणों को मिलना चाहिये; माल की गाड़ियों से कुछ कर लेना चाहिये; लावारिस जायदाद राज्य की है। पर विद्वान् ब्राह्मणों से, सत्तर बरस से ऊपर बुड्ढों से, अन्धे और लंगड़ों से कोई कर न लेना चाहिये।[2]

**कर**

न्यायालय में राजा को ब्राह्मणों की सहायता से या राजा की गैरहाज़िरी में ब्राह्मण न्यायाधीश को और तीन ब्राह्मणों की सहायता से घटना, अभियुक्त, समय, गवाह इत्यादि सबकी परीक्षा करके सत्य का पता लगाना चाहिये। खेत या गाँव की सरहदों के मुकदमों में पड़ोसियों की सहायता लेनी चाहिये। दण्ड चार तरह का है—चेतावनी, डाँट, जुर्माना और शारीरिक दण्ड।[3] जनता पर और न्यायाधिकारियों पर नजर रखने के लिये बहुत से जासूस होने चाहिये।[4]

**न्याय**

समस्त आगामी ब्राह्मण-साहित्य पर मनु का प्रभाव दृष्टिगोचर है। उनके राजनैतिक सिद्धान्त भी बहुत से लेखकों ने जैसे-के-तैसे रख दिये हैं। उदाहरणार्थ, तीसरी ईस्वी-सदी के लगभग विष्णु

**विष्णु**

---

[1]मनु० ७। ११३-४४ ॥ ९। २३४ ॥ [2]मनु० ७। १२७-३८ ॥ ८। ३०-४५, ३९८-९९, ३९४; ४०४-४०७ ॥ ९। ४४ ॥ [3]मनु० ८। ४८-५०; १-२, ९-११; २०-२१, २५-२६, ७४-१२३, १२७-३०, ४३ ॥ [4]मनु० ७ १२२, १५४ ॥ ९, २५६, २९८ ॥

ने अपनी भाषा में मनु के नियम दुहराये हैं।[1]

मनु के बाद सबसे अधिक प्रभावशाली धर्मशास्त्र याज्ञवल्क्य का है; जो शायद चौथी ईसवी-सदी के लगभग रचा गया था। याज्ञवल्क्य, धर्म के चौदह स्थान मानते हैं—पुराण, न्याय, मीमांसा, धर्मशास्त्र, चार-वेद और छः अङ्ग। संशय हो तो वेद, धर्मशास्त्र के पण्डितों के परिषद् से या उनके अभाव मे केवल एक सबसे बड़े पण्डित से तै कराना चाहिये। जान पड़ता है कि हिन्दू राज्यों में शङ्का-समाधान के लिये विद्वानों के परिषद् बराबर हुआ करते थे। उनसे एक बड़ा प्रयोजन यह सिद्ध होता था कि क़ानून समय की प्रगति के बहुत पीछे न पड़ता था। धर्मशास्त्र पर बहुत जोर देते हुए भी हिन्दू-लेखक यह मानते हैं कि व्यवहार में और बातों का भी विचार रखना चाहिये। याज्ञवल्क्य मानते हैं कि आत्मतुष्टि भी धर्म का एक स्थान है। देश, कुल और जाति के रीतिरिवाजों का भी आदर राजा को न्याय में करना चाहिये। राजा को हर तरह से प्रजा की बढ़ती करनी चाहिये और रक्षा के लिये बहुत से किले बनाने चाहिये।[2] याज्ञवल्क्य के अन्य राजनैतिक सिद्धान्तों में कोई नई बात नहीं है। सामान्यतः वह मनु से मिलते-जुलते हैं; पर हिन्दू क़ानून में आज तक याज्ञवल्क्य का बड़ा महत्त्व है। कारण यह है कि याज्ञवल्क्यस्मृति पर आगे चलकर विज्ञानेश्वर ने मिताक्षरा नामक टीका लिखी, जिसमें दायभाग इत्यादि की ऐसी व्यापक और विशद विवेचना है कि वह अनेक प्रदेशों में अब तक प्रामाणिक मानी जाती है।

याज्ञवल्क्य

परिषद्

राजा के कर्त्तव्य

मिताक्षरा

---

[1]देखिये, विष्णु १। ४७ ॥ २। २-३, ५-१६, ६५-६७, ९८ ॥ ३। ४-६, १६-१७ २१, २३-३२, ५५-६४। ५। ५०-५९ ॥ ६। २० ॥ १७-१३ ॥ २४। १-८ ॥ २६। ४-७ ॥ न्याय के लिये, ५। ६०-१९५ ॥ परीक्षाओं के लिये ९। ५-३२ ॥ १२-१४ ॥ [2]याज्ञ० १। ३, ५, ७, ११ ॥ २। ३०,३०५ ॥ १३। ३०९-१३, ५२७-४१, ३४४, ३५३-६१, ३६४-६८ ॥ १६। २० ॥ १८, ४-५, १२ ॥

हिन्दू-साहित्य में जीवन के चार उद्देश्य माने गए हैं—धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष। इसलिये धर्मशास्त्रों के साथ-साथ अर्थशास्त्र, कामशास्त्र, और मोक्षशास्त्र भी रचे गये जिनमें से अधिकांश नष्ट हो गये हैं। कोई २५ बरस हुए दक्खिन में एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण अर्थशास्त्र मिला है जो चाणक्य, कौटिल्य या कौटल्य के नाम का होने से बहुधा ई० पू० चौथी सदी के चन्द्रगुप्त मौर्य के मन्त्री का समझा जाता है, पर जिसका समय वास्तव में अनिश्चित है। शायद दूसरी-तीसरी ईस्वी सदी का होगा।[1] अर्थशास्त्र में सब जगह जमीन्दारी सङ्घशासन-प्रथा का प्रतिबिम्ब है, साम्राज्य बढ़ाने की आकांक्षा है और शत्रुओं को बस में करने के लिये परराष्ट्रनीति में मण्डल के नियम बनाकर पास वालों से वैर, उनके पास वालों से मित्रता और तत्पश्चात् मित्रता-शत्रुता या उदासीनता का विस्तारपूर्वक विधान है। विजय होने पर अधीन राजाओं को घरेलू मामलों में स्वतन्त्रता देनी चाहिये उनका सम्मान करना चाहिये पर उन पर हमेशा नजर रखनी चाहिये और साम-दाम दण्ड भेद—सच-झूठ—सब उपायों से उनको अधीन रखना चाहिये।[2]

अर्थशास्त्र

कौटिल्य

मण्डल

---

[1] भिन्न-भिन्न मतों के देखिये शामशास्त्री, गणपतिशास्त्री और जौली के संस्करणों की भूमिका। जैकोबो, आई० ए० जून-जुलाई १९। ८॥ जायसवाल 'हिन्दू पालिटी' परिशिष्ट ३ पृ० २०, ३-१५ ॥ रा० गो० भण्डारकर, पहिली पूर्वी परिषद् की कार्यवाही, पूना, १९२० ॥ विण्टरनिज, कलकत्ता रिव्यू, १९२४ कीथ, जे० आर० ए० एस०, १९१६, पृ० १३०-३८ ॥ संस्कृत-साहित्य में अर्थशास्त्र के उल्लेखों के लिये देखिये कामन्दकनीतिसार, १। ४-७ ॥ दण्डिन्, दशकुमारचरित २।८ ॥ जैननन्दिसूत्र ॥ सोमदेवसूरि, नीतिवाक्यामृतम् ॥ वाणभट्ट, कादम्बरी ॥ हेमचन्द्र अभिधानचिन्तामणि, ( बम्बई ) पृ० ३४, और यादवप्रकाश वैशयन्ती ( सं० ओपर्ट ), पृ० ९६। कौटल्य को द्रामिल भी कहते हैं। शिलालेख के ( ई० आई० १६ नं० ७ ) के अनुपार कौटिल्य की अपेक्षा कौटल्य का प्रयोग विशेष ठीक है। [2] अर्थशास्त्र ( सं० शामशास्त्री ) ७। पृ० २११—२१९; ३८०, ४०७।

मनु, विष्णु और याज्ञवल्क्य इत्यादि धर्मशास्त्रों में और कामन्दक इत्यादि नीतिसारों में भी इसी तरह के उपदेश हैं।[1]

कौटल्य के मतानुसार राजा को प्रजा के लिये सब कुछ करना चाहिये। जंगल साफ करा के, नये गाँव बसा कर, बढ़ती हुई आबादी के लिये उपनिवेश बनाकर आर्थिक अवस्था सुधारनी चाहिये। अकाल के समय शिकार करा के, अच्छे स्थानों में लोगों को लेजा के, मूल-कन्द-फल इत्यादि बोकर, अमीरों पर भारी कर लगाकर और पड़ोसी राजाओं से रुपया लाकर लोगों की जान बचानी चाहिये।

राज्य के कर्त्तव्य

आर्थिक प्रयत्न

उद्योग-व्यापार में कौटल्य ने राजा को चीजों के दाम तय करने का, उनकी बिक्री के लिये बाजार बनाने का, और लगभग हरएक चीज पर नियत कर लेने का उपदेश दिया है। राजा को राजमार्ग, राष्ट्र-मार्ग इत्यादि और सब तरफ आदमी और जानवरों के लिये सड़कें, पगडण्डी वगैरह बनानी चाहिये।[2] बीमारी, बढ़िया, साँप, टीडी इत्यादि सब आपत्तियों से जनता की रक्षा भौतिक और आधिभौतिक उपायों के द्वारा करनी चाहिये।[3] राजा को नियम और उपदेश के द्वारा प्रयत्न करना चाहिये कि गुरु-शिष्य और प्रत्येक घर में पति-पत्नी, पिता-पुत्र, भाई-बहिन, चचा-भतीजे प्रीति से रहें। अनाथ, बूढ़े, कमजोर, गरीब और विपत्तिग्रस्त आदमियों की मदद राज्य को करनी चाहिये।

मार्ग

भरण-पोषण

कौटल्य से यह भी पता लगता है कि उन दिनों विधवाओं का ब्याह होता था और रोग या निर्दयता इत्यादि के कारण स्त्री या पुरुष एक-दूसरे को तलाक दे सकते थे। विधवा-ब्याह

---

[1]मनु० ७। १०४, १२२, १५४, १५८-२०७ ॥ ६। २५१, २६८ विष्णु ३ ॥ ४७-४६। ३५ ॥ याज्ञ० १३। ३२१ ॥ कामन्दक ८। १६-१७,२० ॥ ६ ॥ २,२१, ४५, ७५ ॥ १० ॥ ८-२२ ॥ १७। २-३ ॥ अग्नि २४ ॥ [2]अर्थ० पृ० १६१-६८, १४४, २०६-२०७, २२७, ३०, ४७-४६, ५४, २६५ ॥ [3]अर्थ० पृ० २०५-२०८ ॥

और तलाक़ दोनों ही राज्य को मान्य थे। यह भी मालूम होता है कि बहुत से वर्गों में ब्याह बहुधा बड़ी अवस्था में होता था और ब्याह के पहिले युवक और युवती एक-दूसरे से मुलाक़ात किया करते थे। कौटल्य ने वेश्या, नट, नाटक, जूआ, शराब, इत्यादि पर बहुत से नियम दिये हैं, वर्ग बनाये हैं, दाम या फ़ीस नियत की है, उन सबके लिये अध्यक्षों का प्रबन्ध किया है और उनकी आमदनी पर टैक्स या ऐसा ही कर लगाया है।[1]

निरीक्षण

कौटिलीय अर्थशास्त्र में राज्य के कर्त्तव्यों की कोई सीमा नहीं है। शायद उन दिनों राज्य की ओर से कार्यवाही भी बहुत की जाती थी। जान पड़ता है कि इस समय राज्य की ओर से सोना, चाँदी, लोहा इत्यादि की खानों का प्रबन्ध होता था और समुद्र से मोती वगैरह निकाले जाते थे। इनके बारे में भी कौटल्य ने बहुत से नियम दिये हैं। राज्य के बहुत से कारखाने थे जिनमें सैकड़ों स्त्री-पुरुष काम करते थे और जिनका प्रबन्ध कोष्ठागार इत्यादि अफ़सर रखते थे। इसी तरह राज्य की ओर से नाव और जहाज़ भी चलते थे।[2]

राज्य की कार्यवाही

राजा के लिये कौटल्य ने दिन-रात का कार्यक्रम बनाया है, जिसके अनुसार अधिकांश समय मन्त्रियों के सलाह में, अधिकारियों से मिलने में, दूतों को आज्ञा देने में और सेना के निरीक्षण में व्यतीत करना चाहिये। पुराने अर्थशास्त्र-लेखकों में मनु ने १२, बृहस्पति ने १६ और उशनस् ने २० मन्त्री रखने का आदेश किया था, पर कौटल्य की राय है कि जितने आवश्यक हों उतने मन्त्री रखने चाहिये। मन्त्री ऊँचे कुल, चरित्र और बुद्धि के होने चाहिये। पुरोहित के अलावा मुख्य मन्त्री हैं सेनापति, समाहर्ता (कर इकट्ठा करनेवाला), निधायक और सन्निधाता (खजाञ्ची), कर्मान्तिक (कार्यान्तों का

राजा

मन्त्री

[1] अर्थ० पृ० ४७-४८, ११६, २१, १२४-२५, २५३-५६, १८३-८४, १९७-१९९, २३२-३५, २२८-२६ ॥ [2] अर्थ० पृ० ९३-९६, ९८-१०१, ११३-१५, १२६-२८, १४०-४१ ॥

निरीक्षक ), नायक ( पुलिस का अध्यक्ष ) इत्यादि । इनके नीचे खेती, पशु, नाप-बाँट, व्यापार, जहाज़, खान, कर, शराब इत्यादि महकमों के अध्यक्ष थे और उनके नीचे बहुत से कर्मचारी, लेखक इत्यादि थे । सेना के खास महकमे थे—हथियार, हाथी, घोड़े, रथ और पैदल । सरहदों का प्रबन्ध अन्तपाल करते थे और क़िलों का दुर्गपाल । जिलों में प्रदेष्ट्, नगर में नागरक और गाँव में गोप का प्रबन्ध था । दण्डपाल या प्रशास्तृ न्याय करते थे। इनके अलावा बहुत से दूत थे । दरबारों में दौवारिक, अन्तर्वासिक, बहुत से पण्डित, गायक इत्यादि-इत्यादि थे । वेतन ४८,००० पण से लेकर १०० पण तक थे। आवश्यकता पड़ने पर सरकारी नौकरों को और भी सहायता मिलती थी और मरने पर कुछ के परिवारों को पेंशन दी जाती थी ।

**वेतन**

अन्यत्र कौटल्य के कथनों से जान पड़ता है कि फ़ौजदारी के मुक़दमे अधिकतर कण्टकशोधन और दूसरे मुक़दमे धर्मस्थीय न्यायालयों में फ़ैसल होते थे । ज़्यादातर तीन न्यायाधीश होते थे । लेखक मुद्दई, मुद्दालेह और गवाहों के बयान लिखा करते थे। जासूस भी बहुतेरी बातों का पता लगा देते थे। सेना में देशी, विदेशी, पहाड़ी, जङ्गली इत्यादि सबही तरह के लोग रख लिये जाते थे। बहुत से सिपाही दस, दो-सौ, चार-सौ, आठ-सौ गाँव के प्रदेशों के केन्द्रस्थलों में संग्रहण, खारवाटिका, द्रोणमुख और स्थानीय क़िलों में रखने चाहिये। कौटल्य कहता है कि आवश्यकता पड़ने पर राजा श्रेणियों का धन ज़ब्त कर सकता है और धोखा देकर प्रजा से बहुत-सा द्रव्य वसूल कर सकता है।[1]

**न्याय**

**सेना**

**धर्महीन राजनीति**

राजनीति में कौटल्य के धर्म और सदाचार की पर्वाह नहीं है। राज्य का धन और बल जिन उपायों से बढ़े, वह सब

[1]अर्थ० ३०, १३-४५, ५४, ७०-७५, ८६-१४३, ६६-७०, ६२, १६०-६५, १६६-२००, २०३, २०५-२०८, २६८, २२२-२४।

ठीक है। यूरोपियन लेखक मेकियावेली की तरह कौटल्य भी धर्महीन राजनीति का पोषक है। प्राचीन भारत में कम-से-कम बीस अर्थशास्त्र रचे गये थे पर कौटल्य के सिवाय केवल एक और अर्थशास्त्र का पता लगा है। वह बहुत छोटा है और वृहस्पति के नाम से है। उसके कुछ अंश ९-१० ई० सदी के जान पड़ते हैं पर उसमें भी कौटल्य के से पुराने विचार हैं। एक जगह कहा है कि जहाँ आचार और धर्म का विरोध हो वहाँ आचार को मानना चाहिये। मन्त्रिमण्डल में मत की एकता का प्रयत्न करना चाहिये। नाविक और सैनिक रक्षा का प्रबन्ध पूरा-पूरा होना चाहिये और सुभीते, आगम और उन्नति के लिये राजा को सराय, मन्दिर, तालाब और पाठशालाएँ बनानी चाहिये।[1] वार्हस्पत्य-अर्थशास्त्र बहुत महत्त्व का नहीं है पर कौटिलीय अर्थशास्त्र का प्रभाव संस्कृत-साहित्य में बहुत जगह दिखाई पड़ता है। अर्थशास्त्रों का प्रभाव इतना बढ़ा कि पुराणों में धर्मशास्त्र की प्रधानना स्थापित करने की आवश्यकता हुई।

वार्हस्पत्य-अर्थशास्त्र

७-८ वीं ई० सदी के लगभग कामन्दक ने नीतिसार में कौटल्य के बहुत से सिद्धान्त पद्य में लिखे।[2] इनका भी प्रचार बहुत हुआ और यह अनेक संस्कृत-लेखकों और टीकाकारों ने उद्धृत किये हैं। कामन्दक ने कौटल्य की बहुत सी बातें छोड़ दी हैं। शायद वह ७-८ वीं ई० सदी के अनुकूल नहीं था। १० ई० सदी में शङ्कराचार्य ने कामन्दक पर एक टीका रची। उसी समय के लगभग दक्खिन में सोमदेव सूरि ने कुछ तो कौटल्य के और कुछ दूसरों के सिद्धान्त लेकर नीतिवाक्यामृतम् रचा। अग्नि और मत्स्यपुराणों में भी कामन्दक के बहुत से अंश उद्धृत हैं।

कामन्दक इत्यादि

---

[1] वार्ह० ( सं० एफ० डब्ल्यू० टामस ) १। ४-५, ४६-४८, ५२॥ २। ५१-५२, ५४॥ ३। १८, २६-२७, ३८, ४६, ५३-५५, ७६, ७८॥ ४। २७, ३०, ३४, ३६-४४॥ ६। ४॥ [2] ख़ासकर देखिये, 'नीतिसार' १। २-७, ११-१४ २१-६०॥ २। ६१-७१॥ ४। ३३॥ ५। ३७॥ ७। १२॥ २२। ६३॥ ३१। ५४-६८।

कौटल्य इत्यादि ने अपने सङ्गठन के सिद्धान्त बहुत-कुछ व्यवहार के आधार पर बनाये हैं, यह कई बातों से साबित है। एक तो यह सिद्धान्त

घुरदक्खिन

२-३ ई० सदी से अर्थशास्त्र, धर्मशास्त्र, पुराण, नीतिशास्त्र, काव्य, कथा—सब जगह मिलते हैं। दूसरे, घुरदक्खिन के तामिल-साहित्य से २-३ सदी के बारे में जो बातें मालूम होती हैं, वह कौटल्य इत्यादि की सी हैं।[1] इसी समय (मद्रास के निकट) मयलापुर के कवि तिरुवल्लुवर ने अपना मुप्पाल या कुरल रचा जो अब तक तामिल-

तिरुवल्लुवर

साहित्य के सबसे अच्छे ग्रन्थों में गिना जाता है और जिसका प्रभाव सारे तामीलकम्पर १८०० बरस से खूब ही रहा है। इसमें राजा को जो उपदेश दिया है और जो राजप्रबन्ध बताया है, वह कौटल्य से बहुत मेल खाता है।[2] इस समानता से कभी-कभी तो ख़याल होता है कि कहीं कौटल्य भी तो दक्खिन का नहीं है, पर अर्थशास्त्र के बहुतेरे उल्लेखों से इस धारणा का खण्डन हो जाता है। तो भी यह साफ ज़ाहिर है कि इस समय हिन्दुस्तान के उत्तर और दक्खिन में सङ्गठन के एक से ही तत्त्व प्रचलित थे और एक से ही सिद्धान्त ग्रन्थों में लिखे गये। पर यह कह देना ज़रूरी है कि परराष्ट्र-नीति में जिस दम्भ की सलाह अर्थशास्त्र इत्यादि ने दी है,

आर्यदेव

उसका समर्थन सब लेखकों ने नहीं किया। उदाहरणार्थ, इसी समय के बौद्ध-लेखक आर्यदेव ने व्यक्ति के जीवन में सब-जगह सत्य और सदाचार के पालन पर ज़ोर दिया है।[3] उसका ग्रन्थ चतुःशतिका धर्महीन राजनीति का निराकरण करता है। इस प्रकार इस काल में राजनैतिक इतिहास की कमी में भी राजनैतिक संस्थाओं का कुछ पता

निष्कर्ष

लगता है। भाग्यवश, इधर राजनीति पर बहुत से लेखकों ने रचनाएँ कीं। राजनीति के सम्बन्ध में दो बातें स्पष्ट प्रकट

---

[1]देखिये, कनक समाइ (पिल्ले), 'तामिल्स एट्टीन हण्ड्रेड ईयर्स एगो' खासकर पृ० ११०-१२, १२३ [2]देखिये, तिरुवल्लुवर, (कुरल अनु० लाजरस) ४००-७०० ॥ [3]चतुःशतिका, पृ० ४६२-४ ॥

होती हैं—एक तो शासन का सङ्गठन बहुत ऊँचे दर्जे तक पहुँच गया था और दूसरे, राज्य के कर्त्तव्य बहुत बढ़ गये थे। कृषि, उद्योग, व्यापार, समाज, रीति, विद्या, शिक्षा, साहित्य, कला—जीवन का कोई अङ्ग न था जिसकी स्थिरता या उन्नति के लिये राज्य की ओर से प्रयत्न न होता हो। हिन्दू-सभ्यता के विकास में राज्य सदा से एक बड़ा भारी कारण था, जीवन के अनेक अङ्गों से राज्य का सम्पर्क रहा था। पर ई० पू० चौथी सदी से यह सम्पर्क और भी घनिष्ट हो गया और राज्य की सहायता से चारों ओर बहुत से परिवर्तन हुए।

## सामाजिक सिद्धान्त

सामाजिक सिद्धान्त

मौर्ययुग और गुप्तयुग ( चौथी ईस्वी सदी ) के बीच में सामाजिक आदर्श और आचार पर भी बहुत विचार हुआ और बहुत से ग्रन्थ लिखे गये। इसका एक कारण यह था कि ब्राह्मणधर्म फिर प्रबल हो रहा था और समाज के लिये फिर से कानून बना रहा था। यों तो ब्राह्मण-लेखक संहिता, ब्राह्मण, उपनिषद् और धर्मसूत्र की दुहाई बराबर देते हैं पर वह बहुत सी नई बातें लोकाचार के आधार पर लिखते रहते हैं।

मनु

मनु ने हिन्दू सामाजिक सिद्धान्त को जो रूप दिया वह आज तक नहीं मिटा है। व्यक्तिगत चरित्र का, वर्णाश्रमधर्म का, कौटुम्बिक जीवन का और कानून का ब्योरेवार कथन संक्षेप से पर ओजस्वी पद्य में मनु ने बहुत सदियों के लिये कर दिया है। सारी स्मृति में उन्होंने द्विजों की और खासकर ब्राह्मणों की सत्ता जमाई है। क्षेत्रों में वह मध्य-देश को प्रधान मानते हैं जहाँ काला हिरन स्वतन्त्रता से घूमता है। सतयुग, त्रेता, द्वापर और कलियुग के धर्म अलग-अलग हैं। वर्णों के धर्म वही हैं जो सूत्रों में देख चुके हैं।

वर्ण-धर्म

सब वर्णों का, सारी सृष्टि का स्वामी ब्राह्मण है। ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य की बालकों का यज्ञोपवीत पाँच-छः, आठ, या ग्यारह-बारह की अवस्था में क्रमशः

करना चाहिये और सोलह, बाईस, चौबीस बरस की अवस्था में क्रमशः गायत्री-मन्त्र देना चाहिये।[1] यज्ञोपवीत के बाद बालकों को गुरु के यहाँ ३६, १८ या ९ बरस या विद्यासमाप्ति तक संयम और भक्ति-पूर्वक गुरु की सेवा करते हुए, स्त्रियों से भीख माँग कर खाते हुए, सब व्रत पालन करते हुए, वेद-शास्त्र इत्यादि पढ़ने चाहिये। इसके बाद ब्याह करना चाहिये।

**ब्रह्मचर्य**

ब्याह आठ तरह के हैं—ब्रह्म, दैव, आर्ष, प्राजापत्य, असुर, गान्धर्व, राक्षस और पैशाच। पहिले छः ब्राह्मणों के लिये और आखिरी चार दूसरे वर्णों के लिये हैं, पर पैशाच और असुर ब्याह कभी न करने चाहिये। भ्रातृहीन कन्या से ब्याह न करना चाहिये क्योंकि अगर उसका पिता उसे नियुक्त कर दे तो पुत्र का लाभ (पारलौकिक लाभ) ससुर को होगा। पिता, भाई पति, इत्यादि सब को स्त्रियों का आदर करना चाहिये, नहीं तो घर जैसे जादू से नष्ट हो जायगा। रस्मों और उत्सवों पर भोजन, वस्त्र और जेवर से स्त्रियों का सम्मान करना चाहिये। स्त्री प्रसन्न है तो सारा घर प्रसन्न है, स्त्री अप्रसन्न है तो कोई भी प्रसन्न नहीं है। पर मनु स्त्री को स्वतन्त्रता से वञ्चित करते हैं, देवता की तरह पति की पूजा और आज्ञा पालने का आदेश करते हैं।[2] आगे चलकर मनु कहते हैं कि स्त्रियों की प्रवृत्ति स्वभाव से चञ्चल और दुराचार की ओर होती है, इसलिये बड़ी होशियारी से उनकी रक्षा करनी चाहिये और घर के काम में ही उन्हें लगाये रहना चाहिये।[3] एक जगह विधवा-ब्याह का निषेध किया है;[4] पर अन्यत्र विधवाओं को या ऐसी पत्नियों को जिनके पति बरसों से लापता हों, देवर से नियोग, या शायद ब्याह की इजाजत दी है।[5] यहाँ पर विधवा-ब्याह के चलन का जिक्र है पर मनु को वह पसन्द नहीं है।[6]

**ब्याह**

**स्त्री**

---

[1] मनु० १। ८१-९९ ॥ २। १६, ३६-३८ ॥ [2] मनु० २। ५०-५८ ॥ ३। १-३३, ५५-६२, १०५, ११७ ॥ ५। १४७-१६४ ॥ [3] मनु० ९। २-१६ ॥ [4] मनु० ५। १५७, १६२ ॥ [5] मनु० ९। ५२-६६, ७६ ॥ [6] मनु० ९। ३६, ६८॥

इससे प्रतीत होता है कि विधवा-व्याह अब तक जारी था पर अब उसका कुछ विरोध होने लगा था। इसका कारण शायद यह था कि संन्यास, वर्ण-व्यवस्था और बिदेशी आक्रमणों की गड़बड़ से स्त्रियों का पद गिर रहा था। उनका बाहर आना-जाना कम हो रहा था, सामाजिक प्रभाव घट रहा था और वह सम्पत्ति समझी जाने लगी थीं। यह धारणा उत्पन्न हो रही थी कि स्त्री एक बार जिसकी हो गई, सदा के लिये उसी की रहेगी। स्त्रियों की अवनति के और भी उदाहरण मनुसंहिता में मिलते हैं। मनु कहते हैं कि जो पत्नियाँ आज्ञा न मानें, वह कुछ दिन के लिये त्यागी जा सकती हैं और उनके जेवर छीने जा सकते हैं।[1] मनु के अनुसार पुरुषों का ब्याह बड़ी उम्र पर जैसे, चौबीस, तीस, बरस पर होना चाहिये पर, वह आठ या बारह बरस तक की छोटी कन्याओं के व्याह की इजाजत देते हैं।[2] ऐसे अनमेल व्याह कभी बहुत न होते होंगे। एक ओर तो बहुत लोग ब्रह्मचर्य-आश्रम में रहते थे और दूसरी ओर अब बाल-ब्याह प्रारम्भ हो रहा था। यह पारस्परिक विरोध बहुत दिन तक नहीं चल सकता था।

**भोजन इत्यादि**

गृहस्थ-जीवन के लिये मनु ने छोटी-बड़ी, आवश्यक-अनावश्यक बातों पर बहुत से नियम बनाये हैं। चाहे जिस समय आये अतिथि को अच्छी तरह भोजन देना चाहिये। देव, ऋषि, पितृ और कुल-देवताओं की पूजा कर के भोजन करना चाहिये, स्त्रियों के साथ नहीं और न अशुभ आदमियों की मौजूदगी में। मांस खाने और मद्य पीने में कोई दोष नही है पर उनसे परहेज करने से बड़ा लाभ है। नियत समयों पर यज्ञ, पूजापाठ और श्राद्ध करना चाहिये और जहाँ तक हो सके अपने ही वर्ण की वृत्ति से जीविका चलानी चाहिये। सच और मीठी बात बोलनी चाहिये।[3]

जब पुत्र के पुत्र हो जाय और अपने बाल सफेद होने लगे तब संसार छोड़कर इन्द्रियों को जीतकर वन में कन्द-मूल और फल-फूल खाते हुए, तपस्या करते

---

[1]मनु० ६। ७७-८०॥ [2]मनु० ६। ८६-६४॥ [3]मनु० ३। १०५, ११७, ११६, १५२-६६॥ ४॥ ५॥

हुए तथा जीवों का उपकार करते हुए शान्ति, सन्तोष, और संयम के साथ रहना चाहिये। द्विजों से भिक्षा लेकर निर्वाह करना चाहिये और अध्ययन करना चाहिये। इस तीसरे आश्रम के बाद चौथा आश्रम है, जिसमें सब मोह-ममता छोड़कर परिव्रजन करना चाहिये, एकमात्र मोक्ष की चिन्ता करनी चाहिये, योग-ध्यान करना चाहिये, अकेले रहना चाहिये, तप करना चाहिये।[1] इस तरह जीवन व्यतीत करने से धर्म अर्थ, काम, मोक्ष—चारों की सिद्धि होगी। स्मृति के बारहवें अध्याय में मनु ने आध्यात्मिक विद्या का विस्तार से व्याख्यान किया है। ११ वें अध्याय में छोटे-बड़े पापों के लिये बहुत से प्रायश्चित भी बताए हैं।

बानप्रस्थ

संन्यास

चार वर्णों के अलावा जो जातियाँ नज़र आती थीं उनकी उत्पत्ति मनु ने और शास्त्रकारों या सूत्रकारों की तरह वर्णों के मिश्रण से बताई है। जैसे, वैश्य या शूद्र स्त्री से ब्राह्मण की सन्तान क्रमशः अम्बष्ठ और परश्व है; शूद्र या ब्राह्मण से क्षत्रिय की सन्तान क्रमशः उग्र और सूत है; ब्राह्मण और क्षत्रिय से वैश्य की सन्तान क्रमशः वैदेह और मगध है इत्यादि-इत्यादि। इसी तरह वर्णसंकर जातियों के आपस में या फिर वर्णों से और तत्पश्चात् इनकी सन्तान के वर्णों या वर्णसंकरों से मिश्रण होने पर बीसों जातियाँ पैदा हुईं। इन सबके लिये भिन्न-भिन्न उद्यम नियत किये गये हैं।[2] यह सम्भव है कि वैदिक काल के बाद भी वर्णों में कुछ मिश्रण हुआ हो पर इस तरह नई जाति पर जाति बनने का कोई प्रमाण इतिहास से नहीं मिलता। वर्णसंकरों में चीन, यवन इत्यादि के उल्लेख से भी मालूम होता है कि यहाँ शास्त्रकारों ने कल्पना से बहुत काम लिया है। उपजातियों की वास्तविक उत्पत्ति की विवेचना आगे की जायगी; पर यह बताना आवश्यक है कि वर्णसंकर की धारणा से धर्मशास्त्र और पुराण इतने सन्तुष्ट थे कि ऐतिहासिक कारण निश्चय

वर्णसंकर

[1] मनु० ६। २, ८-२४, २१-५०, ५६, ७०-७३॥ [2] मनु० १०। ८-३६, ४५-४६॥

करने में उनसे बहुत-कम मदद मिलती है। मनु के बाद जितने ब्राह्मण-धर्मशास्त्र रचे गये, वह मनु के बहुत ऋणी हैं।

कृष्णयजुर्वेद की चारायणीय काठक-शाखा का धर्मसूत्र जो विष्णु-स्मृति के नाम से प्रसिद्ध है, आरम्भ से ही मनु से बहुत सम्बन्ध रखता है और मनु के से ही सिद्धान्तों से भरा है। उसकी केवल दो-चार विशेष बातें ही लिखने की जरूरत है। वैश्यों को खेती, पशु-पालन, व्यापार, साहूकारी इत्यादि व्यवसाय करने चाहिये। शूद्रों के लिये कला-उद्योग के सब मार्ग खुले हैं।[1] गाली, अपमान, व्यभिचार पर जो कानून हैं, वह वर्ण-भेद के आधार पर हैं अर्थात् एक ही तरह के अपराध के लिये मुद्दई मुद्दालेह के वर्ण के अनुसार भिन्न-भिन्न दण्डों का विधान है, ऊँची जाति के लिये कम, नीची जाति के लिये ज्यादा। एक और विचित्र नियम है कि साधारणतः ऋण पर भिन्न-भिन्न वर्णों के आदमियों से भिन्न-भिन्न दर से ब्याज लिया जाय।[2] खण्ड १६ में विष्णु भी मनु की तरह वर्णों और वर्णसंकरों के सम्मिश्रण से और जातियों की उत्पत्ति बताई है, उनके लिये उद्योग नियत किये हैं और अन्तर्जातीय ब्याह का निषेध किया है।[3] पर १८ वें खण्ड से सिद्ध है कि कभी-कभी अन्तर्जातीय ब्याह अवश्य होते थे। खण्ड २४ में ब्याह के वही आठ प्रकार बताये हैं और पुत्रों की अनिवार्य आवश्यकता पर जोर दिया है। विष्णु में तरह-तरह के पापों का वर्णन है और अन्यत्र प्रायश्चित्त के सामान्य विधान हैं।[4] विष्णु के समय में सती का रिवाज कहीं-कहीं प्रचलित था।[5] व्यास, शङ्ख और आङ्गिरस् की स्मृतियों में सती का बड़ा पुण्य परिणाम बताया है। ई० पू० चौथी सदी में सिकन्दर के समय में इसका उल्लेख मिलता है। जान पड़ता है कि बाहर से आने वाली

(हाशिया: विष्णु — वर्ण — ब्याह — सती)

---

[1] विष्णु० २। १०-१४॥ [2] विष्णु० ५। ३५-४३ ॥ ६। २३॥ [3] विष्णु० १६॥ [4] विष्णु० २२॥ ५३॥ ५५। ३३-४२॥ [5] विष्णु० २५। १४॥

कुछ जातियों में यह प्रथा प्रचलित थी। उन्होंने हिन्दुस्तान में बसने पर भी इसको जारी रक्खा। स्त्रियों का पद गिरने पर और निवृत्ति-मार्ग का चलन होने से कुछ हिन्दुओं ने भी इसे अङ्गीकार कर लिया। जब स्त्रियों की ओर सम्पत्ति का-सा भाव हो गया तब सती के भाव का प्रचार असम्भव नहीं था। जैसे-जैसे विधवा-ब्याह रुकता गया सती की प्रथा कुछ बढ़ने लगी। पर सब हिन्दुओं में यह कभी नहीं फैली। अहिंसा के मानने वाले जैन और बौद्ध तो इसे कभी स्वीकार कर ही नहीं सकते। बाकी हिन्दुओं में भी कुछ ही समुदायों ने इसे माना। इसमें से भी बहुत से शायद बाहर से आने वालों के वंशज थे।

याज्ञवल्क्य

विष्णु की तरह याज्ञवल्क्य, मनु पर सर्वथा निर्भर नहीं है, पर उनके ग्रन्थ में भी मनु के-से विचार बहुत से हैं। याज्ञवल्क्य स्मृति के तीन भाग हैं—आचार, व्यवहार और प्रायश्चित्त। पहिले और तीसरे भाग के बहुत से अंश गरुड़ पुराण में उद्धृत किये हैं। ब्रह्मचर्य, गृहस्थ आदि आश्रमों के सामान्य नियम दिये हैं। याज्ञवल्क्य अनुलोम ब्याह मानते हैं, पर शूद्र स्त्री से द्विज का ब्याह नहीं पसन्द करते। अपने और प्रत्येक

ब्याह

नीचे द्विज वर्ण से एक-एक कन्या लेकर ब्राह्मण ३, क्षत्रिय २ और वैश्य १ ब्याह कर सकता है पर शूद्र कन्या से नहीं।[1] जान पड़ता है कि इस समय वर्णव्यवस्था के नियम और भी कड़े होते जाते थे और शूद्रों से किसी तरह का ब्याह सम्बन्ध पसन्द नहीं किया जाता

स्त्री

था। याज्ञवल्क्य ने ब्याह के वही आठ प्रकार बताये हैं जो मनु, विष्णु और अन्य धर्मशास्त्रों में मिलते हैं।[2] बीमार, दग़ाबाज़, शराबी, बांझ, कड़ा बोलने वाली, दुराचारी, या केवल लड़की पैदा करने वाली स्त्री को छोड़कर दूसरा ब्याह किया जा सकता है।[3] पति की आज्ञा मानना स्त्री का प्रधान कर्त्तव्य है। सास, ससुर और पति की सेवा

---

[1] याज्ञ० ३। ५६-५७॥ [2] याज्ञ० ३। ५८-६१॥ [3] याज्ञ० ३। ७२-७३।

करनी चाहिये, घर का कामकाज करना चाहिये। सम्बन्धियों को चाहिये कि स्त्रियों का आदर करें और बड़ी होशियारी से उनकी रक्षा करें। पति के मरने पर स्त्री को अपने पति के सम्बन्धियों के साथ रहना चाहिये पर नियोग की भी इजाज़त है।[1] अतिथि-सेवा बड़ा भारी धर्म है। बच्चों और बूढ़ों को, कन्या को, दुलहिन और गर्भवती स्त्री को, अतिथि को और नौकर को पहिले भोजन कराके गृहस्थ स्त्री-पुरुष को खाना चाहिये।[2]

आतिथ्य इत्यादि

धर्मसूत्रों और स्मृतियों में दायभाग के बहुत से नियम हैं जो लौकिक रीति-रिवाज के आधार पर स्थिर जान पड़ते हैं और न्यायालयों में अब भी अंशतः माने जाते हैं। स्मृतियों में कानून है कि घर के मालिक के जीते जी पत्नी, पुत्र या दास किसी जायदाद के मालिक नहीं हो सकते।[3] वसिष्ठ ने जायदाद पर माँ का अधिकार बहुत बताया है।[4] पर इस मामले में स्मृतियों में मतभेद है। गौतम,[5] आपस्तम्ब[6] और मनु के[7] अनुसार सबसे बड़ा लड़का जायदाद का अधिकारी है; उसे पिता की तरह भाइयों की रक्षा करनी चाहिये। नारद कहते हैं कि छोटा लड़का भी यदि वह अधिक योग्य हो तो, पैतृक जायदाद का प्रबन्धक हो सकता है।[8] गौतम, मनु और विष्णु की सम्मति है कि ज़मीन, पानी, घड़ा, खाना, कपड़ा, ज़ेवर, चारपाई, दासी, घोड़ा-गाड़ी, सड़क, पुस्तक इत्यादि का बटवारा नहीं हो सकता।[9] पर यहाँ भी और लेखकों से मतभेद है। नारद शङ्खलिखित और हरित के अनुसार पिता की अनुमति से या पिता के बूढ़े, विक्षिप्त या बीमार होने पर यों ही लड़के बटवारा कर सकते हैं। ज्यादातर बटवारा पिता के मरने पर और कभी-कभी माता-पिता दोनों के मर जाने पर होना चाहिये।

दायभाग

---

[1] याज्ञ० ३ । ६८-६६, ७८-८६ ॥ [2] याज्ञ० ५ । १०२, १०५, १०८, १११ ॥ [3] मनु० ८ । ४१६ ॥ नारद० १ । ३, ३३, ३८-३६ ॥ ५ । ३६ ॥ [4] वसिष्ठ० १५ । २-४ ॥ [5] गौतम० २८ । १ । ३ ॥ [6] आपस्तम्ब २ । ५ । ६ । १४ ॥ [7] मनु० ६ । १७ ॥ [8] नारद० १३ । ५ ॥ [9] गौतम० २८ । ४६-४७ ॥ मनु० ६ । २२६ ॥ विष्णु० १८ । १४ ।

विष्णु बटवारे में पैतृक सम्पत्ति और अपनी पैदा की हुई सम्पत्ति में भेद करते हैं।[1] बटवारे में माँ के या बहिन के हिस्से के बारे में शास्त्रों में बड़ा मतभेद है—कोई-कोई तो उनका हिस्सा बिल्कुल नहीं मानते और बाकी उस हिस्से के परिमाण के बारे में अलग-अलग राय रखते हैं। अन्तर्जातीय ब्याह के पुत्रों में माँ के वर्ण के अनुसार भिन्न-भिन्न परिमाण के बटवारा होने के नियम हैं।[2] जान पड़ता है कि भिन्न-भिन्न प्रदेशों, समयों या वर्गों में भिन्न-भिन्न क़ानून प्रचलित थे। मनु, विष्णु, याज्ञवल्क्य, नारद इत्यादि सब मानते हैं कि स्त्री को अपने पिता, भाई, पति या अन्य सम्बन्धियों से ब्याह के समय या और अवसरों पर जो द्रव्य मिले, वह स्त्रीधन है और उस पर केवल स्त्री का ही अधिकार है। अगर पति, पुत्र, भाई या और कोई स्त्री की इजाज़त के बिना उसके स्त्रीधन का उपयोग करे तो उसे क़ानून से सज़ा मिले। कात्यायन इत्यादि कुछ शास्त्रकारों की राय से स्त्री की अपनी कमाई भी स्त्रीधन है। स्त्री के मरने पर स्त्रीधन कुछ लेखकों के अनुसार पुत्र-पुत्रियों में तथा औरों के अनुसार केवल पुत्रियों में बटना चाहिये; ज्यादातर राय है कि स्त्रीधन पर पहिला हक़ कुमारी पुत्रियों का है। सन्तान न होने पर स्त्रीधन पति के और कुछ अवस्थाओं में स्त्री के माता-पिता के पास जाता है।[3] इस प्रकार के नियम स्मृति, टीका, भाष्य इत्यादि में भिन्न-भिन्न हैं और अलग-अलग समयों या स्थानों में प्रचलित रहे हैं। स्त्रीधन के बारे में कुछ लेखकों ने कहा है कि आवश्यकता पड़ने पर पति उसका प्रयोग कर सकता है।

स्त्रीधन

महाभारत के समय से ही हिन्दुओं ने जीवन के चार उद्देश्य माने थे—धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष। प्रत्येक उद्देश्य के ऊपर शास्त्रों की रचना हुई। मोक्ष पर तो पूरी पूरी तत्त्वज्ञान-पद्धतियाँ ही निकली, धर्मों का उद्देश्य ही आत्मा को मोक्ष प्राप्त कराना

कामशास्त्र

---

[1]विष्णु० १७। १, २॥ [2]वसिष्ठ० १७। ४७-५०॥ मनु० ६। १४६-५१॥ विष्णु० १८। १-४०॥ [3]मनु० ३। ५२॥ ६। १६४-२००॥ विष्णु० १७। १८, २२॥ १८। ४४॥ याज्ञ० २। १४३-४४॥ नारद० १३। ८॥

था। मोक्षशास्त्र नाम से भी बहुत से धार्मिक ग्रन्थ रचे गये। धर्मशास्त्र और अर्थशास्त्र का परिचय दिया जा चुका है। इनके अलावा कामशास्त्र पर भी बहुत सी पुस्तकें लिखी गईं। अर्थशास्त्रों की तरह उनका भी अधिकांश लोप हो गया है; पर वात्स्यायन का महत्वपूर्ण कामसूत्र अब तक मौजूद है। लेखक ने प्रारम्भ में ही स्वीकार किया है कि पहिले कामशास्त्र के बहुत से पण्डित और लेखक हो गये हैं और उन्हीं के आधार पर मैं अपने ग्रन्थ की रचना कर रहा हूँ। इससे निर्विवाद सिद्ध है कि जैसे मोक्ष, धर्म और अर्थशास्त्रों की परम्परा थी वैसे ही कामशास्त्र की भी परम्परा थी। इनमें भोग-विलास की विवेचना वैज्ञानिक ढङ्ग से की जाती थी। वात्स्यायन का समय निश्चय करना उतना ही कठिन है जितना कौटल्य का। एक प्राचीन संस्कृत-लेखक हेमचन्द्र ने कहा है कि वात्स्यायन और कौटल्य एक ही हैं।[1] यद्यपि और किसी प्राचीन लेख से इस कथन का समर्थन नहीं होता पर इसमें कोई सन्देह नहीं कि वात्स्यायन की शैली बिल्कुल कौटल्य की सी है। चाहे दोनों एक न रहे हों पर एक ही समय के जान पड़ते हैं। यदि यह अनुमान ठीक हो तो वात्स्यायन को भी लगभग दूसरी-तीसरी ई० सदी का मानना चाहिये। पर यह निरा अनुमान है। निश्चयपूर्वक कुछ नहीं कहा जा सकता। कामसूत्र में बहुत सी अश्लील बातें हैं; बहुत सी बातें हैं जो सर्वथा अश्लील न होते हुए भी यहाँ लिखने योग्य नहीं हैं। अस्तु, कामसूत्र के मुख्य विषय का परिचय हम यहाँ नहीं देंगे; केवल उन प्रासङ्गिक बातों की ओर ध्यान आकर्षित करेंगे जो उस समय की सामाजिक संस्थाओं पर या सिद्धान्तों पर प्रकाश डालती हैं।

वात्स्यायन

कामशास्त्र का पण्डित होने पर भी वात्स्यायन जीवन में काम को अनुचित महत्त्व नहीं देता। शास्त्र प्रारम्भ करते ही उसने घोषणा की है कि काम से

---

[1] देखिये, शामशास्त्री, 'जर्नल ऑफ़ दि मिथिक सुसायटी' भाग ४, पृ० २१०-१६॥

अर्थ श्रेयस्कर है और अर्थ से भी धर्म श्रेयस्कर है, पर जीवन में काम का कुछ महत्त्व अवश्य है। जहाँ तक हो सके, धर्म, अर्थ और काम का पालन इस तरह करना चाहिये कि आपस में उनका विरोध न हो।[1] जीवन के सामञ्जस्य का यह सिद्धान्त बहुत गम्भीर और ऊँचे दर्जे का था और वात्स्यायन के चरित्रज्ञान और अन्तर्दृष्टि का प्रमाण है। एक और सिद्धान्त वात्स्यायन में है जिस पर अब यूरप और अमरीका में शिक्षा-सुधारक ज़ोर दे रहे हैं। वात्स्यायन कहता है कि और विषयों की तरह काम की शिक्षा का भी प्रबन्ध होना चाहिये। इसमें कोई सन्देह नहीं कि ऐसी शिक्षा से बालक बहुत-सी कुचेष्टाओं से बच सकते हैं। वात्स्यायन के प्रासङ्गिक कथन जीवन की बहुत सी बातों के सम्बन्ध में हैं। उदाहरणार्थ, वह स्त्रियों की ऊँची शिक्षा का कट्टर पक्षपाती है।

काम का स्थान

शिक्षा

स्त्रियों को साधारण शास्त्र पुरुषों की तरह पढ़ने चाहिये और कामशास्त्र सम्बन्धी धाय, तपस्विनी इत्यादि से सीखने चाहिये।[2] अन्य लेखकों की तरह वात्स्यायन ने भी ६४ कलाएँ गिनाई हैं। उनमें गीत, वाद्य, नृत्य, लेख्य, पुस्तकवाचन, प्रहेलिका वास्तु-विद्या, धातु-विद्या; निमित्तज्ञान, काव्यक्रिया, कसरत, सीना-पिरोना, फूलमाला, गृह-प्रबन्ध इत्यादि शामिल हैं। जो पुरुष इन्हें सीख ले वह स्त्रियों को आकर्षित कर सकेगा और जो स्त्री इन्हें सीख ले वह अपने पति को अधिकार में रख सकेगी।[3]

स्त्रियों की शिक्षा

नगरवृत्त अर्थात् नागरिक जीवन का वर्णन करते हुए वात्स्यायन कहते हैं कि मकान के दो हिस्से होने चाहिये—बाहर और भीतर अलग-अलग कमरे और दफ़्तर और एक उपवन जरूरी है। पलङ्ग, दरी, गद्दी, चन्दन, माला, गाना-बजाना—आदि सब घर में होना चाहिये। गाने-बजाने, गपशप और साहित्य-चर्चा के लिये गोष्ठियाँ होनी चाहिए।[3]

मकान इत्यादि

---

[1]काम० १। २। ११-४६ ॥ [2]काम० १। ३ १३ ॥ [3]काम० १। ३। १६-२४ ॥

चाहिये।[1] अनुमान है कि वेश्याएँ भी कलाओं में निपुण होती थीं, गोष्ठियाँ करती थीं और रंगीले जवानों के बाग और शराब के जल्सों में शामिल होती थीं। इस तरह के आनन्द-प्रमोद कभी-कभी रात-रात भर हुआ करते थे; बहुतेरे इससे बर्बाद हो जाते थे। हाँ, बहुत से जल्से अच्छे भी होते थे जिनमें घर के ही स्त्री-पुरुष रहते थे।[2] तीसरी पुस्तक कन्यासम्प्रयुक्तम् में वात्स्यायन के उपदेशों और सिद्धान्तों से अनुमान होता है कि कुछ वर्गों में लड़कियाँ खूब शिक्षा पाती थीं, कलाकौशल, वेषभूषा द्वारा आकर्षक बनाई जाती थीं, यज्ञ, उत्सव, त्यौहार, बरात इत्यादि के अवसरों पर लोगों से मिलती-जुलती थीं, युवक और युवतियों में प्रेम हो जाता था, आना-जाना, बातचीत, सैर, पढ़ना-पढ़ाना, गाना-बजाना हुआ करता था, एक-दूसरे को प्रसन्न करने की चेष्टाएँ होती थीं और फिर ब्याह होता था। वात्स्यायन कहते हैं कि उसी कन्या से ब्याह करने से सुख मिल सकता है जिससे वास्तव में प्रेम हो।[3] अगले अध्याय की बातें अश्लीलता के कारण यहाँ नहीं लिखी जा सकती पर उनसे बालविवाह का प्रतीकार होता है। चौथे भाग (अध्याय २) से विधवा ब्याह का प्रचार भी सिद्ध होता है।[4] घर में स्त्री को पति सास, ससुर, आदि की सेवा करनी चाहिये। शहरों की अपेक्षा देहात का जीवन बहुत सादा था। वहाँ रुपया कम था, ऐश्वर्य और भी कम था, विद्या की चर्चा भी बहुत नहीं थी।

जल्से

ब्याह

इस युग की सामाजिक अवस्था के सम्बन्ध में सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण बात थी नई-नई उपजातियों की उत्पत्ति। ऊपर कह चुके हैं कि उपजातियाँ वैदिक काल में ही बनने लगी थीं, शायद अनार्यों में पहिले से ही अनेक जातियाँ थीं; मिश्रण से कुछ और उपजातियाँ बनी होंगी और फिर भौगोलिक और व्यावसायिक कारणों से प्रत्येक

उपजातियाँ

---

[1]काम० १।४ ४-३३॥ [2]काम० १।४। ३४-५२॥ [3]काम० ३।१॥ [4]काम० ४।२॥

वर्ण या बड़ी उपजाति के और भी विभाग होते गये। पर आगामी समय में उप-जातियों की संख्या इतनी बढ़ी कि अवश्य कुछ और विशेष कारण होंगे। धर्मशास्त्र में बहुत सी उपजातियाँ गिनाई हैं। पर यह लेखक अपने विश्वासों के कारण सारे संसार को चातुर्वर्ण्य के क्षेत्र में लाने पर उतारू थे। इसलिये वह सब उपजातियों की उत्पत्ति वर्णसंकरता के आधार पर बता के सन्तुष्ट हो गये। जैसा कि ऊपर कह चुके हैं, इतिहास से इस धारणा का समर्थन नहीं हो सकता पर अभाग्यवश विवेचना के लिये बहुत सामग्री भी नहीं मिलती। अनुमान से ही कुछ कारण स्थिर किये जा सकते हैं। प्राचीन हिन्दू सभ्यता में दूसरों पर प्रभाव डालने की अनुपम शक्ति थी; जो इसके सम्पर्क में आये वह अपने बहुत से विश्वासों और आचारों में हिन्दू हो गये। इस तरह एक-एक करके बहुत से अनार्य समुदाय जो इधर-उधर अपनी पुरानी सभ्यता लेकर जा छिपे थे ब्राह्मण धर्म के नीचे आये। पर वर्ण-व्यवस्थ के कारण यह हिन्दू-समाज में सर्वथा हिलमिल न सके। धर्म के कारण यह दूसरे पुराने अनार्यों से अलग हो गये, वर्ण के कारण यह हिन्दू-समाज में खप न सके। इस परिस्थिति में एक ही बात सम्भव थी—यह कि नये हिन्दू समुदाय नया समुदाय अपनी अलग एक जाति बना ले। इस तरह बहुत सी नई उपजातियाँ बनीं। पर प्रत्येक उपजाति किस वर्ण में गिनी जाय? ब्राह्मण तो शायद इन सबको शूद्र समझना चाहते थे पर अगर नया समुदाय अपने को वैश्य, या क्षत्रिय या ब्राह्मण कहने लगे तो उसे कौन रोक सकता था? कुछ दिन में लोग उनकी वास्तविक उत्पत्ति भूल जाते होंगे और नया वर्ग अपनी पसन्द के वर्ण की एक उपजाति समझा जाता होगा। इस तरह की कार्यवाही के एक और परिणाम पर ध्यान देना चाहिये। इससे उप-जातियों में अन्तर्ब्याह और भी रुक गया होगा। इन नये हिन्दू समुदायों से ब्याह करने में पुराने समुदाय स्वभावतः झिझकते होंगे और जब पृथक् ब्याह की परिपाटी एक बार प्रारम्भ हुई तो स्थिर हो गई होगी। अगर नये हिन्दू समुदाय में पहिले से आपस में ही वर्ग विभाग थे तो प्रत्येक वर्ग की अलग-अलग उपजातियां बनी होंगी।

कारण

अनार्य समुदायों की तरह विदेशी समुदाय भी हिन्दू हो रहे थे। उत्तर-पच्छिम से बहुत से लोग जैसे ग्रीक, सिथियन, शक, इत्यादि हिन्दुस्तान में आये और बस गये। अब उनके वंशज कहाँ हैं? अब वह हिन्दू समाज के अङ्ग हैं। उन्होंने शीघ्र ही कोई हिन्दू धर्म अङ्गीकार कर लिया था, वह कोई भारतीय भाषा बोलने लगे थे और यहाँ की रीतिरिवाज मानने लगे थे। पर वर्ण-व्यवस्था के कारण पुराने हिन्दू उनसे ब्याह सम्बन्ध न करते थे अथवा बहुत कम करते थे। इसलिये उन्होंने अपनी-अपनी नई जातियाँ बनाईं। सम्भवतः उनके वर्गों की अलग-अलग उपजातियाँ बनी होंगी; उनके पुरोहित-वर्ग में हिन्दू होने पर, एक ब्राह्मण उपजाति बनाई होगी; उनका शासक वर्ग अवश्य ही क्षत्रिय हो गया होगा; साधारणजन वैश्य या शूद्र हो गये होंगे। इस तरह एक साथ ही बहुत सी उपजातियाँ बनी होंगी।

**विदेशी समुदाय**

जिन कारणों से पहिले जातियों के भेद हुए थे उन्हीं से अब उपजातियों के भी भेद होते रहे। एक उपजाति के जो लोग व्यापार के लिये या और किसी कारण से दूर जा बसे उन्होंने अपनी छोटी सी उपजाति अलग बना ली। उदाहरणार्थ, आगामी काल में विश्वास था कि बङ्गाल के राजा आदिसूर ने मध्यदेश से कुछ ब्राह्मण वैदिक धर्म का प्रचार करने के लिये बुलाये। वह बङ्गाल में ही बस गये और उनकी एक नई उपजाति बन गई। आज भी बङ्गाल की बहुत सी ब्राह्मण उपजातियाँ अपने को मध्यदेश से आनेवाले भिन्न-भिन्न समुदायों की सन्तति बताती हैं। उड़ीसा के विषय में भी यह ऐतिहासिक परम्परा है कि एक राजा ने कन्नौज से १०,००० ब्राह्मण बुलाकर बसाये थे। उसके बाद कन्नौज से इनके ब्याह सम्बन्ध स्वभावतः टूट गये, पर उड़ीसा वालों से भी सम्बन्ध नहीं हो सकते थे; अस्तु, उनकी एक नई जाति बन गई। यह क्रम बहुत प्राचीन काल से १६वीं ई० सदी तक रहा। रेल चलने के बाद ही यह बन्द हुआ। धार्मिक भेद के कारण भी शायद कुछ छोटी-छोटी उपजातियाँ बनी होंगी। एक ही उपजाति के जो लोग जैन या बौद्ध हो गये उनसे

**अन्य कारण**

**प्रवास**

शायद ब्राह्मण धर्म वालों ने ब्याह सम्बन्ध छोड़ दिया होगा और इस तरह दो या अधिक विभाग हो गये होंगे। मांस खाने या न खाने के कारण यह भेद अधिक तीव्र हो गये होंगे। सामाजिक आधार की भिन्नता का भी ऐसा ही परिणाम हुआ होगा। उदाहरणार्थ; जब विधवा-ब्याह की रोकटोक प्रारम्भ हुई तब एक ही उपजाति के समर्थकों और विरोधियों में भेद हो जाने की सम्भावना थी। व्यवसाय बदलने पर भी नई उपजातियों की उत्पत्ति सम्भव थी। कभी-कभी तो जान पड़ता है कि एक ही व्यवसाय को भिन्न-भिन्न रीतियों से करने वाले एक-दूसरे से जुदा हो जाते हैं। उदाहरणार्थ, इस समय भी उड़ीसा के कुछ हिस्सों में बैठकर छोटे बर्तन बनाने वाले कुम्हार बड़े होकर बड़े बर्तन बनाने वाले कुम्हारों से ब्याह नहीं करते। कहीं-कहीं दाहिनी ओर से बाईं ओर को जाल बुनने वाले मछुए बाईं ओर से दाहिनी ओर जाल बुनने वालों से अलग हैं। एक और कारण ध्यान के योग्य है। निम्नश्रेणी के कुछ लोग किसी तरह द्रव्य या विद्या या अधिकार पाकर उपजाति के साधारण निर्धन छोटे लोगों से अलग हो जाते थे। कभी-कभी वह ऊँचे वर्ण का दावा करते थे; प्रारम्भ में चाहे उनकी हँसी हुई हो पर समय बीतने पर ऊँचे वर्ण के ही कहलाने लगते थे। इस तरह एक नई उपजाति खड़ी हो जाती थी। यह क्रम अब तक जारी है। बहुत प्राचीन समय में भी इसके सङ्केत मिलते हैं। सामवेद के ताण्ड्य महाब्राह्मण में बताया है कि नीचे व्रात्यदेव किस प्रकार ऊँचे हो गये[1]; यहाँ पर उत्प्रेक्षा यह है कि नीची जातियाँ कैसे ऊँची हो जाती थीं। अथर्ववेद में तो इसकी प्रशंसा की है।[2] किसी समय लिच्छवि या निच्छवि पतित गिने जाते थे। मनु ने भी उनको पतित व्रात्य क्षत्रिय कहा है।[3] पर अधिकार के कारण वह पूरे क्षत्रिय होने का दावा करने लगे और बड़े-बड़े राजकुलों को अपनी बेटी ब्याह ने में सकुचाने लगे। इस

**धार्मिक-भेद**

**आचार-भेद**

**उन्नति**

---

[1] ताण्ड्य महाब्राह्मण, १७।४।३॥ [2] अथर्व० १५।२॥ [3] मनु० १०।२२॥

प्रकार चातुर्वर्ण्य जो सदा से ही कोरा सिद्धान्त था नाममात्र को ही शेष रह गया। सारी व्यवस्था बीसों क्या सैकड़ों उपजातियों की थी।

## धर्म

इस काल के धार्मिक विश्वासों के सम्बन्ध में बहुत कहने की आवश्यकता नहीं है। मुख्य धर्मों के सिद्धान्तों का संक्षिप्त परिचय पहिले दिया जा चुका है। दो-एक और बातों की ओर सङ्केत करना काफ़ी होगा। धर्म बहुत व्यापक अर्थ का शब्द है। पुराने ग्रन्थों में कहा है कि धर्म वह है जो सारे संसार और विश्व को धारण करता है। जैन कहते हैं कि वस्तु का स्वभाव ही धर्म है। मीमांसासूत्र में कहा है कि धर्म वह है जो चलाता है। वैशेषिक सूत्रों में कहा है कि धर्म वह है जिससे इस लोक और परलोक में आनन्द हो। शारीरिकभाष्य मानता है कि देश और समय के अनुसार धर्म बदलता है।[1] साधारण साहित्य में बहुधा धर्म शब्द जीवन के मार्ग के अर्थ में प्रयोग किया गया है। जीवन का ध्येय क्या है? उस ध्येय तक कैसे पहुँच सकते हैं? इन विषयों पर देश में अनेक भिन्न-भिन्न मत थे पर आपस के सम्पर्क से एक मत का प्रभाव दूसरे मत पर पड़ा करता था।

धर्म

धीरे-धीरे ब्राह्मण धर्म ने बौद्ध धर्म पर असर डाला। महायान नामक एक नया बौद्धग्रन्थ निकला, जिसमें बहुत से ब्राह्मण-तत्त्वों का समावेश है। २०० ई० के लगभग नागार्जुन ने जो सब ब्राह्मण शास्त्रों का भी पण्डित था इसके सिद्धान्तों की व्यवस्था कर दी।

**महायान बौद्धधर्म**

महायान भक्ति पर ज़ोर देता है और सब के लिये निर्वाण का द्वार खोलता है। हीनयान पन्थ के अनुसार थोड़े ही आत्मा निर्वाण तक पहुँचेंगे पर महायान सबको निर्वाण की आशा दिलाता है। बुद्ध की भक्ति से यह सब हो सकता है। सद्धर्मपुण्डरीक ग्रन्थ में जो २०० ई० के लगभग बना था बुद्ध को प्रेमी पिता के तुल्य माना है। अवलोकितेश्वरगुणकरण्डव्यूह में माना है कि अवलोकितेश्वर अर्थात् बुद्ध असीम

---

[1] शा० भा० ३। १। २५॥

के बीच में युआनच्वाङ्ग ने और अन्त में इत्सिंग ने वलभी के ऐश्वर्य और विद्यापीठों की प्रशंसा की है। जान पड़ता है कि यहाँ भी एक बड़ा विश्वविद्यालय था जिसकी कीर्ति सारे देश में फैली हुई थी और जिसमें सैकड़ों अध्यापक और हजारों विद्यार्थी थे। आठवीं सदी में अरब-लेखकों ने बलभी राय को बल्हरा नाम से पुकारा है और कहा है कि वह बहुत से राजाओं का अधिराज था। आठवीं सदी में वलभी राज्य, शायद अरबों के आक्रमण से नष्ट हो गया।

दक्खिन के सब राज्य तो गुप्त-साम्राज्य का ह्रास होते ही स्वतन्त्र हो गये थे। मध्यहिन्द में भी ऐसा ही हुआ। यहाँ छठवीं ई० सदी में यशोधर्मन् नामक एक राजा ने एक तेजस्वी राज्य की स्थापना की। शिलालेखों में उसने चक्रवर्ती महाराज होने का दावा किया है। इसमें कोई सन्देह नहीं कि उसने हूणों को भगाने में बड़ा भाग लिया।

यशोधर्मन्

पाँचवीं सदी के अन्त में हूणों ने फिर धावा मारा। इस समय उनका नेता था तोरमाण, जो निस्सन्देह बड़ा साहसी और योग्य सेनापति था। उसने बहुत से प्रदेश जीत लिये और ५०० ई० के लगभग मालवा में अपना राज्य स्थापित किया और महाराजाधिराज की पदवी धारण की। जान पड़ता है कि तोरमाण ने पञ्जाब से लेकर मालवा तक सब राजाओं को बस में कर लिया था या उखाड़कर फेंक दिया था। ५०२ ई० के लगभग उसका देहान्त होने पर उसका लड़का मिहिरगुल साम्राज्य का उत्तराधिकारी हुआ। मिहिरगुल की राजधानी उत्तर-पञ्जाब में साकल अर्थात् सियालकोट में थी।

तोरमाण

कल्हण की राजतरङ्गिणी से और युआनच्वाङ्ग के वर्णन से सिद्ध होता है कि मिहिरगुल अन्याय और अत्याचार की मूर्ति था। उसके बुरे शासन से तङ्ग आकर यशोधर्मन् और दूसरे राजाओं ने एक सङ्घ बनाकर युद्ध छेड़ा। ५२८ ई० के लगभग घमासान लड़ाई हुई और मिहिरगुल हारकर पच्छिम की ओर भाग गया। पर छलवल से उसने काश्मीर और गान्धार पर राज्य जमा लिया। ५४२ ई० के लगभग उसका देहान्त हुआ। उसके बाद हूणों का सितारा डूब गया। मध्य-एशिया में तुर्कों ने हूणों की शक्ति मिटा दी; हिन्दुस्तान में मिहिरगुल के बाद उनकी रही-सही

मिहिरगुल

हूणों की पराजय

प्रभुता भी समाप्त हो गई। जो हूण यहाँ बस गये थे, वह हिन्दू हो गये; उन्होंने अपनी अलग-अलग जातियाँ बना ली और साधारण हिन्दू जनता की तरह रहने लगे। पर अपने प्राबल्य के समय में हूणों ने बहुत से राज ध्वंस कर दिये थे, जनता को बहुत क्लेश पहुँचाया था, और बौद्ध धर्म को एक गहरी चोट दी थी। बौद्धमठ ही धर्म के केन्द्र थे तथा बौद्ध-साहित्य, शिक्षा और पूजा-पाठ के मुख्य स्थान थे। हूणों ने इतने मठ नष्ट किये कि बौद्धधर्म की क्षति फिर कभी पूरी न हुई।

छठवीं सदी का उत्तरभाग

यशोधर्मन् के वंश का आगामी इतिहास नहीं मिलता। सच यह है कि छठवीं सदी के उत्तरभाग के बारे में बहुत कम पता लगा है। हूणों के आक्रमणों से राजनैतिक एकता न पैदा हुई; छठवीं सदी में बराबर विभाजन शक्तियों का प्राबल्य रहा। सातवीं सदी में संयोजक शक्तियों ने सिर उठाया और उत्तर में बर्द्धन-साम्राज्य की और दक्खिन में पुलकेशिन् के साम्राज्य की सृष्टि हुई।[1]

चौथी-छठवीं सदी की सभ्यता

चौथी ईस्वी-सदी से छठवीं ईस्वी-सदी तक का यह राजनैतिक इतिहास सामग्री की कमी के कारण अबतक अधूरा है, अगर भविष्य में कोई अन्य शिलालेख या ताम्रपत्र लेख मिलें तो शायद कुछ और बातें मालूम होंगी। पर वर्तमान सामग्री के आधार पर ही इस काल की सभ्यता के बारे में बहुत-सी बातें मालूम होती हैं। शासन-व्यवस्था का चित्र शिलालेख, ताम्रपत्र, धार्मिक और साधारण साहित्य, एवं विदेशी लेखों के आधार पर खींचा जा सकता है।

---

[1] चौथी ईस्वी-सदी से छठवीं इस्वी सदी तक के राजनैतिक इतिहास के लिये देखिये, फ्लीट 'कोर्पस इंक्रिप्शनम् इण्डिकेरम्', भाग ३। इसमें शिलालेख और ताम्रपत्रलेख हैं। सुसम्बद्ध राजनैतिक इतिहास विनसेण्ट ए स्मिथ—'अर्ली हिस्ट्री ऑफ़ इण्डिया' (चौथा संस्करण) पृ० २९५-३४१ में है। कल्हण की 'राज-तरङ्गिणी' और युआनच्वाङ्, यात्रा में कुछ बातें हैं। इण्डियन एंटिक्वेरी और 'जर्नल ऑफ दि रायल एशियाटिक सुसायटी', आदि पत्रिकाओं में बहुत से लेख हैं।

## शासन

शासन

गुप्त-साम्राज्य के शासन के बारे में चीनी यात्री फ़ाहियान (४०५-४११ ई०) जो बौद्धतीर्थों के दर्शन और बौद्ध-ग्रन्थों का संग्रह करने आया था, कहता है कि देशका शासन बहुत अच्छा था; शान्ति थी जान-माल की रक्षा बहुत अच्छी तरह होती थी, सरकार लोगों के जीवन में अधिक हस्तक्षेप नहीं करती थी। ब्राह्मणधर्म के अनुयायी होने पर भी गुप्त-सम्राट् बौद्धमठों को बहुत सी ज़मीन देते थे और किसी सम्प्रदाय को क्षति नहीं पहुँचाते थे। देश में माँस या शराब की प्रवृत्ति नहीं थी; बहुत से मुफ़्ती अस्पताल थे। पाटलिपुत्र के अस्पतालों में बहुत से लँगड़े, बीमार और गरीब आदमी थे, जिनको दवा, खाना-पीना और आराम की चीजें मुफ़्त दी जाती थीं। फ़ाहियान कहता है कि प्राणदण्ड कभी किसी को नहीं दिया जाता था। शायद यह कथन अक्षरशः सत्य नहीं है; पर यह ठीक मालूम होता है कि प्राणदण्ड बहुत कम था। डकैती या बलबे के जुर्म में हाथ काट लिया जाता था। ज्यादातर सज़ा जुर्माने की होती थी। राज का खर्च ज्यादातर राजा की ज़मीन से चलता था।[1]

शासकों की पदवियाँ और सम्बन्ध

गुप्त-समय के बहुत से शिलालेखों और ताम्रपत्रों से सिद्ध होता है कि जमींदारी सङ्घ-शासनप्रथा अब पराकाष्ठा को पहुँच गई। इस समय से लेकर बारहवीं ई० सदी तक प्रत्येक सम्राट् महाराजाधिराज परमेश्वर परमभट्टारक कहलाता था। कभी-कभी सम्राट्, एकाधिराज, राजाधिराज, चक्रवर्ती और परमदैवत—यह पदवियाँ भी लिखी जाती थीं। सम्राज्ञी महादेवी कहलाती थीं और बड़ा लड़का कुमार-भट्टारक या युवराज। सम्राट् का आधिपत्य माननेवाले बड़े राजा महासामन्त या महाराज कहलाते थे और छोटे केवल सामन्त या राजा। महासामन्तों और महा-राजाओं के भी अधीन बहुत से राजा थे जो सामन्त, राजा या नृपति कहलाते थे। यह सब शासक घरेलू मामलों में बहुधा स्वतन्त्र थे, पर इनको अपने से

---

[1] फ़ाहियान [ अनु० जाइल्स ] अध्याय २७। ३६-३७॥

ऊपर के महाराजा या महाराजाधिराज की सहायता करनी पड़ती थी और बाहर के सब मामलों में उनकी आज्ञा माननी पड़ती थी; वह बहुधा उनके दरबारों में और सेना में जाते थे और कभी-कभी उनके शासन में ऊँची नौकरी भी कर लेते थे। यह सब सम्बन्ध शिलालेखों और ताम्रपत्रों में पादानुध्यात शब्द से प्रकट किये हैं।[1] साम्राज्य के मुख्य अधिकारियों में थे—सेनापति या महासेनापति, बलाध्यक्ष या बलाधिकृत, महाबलाध्यक्ष या महाबलाधिकृत, भटाश्वपति (घोड़े और पैदलों के सरदार), कटुक (हाथियों के सरदार), रणभाण्डागाराधिकरण (सैनिक द्रव्य के खजाञ्ची), सन्धिविग्रहिक या महासन्धिविग्रहिक, सन्धिविग्रहिन्, सन्धिविग्रहाधिकृत या सन्धिविग्रहाधिकरणाधिकृत (एक तरह का परराष्ट्रसचिव), चमू (एक फ़ौजी अफ़सर), न्याय करने के लिये थे दण्डनायक, महादण्डनायक, सर्वदण्डनायक, महा-सर्वदण्डनायक, दण्डाधिप, दण्डनाथ, दण्डाभिनाथ, दण्डाधिपति, दण्डेश या दण्डेश्वर। दण्डपाशाधिकरण पुलिस का अफ़सर मालूम होता है। दूत, दूतक या आज्ञादापक सम्राट् के शासन को अधिकारियों या प्रजा तक पहुँचाता था। बड़े महकमों की निगरानी सर्वाध्यक्ष करते थे। इन राजनैतिक अधिकारियों के अलावा महल और दरबार में कुछ अन्य अफ़सर भी थे। प्रतीहार या महाप्रतीहार महल की रखवाली करता था, विनयासुर मुलाक़ातियों को सम्राट् के पास ले जाता था, स्थपालिसम्राट् शायद नौकरों की देख-रेख करता था और प्रति-नर्तक शायद भाट था।

अधिकारी

साम्राज्य कई सूबों में बटा हुआ था जो भुक्ति कहलाते थे और जिनके शासक भोगिक, भोगपति, गोप्ता, उपरिक महाराज या राजस्थानीय नाम से प्रसिद्ध थे। कभी-कभी राजकुमार इस पद पर नियुक्त किये जाते थे और उनकी सहायता के लिये

प्रादेशिक शासन

[1]फ़्लीट, पूर्ववत् लगभग सब ही नं० देखिये। ई० आई० १० नं० २, १२, १३, ॥ १५ नं० ४ आई० ए० १२ ॥ पृ० २४६ ॥ ३ पृ० २६ ॥ ६ पृ० १६८, १७२ ॥ १० पृ० १०३, १८६ ॥ ११ पृ० १२५ ॥ १४ पृ० ६८ ॥

कुमारामात्य या महाकुमारामात्य रहते थे। भुक्ति-शासन के दफ़्तरों में और बहुत से कर्मचारी थे जैसे तन्नियुक्तक और उपरिक। प्रत्येक भुक्ति में बहुत से ज़िले थे जिनको विषय या कभी-कभी आहार कहते थे, जिनका मुख्यस्थान अधिष्ठान, दफ़्तर, अधिकरण और शासक विषयपति कहलाता था। दामोदरपुर ताम्रपत्र से अनुमान होता है कि विषयपति को सलाह देने के लिये एक समिति-सी थी जिनमें नगरश्रेष्ठी, प्रथमकुलिक और सार्थवाह—अर्थात् भिन्न-भिन्न श्रेणियों के प्रतिनिधि होते थे। अधिकरण में बहुत-से लेखक थे जो कुछ आगे चलकर कायस्थ कहलाने लगे और जिनका अफ़सर प्रथम कायस्थ की पदवी रखता था। प्रत्येक शहर का प्रबन्ध एक द्राङ्गिक के हाथ में था जिसको नियुक्ति बहुधा भुक्ति-शासक करता था। गाँव का इन्तिज़ाम ग्रामिक करता था और हिसाब तल्वाटक रखता था। महत्तर और महत्तम शब्द जो ताम्रपत्रों में बहुत बार आये है और अष्टकुलाधिकरण शब्द जो कभी-कभी आया है, प्रकट करते हैं कि गाँव के शासन में गाँव के बड़े आदमियों की सलाह हमेशा ली जाती थी। जिले में चारों ओर दण्डपाशिक, दण्डक, चौरोद्धरणिक, चाट, भट इत्यादि पुलिस के अफ़सर और आदमी अपराध का पता लगाने के लिये थे। कर-विभाग में प्रमातृ ज़मीन नापते थे, सीमा-प्रदातृ खेतों की हद्दबन्दी करते थे। न्याय-करणिक नाप-जोख के झगड़े फ़ैसले करते थे, ध्रुवाधिकरण या उत्खेतयिता निगरानी करते थे। पुस्तपाल, अक्षपटलिक, महाक्षपटलिक करणिक, कर्तृ या शासयितृ बन्दोबस्त वग़ैरह का लेख और हिसाब रखते थे। शौल्किक आने-जाने वाले माल पर चुङ्गी वसूल करते थे; गौल्मिक जङ्गल या किला का इन्तिज़ाम करते थे। इनके अलावा चारों ओर दफ़्तरों में आयुक्त विनियुक्त, दिविर, लेखक आदि कर्मचारी थे। कभी-कभी एक ही आदमी छोटे या बड़े दो पदों पर नियुक्त कर दिया जाता था। किसी-किसी वंश के बहुत से लोग

भुक्ति-विषय

समिति

लेखक

द्राङ्गिक गांव

पुलिस

कर-विभाग

सरकारी पदों पर थे और एक तरह का मौरूसी हक़-सा रखते थे। ताम्रपत्रों से साबित होता है कि उद्रङ्ग, उपरिकर, धान्य, हिरण्य, वात, भूत, यह कर लिये जाते थे पर इनकी विशेषता का ठीक-ठीक पता नहीं लगता। इतना ही कहा जा सकता है कि ज़मीन की पैदावार का एक हिस्सा, और धातुओं का शायद एक बहुत बड़ा हिस्सा राज्य के ख़ज़ाने में जाता था। जब कभी सेना चलती थी तब भी बस्ती वालों को उनके खाने-पीने को कुछ देना पड़ता था। मज़दूरों से कुछ बेगार भी ली जाती थी। अपराधियों के जुर्माने से भी खासी आमदनी होती थी। राजाओं या ज़मींदारों से खराज के रूप में कुछ मिल जाता था। आने-जाने वाले माल पर चुंगी लगती थी। साम्राज्य में जैसी शासन-पद्धति थी, वैसी ही आवश्यक परिवर्तनों के साथ महाराजाओं या राजाओं के प्रदेशों में भी प्रचलित थी।[1]

करो के बदले में सरकार जानमाल की रक्षा और न्याय के अलावा सड़क, नहर, पुल, तालाब, कूएँ, बाग़, भवन, सराय, मन्दिर, पाठशाला, विहार, मठ इत्यादि भी प्रजा के लिये बनवाती थी। राजा ब्राह्मणों को,

**राजा के कर्त्तव्य**

बौद्धों को और दूसरों को बहुत से गाँव या ज़मीन के टुकड़े या और चीज़ दान में बहुत देते थे।[2] यह शुभ काम अक्सर अपने या किसी सम्बन्धी के पारलौकिक हित के नाम पर किये जाते थे। इलाहाबाद अशोक-स्तम्भ-लेख में हरिषेण की प्रशस्ति कहती है कि दरबार में बहुत से कवि और विद्वान् थे। सरकार ग़रीब और दुखियों की मदद करती थी। एक दूसरे लेख में एक राजा के बारे में कहा है कि वह ब्राह्मणों, पुरोहितों और संन्यासियों से बड़ा प्रेम करता था।[3] खाह ताम्रपत्र में महाराजा संक्षोभ को नृपति परिव्राजक कहा है। उसने चौदहों विद्याएँ पढ़ी थीं और वह ऋषितुल्य था।[4] पर प्रजा सब

---

[1] पूर्ववत् तथा बसाढ़ मुहर 'आर्कयोलॉजिकल सर्वे रिपोर्ट, १९०३-१९०४, पृ० १०१ इत्यादि। आई० ए० ४ पृ० १७५; ६। पृ० १२४॥ ७। पृ० ७०॥ ८। पृ० २०॥ १०। पृ० २५२॥ १३ पृ० १२३॥ १४ पृ० १९०-९१। १७ पृ० १८२॥ ई० आई० ११ न० २।॥ १५ पृ० १३८॥ १२ पृ० ७५॥ [2] पूर्ववत्। फ्लीट नं० १७॥ [3] फ्लीट, नं० १५॥ [4] फ़्लीट, नं० २५॥

बातों के लिये सरकार पर निर्भर नहीं थी। इस समय भी व्यवसायियों की बहुतेरी श्रेणियाँ थीं जिनकी अपनी मुहर थी, जिनका आदर राजा-महाराजा भी करते थे और जो बहुत से आर्थिक और सामाजिक काम करती थीं।[1]

श्रेणी

शासन के बारे में जो नतीजे शिलालेख और ताम्रपत्रों से निकलते हैं, उनका समर्थन कालिदास के काव्यों और नाटकों से भी होता है। परम्परा के अनुसार कालिदास ई० पू० पहिली सदी में मालवा की राजधानी उज्जैनी में शकारि विक्रमादित्य के दरबार में नवरत्नों में से एक थे। पर ऐसे किसी विक्रमादित्य का पता इतिहास की प्रामाणिक सामग्री से नहीं लगता। इस समय भी कुछ विद्वानों की राय है कि ई० पू० पहिली सदी ही कालिदास का समय था, पर कुछ विद्वान् महाकवि को छठी ई० सदी में रखते हैं। ज़्यादातर राय है कि वह पाँचवी ई० सदी में हुए थे। सब बातों का विचार करने पर यही मत ठीक मालूम होता है।[2] कालिदास के रघुवंश में आदर्श है चक्रवर्ती राज्य का, पर दिलीप का पुत्र दिग्विजय में राजाओं को बिल्कुल नष्ट नहीं करता है, उनसे अपनी प्रभुता भर मनवा लेता है। अन्यत्र भी अधीन राजा बहुत हैं। रघुवंश के पहिले सर्ग के

कालिदास और शासन

कालिदास का समय

चक्रवर्ती राज्य

---

[1]फ्लीट, पूर्ववत् नं० ६, नं० १८। 'आर्कियोलॉजिकल सर्वे रिपोर्ट', १९०३-१९०४, पृ० १०२ इत्यादि। [2]देखिये, रा० गो भाण्डारकर (जे० बी० बी० आर० ए० एस० २०, पृ० ३९९; दे, रा० भाण्डारकर), 'ऐनेल्स ऑफ़ दि भाण्डारकर इन्स्टिट्यूट' १९२६-२७, पृ० २००-२०४॥ हरप्रसाद शास्त्री, जे० बी० ओ० आर एस० १९१६, पृ० ३९१। मैक्डानेल, 'हिस्ट्री ऑफ़ संस्कृत लिटरेचर' पृ० ३२३-२५॥ कीथ, 'क्लैसिकल संस्कृत लिटरेचर' पृ० ३१-२२; 'संस्कृत ड्रामा,' पृ० १४३-४७; जे० आर० ए० एस० १९०९, पृ० ४३३ पाठक, 'जे० बी० बी० आर० ए० एस० १९, पृ० ३९॥ आई० ए०, १९१२, पृ० २६६-६७॥

**आदर्श**

प्रारम्भ में ही कवि ने राजा के चरित्र का आदर्श बहुत ऊँचा रक्खा है, पर नाटकों से मालूम होता है कि कोई-कोई राजा आदर्श से बहुत नीचे थे। करके रूप में पैदावार का $\frac{1}{6}$ लिया जाता था।[1] विक्रमोर्वशी और मालविकाग्निमित्र नाटकों से यह भी मालूम होता है कि अनेक ब्याह के कारण राजाओं को सौतों के झगड़ों से कभी-कभी बड़ा क्लेश होता था। मालविकाग्निमित्र में मंत्रिपरिषद् और अमात्यपरिषद् का भी जिक्र आया है, जिससे मालूम होता है कि राजाओं के या भोगिक इत्यादि के लिये सलाह करने के वास्ते परिषद् हुआ करते थे। अभिज्ञानशाकुन्तल बताता है कि राजाओं को शिकार का शौक था, वह बहुत से ब्याह करते थे, ऋषियों की सेवा करते थे और पुलिस का प्रबन्ध अच्छा करते थे। छठे अङ्क के सौदागर के वृत्तान्त से प्रकट है कि लावारिश जायदाद राजा की होती थी, पर धर्मशील राजा पहिले वारिसों का पता लगाने की पूरी कोशिश करते थे।

**कर**

**अनेक ब्याह**

**परिषद्**

**मृच्छकटिका न्याय**

मृच्छकटिक के ९वें अङ्क से मालूम होता है कि अदालत में न्यायाधीश मुद्दई, मुद्दालय और गवाहों से बहुत से सवाल पूछता था, पर अदालत में भले आदमी भी कभी-कभी झूठ बोल जाते थे। कभी-कभी आग, पानी, जहर और तराजू से अभियुक्त की परीक्षा होती थी।

**उत्तराध्ययन सूत्र**

जैन उत्तराध्ययनसूत्र जो गुप्त-साम्राज्य के बाद छठी सदी में बना था, बताता है कि राजा बड़ी शान-शौक़त से रहते थे, नगरों के चारों ओर दीवाल, बुर्ज, और खाई होती थीं और शतघ्नियों के द्वारा रक्षा की जाती थी। यहाँ भी जमींदारी शासन-प्रथा के चिह्न हैं।[2]

---

[1] राजनैतिक विचारों के लिये देखिये, रघुवंश १। ७, १९, २४, ६०॥ २। १२, ४७, ६६ ॥ ३ । २५, २९-३१, ३५, ॥ ९ । ४९, ५३ ॥ १२ ॥ १८ ॥ १५ ॥ [2] अध्ययन ९ । २२-३९ ॥ ब्राह्मणों के बारे में कुछ कथनों के लिये देखिये, २५ । २४, ३३ ॥

## सामाजिक अवस्था

कालिदास के ग्रन्थों में उस समय की सामाजिक अवस्था और आदर्शों की भी झलक मिलती है। कभी-कभी गुरु अपने शिष्यों से बड़ी भारी दक्षिणा माँगते थे[१]। रघुवंश में कहा है कि गृहस्थ-आश्रम से सब का उपकार होता है।[२] शिक्षा में १४ विद्याएँ शामिल थीं।[3] राजा-लोग बड़ा दान करते थे और यज्ञ में कभी-कभी सब कुछ लुटा देते थे।[४]

कालिदास और सामाजिक अवस्था

बनों में मुनि अपने परिवार के साथ रहते थे। उन आश्रमों में उनकी कन्याएँ पौधों को पानी दिया करती थीं।[५] अभिज्ञानशाकुन्तल में कण्व का आश्रम आदमी, देवता, पक्षी, हिरन, वृक्ष तथा बेल इत्यादि का स्नेहमय कुटुम्ब है।[६] राजदरबार पहुँचने पर शार्ङ्गरव कहता है कि इन व्यसनियों को ऐसा समझता हूँ जैसा कि स्नान किये हुए आदमी मैले आदमी को समझते हैं, पवित्र अपवित्र को, जागते हुए सोते आदमी को और स्वतन्त्र बँधुए को समझते हैं। शकुन्तला को न पहचानने पर ऋषि के शिष्यों ने राजा को खूब डाँटा।[७] बुढ़ापा आने पर बहुत से राजा पुत्रों को गद्दी देकर बन चले जाते थे।[८]

मुनि

क्षत्रियों में स्वयंवर की प्रथा प्रचलित थी और उसके बाद ब्याह की रस्में होती थीं।[९] कोई-कोई स्त्रियाँ सब मामलों में अपने पतियों की विश्वासपात्र सलाहकार होती थीं।[१०] घर के मामलों में भी स्त्रियों की बहुत चलती थी।[११] कहीं-कहीं सती का भी प्रचार था।[१२] कभी कभी स्त्रियाँ भी संसार से तङ्ग आकर तपस्विनी हो जाती थी[१३] और कोई-कोई

स्त्री

---

[१]रघुवंश ५। २१॥ [२]रघुवंश ५। १०॥ [3]रघु० ३। २९-३०॥ [४]रघु० ५। १-२, ११, १७॥ [५]रघु० १। ५१॥ ११। १२॥ १२। १५। १४। ७५-८०॥ १८। २६, २८, ३९। [६]अभिज्ञान० अङ्क ४॥ [७]अभिज्ञान० अङ्क ५॥ [८]रघु० ८। १२-१४॥ [९]रघु० ५। ३९-४०॥६॥ [१०]रघु० ८। ६७॥ [११]कुमार० ६। ८५॥ [१२]कुमार० ४। ३३॥ [१३]कुमार० ५। ४२॥

इच्छानुसार पति पाने के लिये तपस्या करती थीं।[१] कुमारसम्भव में शिव और उमा के ब्याह में कहीं पर्दा नहीं नज़र आता।[२] अभिज्ञानशाकुन्तल में भी जवान लड़कियाँ पुरुषों से स्वतन्त्रतापूर्वक बातें करती हैं। शकुन्तला आप ही दुष्यन्त से ब्याह करने को राजी होती है। नाटक के तीसरे अङ्क से जाहिर है कि यह लड़कियाँ इतिहास, निबन्ध, इत्यादि पढ़ती थीं। पहिले अङ्क में सखियाँ लजीली शकुन्तला को ठहरने को कहती हैं क्योंकि आतिथ्य उसका कर्त्तव्य था। चौथे अङ्क में आतिथ्य न पाने पर दुर्वासा शकुन्तला को शाप देते हैं। छठे अङ्क से मालूम होता है कि पुत्र की लालसा बहुत प्रबल थी।

**शूद्र**

कालिदास ने उस पुरानी कथा का उल्लेख किया है जिसके अनुसार राजा रामचन्द्र ने तपस्या करनेवाले शूद्र को मार डाला।[३] पर यह नहीं कहा जा सकता कि कालिदास के समय में भी किसी राजा की ओर से शूद्रों को तपस्या की मनाही थी। ब्राह्मण-धर्म के पुनरुत्थान से शूद्रों की कठिनाइयाँ शायद बढ़ गई हों पर शिलालेखों में या विदेशी लेखकों में कहीं यह कथन नहीं मिलता कि शूद्र आध्यात्मिक जीवन से वञ्चित थे।

**नगर**

कालिदास ने अयोध्या नगरी का बड़ा चित्ताकर्षक वर्णन किया है। यह अनिश्चित है कि कवि ने गुप्त-साम्राज्य की राजधानी देखी थी या नहीं। अगर वह आप न आये थे तो कम से कम उन्होंने हाल तो सुना ही होगा। अयोध्या बड़े आनन्द-मङ्गल की जगह थी; इधर-उधर हाथियों की और सुन्दर स्त्रियों की बहुत-सी मूर्तियाँ नज़र आती थी।[४] जान पड़ता है कि शहरों में बहुत से मनोहर उपवन थे जहाँ पुरुष ही नहीं, किन्तु स्त्रियाँ भी सैर के लिये जाया करती थीं।[५] पूर्व-काल की तरह इस समय भी उद्योगियों और व्यापारियों की श्रेणियाँ इतनी बहुतायत से थीं कि साहित्य में भी उनका उल्लेख है। रघुवंश में शिल्पियों के सङ्घों

---

[१] कुमार० ५।४७॥ [२] कुमार ७।७५॥ [३] रघु० १५।४६॥ [४] रघु० १६।१६॥ [५] रघु० १४।३०॥

श्रेणी

का उल्लेख है।[1] कहीं-कहीं राज दरबारों के नैतिक आदर्श कुछ नीचे थे। मृच्छकटिक में दरबारी वेश्याओं का जिक्र है। यह बहुत पढ़ी-लिखी होती थीं, गाने-बजाने में और शिष्टाचार में निपुण होती थीं और बड़े-बड़े आदमियों को अपने प्रेमपाश में फँसाया करती थीं।

वेश्या

चीनी यात्री फ़ाहियान से मालूम होता है कि चण्डाल शहर के बाहर रहते थे और आते समय एक लकड़ी बजाते थे कि छू न जायँ। राजा, जमींदार और बड़े आदमी बौद्ध-भिक्खुओं को जमीन, मकान, बाग़, नौकर, बैल वग़ैरह देते थे और दस्तावेज लिख देते थे। वह कपड़े वग़ैरह भी बाँटते थे। मठों में स्थायी या अतिथि भिक्खुओं के लिये चटाई, बिस्तर, भोजन और वस्त्र हमेशा तैयार रहते थे। बौद्ध-भिक्खुनी आनन्द को बलि देती थीं क्योंकि उसने उनको मठ में आने की इजाजत बुद्ध से दिलाई थी।[2] इस समय हिन्दुस्तान से पच्छिमी एशिया, अफ्रीका और यूरोप से एवं जावा और चीन से व्यवहार और आमदरफ्त थी। जैसा कि कह चुके हैं, हिन्दुओं ने लङ्का, वर्मा, स्याम, कम्बोडिया, मलय प्रायद्वीप, अनाम और पूर्वी-द्वीपसमूह में उपनिवेश बसाकर अपनी सभ्यता का प्रचार किया। बाली द्वीप में बहुत सा हिन्दू साहित्य अब भी मौजूद है, जिसमें धर्म, साहित्य, राजनीति, कला इत्यादि के ग्रन्थ शामिल हैं। इस द्वीप में ब्राह्मण और बौद्ध, दोनों धर्मों के तत्त्व मौजूद हैं पर दोनों का सम्मिश्रण हो गया है। यहाँ सूर्य की पूजा मन्दिर और मूर्ति के बिना होती है। अग्नि, यम, कुबेर, वरुण आदि वैदिक देवता भी मौजूद हैं। काम और रति की पूजा होती है। ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वैखानस और यति—यह चार आश्रम माने जाते हैं। बेला अर्थात् सती की प्रथा का बहुत सम्मान था पर सती बहुधा राजवंशों में ही होती थीं। बाली के राजवंश क्षत्रिय, या वैश्य हैं। बाली और जावा में चार वर्ण थे—हद अर्थात् ब्राह्मण, देव अर्थात् क्षत्रिय, गुस्ति अर्थात् वैश्य

सामाजिक अवस्था और फ़ाहियान

विदेशी सम्पर्क

---

[1] रघु० १६। ३८॥ [2] फ़ाहियान (अनु० जाइल्स), पृ० २१-२२॥

और शूद्र। मिश्रित जातियाँ न थीं। राजा लोग महल में बहुत-सी शूद्र स्त्रियाँ रखते थे। ब्राह्मण भी दूसरे वर्णों से शादी करते थे पर उनकी सन्तान ब्राह्मण ही मानी जाती थी। ब्राह्मणों में यदन्द ऊँचे होते थे और गुरुओं का काम करते थे, पर राजा साधारण ब्राह्मणों को भी इस पदवी तक पहुँचा देते थे। पुराने हिन्दुस्तान की तरह यहाँ भी जमींदारी शासन-प्रथा प्रचलित थी।

गुप्त-साम्राज्य के बाद

गुप्त-साम्राज्य के बाद भी शासन-पद्धति की मुख्य-मुख्य बातें वैसी ही बनी रहीं, यह बहुत से ताम्रपत्रों से सिद्ध होता है। हूण सरदार तोरमाण और मिहिरगुल ने भी छठी सदी में उसी पद्धति को जारी रक्खा।[1]

नारद और बृहस्पत्ति

छठी ई० सदी के लगभग नारद और बृहस्पति ने अपनी स्मृतियाँ रचीं जो विशेषकर क़ानून की पुस्तकें हैं। राजा को वर्णाश्रम-धर्म की रक्षा करनी चाहिए; जाति, देश, कुल के धर्म की भी रक्षा करनी चाहिये, नहीं तो बलवा हो जाने का डर है। छुट्टियों के दिनों को छोड़कर रोज़ दोपहर तक राजा को अदालत करनी चाहिये। अदालतें चार तरह की होती हैं — राजा की, मुख्य न्यायाधीश की, स्थिर, घूमनेवाली। जङ्गल में घूमने वालों के लिये जङ्गल में, सिपाहियों के लिये छावनी में और सौदागरों के लिए क़ाफ़िले में अदालत करनी चाहिये। नारद और बृहस्पति दोनों ने पानी, अग्नि, तराज़ू इत्यादि की परीक्षाएँ अपराधों का निर्णय करने के लिये लिखी हैं।[2]

अन्य स्मृति

इसके बाद और बहुत-सी स्मृतियाँ रची गईं जैसे अत्रि, हरित, उशनस्, अङ्गिरस्, यम, समव्रत, कात्यायन, पराशर, व्यास, शङ्ख-लिखित, दक्ष, शरतातप, काश्यप, गार्ग्य, प्रचेता इत्यादि। पद्मपुराण ने ३६, वृद्धगौतम ने ५६ या ५७, नन्दपण्डित ने

---

[1] देखिये फ्लीट, नं० ३०, ३१, ३३, ५५-५६ ॥ ई० आई० ३। नं० ४६ ॥ १०। नं १६ ॥ ११। नं० २, ५, ९ ॥ १७। नं० ७ ॥ [2]नारद० १२। ९५ ॥ १६। २०॥ १८। १२, ५४ ॥ बृहस्पति० १। २-३, २०, २३-३१, ३३॥ २। १२, २४, २६-२८ ॥ २०। ५-१५ ॥ २४। १२ ॥ १०। १-३३ ॥

वैजयन्ती में ५७ और वीरमित्रोदय में मित्र मिश्र ने ५७ स्मृतियाँ गिनाई हैं। इनमें साधारण वर्णाश्रम-धर्म, राजा के कर्त्तव्य, श्राद्ध और प्रायश्चित्त इत्यादि लिखे हैं। राजनैतिक सिद्धान्त बहुधा वही हैं जो पुरानी स्मृतियों में हैं। अत्रि कहता है कि यज्ञ न करने वाले ब्राह्मणों को जो दान दे, उसे राजा से दण्ड मिलना चाहिये।[1]

भारवि

दण्डिन्

सुबन्धु

छठी ई० सदी के लगभग भारवि ने किरातार्जुनीय महाकाव्य रचा। इससे मालूम होता है कि राजा लोग दूत और जासूस बहुत रखते थे।[2] छठीं-सातवीं ई० सदी के लगभग दण्डिन् ने दशकुमारचरित् में कुत्सित राज दरबार का चित्र खींचा है जिससे मालूम होता है कि कभी-कभी राजा, राजकुमार और मन्त्री एक-दूसरे से बड़ा द्वेष करते थे और हर तरह से नुक़सान पहुँचाने की कोशिश करते थे। इसी समय के लगभग सुबन्धु के वासवदत्ता में जमींदारी सङ्घशासन-प्रथा का उल्लेख मिलता है।

पञ्चतन्त्र

चौथी ई० सदी के लगभग बौद्धजातक और अवदान-कथाओं के प्रभाव से हिन्दुस्तान में कथाएँ लिखने की प्रणाली बहुत फैली। काश्मीर में तन्त्राख्यायिका लिखी गई जिसके आधार पर विष्णु शर्मा ने पञ्चतन्त्र लिखा। पञ्चतन्त्र का एक पुराना संस्करण छठीं सदी में पहलवी में अनुवाद किया गया जो ५७७ में सिरियक और ७५० में अरबी में अनुवाद हुआ। अरबी-संस्करण १२५१ में पुरानी स्पैनिश में अनुवाद किया गया, जिससे लैटिन और अन्य यूरोपियन भाषाओं में अनुवाद हुए। पञ्चतन्त्र में पशु-पक्षियों की चमत्कारी कथाओं द्वारा नीति का उपदेश दिया गया है। राजनैतिक दृष्टि से इसमें बताया गया है कि राजकुमारों की शिक्षा अच्छी होनी चाहिये, राजाओं को प्रजा का हित सदा करना चाहिये।

प्रबोधचन्द्रोदय

सातवीं सदी के लगभग आध्यात्मिक नाटक प्रबोधचन्द्रोदय में एक स्थान पर राज के उत्सवों का ओजस्वी वर्णन है।

---

[1] अत्रि० १। २२-२३॥ [2] किरातार्जुनीय १-३॥

## सामाजिक सिद्धान्त

गुप्त-साम्राज्य के बाद सामाजिक सिद्धान्त उन स्मृतियों में मिलता है जिनके नाम राजनैतिक सिद्धान्त के सम्बन्ध में अभी गिना चुके हैं। सामाजिक सिद्धान्तों में भी कोई बहुत बड़ा अन्तर नहीं है, पर सामाजिक संस्था और रीति-रिवाज स्थिर नहीं थे। व्यवहार में थोड़ा-बहुत परिवर्तन होता ही रहा। उसके अनुसार स्मृतियों के सिद्धान्तों में भी कुछ नई बातें दृष्टिगोचर हैं। याद रखना चाहिये कि स्मृति बनाने की प्रथा के द्वारा प्राचीन हिन्दू अपने सिद्धान्त और क़ानून को समय की परिस्थिति के अनुकूल किया करते थे। इसके अलावा हिन्दूशास्त्रकारों ने यह भी मुक्तकण्ठ से स्वीकार किया है कि राजा को लोकाचार का आदर करना चाहिये।

सामाजिक सिद्धान्त

माधव ने एक श्लोक उद्धृत किया है जो कुछ प्रतियों के अनुसार मनु का और कुछ के अनुसार यम का है और जिसका अर्थ है कि पुराने समय में लड़कियों का भी यज्ञोपवीत होता था, वह सावित्री मन्त्र पढ़ सकती थीं, वेद पढ़ सकती थीं और पढ़ा सकती थीं। ऐसे कथनों से इतिहास का यह नतीजा और भी दृढ़ हो जाता है कि पहिले स्त्रियों को बहुत से अधिकार थे पर इस समय निवृत्ति के प्रचार से, विदेशियों के आक्रमण से, वर्ण-व्यवस्था से और अनुलोम के नियम से उनका पद गिर गया था। तो भी नारद के सामाजिक नियमों में स्त्रियों की अवस्था उतनी खराब नहीं है, जितनी आगे चलकर हो गई। अगर पहिला पति नपुंसक हो जाय तो स्त्री दूसरा ब्याह कर सकती है।[1] ऐसी स्त्रियों का भी उल्लेख है जो कुछ अवस्थाओं में अपने पतियों को छोड़कर दूसरे पुरुषों के साथ रहने लगती थी।[2] अन्यत्र नारद ने स्पष्टतः माना है कि अगर पति खो जाय या मर जाय, नपुंसक या संन्यासी हो जाय या जाति-च्युत हो जाय तो स्त्री दूसरा पति कर सकती है। पति के खो जाने पर दूसरा पति करने के लिये ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य स्त्रियों को क्रमशः आठ, छः और

स्त्री

नारद

[1] नारद० १२। १०॥ [2] नारद० १२। ४७-६१॥

चार बरस इन्तिजार करना चाहिये, पर शूद्र स्त्रियों के लिये यह क़ैद भी नहीं है।[1] पर नारद स्त्री-पुरुषों के स्वतन्त्रता से मिलने-जुलने के प्रतिकूल हैं क्योंकि इसमें दुराचार का डर है।[2] वर्णसंकर, जाति सम्मिश्रण, वर्णाश्रम-धर्म और उसे चलाने का राजकर्त्तव्य, इत्यादि के नियम नारद में वैसे ही हैं जैसे मनु, याज्ञवल्क्य, विष्णु इत्यादि में। क़ानून का भी एक आधार जाति-भेद है।[3] नारद ने अनुलोम-ब्याह की इज़ाजत दी है पर कहा है कि अपने ही वर्ण में ब्याह करना उत्तम है।[4] यहाँ वर्णव्यवस्था कुछ और कड़ी हो रही है। इन सब बातों पर बृहस्पति की राय नारद से मिलती-जुलती है। नारद और बृहस्पति उत्तर हिन्दुस्तान में ५-६ सदी के लगभग हुए थे। इनके बाद बहुतेरे धर्मशास्त्र रचे गये। आगामी धर्मशास्त्रों में बहुधा पुराने सिद्धान्त ही दुहराये गये हैं। केवल दो-चार विशेषताओं का निर्देश यहाँ आवश्यक है। यम की राय में बानप्रस्थ से फिर संसार में लौटने से दोनों लोक नष्ट हो जाते हैं।[5] शूद्र के साथ भोजन करने पर चान्द्रायण ब्रत करना चाहिये।[6] अत्रि कहते हैं कि अपना धर्म पालने से शूद्र भी स्वर्ग पाता है पर जो शूद्र यज्ञ करे या गायत्री जाप करे, उसे राजा प्राणदण्ड दे;[7] दूध बेचने से ब्राह्मण तीन दिन में ही शूद्र हो जाता है।[8] पुत्र के उत्पन्न होते ही पिता पितृऋण से मुक्त हो जाता है। समब्रत के धर्मशास्त्र में वही सामान्य व्याह हैं[9] और उसी तरह ब्रह्मचारी को माला, सुगंध, शहद, मांस इत्यादि का निषेध किया है।[10] कात्यायन में कोई भी ख़ास बात नहीं है। दक्ष की राय में आश्रमों का क्रमशः अनुसरण करना चाहिये, उल्टे-सीधे नहीं, गृहस्थ होकर जो फिर ब्रह्मचारी हो जाता है वह न यति और न बानप्रस्थ हो सकता है, वह चारों आश्रमों

बृहस्पति

यम

अत्रि

समब्रत

कात्यायन

---

[1]नारद० १२। ९८-१०० ॥ [2]नारद० १२। ६२-६३ ॥ [3]नारद० १० ॥ ११ ॥ १२ ॥ [4]नारद० १२। ४-६ ॥ [5]यम० ४ ॥ [6]यम० २१ ॥ [7]अत्रि० १८-१९ ॥ [8]अत्रि० २१ ॥ [9]सम० ३५-३७ ॥ [10]सम० ५ ॥

के बाहर है।[1] गृहस्थों को विधिपूर्वक नित्य यज्ञ-पूजापाठ करना चाहिये।[2] गृहस्थी का मूल है पत्नी; अगर पत्नी कहे में है तो गृहस्थाश्रम से बढ़कर और कुछ नहीं है; गृहस्थाश्रम सुख के लिये है; घर का सुख स्त्री पर निर्भर है। यदि दो पत्नी हों तो बड़ी कलह होती है। स्त्रियाँ जोंक सी होती हैं, रोज उन्हें चाहे जितना भोजन, वस्त्र, जेवर, दो वह और ज्यादा ही माँगा करती हैं। जो स्त्री अपने गरीब या बीमार पति को त्याग देती है वह दूसरे जन्म में कुतिया, गिद्ध, या घड़ियाल होती है। जो अपने पति के साथ सती हो जाती है वह स्वर्ग में आनन्द करती है।[3] संन्यासी होकर जो संन्यास-धर्म का पालन न करे उसे राजा तुरन्त ही देश से निकाल दे; बुरे संन्यासी जमा होकर दूसरों की निन्दा और ईर्षा करते हैं और शास्त्र बेचते हैं।[4] शातातप में सब प्रकार के दुराचारों के लिये भयङ्कर यन्त्रणाएँ बताई गयी हैं।[5] लिखित कहते हैं कि तालाब बनवाने से, पेड़ लगवाने से, पुराने कुएँ, तालाब, झील या मन्दिर की मरम्मत कराने से सात पुरखे तर जाते हैं, और स्वर्ग और मुक्ति मिलती है।[6] भ्रातृहीन कन्याओं से व्याह न करो क्योंकि पिता उन्हें 'नियुक्त' समझ सकता है।[7] व्यास की राय में पुराणों से स्मृति प्रबल है, स्मृति से श्रुति प्रबल है।[8] द्विजों को यज्ञ, कर्मकाण्ड का अधिकार है; शूद्र न तो कोई वैदिक मन्त्र पढ़ सकता है[9] और न स्वाहा, स्वधा, वषट् शब्दों का उच्चारण ही कर सकता है।[10] वर्णव्यवस्था, अनुलोम-व्याह तथा कर्मकाण्ड इत्यादि पर वही सामान्य नियम हैं। ब्रह्मचारी को गुरु की आज्ञा लेकर

दक्ष

गृहस्थ-जीवन

शातातप

लिखित

व्यास

---

[1]दक्ष० १। ६-१२ ॥ [2]दक्ष० २। १-५८ ॥ [3]दक्ष० ४। १-१६ ॥ [4]दक्ष० ७। ३१-४५ ॥ [5]शाता० २ ॥ ५ ॥ [6]लिखित० १-४ ॥ [7]लिखित० ५१-५३ ॥ [8]व्यास० १। ४ ॥ [9]व्यास० १। ५-६ ॥ [10]व्यास० १। ७-२७ ॥

दोपहर के बाद भले आदमियों से भिक्षा माँगनी चाहिये।[१]

ब्रह्मचारी

गुरु की आज्ञा न मानने से सारा वैदिक अध्ययन निष्फल हो जाता है।[२] व्याह, अनुलोम इत्यादि पर सामान्य नियम हैं[३] पर अपने ही वर्ण की पत्नी धर्मपत्नी है। शास्त्रों में लिखा है कि धर्म, अर्थ, काम में स्त्री पति से अलग नहीं है; स्त्रियों को घर का सब काम करना चाहिये, चरित्र में श्रेष्ठ होना चाहिये, महापातकी पति को भी न त्यागना चाहिये पर पति को चाहिये कि दुराचारिणी स्त्री का मुँह न देखे और डाँट-फटकार कर उसे दूर देश में निकलवा दे। इसके विपरीत एक श्लोक में कहा है कि ऋतु-स्नान के बाद दुराचारिणी स्त्री फिर पहिले की तरह रक्खी जा सकती है। ब्राह्मण की विधवा सती हो जाय या सिर मुड़ाकर, भोगविलास छोड़कर, ब्रह्मचर्यव्रत धारण करे।[४] अतिथि का आदर, पूजा और भक्ति करनी चाहिये।[५] नाई, किसान, ग्वालों और दासों का पका हुआ भात द्विज खा सकते हैं; यज्ञ में ब्राह्मण को मांस अवश्य खाना चाहिये; होम, संध्या, नित्य नैमित्तक काम हमेशा करना चाहिये।[६] माता-पिता की पूजा करनी चाहिये, रोज़ ब्राह्मणों को और दूसरों को दान देना चाहिये; कंजूसी बहुत बुरा दोष है।[७]

पत्नी

अतिथि

ब्राह्मण सब में प्रधान हैं पर जो ब्राह्मण वेद नहीं पढ़ता वह काठ का हाथी है, चमड़े का हिरन है, ऊजड़ झोपड़ा है या निर्जल कुँआ है।[८] पराशर कहता है कि भिन्न-भिन्न युगों में भिन्न-भिन्न धर्म होते हैं; सतयुग का धर्म था तप, त्रेता का आत्मज्ञान, द्वापर का यज्ञ, कलियुग का धर्म और दान। सतयुग में प्रमाण था मनु का, त्रेता में गौतम का, द्वापर में शङ्खलिखत का, कलियुग

ब्राह्मण

पराशर

---

[१] व्यास० १। ३०-३१ ॥ [२] व्यास० १। ३९ ॥ [३] व्यास० २। ५-१२ ॥ [४] व्यास० २। १९-५४ ॥ [५] व्यास० ३। ४०-४४ ॥ [६] व्यास० ३। १-५, ५३-७३ ॥ [७] व्यास० ४। १२-३६ ॥ [८] व्यास० ४। ३७-६८ ॥

में पराशर का प्रमाण है।[1] यहाँ पर मुक्तकण्ठ से यह स्वीकार किया है कि युग के अनुसार धर्म बदलता है। पराशर ने अपने नियम बड़ी ओजस्वी भाषा में लिखे हैं।

जो कोई अतिथि अपने यहाँ आवे, पापी हो, चण्डाल हो, पितृघ्न हो या और कोई हो उसे देवता समूह समझ कर पूजना चाहिये और बड़े आदर-सम्मान से खिलाना-पिलाना चाहिये।[2] शूद्रों का सबसे बड़ा धर्म ब्राह्मणों की सेवा है; उनके और सब धर्म निष्फल हैं।[3] जो आत्महत्या करता है वह ६०,००० बरस घोर नरक में रहता है, उसके शरीर का विधिपूर्वक दाह न करना चाहिये और न किसी को उसके लिये रोना चाहिये। पर जो स्त्री सती हो जाती है वह एक करोड़ बरस स्वर्ग में रहती है और पति के आत्मा को भी नरक से अपने पास खींच लेती है। जो विधवा ब्रह्मचर्य से रहती है वह ब्रह्मचारियों की तरह स्वर्ग जाती है। प्रत्येक पुरुष का कर्त्तव्य है कि सन्तान पैदा करे। जो जवानी में निर्दोष स्त्री को त्यागता है वह सात जन्म तक स्त्री होकर बिधवा होता है।[4] पराशर लड़कियों का ब्याह १२ बरस के पहिले कराना चाहते हैं और तीव्र अश्लील शब्दों में विलम्ब की निन्दा करते।[5] यों तो सब जगह धर्म की दुहाई देते हैं पर एक जगह कहते हैं कि अकाल, महामारी, या गड़बड़ में और विदेश में सबसे पहिले अपने बचाव की कोशिश करनी चाहिये; धर्म पीछे देखा जायगा।[6] धर्म के संशय में तीन या पाँच ब्राह्मणों के परिषद् से या एक ही तपस्वी ज्ञानी ब्राह्मणों से पूछना चाहिये। एक ओर पराशर कहते हैं कि गायत्री मन्त्र-विहीन ब्राह्मण शूद्र से भी नीचा है; दूसरी ओर कहते हैं कि पापी ब्राह्मण भी संयमी शूद्र से अच्छा है।[7] पराशर ने हत्या,

अतिथि

शूद्र

आत्म-हत्या

स्त्री

बाल-ब्याह

धर्म

[1] परा० १।१-२४॥ [2] परा० १। ३६-५५॥ [3] परा० १।६१॥ २।१६॥ [4] परा० ४।२-१५, २७-२६॥ [5] परा० ७।६-८॥ [6] परा० ७।४१-४३॥ [7] परा० ८।४-३३॥

व्यभिचार, चोरी, मद्यपान, निषिद्ध भोजन, निषिद्ध व्यापार इत्यादि के लिये भिन्न-भिन्न वर्णों के लिये बहुत से प्रायश्चित्त लिखे हैं।[1] शङ्ख कहते हैं कि ब्राह्मणों का उपनाम शर्मा, क्षत्रियों का वर्मा, वैश्यों का धन और शूद्रों का दास होना चाहिये।[2] स्त्री को प्यार भी करना चाहिये और डांटना भी चाहिये; पुचकारना भी चाहिये और रोकथाम भी करनी चाहिये।[3] ब्राह्मण को शूद्र से कभी कुछ न मांगना चाहिये।[4] वानप्रस्थ के समय स्त्री को अपने साथ बन ले जाना चाहिये या पुत्रों के सुपुर्द कर देना चाहिये। वानप्रस्थों को भी श्राद्ध करने चाहिये।[5] यतियों को घूमते-फिरते जहाँ जो कुछ मिल जाय उसी से सन्तोष करना चाहिये।[6] इस धर्म-शास्त्र के अध्याय १३-१४ में ब्राह्मण-भोज के बहुतेरे अवसर बताये हैं।[7] शङ्ख के अठारहों अध्यायों में वर्णाश्रम, अनुलोम, तप, प्रायश्चित्त, श्राद्ध इत्यादि के साधारण नियम हैं। हरित में भिन्न-भिन्न विषयों पर वही सामान्य नियम हैं।[8] उशनस् ने बड़ों के शिष्टाचार के नियम बताये हैं[9] और आगे चलकर कहा है कि क्षत्रिय, वैश्य या शूद्र चाहे कैसे ही विद्वान् और पुण्यात्मा हों पर ब्राह्मण उन्हें कभी प्रणाम न करे।[10] अग्नि द्विजों को पूज्य है, ब्राह्मण सब वर्णों को पूज्य हैं; पति पत्नियों को पूज्य है; अतिथि सब को पूज्य है।[11] चण्डाल, म्लेच्छ, शूद्र या दुराचारिणी स्त्रियों से बातें करने के बाद मुँह साफ करना चाहिये।[12] उशनस् ने बहुत से ब्राह्मण गिनाये हैं जिनको श्राद्ध में न बुलाना चाहिये। इनमें वह भी शामिल हैं जो विधवा से ब्याह करें या ब्याहता विधवा के पुत्र हों। इससे प्रकट है कि इस तरह के ब्याह होते अवश्य थे पर बुरे

शङ्ख

हरित

उशनस्

अङ्गिरस

---

[1] परा०, अध्याय ५-११ ॥ [2] शङ्ख० २। ३-४। [3] शङ्ख० ४। १५-१६ ॥ [4] शङ्ख० ५। १६ ॥ [5] शङ्ख० ६। १३ ॥ [6] शङ्ख० ७। १-३ ॥ [7] शंख० १३ ॥ १४ ॥ [8] उदाहरणार्थ देखिये, हरित० १-४ ॥ [9] उश० १। २० इत्यादि ॥ [10] उश० १। ४१ ॥ [11] उश० १। ४७ ॥ [12] उश० २। ४-६ ॥

समझे जाते थे।[1] श्रद्धा, प्रायश्चित्त इत्यादि के मामूली नियम यहाँ दिये हैं।[2] अङ्गिरस् कहता है कि स्मृतियों में धोबी, चमार, नट, वरुड़, कैवर्त और भिल्ल—यह सात नीच जाति हैं।[3] नीच जाति का भात खाने पर द्विजों को चान्द्रायण, कृच्छ्र आदि व्रत करने चाहिये। चण्डाल या नीच जाति के कुएँ या बर्तन से पानी पीने पर भिन्न-भिन्न वर्णों के लिये भिन्न-भिन्न प्रायश्चित हैं।[4]

बाल-ब्याह

इस समय के लगभग बाल-ब्याह का जो प्रचार आरम्भ हुआ उसका एक कारण तो था जातिबन्धन, दूसरा था परदेशी आक्रमण, तीसरा था स्त्रियों के पद का ह्रास। साधारणतः जब पुरुषों की संख्या स्त्रियों से कम होती है तब बाल-ब्याह की प्रवृत्ति होती है। अगर किसी कारण से हिन्दुस्तान में स्त्रियों की संख्या कम हो गई थी या परदेशी लोग अपने साथ स्त्रियाँ न लाये थे तो बाल-ब्याह की प्रवृत्ति बढ़ी होगी। यदि कुछ वर्गों में बहुविवाह बढ़ गया हो तो दूसरे वर्गों के लिये स्त्रियाँ कम रह गई होंगी और जल्दी-जल्दी ब्याह करने की अभिलाषा हुई होगी।

## पुराण

पुराण

इस समय के धार्मिक साहित्य में स्मृतियों की तरह पुराणों का भी बड़ा महत्व है। हिन्दुस्तान में किसी न-किसी तरह के पुराण अथर्ववेद के समय से चले आते थे। कौटल्य ने राजकुमारों के लिये पुराण पढ़ना जरूरी बताया है। स्मृतियों में पुराणों को प्रामाणिक बताया गया है। बहुत उलट-फेर के बाद ई० ५-१० सदियों में पुराणों ने बौद्ध-धर्म के ह्रास पर जागते हुए ब्राह्मण-धर्म के प्रभाव में वह रूप धारण किया, जो कुछ परिवर्तनों के साथ अब तक मौजूद है। १८ पुराणों में कुल मिलाकर चार लाख के करीब श्लोक हैं। पुराणों की तीन कोटियाँ हैं—ब्राह्म, शैव और वैष्णव। प्रत्येक पुराणों में सृष्टि,

समय

[1] उश० ४। २०-३१॥ [2] उश० ६-६॥ [3] अंगि० १। २-३॥
[4] अंगि० १। ५-७॥

विषय

देव, मनु और सूर्य या चन्द्रवंशी राजाओं का हाल है, किसी विशेष देवता की महिमा है, बहुत-सी कथाएँ हैं, अवतारों का वर्णन है, किन्हीं तीर्थों, यज्ञों और पूजा-विधानों की महिमा और वर्णाश्रमधर्म, सदाचार इत्यादि का उपदेश है। श्रीमद्भागवत भी जिसमें कृष्ण की भक्ति बड़ी सुन्दर संस्कृत में गाई है, पुराण माना जाता है। १८ उपपुराण भी हैं, जिनके विषय और सिद्धान्त पुराणों के-से ही हैं।

उपपुराण

पुराणों में राजनीति भी बहुत है पर वह अर्थशास्त्र, नीतिशास्त्र, धर्मसूत्र या स्मृतियों से बहुत करके ली गई है। अग्निपुराण कहता है कि राजा को अपना सारा जीवन प्रजा की उन्नति में लगा देना चाहिये, लोगों से रोज मिलना चाहिये, कुमारों को अच्छी से अच्छी शिक्षा देनी चाहिये।

राजनीति

पुराणों में भी राजनैतिक अवस्था उसी जमींदारी सङ्घशासन पद्धति की है जो बाकी साहित्य और शिलालेख या ताम्रपत्रों में झलकती है।[1] वृहन्नारदीय पुराण कहता है कि प्रत्येक

---

[1] पुराणों की राजनीति के लिये खासकर देखिये, अग्नि०, उत्तरखण्ड, २१८। २-३४ ॥ २२०। २२-२३ ॥ २२२। १५-१८ ॥ २२३ । ४-२६ ॥ २२५ । १-१७ ॥ २२६। ६-१२ ॥ २१६। १७-२० ॥ ११६। १-८ ॥ २१७। २०-२२ ॥ २१२। १५-१८, ३०-३२ ॥ २२७। १-१७, ४०-४८। २५३ ॥ ३, ५० ॥ २४१। १-२८; ४७-५३ ॥ १३६। १७-२५ ॥ २२६। ४-८ ॥ मार्क० १५। १-४, ६, १३-१६, १६ ॥ १७। २१ ॥ २७। १-१६, २१-३१ ॥ २८। ३३-३६ ॥ ११२ ॥ १६-२१ ॥ १३१। २७-२८ ॥ वायु०-(सं० राजेन्द्रलाल मित्र) ८। ६०-६१, ६४-६५, ७८-८०, ८४-६०, ६२-१२३, १४२-४३, वर्णाश्रम-धर्म के लिये १४२-६४ ॥ विष्णु०-(सं० व्यासाचार्य) ६। ६, १७-२० ॥ १३ ॥ मत्स्य० ४७ ॥ १४४ ॥ २२२-२२८ ॥ वराह० (सं०-हरप्रसाद शास्त्री) २१८। १८-२० ॥ कूर्म० (सं०-नीलमणि मुखोपाध्याय) प्रथम खण्ड, सर्ग २६-३० ॥ स्वयम्भू० ७ ॥ पद्म० (सं०-महादेव चिमनजी आपटे) २१६-२२६ ॥ गरुण०

युग का धर्म पृथक् है; कलियुग में समुद्र यात्रा, वानप्रस्थ, अन्तर्वर्णब्याह का निषेध है।

धर्म

पुराणों में धार्मिक और सामाजिक इतिहास की सामग्री बहुत है, पर कठिनाई यह है कि एक ओर तो वह पुराने ग्रन्थों से बड़ी स्वच्छन्दता से बहुत सी बातें ले लेते हैं और दूसरी ओर उनमें आगामी युगों में क्षेपक बहुतायत से मिला दिये हैं तो भी इतना प्रकट है कि परमात्मा के तीन रूप, ब्रह्मा, विष्णु, महेश; विष्णु के १० या २४ अवतार; इन सब की पूजा; मूर्तिपूजा; नदी, पर्वत और कुछ अन्य विशेष स्थानों के तीर्थ—इन सब का प्रचार इस समय बढ़ रहा था। अग्निपुराण में विष्णु इत्यादि की मूर्ति और मन्दिर बनवाने के ब्योरेबार नियम दिये है।[1] ब्रह्मभोज और दान की महिमा बढ़ रही है, जातपात के बन्धन, रोटी-बेटी के नियम, और कड़े हो रहे हैं। बौद्ध-धर्म का प्रभाव कम हो रहा था; कुल बौद्ध-सिद्धान्त और रीति रिवाज़ तो ब्राह्मणों ने अपना लिये; बाकी नये ढंग जोर पकड़ रहे थे।

संघर्षण

इस समय से जिस ब्राह्मण-धर्म का दौर-दौरा शुरू हुआ उसमें पुराने वैदिक धर्म के, बौद्ध धर्म के, और दर्शनों के कुछ सिद्धान्त थे; अनार्य जातियों से लिए हुए कुछ विश्वास और रिवाज़ थे; इन सब तत्वों के सङ्घर्षण से, इनके आधार पर तर्क से बहुत-सी बातें पैदा हो रही थी;

व्यापकता

इस धर्म में कोई एकता न था; किसी एक सिद्धान्त की परमसत्ता न थी, यह भी एक तरह का संघ शासन थी; ईश्वर, आत्मा, कर्म, पुनर्जन्म—आदि बातों को किसी-न-किसी रूप में मानते हुये आदमी चाहे और किसी देवी-देवता को मान

---

१११--११४ ॥ १४३-४४ ॥ उपपुराणों में देखिये, बृहद्ध धर्म० (सं० हरप्रसाद शास्त्री) ३ । ६-५४ ॥ ४ । १०, १८-२४ ॥ १२ । ५-४२ ॥ १३ । १३-४९, ५४-६० ॥ १४ । ३-८० ॥ १ । ४-६, १४, २२-२३ ॥ २ । ८-६२ ॥ बृहन्नदार० ( सं—हृषिकेश शास्त्री ) २२ ॥ भाग० ४ । १३-३५, ४५ ॥ १०-२६, ६१ ॥ ११ । ३, १४-१५, १७, १९ ॥ [1]अग्नि ३९-४१ ॥

सकता था, चाहे जिस सामाजिक शिष्टाचार का पालन कर सकता था, चाहे जो यज्ञ, कर्म, योग, दान पूजा, तीर्थ कर सकता था, चाहे जिस दर्शन में विश्वास करता था। यहाँ विस्तार, व्यापकता और सहिष्णुता की हद हो गई; कोई भी क्षेत्र न था जिसे ब्राह्मण धर्म ने अपने सङ्घराज्य में न मिला लिया हो; किसी से उसे विरोध न था।

साधारण रिवाज़

इस नतीजे के अलावा पुराणों से कुछ और बातें उस समय की हालत जताने के लिये संक्षेप से कही जा सकती हैं। अग्नि पुराण कहता है कि पतित आदमी को मरा हुआ समझना चाहिये, उसका श्राद्ध करा देना चाहिये और उसकी सम्पत्ति दूसरों को बाँट देनी चाहिये।[1] क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, चण्डाल, म्लेच्छ का छुआ हुआ या अपवित्र किया भोजन खाने पर या पानी पीने पर ब्राह्मण को भिन्न-भिन्न निश्चित व्रत और प्रायश्चित्त करने चाहिये।[2] अगर कोई वेश्या या नीच जाति का कोई आदमी मूर्ति को छूले तो भक्त को उस देवता के मन्त्र का सौ बार जप करना चाहिये।[3] मार्कण्डेय पुराण में सत्य और दान की प्रशंसा करते हुए हरिश्चन्द्र की कथा कही गयी है; जिसने अपना सब कुछ विश्वामित्र को दे डाला।[4] बृहन्नारदीय पुराण कहता है कि सब द्विजों को काल और गाँव का धर्म जो श्रुति के प्रतिकूल न हो, पालना चाहिये।[5] जो स्त्री शरीर, मन या आचार से दोषी हो, अथवा पति या पुत्रों पर निर्दय हो, उसे त्याग देना चाहिये।[6] श्रीमद्भागवत में कहा है कि भक्ति मनुष्य के सब दुःखों को दूर करती है; भगवान् के भजन से मुक्ति होती है; कृष्ण भगवान् ही मुक्ति के मार्ग हैं।[7] कृष्ण को यज्ञ की अपेक्षा प्रेम पसन्द है।[8] पर एकमात्र भक्ति होनी चाहिये।[9] तथापि एक

छूत

सत्य

कलाधर्म

स्त्री

---

[1]अग्नि० १७० । १-१७ ॥ [2]अग्नि० । १७० । १८-३६ ॥ १७३ । ३७-३८ ॥ [3]अग्नि० ७४ ॥ [4]मार्क० ८ ॥ [5]बृहन्नार० २२ ॥ [6]बृहन्नार० २४ ॥ [7]भाग० १ ॥ [8]भाग० ७ । १४ । १७ ॥ [9]भाग० ११ । १४ । ४२ ॥

भक्ति

स्थान पर यह भी कहा है कि भिन्न-भिन्न अर्थों के लिये भिन्न-भिन्न देव-देवियों की पूजा करनी चाहिये ।[1] प्राणायाम प्रारम्भ करने के पहिले अहिंसा, सत्य, संयम, सन्तोष, ब्रह्मचर्य और तप का पालन करना चाहिये ।[2]

सृष्टि

वायुपुराण में सृष्टि के पहिले समय का बड़ा मनोरञ्जक वर्णन है। तब न वर्ण थे, न आश्रम थे, न ऊँच-नीच का कोई भेद था, अवस्था सौन्दर्य इत्यादि में सब बराबर थे, पूर्ण सुख था, कल्पवृक्ष थे, जो मनमाने सब पदार्थ देते थे। जब भावनाएँ बिगड़ीं तब कल्पवृक्ष लोप हो गये; कपड़े, घर, गाँव, नगर, किले बनाने पड़े, खेती होने लगी। तब वर्ण बने, सच बोलनेवाले ब्राह्मण हो गये, जो कमज़ोर थे और खेती करते थे वह वैश्य हो गये, जो तेजहीन थे और सेवा करते थे वह शूद्र हो गये। ब्रह्मा ने इनके धर्म नियत किये। इसके बाद आश्रम स्थापित किये गये।

नारायण

सब आश्रमों का मूल है गृहस्थ ।[3] वाराहपुराण विष्णु की प्रधानता प्रतिपादन करता है। अगर कोई अपने सब काम नारायण को समर्पण कर दे तो वह कर्म में लिप्त नहीं होता ।[4] वृहद्धर्म पुराण कहता है कि धर्म ही सब कुछ है—माता-पिता, पितामह,

धर्म

भाई, गुरु शरण, आत्मा, तीर्थ, धन, देवता इत्यादि सब धर्म ही है ।[5] कूर्मपुराण में तथा दूसरे पुराणों में भी प्रकृति और पुरुष को शक्ति और परमात्मा करके माना है और अनेक बार कहा है कि ब्रह्म ही सत्य है, और सब माया है।

कलियुग

कूर्मपुराण भी और पुराणों की तरह कलियुग का भयङ्कर चित्र खींचता है, कलियुग में सब धर्म लोप हो जाता है हर बात उल्टी होती है ।[6]

---

[1]भाग० २ । ३ । २-१२ ॥ [2]भाग० ३ । २८ । ४-८ ॥ [3]वायु० १ । ४५-१७३ ॥ [4]वाराह० १ ॥ ५ ॥ [5]वृहद्धर्म० १ । ३०-३५ ॥ [6]कूर्म० २९-३० ॥

स्मृति और पुराण ब्राह्मण-ग्रन्थ हैं। इस काल में बौद्धों ने बहुत से साहित्य की रचना की। उदाहरणार्थ, तीसरी-चौथी सदी के लगभग हीनयान बौद्ध-ग्रन्थ दिब्यावदान रचा गया जिसमें बुद्ध आनन्द, अशोक आदि की कथाएँ हैं। आर्यदेव ने चतु:शतिका में ब्राह्मणों के पाखण्ड की व्यङ्गमय आलोचना की है। चौथी सदी के लगभग आर्यशूर ने कुछ जातकों को अपनी जातकमाला में काव्य की शैली से संस्कृत में लिखा है।

बौद्ध-साहित्य

## संस्कृत-काव्य

स्वाभाविक विकास से और गुप्त-सम्राटों के प्रोत्साहन से चौथी और छठी ई० सदी के बीच में संस्कृत-काव्य की अपूर्व उन्नति हुई, शिलालेखों और ताम्रपत्रों में भी कभी-कभी बहुत अच्छी कविता नज़र आती है। इलाहाबाद के अशोक स्तम्भ पर हरिषेण की लिखी हुई समुद्रगुप्त प्रशस्ति शब्दविन्यास और भाव में बहुत सुन्दर है। इसी समय कालिदास ने रघुवंश, मेघदूत, कुमारसम्भव और ऋतु-संहार में कविता के सब गुण पूर्णमात्रा में दिखाये। एक के बाद दूसरी उपमा द्वारा अर्थगौरव बढ़ाने में, दो-चार पंक्तियों में आदमी के चरित्र का या आदर्श का चित्र खींच देने में, प्रकृति के दृश्यों का नकशा बना देने में, तेज़ी से बड़ी-बड़ी कथा कह जाने में, गौण को पीछे रखकर प्रधान स्थिति को दृष्टिगोचर कराने में कालिदास की समता कोई कवि नहीं कर सका है। रघुवंश में रघुकुल की कथा दिलीप के समय से उठाई गयी है, राम का वृतान्त विस्तार से दिया है और फिर संक्षेप से उनके वंशजों का चरित्र कहा गया है। पहिले सर्ग में रघुवंशियों के गुण इस तरह कहे हैं:—

काव्य

हरिषेण

कालिदास

कविता के गुण

रघुवंश

"रघुकुल में उत्पन्न हुए पुरुषों के गर्भाधान आदि सब संस्कार उचित समय में होने के कारण वे जन्म से ही शुद्ध हैं। जिस काम का वे आरम्भ करते हैं उसे पूरा किये बिना नहीं छोड़ते। समुद्र के तटों तक सारी पृथ्वी के वे स्वामी हैं। उनके रथों की गति को

रघुवंशियों के गुण

रोकने वाला त्रैलोक्य में कोई नहीं है। स्वर्गलोक तक वे आनन्दपूर्वक अपने रथों पर बैठे हुए जा सकते हैं। वे यथाशास्त्र अग्नि की सेवा करते हैं; याचकों के मनोरथ पूर्ण करते हैं; अपराध के अनुसार अपराधियों को दण्ड देते हैं; समय का मूल्य जानते हैं; सत्पात्रों को दान करने ही के लिये धन का संग्रह करते हैं। कहीं मुँह से असत्य न निकल जाय, इसी डर से वे थोड़ा बोलते हैं। कीर्ति की प्राप्ति के लिये ही वे दिग्विजय और सन्तान की प्राप्ति के लिये ही वे गृहस्थाश्रम को स्वीकार करते हैं। बाल्यावस्था में ब्रह्मचर्य का पालन करके वे विद्याभ्यास करते हैं; युवावस्था प्राप्त होने पर विवाह करके विषयों का उपभोग करते हैं; वृद्धावस्था आने पर वन में जाकर वानप्रस्थी हो जाते हैं और अन्तकाल उपस्थित होने पर समाधिस्थ होकर योग द्वारा शरीर छोड़ देते हैं।"

आठवें सर्ग में आकाश से गिरती हुई फूलों की माला से इन्दुमती के मर जाने पर राजा अज विलाप करता है:—

**अज का विलाप**

"शरीर में छू जाने से, हाय हाय! फूल भी यदि प्राण ले सकते हैं तो फिर ऐसी और कौन सी चीज संसार में होगी जो मनुष्य को मारने में समर्थ न हो? विधाता जब मारने पर उतारू होता है तब तिनका भी बज्र हो जाता है......अथवा यह कहना चाहिये कि यमराज कोमल वस्तु को कोमल ही से मारता है।...अच्छा यदि इस मामले में प्राण ले लेने की शक्ति है तो यह मेरे प्राण क्यों नहीं ले लेती?... इसने पेड़ को तो नहीं गिराया, पर उसकी डालों पर लपटी हुई लता का नाश कर दिया?.........प्रिये! बोल, बड़े-बड़े सैकड़ों अपराध करने पर भी तूने कभी मेरा तिरस्कार नहीं किया। सदा ही तू मेरे अपराध क्षमा करती रही है। इस समय तो मुझसे कोई अपराध भी नहीं हुआ। फिर भला क्यों तू मुझ निरपराधी से नहीं बोलती? बोलना क्यों एकाएक बन्द कर दिया? क्या मैं अब तेरे साथ बातचीत करने योग्य भी नहीं रहा? तेरी मन्द और उज्ज्वल मुसकान मुझे नहीं भूलती। मुझे इस समय यह सन्देह हो रहा है कि तूने मुझे सच्चा प्रेमी नहीं, किन्तु छली और शठ समझा।......इसीसे तू बिना मेरी अनुमति लिए ही, अप्रसन्न होकर परलोक को चली गई......। मुझे इस बात का बड़ा ही दुःख

है कि तुझे निष्प्राण देखकर मेरे भी प्राण, जो कुछ देर के लिए तेरे पीछे चल गये थे, तुझे छोड़ कर क्यों लौट आये ? क्यों न वे तेरे ही पास रह गये ? अब वे दुस्सह दुःख सहते हुए अपनी करनी पर रोवें।···हे सुन्दर जङ्घाओंवाली ! पवन की प्रेरणा से तेरी फूल से गुँथी हुई, बल खाई हुई, भौंरों के समान काली-काली ये अलकें, इस समय हिल रही हैं। इन्हें इस तरह हिला-डुलाकर पवन मुझे इस बात की आशा सी दिला रहा है कि तू अभी, कुछ देर में, फिर उठ बैठेगी, तू मरी नहीं। इससे, प्रिये ! सचेत होकर—रात के समय, एकाएक चमक कर, हिमालय की गुफा के भीतरी अन्धकार को ओषधि की तरह—शीघ्र ही तू मेरे दुःख को दूर कर दे·············। नये निकले हुए लाल-लाल पत्तों के बिछौने पर भी लेटने से तेरा मृदुल गात दुखने लगता था। सो वही अब जलती हुई चिता पर कैसे चढ़ेगा...·········? मेरे घर की तू स्वामिनी थी। सलाह करने की आवश्यकता होने पर मेरी तू सलाहकार थी, एकान्त में मेरी तू सखी थी············निर्दयी मृत्यु तेरा नाश करके, मेरे सर्वस्व ही का नाश कर दिया············।[1]

**लङ्का से अयोध्या के मार्ग का वर्णन**

तेरहवें सर्ग में रामचन्द्र रावण को मार कर सीता के साथ विमान पर लङ्का से अयोध्या की ओर जाते हैं।

चलत मार्ग मह सिन्धु निहारी। कह्यो सीय सन राम मुरारी॥
समुद्र देखहु सीय, सेतु बस काँटा। फेनिल सिन्धु मलय लगि बाँटा॥
जिमि अकास सुचि तारन सङ्गा। शरद माहि काटत नभ गङ्गा॥
जब सुरपति मखतुरग चोराई। बांध्यो कपिल पास लै जाई॥
खोदत महि हय खोजन बारा। मो पुरखन यहि कीन्ह अपारा॥
यहि सन भानुकिरन जल पावत। यह दै मणि महि धनहि बढ़ावत॥
जो सुख देत सुधा बरसाई। यह सोइ चन्द्र जोति उपजाई॥
जो पानिहि इन्धन सम जारत। सो बाड़व निज मँह यह धारत॥

---

[1] अनुवादक—पण्डित महावीरप्रसाद द्विवेदी

महासिन्धु हरिरूप समाना। इतना कहि नहिं जात बखाना ।।
नित-नित दशा अनेकन पावत । निज महिमा बस दश दिस छावत ।।
बैठे नाभि मूल जल जाता। गावहिं निज जस जासु विधाता ।।
सोइ युग अन्त लोक संहारी। सोवत यहि महँ पाइ मुरारी ।।
काटत पङ्ख इन्द्रसन भागी। यहि सन सरन गिरिन बहु माँगी ।।
घर्मिक मध्य भूप ढिग आवत । ज्यों रिपुसन नृप निजहि बचावत ।।

आगे चल कर रामचन्द्र सीता से कहते हैं :—

पर्वत

यह गिरि माल्यवान तब आगे। जाके शृङ्ग प्रकासहि लागे ।।
विरह आँसु नव नीर सुहावा। मैं अरु घन इह सङ्ग बरसावा ।।
यहाँ मधुर मोरनहु अलापा। तव बिन मोहिं दीन्ह सन्तापा ।।
परत नीर तरु गन्ध सुहावन। जहँ कदम्ब केशर मन भावन ।।
जहँ सुन्दरि तव संग विहारा। सुमिरि-सुमिरि यहि रुचिर पहारा ।।
परत गुहन प्रतिधुन कर मारी। सोई घन धुन कोउ भाँति निवारी ।।

पम्पासर

लगे जासु तट बहु वानीरा। सोइ पम्पासर निर्मल नीरा ।।
लखत दूर सन सारस चञ्चल। पियत खेद सन दृग जनु सोइ जल ।।
इक-इक देत कमल रज धूरी। तिनहि सीय रहि तो सन दूरी ।।

सीता का परित्याग

चौदहवें सर्ग में राजा रामचन्द्र एक जनरव से व्याकुल होकर गर्भवती निरपराध पत्नी का त्याग करते हैं। लक्ष्मण उसे गङ्गा पार जङ्गल में छोड़ते हैं।

सीता का उलहना

सियहि लखन बहुविधि समुझाई। बालमीकि घर राह दिखाई ।।
पराधीन मैं मातु अभागी। छमा करहु बोले पद लागी ।।
तेहि उठाइ बोली सिय बाता। तुम सन अति प्रसन्न मैं ताता ।।
सुरपति बस तुम विष्णु समाना। सदा रहहु महिपति—परवाना ।।
सब सासुन सन लै मम नामा। क्रम सन कह्यो मोर परनामा ।।
मोहि महँ अंश पुत्र कर जोई। ताकी कुसल मनावै सोई ।।

राजा सन विनती यह मोरी। कह्यो तात कर जोरि बहोरी॥
पैठि अग्नि महँ तनहि जराई। जिन निज शुद्धि प्रगट दिखराई॥
तजन ताँहि सुन जन अपवादा। कै यह तव कुल की मरजादा॥
नहिं यह त्याग बुद्धिगुन खानी। मैं कहि सकत बात मन मानी॥
पूर्वजन्म पापन कर एहा। प्रबल उदय मम नहिं सन्देहा॥
तजि श्रिय तव आई तव पासा। तुम मो संग बन कीन्ह निवासा॥
तव घर आदर सहित बसेखी। रहत मोहिं सोइ सकी न देखी॥
तव प्रसाद मुनि तियन बचावा। जिनके पति निस चरन सतावा॥
तुम आछत अब केहि विधि नाथा। माँगव सरन और के हाथा॥
अवधि होन तव दुसह वियोगा। व्यर्थ प्रान नहिं राखन जोगा॥
रक्षनीय जो अंश तुम्हारा। होत न मोहित विघ्न अपारा॥
अब यहि सन निवृत्ति प्रभुताई। करिहौं तप रवि दृष्टि लगाई॥
दूजे जन्म होई फल सोई। तुम पति मिलहु वियोग न होई॥
वर्णाश्रम पालन कर कर्मा। मनु गावत नरपति कर धर्मा॥
तव घर सन प्रभु यदपि दुहाई। जान्यो मोहिं तपसिनि की नाईं॥[1]

इस उलहने में तीक्ष्ण व्यङ्ग, करुणा और भक्ति का विचित्र सामञ्जस्य है। पति का अपराध सीता को प्रत्यक्ष है पर वह अपने उचित क्रोध को दबाकर भक्ति को स्थिर रखना चाहती हैं।

**कुमारसम्भव**

कालिदास ने कुमारसम्भव में शिव और पार्वती का व्याह और स्वामी-कार्त्तिकेय के जन्म का वर्णन किया है। उमा या पार्वती का जन्म और रूपवर्णन करके कवि दिखाता है कि असुर तारक से परेशान होकर देवता ब्रह्मा की शरण गये। ब्रह्मा बोले—

---

[1] अनुवादक—लाला सीताराम

शङ्कर अंश छाड़ि को जाना। सम्मुख सहै असुर बलवाना॥
अब सब मिलि सोइ करेहु उपाई। उमारूप निज करहु सहाई॥
जेहि विधि चुम्बक खींचत लोहहिं। उमारूप शङ्कर मन मोहहिं॥
ब्रह्मा और देवता
तिमि जौ ता सङ्ग शङ्कर भोगू। सोइ शिव तेज सम्भारन जोगू॥
गिरिजा भूतनाथ सुत सोई। सुरसेना सेनापति होई॥
करिहै तेज जनाय अपारा। सुरबन्दी बेनिन संहारा॥

पर देवताओं के भेजे हुए कामदेव को शिव ने अपनी भृकुटी से ही भस्म कर दिया। उसकी स्त्री रति मूर्च्छित हो गई और होश आने पर विलाप करने लगी—

उपमा देत सकल संसारा। रह्यो रूप जो नाथ, तुम्हारा॥
सो लखि भस्म न दरकत छाती। अहो कठोर नारि की जाती॥
तुम जु नाथ परलोक सुधारे। आय सकत मैं पास तुम्हारे॥
रति-विलाप
पै, कहु काह करै संसारा। जासु सकल सुख तव आधारा॥
निज प्रिय बन्धु नाश अब जानी। शशि निज उदय व्यर्थ अनुमानी॥
पावत बीतेहु पाख अँधेरे। तजत छीनता दुःख घनेरे॥
जाकी रुधिर अरुन रङ्ग गासीं। जो गति कोयल बैन प्रकासी॥
सोई तुम बिना बौर के बानहि। मधु ऋतु पाय कौन सन्धानहि॥

किन्तु पार्वती ने कठिन तपस्या करके शिव को बस में कर लिया। जब—

तिथि जामित्र युक्त शुभ बारा। हिमगिरि सुता विवाह संचारा॥
घर घर करत विवाह तयारी। साजत मङ्गल विधि पुर नारी॥
पार्वती का ब्याह
तेहि अवसर भूधर अनुरागा। सकल नगर एक कुल सम लागा॥
पथ मन्दार फूल छितराये। घर घर सुन्दर ध्वजा लगाये॥
निज-निज अङ्ग बन्धु बैठारी। दै भूषन आसीस उचारी॥
पहिरि दुकूल स्वेत गिरिबाला। लै दरपन सोही तेहि काला॥
कुलदेवन तब बन्दि भवानी। गहे सतिन के चरन सयानी॥
लहु पतिप्रेम अखण्ड कुमारी। सुनि असीस लजानि गिरिबारी॥[1]

[1] अनुवादक—लाला सीताराम

शिव और पार्वती के कुमार ने तारकासुर को मारकर देवताओं को और संसार को निर्भय किया।

कालिदास की एक अपूर्व कल्पना मेघदूत है। यहाँ स्वामी कुवेर के बरस भर के शाप से घरबार से दूर चित्रकूट में पड़ा हुआ एक यक्ष असाढ़ के बादल के हाथ अपना सन्देसा अपनी स्त्री को भेजता है। कहता है :—

मेघदूत

मेघ

पुष्करावर्तक हैं प्रसिद्ध लोक लोकन में,
वंश तिनही के तैने जन्म पायो है।
इच्छा रूप धारण की गति है दई न दई,
मन्त्री सुरराज ने आपनो बनायो है।
एते गुन जानि तो पै भङ्गिता भयोहूँ मेघ
बन्धुन ते दूर मोहि विधि ने बसायो है।
सज्जन पै मागनो बिना हू सरें काज भलो,
नीच पै सरे हू काज आछो ना बतायो है ॥

पन्थ

गैल बताऊँ मेघ अब जिहि चलि पावै चैन।
फिर सुनियो सन्देस मम कानन अति सुख दैन ॥
कानन अति सुख दैन थके वा मग में जब तू।
चलियो धरि धरि पांव शिखर ऊँचिन पै तब तू ॥
भूख लगे सोता मिलें उथरे अरु बिन मैल।
पी तिनकौ पानी तुरत लीजो अपनी गैल ॥
थक्यो पन्थ चलि गात निकट रहे जब जाय तू।
चित्रकूट विख्यात ऊँचे सिर तुहि धारि है ॥
करियो धारासार हरन तासु ग्रीषम-अगिनि।
सज्जन सङ्ग उपकार फलत बिलम्ब न कछु करे ॥
बिलमि तहाँ कछु बार बिहरति जहाँ बनचर बधू।
करियो धारासार फिर द्रुतगति मग लांघियो ॥

लखियो रेवाजाहु विन्ध्यशिलन पै यों बहे।
मानहु दई रचाई गज तन रजरेखा बिशद ॥......

अलकापुरी में पहुँच कर—

बिंबाधर दाड़िम दशन निम्ननाभि कृशगात।
बसति तहाँ मृगलोचनी युवति छीन कटि तात ॥
श्रोणिभार अलसान गति झुकति कछुक कुचभार।
मानहु ललना सृष्टि में मुख्य रची करतार ॥
ताहि सजन घन जानियो मेरी आधो उजी।
रहति अकेली मो बिना चकई ज्यों बिन पीउ ॥

यक्षिणी मितभाषिनि उत्कण्ठिता बिरह कठिन दिन जात।
शीतहनी जिमि कमलिनी औरहि रूप दिखरात ॥
फिर जल शीतल पवन करि दीजो वाहि जगाय।
मृदुल मालती कलिन सङ्ग प्रफुलित चित ह्वै जाय ॥
चमकत बारी मांहि तुहि लखि है दीठि उठाय।
तब तू बातें मन्द धुनि यों कहियो समुझाय ॥
"सखा तेरे पी को जलद प्रिय मैं हूँ पतिव्रती।
संदेसो लै वाको तब निकट आयो सुनि सखी ॥
चलें मेरी मन्दी धुनि बिदेसी तुरत ही।
करें वाञ्छा खोलें पहुँचि घर वेनी तियन की ॥"

मम बचनन निज बचन मिलाई। यों वासों कहियौ समुझाई ॥

सन्देश क्षेम सहित भरता तेरो तिय। करत रामगिरि माँहि बसेरो ॥
पूछत है तेरी कुशलता कहि। बिरहिनि अपनी तू बाता ॥
प्रानी सबहि काल के भोगू। प्रथम कुशल ही पूछन जोगू ॥

मिले भामा तेरी सुभग तन श्यामा लतन में।
मुखाभा चन्दा में चकित हरिणी में दृग मिलें ॥
चलोर्मी में भौंहें चिकुर बरही की पुछन में।
न पै हाँ काहू में मुहि सकल तो आकृति मिले ॥

आती थीं। भवभूति के मालतीमाधव और उत्तररामचरित में पति-पत्नी के अटूट, घनिष्ट और आध्यात्मिक सम्बन्ध का बड़ी सुन्दरता से वर्णन किया गया है। दूसरे देशों से व्यापार खूब होता था। युआनच्वाङ्ग लिखता है कि अकेले वलभीनगर में कोई सौ घर थे जो एक-एक करोड़ की दौलत रखते थे। दूर-दूर के देशों से कीमती जवाहिरात यहाँ जमा थे।

होली

व्यापार

इस समय विद्या और शास्त्र में मालवा और मगध सब प्रान्तों से बढ़कर थे। चीनी यात्रियों के यहाँ बौद्धों और दूसरे लोगों में खूब शास्त्रार्थ होते थे पर सब जगह सहिष्णुता थी।[२] नगरों के चारों ओर ऊँची और मोटी दीवालें थीं पर अन्दर गलियाँ तङ्ग और टेढ़ी थीं। कसाई, मछुए, नट, जल्लाद और मेहतर, शहर के बाहर रहते थे और बस्ती में चुपके-चुपके बाईं ओर चलते थे। मकानों के अन्दर बीच में एक बड़ा कमरा होता था और छोटे-छोटे कमरे होते थे। बड़े आदमी अपनी कुर्सी वग़ैरह खूब सजाते थे। ब्राह्मण और क्षत्रिय सफ़ाई और सादगी से रहते थे। खासकर ब्राह्मण, स्नान इत्यादि का बहुत ख्याल करते थे। वैश्य लोग व्यापार करते थे और शूद्र खेती। इनके अलावा बहुत सी मिश्रित जातियाँ थीं जो हर तरह के व्यवसाय करती थीं। ऊँचे वर्गों में बालकों की शिक्षा बहुत जल्दी शुरू होती थी। पहिले धर्म की कुछ पुस्तकें पढ़ाई जाती थीं। फिर सात बरस की अवस्था होने पर व्याकरण, शिल्प, ज्योतिष्, आयुर्वेद, न्याय और अध्यात्म-विद्या पढ़ाई जाती थी। ब्राह्मण चारों वेद भी पढ़ते थे। तीस बरस की उम्र पर अध्ययन पूरा करके युवक अपना व्यवसाय शुरू करता था और सबसे पहिले गुरुओं को दक्षिणा देता था। बहुत से परिव्राजक गुरु थे।

वर्णन

नगर

मकान

शिक्षा

हिन्दुस्तानियों के बारे में युआन ने यह राय क़ायम की कि इनका चाल-चलन पवित्र है, यह ईमानदार हैं पर बड़े जल्दबाज हैं और इरादे के कच्चे हैं। युआन कहता है कि ग़रीब और अमीर एक-दूसरे से शादी नहीं करते, स्त्रियाँ दुबारा ब्याह नहीं करतीं।

चरित्र

घर के बरतन ज्यादातर मिट्टी के होते थे, पीतल के कम। काश्मीर के लोग जादू-टोना बहुत करते थे।[1] एक दूसरा चीनीयात्री इत्सिङ्ग कहता है कि ब्राह्मण हाथ-पैर धोकर छोटी-छोटी चौकियों पर बैठकर भोजन करते थे। छात्र लोग नौकरों की तरह गुरुओं की सेवा करते थे और हर छोटी-बड़ी बात के लिए उनकी इजाजत लेते थे। खाने या व्याख्यान के कमरों में बड़े-बड़े गद्दे नहीं होते थे; लकड़ी की ही मेज कुर्सी थीं।[2]

भोजन

युआनच्वाङ्ग ने इस समय बौद्ध-भिक्खुओं के अलावा और बहुत तरह के साधु-संन्यासी देखे थे जो मोरपङ्ख पहिनते थे, या खोपड़ियों की माला डालते थे, या घास या नङ्गे रहते थे, या केशनोच करते थे या बालों की चुटिया बनाते थे। वस्त्रधारियों के कपड़े तरह-तरह के रङ्ग के होते थे। बौद्ध-श्रमणों के कपड़े पन्थों के अनुसार तीन रङ्ग के होते थे। श्रमणों की प्रत्येक मण्डली छोटे-बड़े के नियम अपने आप बनाती थी जो एक शास्त्र की व्याख्या करता था, वह मुखिया की सेवा करने से मुक्त कर दिया जाता था; जो तीन शास्त्रों की व्याख्या करता था उसकी सहायता के लिये बौद्धभिक्खु नियत किये जाते थे; जो चार की व्याख्या करता था उसे बौद्ध-गृहस्थ सेवा के लिये मिलते थे; जो पाँच की व्याख्या करता था वह हाथी की सवारी करता था; जो छः की व्याख्या करता था वह जलूस के साथ हाथी की सवारी करता था। जो इससे बढ़कर था, उसे और भी अधिक प्रतिष्ठा मिलती थी। शास्त्रार्थों में जो भिक्खु सबसे अच्छे साबित होते थे, वह हाथियों पर बड़े जलूसों के साथ निकाले जाते थे। जो बिल्कुल निकम्मे और पाखण्डी सिद्ध होते थे, उनके चेहरे लाल और सफ़ेद मिट्टी से पोते जाते थे, उनके शरीर धूल से भर दिए जाते थे और वह जङ्गल या खाई में फेंक दिये जाते थे। जो विनय (शास्त्र) के विरुद्ध भिन्न-भिन्न अपराधों के दोषी ठहरते थे, वह भिक्खु डाँटे जाते थे, या बोलचाल बन्द कर दी जाती थी या बिल्कुल

साधु-संन्यासी

श्रमण

---

[1] युआनच्वाङ्ग, वाटर्स, १। पृ० १४७, १५१, १५४-५५, १५६-६०, १६८, १७१, १७५, २२५॥ [2] इत्सिङ्ग (अनु० टकाकुसू), पृ० २२, ११६, १२३-२४॥

उनका बहिष्कार कर दिया जाता था। बहिष्कार के बाद भिक्खु या तो क्लेश से आवारा घूमता था या फिर संसार में प्रवेश करता था। भिक्खुओं के सङ्घ बहुत-से थे और सारे देश में फैले हुए थे[1]।

## साहित्य

साहित्य

साहित्य के क्षेत्र में सातवीं ईस्वी-सदी में पूर्वकाल की प्रवृत्तियाँ जारी हैं। कालिदास की-सी प्रतिभा का कोई कवि नहीं हुआ पर बहुत से ग्रन्थ लिखे गये जो संस्कृत-साहित्य में ऊँचा स्थान रखते हैं।

भट्ट इत्यादि

सातवीं सदी के लगभग भट्टि ने रावण-बध या भट्टिकाव्य में राम की कथा ऐसी भाषा में कही है कि व्याकरण के सब मुख्य नियमों के ब्यौरेबार उदाहरण आ गये हैं। कुमारदास ने जानकी-हरण में रामकथा विशुद्ध काव्य की शैली से वर्णन की है। सातवीं सदी के लगभग

माघ

माघ ने शिशुपालवध में कृष्ण के हाथों से फुफेरे भाई चेदि राजा के मारे जाने की कथा भारवि की शैली के अनुसार, अर्थात्, महाकाव्य के ढङ्ग पर कही है। दूसरे सर्ग में अधिवेशन में कृष्ण से हलधर कहते हैं :—

राजहि उचित नाहिं सन्तोषा। नृपन माँहि लानत तेहि दोषा॥
सदा बारिनिधि पूरन रहई। वृद्धि हेत पूरन ससि चहई॥
थोरेहि धन जो रहे अघाना। तेहि नहिं देत और भगवाना॥
जब लगि होइ न रिपु कर नासा। रहे न सुचित होन की आसा॥
मग धूरहि जब कीच जनावत। तब जल लखहु और मग धावत॥
एकहु रिपु जाके जग रहई। सो संकित रहि सुख नहिं लहई॥
जब सन भीम मगध नृप मारा। रहै दुखी अति शत्रु तुम्हारा॥
[illegible] पर करब चढ़ाई। यदपि उचित अति नीति बताई॥

---

[1] युआनच्वाङ्, वाटर्स १ पृ० १४४, १४८-४९, १६२, २०२-२०३, २१४-१५, २१८॥ २। ११, १६१॥

झिझकत करत काज सोइ सूरा। ग्रहै राहु ज्यों हिम कर पूरा॥
यह विचारि शङ्का जनि करहू। निगम नीति निज चित महँ धरहू॥...
यहि विधि हली बचन जब कहे। चकित चित्र से सुर जनु रहे॥
सभा भीति सुनि गूंज सुनाई। अनुमोदन जनु कीन्ह डेराई॥
हरि सोइ सुनि कछु उतर न दीन्हा। उद्धव ओर सैन तब कीन्हा॥
अर्थ युक्त हित बचन गम्भीरा। लगे कहन तब उद्धव धीरा॥...
"जानत शास्त्र भेद तुम ताता। तुम सन कहब नीति की बाता॥
ज्ञान दिखावन हित जनि जानहु। पाठ गुनन सब मम बच जानहु॥
श्रिय राखन चाहत अनुकूला। है द्वय तासु सिद्ध के मूला॥
मन्त्र शक्ति इक, इक उत्साहा। धरै सो दोउ निज मह नरनाहा॥
राखै युक्ति सहित जो दृढ़ मति। लहै न खेद परेहु संकट अति॥...
बारह नृप आदित्य समाना। तिन महँ जय ज्यों चहत सुजाना॥
उत्साही इक ज्यौं दिन नायक। रहिहै उदय होन के लायक॥[1]"

काव्यों के अलावा बहुत से स्वतन्त्र श्लोक भी लिखे गये जिनमें से प्रत्येक में नीति, शृङ्गार या वैराग्य की कोई बात है। सातवीं ई०-सदी के लगभग भर्तृहरि ने नीति, शृङ्गार और वैराग्य पर एक-एक शतक लिखा। इनकी शैली कुछ दृष्टान्तों से प्रकट होगी:—

शतक
भर्तृहरि

निकसत । वारू तेल, जतन कर काढ़त कोऊ।
मृगतृष्णा कौ नीर, पिये प्यासौ है सोऊ॥
लहत शशा को शृङ्ग, ग्राह मुखतें मणि काढ़त।
होत जलधि के पार, लहर बाकी जब बाढ़त॥
रिस भरे सर्प को पुहुप ज्यों, अपने सिर पै धर सकत।
हठभरे महासठ नरन को, केऊ बस नहिं कर सकत॥४॥५॥

[1]ला० सीताराम के अप्रकाशित अनुवाद से

जब हों समझों नेक तबहि सर्वज्ञ भयो हौ।
जैसे गज मदमत्त अन्धता छाय गयो हौ ॥
जब सतसंगति पाय कछुक हों समझन लाग्यौ।
तदपि भयो अति गूढ़ गर्वगण को सब भाग्यौ ॥
ज्वर चढ़त-चढ़त अति ताप ज्यों उतरत सीतल होत तन।
त्यों ही मन को मद उतरिगौ लियो शील सन्तोष पन ॥८ ॥
मांगे नाहिं जो दुष्ट सों लेत मित्र कौं नाहिं।
प्रीति निबाहत विपद में न्याय वृत्ति मन माहिं ॥
न्यायवृत्ति मन माहि उच्च पद प्यारो जिनको।
प्राणन हूँ के जात अकृत नहि भावत तिनको ॥
खड्गधारव्रत धार रहै के हूँ नहि त्यागें।
सन्तन कौ यह मन्त्र दियों कौने बिन माँगे ॥ २८ ॥
सत पुरुषन की रीति, सम्पत् में कोमलहि मन।
दुखहू में यह नीति, बज्र समानहि होत तन ॥ ६६ ॥
पुत्र चरित तिय हिय करन, सुख दुख मित्र समान।
मनरुञ्जन तीनो मिलें, पूरब पुण्यहि जान ॥ ६८ ॥
भूमि शयन कहुँ पलंग पै, शाकाहार कहुँ मिष्ट।
कहूँ कन्था सिर पाव कहुँ, अर्थी कहुँ सुख इष्ट[1] ॥ ८२ ॥

**नाट्य-शास्त्र** हिन्दुओं की रीति थी कि संसार में जो कुछ हो, उनके नियम बना देते थे। जैसे धर्म, आचार, अर्थ, काम के नियम बना दिये थे वैसे ही काव्यों और नाटकों का प्रचार बढ़ने पर इनके भी नियम बना दिये—वैसे ही व्योरेबार, हर चीज के बारे में। ईसवी चौथी-सदी के लगभग वह नाट्यशास्त्र बना जिसके रचयिता भरत माने जाते हैं और जिसमें नाटक-गृह, मञ्च, पर्दे, पात्र, वस्त्र, आभूषण, कविता, भाव, रस, गाना तथा नाच आदि पर बहस की है। आगे चल कर दसवीं ईसवी सदी में

---

[1]अनु० - बाबू हरिदास वैद्य।

ानञ्जय ने दशरूप में इस शास्त्र की पूरी व्यवस्था कर दी। यहाँ नाटक से सम्बन्ध
खने वाली हर एक बात पर कड़े नियम बनाये हैं, जिनसे साधारण-लेखकों को
ूरूर बहुत मदद मिली होगी पर जिनकी कड़ाई ने प्रतिभा का विकास, जो
वतन्त्रता पर निर्भर है, बहुत कुछ रोक दिया। नाट्यशाला के और बहुतेरे लेखकों
ो भरत और धनञ्जय का अनुकरण किया है।

कालिदास के बाद चन्द्र या चन्द्रक नाटककार हुआ पर उसके समय और रचना का ठीक-ठीक पता नहीं है। ७-८ वीं सदी में भवभूति ने मालतीमाधव, महावीरचरित और उत्तररामचरित लिखे। पहिले नाटक में पेचीदी प्रेमकथा है। महावीरचरित में राम की कथा व्याह के समय से रावण-बध के बाद अयोध्या में अभिषेक तक है। उत्तररामचरित में सीता के निर्वासन की कथा बड़ी करुणा से कही गयी है। चरित्र-चित्रण में ही नहीं, प्रकृति के वर्णन में भी भवभूति ने बड़ा चमत्कार दिखाया है। पर बहुत से श्लोक बड़े विकृष्ट हैं, समास बहुत लम्बे हैं, नाटक मञ्च की अपेक्षा पाठशाला के अधिक योग्य हैं। लङ्का से लौट कर राज्याभिषेक के बाद दुर्मुख-नामक दूत से प्रजा में प्रचलित अपवाद को जानकर राम अपनी बाँह पर सिर रक्खे सोती हुई गर्भवती सीता को वन में त्यागने का इरादा करते हैं। पर तो भी कहते हैं:—

नाटक

भवभूति

उत्तररामचरित

सीता का त्याग

हाय हाय, मैं भी कैसा कठोर हो गया। हाय, मेरी इस चाल को लोग बुरा कहेंगे।

बालपने सन पोषी प्यारी। जानी कबहुँ न हिय सों न्यारी॥
मैना सम तेहि बिन अपराधा। सौंपत मृत्यु हाथ जिमि व्याधा॥

हाय, मैं पापी अब रानी को क्यों छूऊँ (सीता का सिर उठा के अपना हाथ खींच के)—

ए भोरी मोहिं छांड़ि दे मैं पापी चण्डार।
चन्दन के धोखे लसी तू विषतरु की डार॥

(उठकर) हाय ! संसार उलट गया, हाय ! आज मेरे जाने का कुछ काम न रहा, हाय ! संसार सूना, उजाड़ जङ्गल-सा हो गया । मैं तो समझता हूँ कि—

मिली चेतना राम को दुख भोगन के काज ।
बज्र कील सन जनु जड़े निसरत प्रान न आज ॥

हाय ! माता ! अरुन्धती ! हाय ! महात्मा बसिष्ठ ! विश्वामित्र ! हाय ! अग्निदेवता ! हाय धरती-देवी ! हाय ! जनकजी ! हाय पिता ! हाय माता ! हाय प्यारे मित्र महाराज सुग्रीव ! हाय हनुमानजी ! हाय ! परम उपकार करने वाले लङ्का के राजा विभीषण ! हाय सखी त्रिजटा ! आज राम पापी ने तुम सब का अनादर किया, आज सब को राम ने धोखा दिया ! हाय ! मैं उनका अब कैसे नाम लूँ ।

ते साजन गुनधाम, उन कहँ लगि है दोष जो ।
तिन सब के सुभ नाम, मैं कृतघ्न पापी लिये ॥

हा बेचारी इन्हें इसका कभी ध्यान भी न होगा ।

सोई बाँह सीस निज धारो । शोभा निज घर की प्रिय नारी ॥
बाढ़ो गर्भ होत दिन पूरा । देहुँ पशुन तेहि बलि मैं क्रूरा ॥

(रोता है)

बन में त्यागी हुई सीता को ऋषि वाल्मीकि ने अपने आश्रम में शरण दी । यहाँ पर, नाटक के चौथे अङ्क में जनक जी आते हैं ।

जनक—पीर हाय मम सीय पर, ऐसी बिपति गंभीर ।
बेध्यो सोइ मेरो हियो, दूखत सकल शरीर ॥
भे दिन बहु तउ नव सरिस, बहत मनहु जलधार ।
खैंचत सो प्रानहिं तऊ, घटै न सोक अपार ॥

हाय, हाय ! बुढ़ापा आ गया, ऐसी गाढ़ी विपत्ति पड़ी, पराक सान्तपन आदि तप करने से शरीर का लोहू सूख गया, अब भी मुझको मौत नहीं आती । ऋषि लोग तो कहते हैं कि जो लोग आत्महिंसा करते हैं वह घोर अन्धेरे नरक में

पड़ते हैं। बरसों हो गये तो भी हर घड़ी सोचने से मेरा दुःख और भी बढ़ता हुआ नया ही देख पड़ता है। हाय सीता देवी! तुम्हारा जन्म यज्ञभूमि से हुआ तो भी तुम्हारा ऐसा परिणाम हुआ कि लाज के मारे मैं रो भी नहीं सकता। हाय बेटी!

रोवत हँसत बालचन्द तोरे। दांत लखात कली सम थोरे।
कहत मनोहरि तोतरि बाता। सुमिरिहु आज बदन जल जाता॥

भगवती धरती महारानी तुम बड़ी कठोर हो।

उधर राम के यज्ञ के घोड़े को सीता के पुत्र लव और कुश ने पकड़ लिया और राम की सेना से लड़ाई छेड़ दी। लव ने बहुत से सिपाही मार डाले। मा रचन्द्रकेतु सुमन्त से कहता है:—

गिरि कुञ्जन में नागयूथ जो सोर मचावत।
तिनहू के यह शब्द कान में पीर उठावत॥
उपजत धुनि गम्भीर बीर दुन्दुभ। बजावत।
मिलि धनु के टङ्कार गूँजि आकाश चढ़ावत॥

सुमन्त—(आप ही आप) हम इसके साथ चन्द्रकेतु को कैसे लड़ने दें। (सोच के) क्या करें, हम लोग इक्ष्वाकु के घर में पले हैं। जब काम पड़ जायगा तो क्या करेंगे?

चन्द्रकेतु—(आश्चर्य और लाज से) हाय, क्या मेरे सिपाही सब तितर-बितर हो गये?

सुमन्त—(रथ दौड़ा कर) भैया! देखो, वह बीर अब तुम्हारी बात सुन सकता है।......

चन्द्रकेतु—सुनो, वीर लव!

का मिलि है तुम को भला सैनिक नीच हराइ।
इत आओ मो सन भिरो तेजहिं तेज बुझाइ॥[1]

तीन नाटक—नागानन्द, रत्नावली और प्रियदर्शिका—सम्राट् हर्षवर्द्धन के

---

[1] अनुवादक—लाला सीताराम।

कहे जाते हैं। नागानन्द में विचित्र परोपकार का कथानक है। दूसरे की जान

**नागानन्द**

बचाने के लिये एक राजा अपने को गरुड़ को अर्पण कर देता है। पांचवें अङ्क में राजा को आगे रक्खे हुए भूमि पर बैठा गरुड़ दिखाई देता है।

गरुण—जन्म से आजतक मैंने साँपों का ही आहार किया है; पर ऐसा आश्चर्य कभी नहीं देखा। यह कि मरने के समय सभी को भय और दुःख होता है। यह महात्मा जिसका अब मरण निकट आ गया है, केवल व्यथा को ही सहन नहीं किये हैं किन्तु कुछ प्रसन्न-सा भी दीखता है। देखो—

नहिं गलानि मन माँहि भई जिहि रुधिर पिए ते।
करत मांस की व्यथा रोकि मुख सुखी भये ते॥
चित उदार अति रोम हर्ष पुनि प्रगट लखाता।
ताते केवल छीन भयो बलहीन न गाता॥
जो मैं अपकारी हौं न तरु उपकारी सम अजहुँ इत।
है परत दीठि जाकी सरस सदानन्द धरि धीर चित॥

सो, इसके ऐसे धैर्य्य से आश्चर्य ही होता है। हो, पर इसे अब नहीं खाऊँगा। अच्छा भला पूछूँ तो यह कौन है?

राजा— नाड़ी मुख ते रुधिर हू स्त्रवत अहै बनि धार।
अजहुँ माँस मम देह बिच कत नहिं करत अहार॥
महाराज देखन अहौं तृप्ति न भई तुम्हारि।
ह्वै निवृत्त किमि रमि रहो भक्षण है भख मारि॥

गरुण—(आप ही आप) अहह! क्या ऐसी दशा में भी अपने प्राणों को रखे हुए हैं[1]? (प्रकट) मैंने अपनी चोंच से तेरे हृदय से खींचकर रुधिर पान किया सही, परन्तु अब तू अपनी धीरता से मानो मेरा रक्त पी रहा है, सो तू कौन है, मैं भी सुनना चाहता हूँ।

राजा—तू भूख से ऐसा विकल हो रहा है कि अभी सुनाने योग्य नहीं है। इसलिये मेरे माँस और रक्त से अपनी तृप्ति कर।

---

[1] अनुवादक—पण्डित सदानन्द अवस्थी।

अधिकांश हिन्दू-साहित्य—यहाँ तक कि वैज्ञानिक साहित्य भी—पद्य में है, पर कुछ उपन्यास तथा अन्य ग्रन्थ गद्य में भी लिखे गये।

हर्षचरित के लेखक बाणभट्ट ने कादम्बरी उपन्यास रचा जिसमें प्रधान चरित्रों के कई जन्म होते हैं। कथा कहनेवाले तोते को लानेवाली चण्डाल लड़की का वर्णन इस तरह किया है—"वह कन्या गमनशक्ति वाली इन्द्रनीलमणि की पुतली सी लगती थी, उसका श्यामरङ्ग था, इस कारण वह दैत्यों से लिये गये अमृत को हरण करने के लिये माया से मोहनी रूप धारण करने वाले—विष्णु का मानो अनुकरण करती थी। पैर की गाँठ तक पहुँचते हुये नीले अधोवस्त्र से उसका शरीर ढँका हुआ था, और ऊपर उसने लाल डुपट्टा ओढ़ लिया था। इनसे वह ऐसी लगती थी मानो सूर्य की किरणें जिस पर पड़ी हों ऐसी—नीलकमलों की एक भूमि हो। एक कान में पहने हुए कर्णभूषण की प्रभा से उसके गोरे गाल दिखाई देते थे, इस कारण वह—उदय होते हुये चंद्रबिम्ब की किरणों से व्याप्त मुख वाली—मानो रात्रि थी। कुछ-कुछ पीले रङ्ग के गोरोचन से उसने तिलक रूपी तीसरा नेत्र बना लिया था, जिससे मानो वह महादेव के वेष के समान ही भीलनी का वेष धारण करने वाली—पार्वती थी। नारायण के वक्षःस्थल में निवास करने से लगी हुई उनकी देह प्रभा के कारण काली पड़ी हुई मानों वह साक्षात् लक्ष्मी थी। कुपित हुए महादेव की अग्नि से जलते हुए कामदेव के धुएँ से मलिन हुई मानों वह रति थी। कामावेश में आये बलराम के हल से खिच जाने के भय के कारण भागी हुई मानों वह यमुना थी। उसके चरण-कमलों पर बहुत गाढ़ी लाल लाख के रङ्ग से फूल पत्ते बनाये गये थे। इनसे वह तत्काल मारे हुये महिषासुर के रुधिर से लाल चरणवाली दुर्गा के समान लगती थी। लाल उँगलियों की प्रभा से उसकी नख-किरणें लाल हो गई थीं। उसके चरणों में जो फूल-पत्ते कढ़ रहे थे, उनकी परछाइँ ज़मीन पर पड़ती थी। इससे ऐसा लगता था, मानों बहुत कठिन मणिमय भूमि का स्पर्श असह्य होने के कारण वह फूल-पत्ते बिछाती हुई उन पर चलती है। नूपुरमणि में से निकलते

कादम्बरी

चण्डाल की लड़की

हुए अच्छे पीले रङ्ग के प्रकाश से उसका शरीर रँग गया था, जिससे ऐसा लगता था मानों भगवान् अग्नि ने, केवल उसकी कान्ति का पक्षपात कर और प्रजापति की आज्ञा को लोप कर, उस जाति को पवित्र करने के लिये, उसके शरीर को आलिङ्गन किया है। उसकी कमर में तागड़ी की लड़ पड़ी थी। वह कामदेव रूपी हाथी के मस्तक के ऊपर की मोतियों की माला और रोमावली रूपलता की क्यारी के समान लगती थी। बड़े-बड़े मोतियों की स्वच्छ माला उसने गले में पहन रक्खी थी। वह ऐसी लगती थी मानों उसे यमुना जानकर गङ्गा मिलने के लिये आई हो। शरद् के समान उसके कमलनयन प्रफुल्ल थे; वर्षा ऋतु की भाँति उसके केश घन थे; मलयाचल के मध्य-भाग के समान वह चन्दनपल्लवों से भूषित थी; नक्षत्रमाला के समान वह चित्र श्रवणाभरण से अलङ्कृत थी; लक्ष्मी की भाँति वह हस्त-स्थित कमलशोभा थी; मूर्छा के समान वह मन को हर लेती थी; बनभूमि के समान वह अक्षतरूप-सम्पन्न थी; देवाङ्गना के समान अकुलीन थी; निद्रा की भाँति वह नेत्रग्राहिणी थी; वन-कमलनी की भाँति वह मातङ्गकुल से दूषित थी; उसका स्पर्श नहीं किया जा सकता था, इस कारण वह मानों निराकार थी; उसका केवल दर्शन ही हो सकता था, इस कारण वह मानो तसवीर थी; चैत्रमास की पुष्प समृद्धि की तरह वह विजाति थी; कामदेव के पुष्प-धनुष की डोरी के समान उसकी कमर मुट्ठी में आने के योग्य थी और कुबेर की लक्ष्मी के समान वह अलकोद्भासिनी थी।"

**आश्रम**

शिकारियों के हमले के बाद जाबालि ऋषि के जिस आश्रम में शरण पाई थी, उसका चित्रण तोता करता है—"वह मानों दूसरा ब्रह्म-लोक था। उसके चारों ओर बन थे। उनमें बहुत से वृक्ष लग रहे थे। वे फूल-फलों से लद रहे थे। वहाँ ताड़, तिलक, तमाल, हिताल और मौलसिरी के बहुत वृक्ष थे। नारियलों पर इलायची की बेल चढ़ी हुई थी। लोध्र, लवली और लौङ्ग के पत्ते हिल रहे थे। आम की मञ्जरी की रज ऊची उड़ रही थी। भ्रमरों की झङ्कार से आम के वृक्षों में शब्द हो रहा था। उन्मत्त कोकिलाओं का समूह कोलाहल कर रहा था। फूले हुए केवड़े की रज के ढेर से वहाँ के बन पीले दीखते थे। सुपारी के लता रूपी हिंडोले में वनदेवियाँ

झूलती थीं।...............बालक स्वर से पाठ पढ़ते थे। बारबार सुने हुए वषट्कार शब्द का उच्चारण करने से तोते वाचाल हो रहे थे। असंख्य मैना वेद का घोष कर रही थीं। जङ्गली मुर्गे वैश्वदेव में दिया हुआ बलि खाते थे।............वहाँ मलिनता केवल यज्ञ-धूम में थी, चरित्र में नहीं; मुखराग तोतों ही में था, कोप में नहीं; तीक्ष्णता दर्भाग्र में ही थी, स्वभाव में नहीं; चञ्चलता केले पत्तों में थी, मन में नहीं; चक्षुराग कोकिलों में ही था, पर स्त्रियों में नहीं; कण्ठग्रह कमण्डल ही में था रतिविलास में नहीं; मेखलावध व्रतही में था, ईर्षाकलह में नहीं; होम की गायों के स्तन का ही स्पर्श होता था, स्त्रियों के नहीं; मुर्गों का ही पक्षपात होता था, विद्याविवाद में नहीं; अग्नि की प्रदक्षिणा में ही भ्रान्ति होती थी, शास्त्रार्थ में नहीं; दिव्यकथाओं में ही वस्तु सङ्कीर्तन होता था, धन-तृष्णा में नहीं; रुद्राक्ष की माला की ही गणना होती थी, शरीर की नहीं; मुनि बालों का नाश यज्ञ-दीक्षा में ही होता था, मृत्यु से नहीं; रामानुराग रामायण से होता था, यौवन से नहीं; मुख पर भङ्गविकार बुढ़ापे में ही होता था, धनाभिमान से नहीं, इसी प्रकार शकुनि वध महाभारत ही में था; वायुप्रलाप पुराणों में ही था; द्विजपतन बुढ़ापे में ही होता था; जाड्य उपवन के चन्दनवृक्षों में ही था; भूति अग्नि में थी; गति सुनने का शौक मृगों ही को था; नृत्यपक्षपात मोरों ही को था; भोग सांपही को था; श्रीफल का प्रेम बन्दरों ही को था; और अधोगति केवल वृक्षों के मूल की ही थी।"

**कादम्बरी का निवेदन**

अपने प्रेमी चन्द्रापीड़ को देख मरा समझ कर कादम्बरी धीरज दिलाने वाली सखी मदलेखा से कहती है—". . . अपने को केवल आँसू बहाने से हलका बनाकर क्यों मैं पतित करूँ? रुदन से मैं स्वर्ग में जाते हुए देव का अमङ्गल क्यों करूँ? चरणों की धूलि के समान, उनके चरणों का अनुगमन करने को तत्पर हुई मैं हर्ष के स्थान पर भी रुदन करूँ, ऐसा मुझे क्या दुख है!......जिसके लिये कुल की मर्यादा नहीं गिनी, गुरुजनों की अपेक्षा नहीं की, धर्म का अनुरोध नहीं किया, जनापवाद का भय नहीं किया, लज्जाका त्याग किया, मदनोपचार करा-करा कर सखीजनों को खेद दिया, अपनी प्रिय सखी महाश्वेता को दुःखित किया और उसके साथ जो प्रतिज्ञा की थी

उसके अन्यथा होने का भी मैंने विचार न किया, उस मेरे प्राणनाथ ने मेरे लिये ही प्राण-त्याग किये।......प्रियसखी, तुझे ऐसा प्रयत्न करना चाहिये कि पिता-माता कोई मेरे शोक से प्राणों का त्याग न करें और मुझसे वाञ्छित मनोरथ तुझसे पूर्ण करें जिससे मेरे परलोक जाने पर भी तेरे अञ्जलि देनेवाला पुत्र उत्पन्न हो। मेरी सखियाँ या मेरे परिजन जिसमें मेरी याद न करें या महल शून्य देखकर भाग न जाँय वैसा ही करियो। महल के आँगन में लगे हुए—मेरे पुत्र के समान—छोटे से आम के पौधे का जैसा मैंने विचारा था, वैसा ही मालती लता के साथ तू स्वयं विवाह करियो। मेरे चरण के तल के स्पर्श से बढ़े हुए अशोक-वृक्ष में से कर्णपूर के लिये भी पत्ता मत तोड़ियो।...... मेरे महल में सिरहाने की तरफ़ रक्खा हुआ मेरा कामदेव-पट फाड़ डालियो।......बिचारी कालिन्दी मैना तथा परिहास तोते को पिञ्जरे में रहने के दुःख से छुड़ा दीजियो। मेरी गोद में सोने वाली नकुलिका को तू अपनी ही गोद में सुलाइयो। मेरे पुत्र-बालहिरन—तरलक को किसी तपोवन में भिजवा दीजो। मेरे हाथों से पाला हुआ चकोरों का जोड़ा क्रीड़ा-पर्वत पर जिसमें मर न जाँय, ऐसा कीजियो।......जिसे घर में रहने को आदत नहीं है, ऐसी जबरदस्ती लाई गई बिचारी [illegible] को वन में ही छुड़वा दीजियो। क्रीड़ा-पर्वत किसी शान्त तपस्वी को दे दीजियो। मेरे वस्त्र तथा भूषण आदि को ब्राह्मणों को दान कर दीजियो; परन्तु वीणा को तो अपनी ही उत्सङ्ग में प्रेम से रखियो और जो कुछ तुझे अच्छा लगे ले लीजियो।"[1]

## कला

निर्माण-कला

निर्माण-कला में भी यह युग बड़े मार्के का है। मत्स्य, स्कन्द, अग्नि, नारद, लिङ्ग और भविष्यपुराणों में एक या अधिक अध्याय भवन-निर्माण, मूर्ति-निर्माण, नगर-व्यवस्था इत्यादि पर लिखे हैं। कौटिलीय अर्थशास्त्र और शुक्रनीति में भी निर्माण की बहुत-सी बातें लिखी हैं। संस्कृत में शिल्पशास्त्र, वास्तुशास्त्र और चित्रशास्त्र कई-सी हैं। इन सारे

[1] अनुवादक—पं० [illegible] भट्ट।

शास्त्र को ६-७ ई० सदी के लगभग मानसार में ब्योरेवार लिखा है। मानसार (अध्याय १) कहता है कि यह विद्या ऋषियों को इन्द्र, वृहस्पति, नारद इत्यादि के द्वारा ब्रह्मा, विष्णु और शिव से मिली थी। अध्याय ९ में कहा है कि गाँव के चारों ओर लकड़ी या पत्थर की दीवाल होनी चाहिये, चार सदर फाटक और उनको मिलाने के लिये सड़कें होनी चाहिए। जहाँ-जहाँ बस्ती हो वहाँ-वहाँ तालाब चाहिये। ढाल की तरफ़ नालियाँ होनी चाहिये। सबसे अच्छे स्थान ब्राह्मणों को रहने के लिये मिलने चाहिये। चण्डालों के स्थान और मरघट गाँव के बाहर होने चाहिये, खासकर उत्तर-पच्छिम की तरफ भयङ्कर देवताओं के मन्दिर भी दीवाल के उस पार होने चाहिये। शहर आठ तरह के होते हैं—राजधानी, नगर, पुर, नगरी, खेट, खर्वाट, कुब्जक, पट्टन। मानसार ने क्षेत्रफल के हिसाब से कुल ४० तरह के शहर और गाँव माने हैं। शहर के चारों तरफ़ दीवाल और खाई होनी चाहिये तथा सदर दर्वाजे, सड़क-नाली, चरागाह उसी ढङ्ग से होनी चाहिये जैसे गाँव में। बाज़ार, दूकान, मन्दिर, सराय और पाठशाला सब तरतीब से नियमानुसार होने चाहिए (अध्याय १०)। मानसार ने चक्रवर्ती, महाराज, नरेन्द्र, मण्डलेश इत्यादि के महलों के नौ प्रकार बनाये हैं। राज-सिंहासन और मुकुट भी नौ तरह के थे (४१-४२)। नाव्यगृह और मञ्च भी नौ तरह के होते थे, जिनके लिए व्योरेवार नियम दिये हैं (४७)।

**इलूरा**

दक्खिन में वर्तमान निज़ाम-राज्य में इलूरा की गुफ़ाओं में मूर्तियों की बहुत-सी पट्टियाँ हैं। ७०० ई० के लगभग यहाँ दशावतार की और बहुत से देवी-देवताओं की मूर्तियाँ बनाई गई हैं। कैलाश मन्दिर के लङ्केश्वर विभाग में शिव का ताण्डव-नृत्य दिखाया है। भावप्रदर्शन के लिहाज़ से यह मूर्ति बड़े मार्के की है। नृत्य में शिव इतने मस्त हैं, इतने ग़र्क़ हैं कि अपने को भूल गये हैं, नृत्य ही नृत्य रह गया है। एक दूसरी मूर्ति में शिव सात लोकों को तीन क़दमों से नाप रहे हैं।

आठवीं-सदी के लगभग बम्बई बन्दर के पास वर्तमान ऐलीफ़ेण्टा टापू में भी

अन्य दृष्टान्त

कुछ देवताओं की बड़ी मूर्तियाँ हैं पर उनमें कला का चातुर्य बहुत नहीं है। बम्बई प्रान्त के थाना ज़िले में अमरनाथ या अम्बरनाथ के ११ वीं ई०-सदी के ब्राह्मण-मन्दिर में चारों ओर स्तम्भों पर ब्रह्मा, सरस्वती आदि देवी-देवताओं की मूर्तियाँ अच्छी हैं। इसी तरह काठियावाड़ में थान के सूर्य-मन्दिर में लगभग सातवीं ई०-सदी की मूर्तियाँ गुफ़ाओं की-सी हैं और बहुत अच्छी बनी हैं।

———

# १३

**अन्तिम-काल**

सातवीं सदी के उत्तर-भाग से हिन्दू राजनैतिक इतिहास में फिर विभाजक शक्तियों की प्रबलता हो गई थी। उत्तर-पच्छिम से आने वाले मुसलमानों की विजय तक अधिकतर यही हालत रही अथवा यों कहिए कि राजनैतिक विच्छेद के कारण बारहवीं सदी में उत्तरभारत को मुसलमानों ने विजय कर लिया और तेरहवीं सदी में दक्खिन पर भी छापा मारा। सामान्यत: आठवीं-सदी से बारहवीं-सदी तक हिन्दुस्तान के प्राचीन इतिहास का अन्तिम-काल माना जा सकता है। इस काल के राजनैतिक इतिहास में कोई एकता नहीं है अर्थात् घटना-चक्र का कोई एक केन्द्र नहीं है। केवल मुख्य-मुख्य राज्यों की प्रधान घटनाओं का सङ्केत किया जा सकता है। स्मरण रखना चाहिये कि इन राज्यों में आपस की लड़ाई बहुत हुआ करती थी।

**कन्नौज**

आठवीं ई०-सदी में कन्नौज एक विस्तृत राज्य की राजधानी था, पर ७४०ई० के लगभग कश्मीर के राजा ललितादित्य मुक्तापीड़ ने कन्नौज-नरेश को हरा कर और गद्दी से उतार कर मार डाला। कन्नौज को अपने राज्य में मिलाना कश्मीर राजाओं की शक्ति के बाहर था; पर कुछ दिन बाद ललितादित्य के लड़के जयापीड़ ने कन्नौज के दूसरे राजा वज्रायुध को फिर हरा कर गद्दी से उतारा। उसके बाद इन्द्रायुध सिंहासन पर बैठा, पर ८१० ई० के लगभग उसे मगध के राजा धर्मपाल से हार खानी पड़ी। तथापि मगधराज ने भी कन्नौज को अपने शासन में नहीं मिलाया। चक्रायुध कन्नौज की गद्दी पर बैठा पर उस की तीसरी पीढ़ी में विपत्ति आई। गुर्जर-प्रतीहार राजा नागभट्ट ने जिसका राज्य राजपूताना में था और जिसकी राजधानी भिल्लमाल थी, कन्नौज पर धावा किया और चक्रायुध को गद्दी से उतार दिया। जान पड़ता है कि इस बार कन्नौज गुर्जर-प्रतीहार राज्य में मिला

लिया गया और उसकी राजधानी हो गया। इस प्रकार फिर एक साम्राज्य की सृष्टि हुई। यद्यपि इस नये साम्राज्य को एक बार दक्खिन के राष्ट्रकूटों के सामने सिर झुकाना पड़ा तथापि यह कुछ दिन तक और बढ़ता ही गया। नागभट्ट के बाद राजभद्र गद्दी पर बैठा और ८३४ ई० के लगभग से ८४० ई० तक राज्य करता रहा। उसका लड़का हुआ मिहिरभोज जिसने लगभग ८४० ई० से ८९० ई० तक शासन किया। उसका राज्य पूरबी पञ्जाब से लेकर मगध, काठियावाड़, गुजरात और मालवा तक था। उसके लड़के महेन्द्रपाल ने लगभग ८९०-९०८ ई० तक राज्य किया। उसके लड़के भोज द्वितीय ने कोई दो बरस राज्य किया। तत्पश्चात महिपाल लगभग ९१० से ९४० तक गद्दी पर बैठा, पर अब साम्राज्य का

**साम्राज्य**

ह्रास होने लगा। राष्ट्रकूट राजा इन्द्र तृतीय ने ९१६ ई० में कन्नौज पर अधिकार कर लिया। कुछ दिन बाद महिपाल ने कन्नौज तो ले लिया पर साम्राज्य के कुछ सीमा प्रान्त स्वतन्त्र हो गये। देवपाल (लगभग ९४० ई० ९५५) और विजयपाल (लगभग ९६० ई० ९९०) के समय में भी साम्राज्य का कुछ ह्रास हुआ।

**ह्रास**

विजयपाल के उत्तराधिकारी राज्यपाल के समय में बड़ी महत्त्वपूर्ण घटनाएँ घटीं। मुसलमानों के आक्रमण आरम्भ हुए। पञ्जाब के राजा जयपाल के अनुरोध से कन्नौज के राजा, चन्देल राजा और कुछ अन्य राजाओं ने मिलकर लगभग ९९१ ई० में ग़ज़नी के अमीर सुबुक्तिग़ीन का लड़का सुल्तान महमूद ग़ज़नी के तख़्त पर बैठा। उसने हिन्दुस्तान के ऐश्वर्यशाली मन्दिर और नगरों को लूटने के लिये कोई १७ हमले किये। १०१९ ई० में उसने कन्नौज पर धावा किया। राज्यपाल के छक्के छूट गये, कुछ करते-धरते न बना, तुरन्त ही घुटने टेक दिये। कन्नौज के सातों किले एक ही दिन में महमूद के हाथ में आ गये। जब ख़ूब लूटमार करके महमूद ग़ज़नी लौट गया तब और हिन्दू राजाओं ने कायर राज्यपाल पर अपना क्रोध

**मुसलमान-आक्रमण**

**महमूद ग़ज़नवी**

उतारा और उसे मार कर त्रिलोचनपाल को गद्दी पर बैठाया। महमूद ने तुरन्त ही इसका बदला लिया पर १०३० ई० में उसके मरने पर पच्छिमी पञ्जाब को छोड़ कर बाक़ी हिन्दुस्तान फिर अपने पुराने चक्र पर घूमने लगा। कोई साठ बरस तक कन्नौज में पुराने वंश के राजा राज्य करते रहे पर लगभग १०९० ई० में गहरवार राजा चन्द्रदेव ने कन्नौज पर अधिकार कर लिया।

**गहरवार**

इसका शासन वर्तमान उत्तर प्रदेश के अधिकांश भाग पर और शायद दिल्ली पर भी था। यही वंश कुछ दिन बाद राठौर कहलाया। सदा की भाँति इनके राज्य की सीमा में परिवर्तन होते रहे पर बारहवीं-सदी के लगभग अन्त तक उत्तरभारत में इनका पद बहुत ऊँचा रहा। अन्तिम राजा जयचन्द की अजमेर के चौहान रायपिथौरा पृथ्वीराज से ऐसी खटपट हुई कि वह कन्नौज को और अपने साथ और हिन्दू-राज्यों को भी ले डूबा। अपनी लड़की संयोगिता के स्वयंवर में जयचन्द ने पृथ्वीराज को न बुलाया वरन् उसकी प्रतिमा बना कर द्वारपाल की जगह खड़ी कर दी। अपमान सहना पृथ्वीराज को स्वीकार न था; छल-बल से वह राजकुमारी को ले भागा। उधर अफ़ग़ानिस्तान में ग़जनवी-वंश के बाद गोरी-वंश की प्रभुता जम गई थी। शहाबुद्दीन ग़ोरी ने जिसे मुहम्मद ग़ोरी भी कहते हैं, हिन्दुस्तान जीतने की ठानी। पृथ्वीराज ने उसका सामना किया पर जयचन्द ने साथ न दिया वरन् ग़ोरी का रास्ता साफ़ कर दिया। ११९१ ई० में पृथ्वीराज ने ग़ोरी को परास्त किया पर ११९२ में वह ऐसा हारा कि उसका सारा राज्य ग़ोरी के हाथों में चला गया। जयचन्द के भी दिन आ गये थे। ११९४ ई० में ग़ोरी ने कन्नौज भी जीतकर अपने साम्राज्य में मिला लिया।[1]

---

[1] कनौज के इतिहास के लिए ताम्रपत्र और सिक्के ऐतिहासिक पत्रिकाओं में मिलेंगे। जयचन्द और पृथ्वीराज की कथा बहुत नमक-मिर्च मिलाकर चन्दवरदाई ने हिन्दी अथवा यों कहिये हिन्दी के डिङ्गल-रूप में पृथ्वीराजरासो में लिखी है। ब्योरेवार इतिहास के लिए देखिए, विंसेण्ट ए स्मिथ—'अर्ली हिस्ट्री ऑफ़ इण्डिया' (चौथा संस्करण), पृ० ३९०-४०३। मुसलमान-आक्रमणों के लिये इलियट और

राजनैतिक महत्त्व में कन्नौज के बाद दूसरा नम्बर मगध का है। हर्षवर्धन के बाद मगध और बङ्गाल में बहुत से छोटे-छोटे राजा राज्य करते रहे जिससे बड़ी गड़बड़ी हुई और जनता को बहुत हानि पहुँची। ७३०-७४० ई० के लगभग बहुत से लोगों ने मिलकर गोपाल को महाराज बनाया जो बौद्ध था और जिसने बहुत से मठ बनवाये। गोपाल के बाद धर्मपाल ने ८०० ई० के लगभग अपनी प्रभुता बङ्गाल से कन्नौज और दिल्ली तक फैलाई। इस समय के लगभग इस साम्राज्य की राजधानी मगध में पाटलिपुत्र थी। धर्मपाल ने गङ्गा के किनारे विक्रमशिला में बौद्ध-मठ और विद्यापीठ की स्थापना की जिसमें १०७ मन्दिर थे और छः बड़ी-बड़ी पाठशालाएँ और यों, सैकड़ों शिक्षक और हज़ारों विद्यार्थी थे। पाल राजाओं ने धर्म और विद्या को पूरा आश्रय दिया और मूर्तिकला एवं चित्रकला को भी बड़ा प्रोत्साहन दिया। संग्रामों के कारण इनके राज्य की सीमा समय-समय पर बदलती रही। ९वीं ई०-सदी के बीच में तो कुछ बरस के लिये कन्नौज के महेन्द्रपाल ने मगध को अपने ही शासन में मिला लिया पर साधारणतः १२वीं सदी के लगभग अन्त तक इनकी प्रभुता मगध और कुछ अन्य प्रान्तों पर बनी रही। ९वीं सदी में इस वंश के महाराजाधिराज देवपाल के सेनापति लवसेन ने आसाम और कलिङ्ग को जीता। १०२३ ई० के लगभग मगध के महिपाल और काञ्ची के चोल राजा राजेन्द्र का सङ्घर्ष हुआ पर कोई भी एक-दूसरे को जीत न सका। १०१३ ई० में महिपाल ने कुछ बौद्ध गुरु भेजकर तिब्बत में बौद्ध-धर्म का पुनरुद्धार किया। ११वीं सदी के बुरे शासन और राजद्रोह से राज्य का बल बहुत घट गया। जब ११९७ में शहाबुद्दीन ग़ोरी के सेनापति

**मगध**

**पाल-वंश**

**धर्म-विद्या इत्यादि**

---

**डाउसन 'हिस्ट्री ऑफ़ इण्डिया ऐज़ टोल्ड बाई इट्स ओन हिस्टोरियन्स' भाग २, भी देखिए।**

**बख़्तियार ख़िलजी का हमला**

खिलजी ने २०० घुड़सवार लेकर बिहार नगर पर छापा मारा तो राजा की सेना से कुछ करते-धरते न बना। बख़्तियार ने किले पर अधिकार जमाकर सारा नगर लूटा और मठ के सारे बौद्ध-भिक्षुओं की हत्या की। थोड़े दिन बाद ही और मठ भी तहस-नहस कर दिये गये और अपनी जन्मभूमि से बौद्धधर्म सदा के लिये मिट गया।[1]

**बङ्गाल**

**सेन-वंश**

**वल्लाल सेन**

**तन्त्र**

**लक्ष्मण सेन**

पाल-राजाओं ने बङ्गाल पर भी कुछ दिन तक राज्य किया था पर ११वीं सदी में एक नया सेन-वंश उत्पन्न हुआ जिसने बङ्गाल पर प्रभुता जमाई। यह लोग ब्राह्मण-धर्म के अनुयायी थे। ११०८ ई० के लगभग वल्लाल सेन गद्दी पर बैठा। उसने शायद वर्णव्यवस्था का फिर से सङ्गठन किया; ब्राह्मणों, वैद्यों और कायस्थों में कुलीन प्रथा चलाई; एक ओर अराकान तक और दूसरी ओर नैपाल तक ब्राह्मण-धर्म के उपदेशक भेजे और हर तरह से ब्राह्मण-धर्म को प्रोत्साहन दिया। इसी समय के लगभग बङ्गाल में तन्त्रवाद का दौर-दौरा हुआ जिसमें मन्त्रों से सिद्धियाँ की जाती थीं, अनेक देवी-देवता पूजे जाते थे और तरह-तरह की अनोखी रस्में होती थीं। तान्त्रिक-ग्रन्थ भी बड़ी संख्या में बने और उनकी परिपाटी अब तक मिटी नहीं है। वल्लाल सेन के बाद १११९ ई० में लक्ष्मण सेन गद्दी पर बैठा। उसने न्याय और उदारता के लिये देश भर में यश पाया और संस्कृत-साहित्य की बड़ी सेवा की। इसी समय जयदेव ने गीतगोविन्द की रचना की पर अन्य हिन्दू राजाओं की तरह सेन भी सैन्य-सङ्गठन और कौशल में अन्य देशों से पीछे पड़ गए थे। यहाँ भी धार्मिक पन्थ और जाति के भेदों और बन्धनों ने देशभक्ति और देशसेवा का

[1]मगध के लिये पत्रिका, इलियट और डाउसन पूर्ववत् देखिये। विंसेण्ट स्मिथ, पूर्ववत् पृ० ४१०—२०।

भाव बिल्कुल दबा दिया था। परलोक की तैयारी में इस लोक की अवहेलना हो रही थी। जिस सुगमता से मुहम्मद ग़ोरी के सेनापति बख़्तियार खिलजी ने बङ्गाल पर विजय पाई, इसका दूसरा उदाहरण संसार के इतिहास में कहीं न मिलेगा। बिहार को जीतकर लगभग ११९९ ई० में बख़्तियार ने बङ्गाल में प्रवेश किया। सेना को जरा पीछे छोड़ कर वह १८ घुड़सवारों के साथ नदिया नगर में घुसा। नदिया के लोग इतने भोलेभाले और बे-ख़बर थे कि समझे कि यह घोड़े बेचने आये हैं। किसी ने कोई रोक-थाम न की। घुड़सवार तेजी से राजा के महल पर जा पहुँचे। वहाँ भी किसी के कान में आक्रमण की भनक न पड़ी थी। किसी की समझ में न आया कि यह परदेशी कौन हो सकते हैं? बख़्तियार ने तलवार खींच कर महल वालों पर वार किया। राजा इस समय भोजन कर रहा था। तलवार चलने पर हक्का-बक्का सा रह गया, नङ्गे पाँव महल के पिछले फाटक से अपनी जान बचा कर भागा और महल की स्त्रियाँ, बच्चे, नौकर-चाकर, धन-दौलत—बख़्तियार के हाथ आये। इस बीच उसकी सेना भी आ पहुँची। नादिया के बाद शेष बङ्गाल तुरन्त ही मुसलमानों के शासन में आ गया।[1]

**मुसलमान-विजय**

मालवा में हिन्दुओं की स्वतन्त्रता कुछ ज्यादा दिन तक रही। ९वीं ईस्वी-सदी में यहाँ परमार-वंश का राज्य स्थापित हुआ था जिसकी राजधानी धारा थी। परमार-वंश के दो राजा बड़े नामी हुए। ९७४ ई० से ९९५ ई० तक मुञ्ज ने राज्य किया और संस्कृत साहित्य की बड़ी उन्नति की। बहुत से कवि और लेखक उसके दर्बार में थे और वह स्वयं कवि था। छः बार उसने चालुक्य राजा को हराया पर अन्त में वह स्वयं हारा और मार डाला गया। मुञ्ज से भी अधिक यशस्वी था राजा भोज जो मुञ्ज का भतीजा था और जिसने १०१८ ई० से लगभग १०५९ ई० तक राज्य किया। संस्कृत-लेखकों ने उसे

**मालवा**

**मुञ्ज**

---

[1] बङ्गाल के लिये पूर्ववत् ग्रन्थ और पत्रिका देखिये।

भोज

दूसरे विक्रमादित्य की उपाधि दी है। परम्परा के अनुसार, उसने योग, दर्शन, ज्योतिष्, वैद्यक तथा अलङ्कार इत्यादि पर बहुत-से ग्रन्थ लिखे। राजनीति पर उसने युक्तिकल्पतरु की रचना की, जिसमें न्याय, शासन, सेना, जहाज, भवन इत्यादि की विवेचना विस्तार से की गई है। भोज के दर्बार में बहुत से कवि थे जिनमें से एक का नाम कालिदास था। भोज ने बहुत-सी पाठशालाएँ खोलीं और हर तरह से विद्या का प्रचार किया। उसके मरने पर एक कवि ने श्लोक बनाया कि आज धारा निराधार हो गई, सरस्वती निरावलम्ब हो गई और सब पण्डित खण्डित हो गये। विद्या के अलावा भोज ने खेती-बारी में भी प्रजा की बड़ी सेवा की। उसने २५० वर्गमील से अधिक भोजपुर नामक एक झील बनवाई जिसका घेरा और बाँध ऐसा था कि पहाड़ियों से आनेवाला सारा पानी जमा हो जाय। खेतों की सिंचाई में इससे बहुत मदद मिलती थी और वर्षा न होने पर तो मानो यह अमृत की झील थी। और राजाओं की तरह भोज को भी पड़ोसी राज्यों से बहुत युद्ध करने पड़े। अन्त में वह गुजरात और चेदि के राजाओं से हार गया और उसके राज्य की सीमा सङ्कुचित हो गई। तेरहवीं सदी के आरम्भ में तोमर-वंश के हाथ में सिंहासन चला गया और उनके बाद चौहान आये। १४०१ ई० में मुसलमानों ने मालवा को जीत लिया।[1]

चेदि

चेदि-राज्य जिसका सङ्घर्षण मालवा से हुआ था, वर्तमान मध्यप्रदेश में था। यहाँ कलचुरि-वंश का शासन था। ११वीं ई० से गाङ्गेयदेव कलचुरि (लगभग १०१५-४० ई०) ने साम्राज्य बनाया, १०१९ में तिरहुत पर प्रभुता जमाई, १०३५ में मगध पर हमला किया और आसपास के राजाओं पर आधिपत्य जमाया। उसके पुत्र और उत्तराधिकारी कर्णदेव (लगभग १०४०-१०७० ई०) ने गुजरात के राजा से मिलकर भोज को हराया पर कुछ ही दिन पीछे स्वयं उसे जेजाकभुक्ति के राजा कीर्तिवर्मन् चन्देल से मुँह की खानी पड़ी। कलचुरिवंश का प्रभाव बहुत कम हो गया और

---

[1]पूर्ववत्। विंसेण्ट स्मिथ, पूर्ववत्, पृ० ४१०-१२। 'युक्तिकल्पतरु' का संस्करण, कलकत्ता ओरियण्टल सीरीज़ में है।

१२वीं सदी के अन्त के लगभग राज्य रीवाँ के बघेलों के हाथ में चला गया। तेरहवीं-सदी के बाद मुसलमानों का प्रभाव प्रारम्भ हुआ पर पहाड़ों, घाटियों और जङ्गलों की ओट में बहुत से हिन्दू-राजा बहुत दिन तक बिल्कुल स्वतन्त्र या आधे स्वतन्त्र बने रहे।[1]

**जेजाकभुक्ति**

१२वीं सदी तक चेदि राजाओं ने जेजाकभुक्ति अर्थात् वर्तमान बुन्देलखण्ड के चन्देल राजाओं से घनिष्ट सम्बन्ध रक्खा था। इस वंश की प्रभुता भी नवीं-सदी में प्रारम्भ हुई थी। यह कहने की आवश्यकता नहीं है कि चन्देल राजा अपने पड़ोसियों से बराबर लड़ा करते थे, कभी हारते थे और कभी जीतते थे। दसवीं-सदी के पूर्व भाग में यशोवर्मन् ने कालिञ्जर का मजबूत किला अपने अधिकार में कर लिया और दूर-दूर तक अपना यश फैलाया। उसने खजुराहे में एक मन्दिर बनवाया। यशोवर्मन् के लड़के धङ्ग ने ९५० ई० से ९९९ ई० तक राज्य किया और खजुराहे में बहुत से मन्दिर बनवाये जो अब तक मौजूद हैं। चन्देल राजाओं ने महोबा, कालिञ्जर इत्यादि नगरों में भी बहुत से मन्दिर बनवाये एवं अन्य हिन्दू राजवंशों की तरह सिंचाई का यथोचित प्रबन्ध किया। पहाड़ियों को काटकर या घेरकर पत्थर के ऐसे लम्बे और मजबूत बाँध बनाये कि बहुत-सा पानी आप-से-आप जमा हो जाता था और बड़ी-बड़ी झीलें बन जाती थीं। यह झीलें सिंचाई के लिये जितनी उपयोगी थीं उतनी ही देखने में भी सुन्दर थीं। छोटे-छोटे तालाबों की तो कोई गिनती ही न थी। आज भी उनमें से बहुत से मौजूद हैं या कम-से-कम उनके खँडहर देखे जा सकते हैं। धङ्ग ने पञ्जाब के राजा ब्रजपाल के साथ गज़नी के अमीर सुबुक्तगीन का सामना किया था और हार खाई थी। उसके लड़के गण्ड (९९९ ई० १०२५ ई०) को कुछ युद्धों के बाद महमूद गज़नवी के सामने सिर झुकाना पड़ा। पर ११ वीं सदी के उत्तर भाग में

*(हाशिये पर: मन्दिर; झील)*

---

[1] पूर्ववत्। विंसेण्ट स्मिथ, पूर्ववत् पृ० ४०५-४०९।

कीर्तिवर्मन्

मुसलमान-विजय

कीर्तिवर्मन चन्देल ( १०४९-११०० ई० ) ने फिर वंश का उद्धार किया और जेजाकभुक्ति के अनेक प्रदेशों पर अपना झण्डा फहराया। चन्देल राजा भी आस-पास के और दूर-दूर के राज्यों से लड़ाइयाँ किया करते थे, कभी उनकी जय होती थी और कभी पराजय। १२०३ ई० में मुहम्मद ग़ोरी के सेनापति कुतुबुद्दीन ऐबक ने चन्देलों को हराया और कालिञ्जर छीन लिया। पर बुन्देलखण्ड में हिन्दू राजा थोड़ी-बहुत स्वतन्त्रता के साथ बराबर राज्य करते रहे और अब भी राज कर रहे हैं।[1]

दिल्ली

उत्तर की ओर एक नया राज्य दिल्ली में स्थापित हो चुका था। दिल्ली नगर [illegible]-३४ ई० में बसाया गया था। यहाँ १०५२ ई० में तोमर-वंश के राजा अनङ्गपाल ने मथुरा या और किसी स्थान से चौथी ई०-सदी की एक लोहे की कीली लाकर गाड़ी थी। यह कीली अपने ढङ्ग की निराली है और अबतक कुतुबमीनार की बगल में मौजूद है। इससे प्रकट होता है कि सोलह-सौ बरस पहिले हिन्दुओं ने लोहे की चीज़ बनाने में आश्चर्यजनक उन्नति की थी। १२वीं सदी के लगभग दिल्ली-प्रदेश अजमेर के चौहान राज्य में मिल गया। अजमेर का

अजमेर

पृथ्वीराज रायपिथौरा दिल्ली का भी शासक था। उसने चन्देलों को और गहरवारों को नीचा दिखाया और ११९१ ई० में तराइन के युद्ध में मुहम्मद ग़ोरी को ऐसा हराया कि वह सीधा अफ़ग़ानिस्तान भाग गया। हिन्दू राजनैतिक-काव्यों में माना गया है कि पृथ्वीराज ने ग़ोरी को सात बार हराया और क़ैद कर-करके छोड़ दिया, पर इतिहास से

पृथ्वीराज

इसका कोई प्रमाण नहीं मिलता। एक बार उसने अवश्य ग़ोरी को भारी शिकस्त दी, पर ११९२ ई० में ग़ोरी फिर एक बड़ी भारी सेना लेकर लौटा। अब के हिन्दुओं की हार हुई, पृथ्वीराज क़ैद हो गया और मार डाला गया।

---

[1] पूर्ववत्।

अब अजमेर तथा दिल्ली मुसलमानों के वश में आ गये। चन्दबरदाई के पृथ्वीराज-रासो से और मुसलमान-इतिहासकारों से प्रकट है कि चौहान-राजा के पास ग़ोरी से भी ज्यादा फ़ौज थी। यह भी सिद्ध है कि उसके सिपाही वीरता में किसी से कम न थे; सदा हथेली पर जान लेकर लड़ते थे। तो भी उनकी हार क्यों हुई? रासो से तो नहीं पर मुसलमान-इतिहासकारों के युद्ध-वर्णनों से यह समस्या हल हो जाती है। हिन्दू-सेना में शूरता थी पर उनकी सैनिक शिक्षा पुराने ढङ्ग की थी और सैन्य-सङ्गठन बहुत दोषपूर्ण था। हिन्दुस्तान के बाहर सैनिक विद्याओं में बहुत उन्नति हो चुकी थी, नये-नये व्यूहों का आविष्कार हो चुका था, सैन्यविन्यास के नये ढङ्ग प्रयोग में आ रहे थे, नई तरह की क़वायद हो रही थी और इन उपायों से सेनाओं का बल बढ़ रहा था, पर हिन्दुओं को इनकी खबर न थी। वह अभी तक पुरानी लकीर पीट रहे थे। एक बात में तो वह खास कर कमज़ोर थे। १३वीं-१४वीं सदी के फ़ारसी इतिहासों से यह नतीजा निकलता है कि मुसलमान-सेना की विजय बहुधा घुड़सवारों की विजय थी। उत्तर-पच्छिम देशों के घोड़े यों ही अच्छे होते हैं, फिर खिला-पिला के उनको वे खूब तैयार करते थे और खूब सिखाते थे। हिन्दुओं के घोड़े उतने अच्छे नहीं थे और वह उनको यथेष्ट शिक्षा भी नहीं देते थे। अगर उनको ज़माने की रफ़्तार का पता होता तो वह उत्तर-पच्छिम से घोड़े मोल ले सकते थे। उनकी ठीक-ठीक देखरेख कर सकते थे और शिक्षा का भी ठीक-ठीक प्रबन्ध कर सकते थे। पर पूर्वजों की रीति के वह ऐसे दास हो गये थे कि उन्होंने अपने को परिवर्तनशील समय के अनुकूल नहीं बनाया और अपनी स्वतन्त्रता खो बैठे।[1]

पराजय

कारण

घुड़सवार

---

[1] पृथ्वीराज के लिये देखिए चन्दबरदाई-कृत पृथ्वीराजरासो। यह प्रचलित विश्वास भ्रममूलक है कि चन्द, पृथ्वीराज का समकालीन था। रासो की रचना कई सदियों में हुई थी और १६वीं ई०-सदी तक भी पूरी नहीं हुई थी।

दिल्ली के पच्छिम में पञ्जाब में एक और हिन्दू राज्य था जिसकी राजधानी भटिण्डा में थी। सबसे पहले इसी राज्य पर ग़ज़नी के अमीर सुबुक्तगीन ने ९८६-८७ ई० में लूट-मार के हमले शुरू किये थे। भटिण्डा के राजा जयपाल को स्वभावतः क्रोध आया। यह भी सम्भव है कि पञ्जाब के हिन्दू-राजाओं को पास ही ग़ज़नी में प्रभावशाली मुसलमान-राज्य की स्थापना अच्छी नहीं लगती थी। ९८९ में जयपाल ने अफ़ग़ानिस्तान पर हमला किया और लग़मान में डेरा डाला। सुबुक्तगीन अपनी सेना लेकर युद्ध करने को आया। दोनों

**पञ्जाब**

**अफ़गानिस्तान पर हमला**

---

इसमें १७वीं ई०-सदी के प्रारम्भ तक की घटनाओं का उल्लेख है। बहुत-सी रचना मेवाड़ के आस-पास हुई थी। समय के लिये कविराज श्यामलदास, 'जर्नल ऑफ़ दि एशियाटिक सुसाइटी ऑफ़ बङ्गाल' १८८६, भाग १, पृ० ५-६५। श्यामलदास के मत को खडण्न करने की चेष्टा मोहनलाल विष्णुलाल पाण्ड्या ने 'ए डिफेन्स ऑफ़ पृथ्वीराजरासो' (बनारस, १८८७) में की है। रासो का संस्करण काशी नागरी प्रचारिणी सभा ने प्रकाशित किया है। रासोसार नाम से एक सुपाठ्य संक्षेप श्यामसुन्दरदास का है। संक्षिप्त परिचय के लिये मिश्रबन्धु-कृत 'हिन्दी नवरत्न,' अध्याय १ और 'मिश्रबन्धुविनोद,' भाग १, पृ० २२७-३३ भी देखिये। पृथ्वीराज के सम्बन्ध में और भी वीरकाव्य हैं, पर रासो के टक्कर का कोई नहीं है। मुसलमान-इतिहासकारों के वर्णन इलियट और डाउसन के सङ्कलित अनुवाद 'हिस्ट्री ऑफ़ इण्डिया ऐज़ टोल्ड बाई इट्स ओन हिस्टोरियन्स', भाग २, में मिलेंगे। फ़ारसी इतिहास 'तबक़ तनासिरी' विशेष कर देखिये। इसका अंग्रेजी अनुवाद रैवर्टी ने किया है। कश्मीर से बुह्लर ने पृथ्वीराजविजय नामक एक संस्कृत-ग्रन्थ का पता लगाया है। यह पृथ्वीराज का समकालीन मालूम होता है। इसका संक्षेप हरबिलास सार्डा ने 'जर्नल ऑफ़ दि रायल एशियाटिक सुसायटी,' १९१३, पृ० २५९-८१ में दिया है। मुख्य घटनाओं के संक्षिप्त वर्णन के लिये देखिये, 'विंसेण्ट ए स्मिथ', पूर्ववत्, पृ० ४००-४०५। एल्फिन्सटन, 'हिस्ट्री ऑफ़ इण्डिया,' पृ० ३६२-६५।

फ़ौजें संग्राम का अवसर देख रही थीं कि आँधी-पानी और बिजली के भयङ्कर तूफ़ान ने पञ्जाबियों के छक्के छुटा दिये। समझे कि दैव हमारे प्रतिकूल है और हताश हो गये। शायद लड़ाई हुई और जयपाल हार गया। कुछ भी हो, जयपाल ने सन्धि का प्रस्ताव किया और सुबुक्तग़ीन को ५० हाथी दिये और चार क़िले तथा बहुत-सा रुपया देने का वादा किया। पर हिन्दुस्तान लौटकर उसने अपना वादा तोड़ दिया। सुबुक्तग़ीन ने चढ़ाई की और जयपाल को नीचा दिखाया। ९९१ ई० के लगभग जयपाल ने कन्नौज, जेजाकभुक्ति आदि राजाओं के साथ मिलकर सुबुक्तग़ीन का मुक़ाबिला किया, पर फिर सब हार गये। १००१ ई० में सुबुक्तग़ीन के लड़के सुल्तान महमूद ने फिर जयपाल को हराया। इन अपमानों से खिन्न होकर जयपाल ने अग्नि के द्वारा आत्मघात कर लिया। उसके लड़के आनन्दपाल ने गद्दी पर बैठ कर अन्य हिन्दू-राजाओं की सहायता से महमूद को रोकने का प्रयत्न जारी रक्खा, पर फिर मुँहकी खाई। थोड़े दिन में महमूद ने पञ्जाब को अपने राज्य में मिला लिया।[1]

**पराजय**

**आनन्दपाल**

प्राचीन समय के अन्तिम युग में सबसे अधिक व्योरेवार राजनैतिक इतिहास कश्मीर का मिलता है। सौभाग्य से यहाँ कल्हण नामक एक लेखक ने बहुत जाँच-पड़ताल करके १२वीं-सदी में एक बड़ा इतिहास संस्कृत-पद्य में लिखा जो राजतरङ्गिणी के नाम से प्रसिद्ध है। बहुत प्राचीन काल के विषय में कल्हण ने जो लिखा है, वह तो मुख्यत: किंवदन्ती है, पर ८वीं ईस्वी-सदी से वह सुसम्बद्ध इतिहास देता है। इस सदी में राजा चन्द्रापीड़ और मुक्तापीड़

**कश्मीर**

**कल्हण**

[1] इलियट और डाउसन, पूर्ववत्। एल्फ़िन्सटन, हिस्ट्री ऑफ़ इण्डिया; (ई० बी० कावेल द्वारा सम्पादित संस्करण) पृ० ३२१-२७। विंसेण्ट स्मिथ पूर्ववत्, पृ० ६९६-९७; रैवर्टी कृत, 'नोटस् आन अफ़गानिस्तान' भी देखिये। मुहम्मद हबीब-कृत 'महमूद ऑफ़ ग़ज़नी' भी उपयोगी हैं। [2] राजतरङ्गिणी का सबसे अच्छा संस्करण ओरल स्टाइन का है।

ललितादित्य नाम के लिये चीन-सम्राट् को मानते थे पर वास्तव में स्वतन्त्र थे। ललितादित्य कश्मीर का सबसे प्रतापी राजा हुआ। उसने साहित्य, कला और गान-विद्या को प्रोत्साहन दिया, और मार्तण्ड का अनुपम मन्दिर बनवाया जिसका अधिकांश भाग अब तक मौजूद है। उसने चारों ओर लड़ाइयाँ कीं, भूटियों को नीचा दिखाया, तिब्बत को हराया और सिन्ध के किनारे तुर्कों को परास्त किया। हिन्दुस्तान के मैदानों में उसने कन्नौज के राजा यशोवर्मन् को जीता। उसके बाद जयापीड़ ने भी कश्मीर को हिन्दुस्तान की एक बड़ी शक्ति बनाये रक्खा। पर उसका आन्तरिक शासन बड़ी निर्दयता और अत्याचार का था। अवन्तिवर्मन् (८५५-८८३ ई०) ने सिंचाई का बहुत अच्छा प्रबन्ध किया। उसके बाद बहुत से राजा हुए जिनमें से कुछ ने प्रजा का बहुत उपकार किया और कुछ अत्याचार की मूर्ति थे। ९५० ई० से १००३ ई० तक एक रानी दिद्दा ने शासन किया पर वह भी अत्याचार से बाज़ न आई। १३३९ ई० में मुसलमानों ने कश्मीर पर अधिकार जमा लिया।[1]

**ललितादित्य**

**उत्तराधिकारी**

हिन्दू-राज्यों पर अधिकार करने वाले जिन मुसलमानों का उल्लेख अब तक हुआ है, वह सब उत्तर-पश्चिम से आये थे और अफ़गान या तुर्क थे। पर उनसे कई सदी पहिले अरब-मुसलमानों ने एक प्रदेश को जीता था और कुछ दिन उस पर शासन किया था। सातवीं ईस्वी-सदी में पैग़म्बर मुहम्मद ने अरबों को संसार की एक बड़ी धार्मिक और राजनैतिक शक्ति बना दिया था। ६३२ ई० में पैग़म्बर के मरने के बाद अरबों ने अपने ख़लीफ़ाओं की अध्यक्षता में एशिया-कोचक, इराक, फ़ारस, काबुल, मिस्र और उत्तर-अफ्रीका जीते। ७१२ में एक ओर यूरोपियन

**सिंध**

**अरब**

---

[1]कश्मीर के लिये 'राजतरङ्गिणी' देखिये। संक्षिप्त इतिहास विंसेण्ट ए स्मिथ, पूर्ववत्, पृ० ३८६-८९ में है।

देश स्पेन पर और दूसरी ओर हिन्दुस्तान में सिन्ध पर उन्होंने हमला किया। खलीफा वलीद के समय में इराक के हाकिम हज्जाज ने अपने भतीजे मुहम्मद बिनकासिम की अध्यक्षता में कोई ७ हजार फ़ौज सिन्ध के राजा दहिर के विरुद्ध कुछ डूबे हुए अरब जहाजों का बदला लेने के लिये भेजी। इस समय दहिर की प्रभुता सारे सिन्ध पर, और वर्तमान दक्खिनी पञ्जाब पर थी पर उसके अधीन बहुत से राजा थे जो अनेक बातों में स्वतन्त्र थे। यह सङ्घशासन जो देश भर में उत्तर-वैदिक काल से प्रचलित था कुछ बातों में बहुत अच्छा था; स्थानिक स्वराज्य का एक रूप था, स्वतन्त्र विकास के लिये सदा अवसर देता था, साहित्य और कला की वृद्धि के लिये उपयोगी था, सभ्यता की प्रगति में सहायक था। पर इससे राजनैतिक और सामरिक शक्ति कम हो जाती थी, केन्द्रिक अधिकार की निर्बलता से नेतृत्व में बाधा होती थी, किसी भी असन्तोषी अधीन राजा को शत्रु से मिल जाने का अवसर रहता था, देश क्या प्रान्त की एकता का भाव भी निर्बल हो जाता था।

**सङ्घशासन**

आठवीं सदी में और फिर ११वीं सदी से जब हिन्दुओं को विदेशी आक्रमणों का सामना करना पड़ा तब सङ्घशासन विपत्तिजनक सिद्ध हुआ। एक तो धार्मिकता और वर्णव्यवस्था ने सैनिक और राजनैतिक शक्ति, सामाजिक दृढ़ता और देश-भक्ति का भाव पहिले ही कम कर दिया था दूसरे, देश में नाम के लिए भी राजनैतिक एकता तीन ही अवसरों पर हुई, और ७वीं ई०-सदी के बाद तो कभी नज़र ही न आई। तीसरे सैन्य-सङ्गठन और शिक्षण में हिन्दू-राज्य संसार के पीछे रह गये थे। चौथे, सङ्घशासन-प्रथा ने सामरिक बल और भी घटा दिया। इन कारणों से हिन्दू राजा बहुत बड़ी-बड़ी सेनाएँ रखते हुए भी छोटी-छोटी विदेशी सेनाओं से अपने ही देश में बराबर हारते रहे।

**कासिम का हमला**

मुहम्मद बिनकासिम ने सिन्ध के देवलनगर को घेर कर यन्त्रों से पत्थर बरसाने की तैयारी की। नगर के भीतर एक बड़ा भारी मन्दिर था जिसका झण्डा दीवालों से बहुत ऊँचा फहराता था। कासिम को पता लगा कि हिन्दुओं के विश्वास के अनुसार नगर

का दारमदार इसी झण्डे पर है। पत्थर फेंक-फेंक कर उसने झण्डे को नीचे गिरा दिया। मन्दिर के पवित्र झण्डे के गिरते ही साधारण लोग क्या; राजपूत सिपाही भी निराश हो गये। जल्द ही देवल पर अधिकार करके

देवल

क़ासिम ने खूब लूटमार की, बहुत से ब्राह्मणों को मुसलमान बनाया और फिर बहुत से लोगों का वध किया। आगे बढ़कर उसने कुछ और किले तथा नगर लिए और फिर राजधानी अलोर के पास स्वयं राजा का सामना किया। राजा के पास ५०,००० सिपाही थे, पर लड़ाई के बीच में राजा का हाथी चौंक कर भागा और पास की नदी में जा कूदा। हिन्दू-सेना में खलबली मच गई। राजा ने हाथी और नदी से छूटते ही फिर युद्ध आरम्भ किया, पर इस बीच में क़ासिम ने उसकी सेना का बल तोड़ दिया था। राजा और उसके हज़ारों सिपाही खेत रहे; बहुत से कैद में आये

युद्ध

और बाक़ी भाग गये। इस लड़ाई के वृत्तान्त से प्रगट है कि जो लोग ऐसे अवसरों पर घोड़े छोड़कर हाथी की सवारी करते थे या जो सैनिक शिक्षा और नियम से इतने कोरे थे कि एक राजा के ओझल होते ही घबड़ा जायँ उनके लिए विदेशियों पर विजय पाना टेढ़ी खीर थी। संख्या में वह बहुत ज्यादा थे, वीरता में संसार में किसी से कम न थे; पर शिक्षण, नियमन और सङ्गठन के सामने न तो संख्या काम आती है और न वीरता। युद्ध के बाद ही शूरता और त्याग का रोमाञ्चकारी दृश्य आँखों में समा आया। परलोकगत राजा दहिर का लड़का तो कायरों की तरह भाग गया पर रानी ने राज्य का नेतृत्व तुरन्त ही अङ्गीकार किया, पराजित सेना के बचे-खुचे सिपाहियों को इकट्ठा करके ढाढ़स दिया, नगर की रक्षा का सब प्रबन्ध किया। विजय के उत्साह से भरी हुई सेना को लेकर क़ासिम

**रानी का नेतृत्व**

ने शहर को जा घेरा। रानी की अध्यक्षता में सिपाहियों ने क़ासिम के सब प्रबन्ध निष्फल कर दिये। पर शहर की आमदरफ्त सब टूट गई थी, बाहर से कोई चीज़ अन्दर न जाने पाती थी; भोजन की सामग्री समाप्त हो रही थी। कष्ट बढ़ रहा था; पर हार मानने को कोई तैयार न था। जब खाने को कुछ न रहा और भूखों मरने की नौबत आ गई

जौहर

तब रानी ने और राजपूतों ने आत्मसमर्पण के बजाय आत्म-मरण का निश्चय किया। उन्होंने उस जौहर का एक दृष्टान्त दिखाया जो भविष्य के राजपूत इतिहास में अनेक बार प्रयोग में आने को था। ढेर-की-ढेर लकड़ियाँ जमा की गईं; घी, चन्दन और दूसरे पदार्थ आये, हँसते-हँसते रानी ने और दूसरी स्त्रियों ने आग सुलगा दी और बच्चों के साथ सब प्रसन्नता से जल मरीं। इधर पुरुषों ने केसरिया बाना पहिन कर एक दूसरे से बिदा ली और फिर सब शत्रुओं पर टूट पड़े। एक-एक कर के सब मारे गये, पर किसी को आत्मसमर्पण की ज़रा कल्पना भी न हुई। जौहर के भीषण घटनाचक्र के सामने ऐतिहासिक समालोचना भी चुप रह जाती है, पर यह बताना आवश्यक है कि जौहर से देश की रक्षा नहीं हो सकती थी। क़ासिम की फ़ौज आगे बढ़ती गई और एक के बाद दूसरे शहर और ज़िले पर अधिकार जमाती गई। कुछ हिन्दू-राजा उससे जा मिले। शीघ्र ही अर्थात् ७१४ ई० में सारे सिन्ध और दक्खिन पञ्जाब पर अरबों का शासन स्थापित हो गया। जैसा कि साधारणतः विजय में होता है; अब तक अरबों ने बड़ी निर्दयता से काम लिया था। पर विजय के बाद अपने शासन में उन्होंने बड़ी सहनशीलता दिखाई। बहुत से हिन्दू राजाओं से केवल ख़राज लेकर वह सन्तुष्ट हो गये। उद्योगियों और व्यापारियों को उन्होंने कोई क्षति न पहुँचाई और न हिन्दूओं के धर्म पर बलात्कार किया। क़ासिम के पूछने पर खलीफ़ा ने परवाना भेजा कि हिन्दू अपने टूटे हुए मन्दिरों को फिर से बना सकते हैं, अपनी सब रीति-रिवाजों का पालन कर सकते हैं; ब्राह्मणों की ज़मीन और रुपया वापिस कर दिया जाय, और पहिले की तरह तीन फ़ी-सदी कर उनको पूजापाठ के लिये दिया जाय। इस तरह

**क़ासिम की प्रगति**

**अरब शासन**

**अरब राज्य का अन्त**

८वीं सदी में अरबों ने सिन्ध पर हुकूमत की; पर पच्छिम में आपसी झगड़ों से ख़लीफ़ाओं का बल कम होने से वह सिन्ध में भी निर्बल हो गये। हिन्दुओं ने आसानी से उनको बाहर निकाल दिया। नवीं सदी से बारहवीं सदी तक फिर उसी तरह का हिन्दू-राज्य सिन्ध में जारी रहा जैसा कि सातवीं सदी तक था। जिन कारणों से आठवीं सदी

में हिन्दू राजाओं का पराजय हुआ था उन्हीं कारणों से

**दूसरी मुसलमान विजय**

१२वीं सदी के अन्त में वह फिर हारे और सिन्ध छः सौ बरसों के लिये मुसलमानों के अधिकार में चला गया। पहिली पराजय से हिन्दुओं ने कोई सबक़ न सीखा था; १२वीं सदी तक तो वह उसे बिल्कुल भूल गये होंगे। किसी हिन्दू-ग्रन्थ में अरब-विजय का सङ्केत तक नहीं है; ऊपर जो वर्णन किया है वह सब अरब लेखकों के आधार पर है।[1]

यह तो हुआ उत्तर-भारत के इस समय के राजनैतिक इतिहास का दिग्दर्शन

**दक्खिन**

अब दक्खिन के अर्थात् नर्मदा और कृष्णा नदी के बीच के प्रदेशों के इतिहास पर एक नज़र डालनी है। सातवीं ईस्वी-सदी तक की घटनाओं का उल्लेख पिछले अध्याय में हो चुका है। आठवीं सदी के मध्य में राष्ट्रकूटों का प्राबल्य हुआ और १०वीं सदी के

**राष्ट्रकूट**

लगभग अन्त तक उनका ही दौर-दौरा रहा। चारों ओर के राजाओं से वह युद्ध करते रहे और अधिकतर जीतते रहे। ९१४-१६ ई० में तो इन्द्र तृतीय ने कन्नौज पर छापा मारा। राष्ट्रकूटों

**धर्म**

के राजत्व में बौद्धधर्म का बहुत ह्रास हुआ, जैनधर्म की कहीं-कहीं वृद्धि हुई; और कहीं-कहीं घटी हुई, ब्राह्मण धर्म का प्राबल्य हुआ। विष्णु, शिव और दूसरे देवताओं के बहुत से मन्दिर बने। ७६० ई० के लगभग कृष्ण प्रथम ने इलूरा में कैलाश मन्दिर बनवाया अथवा यों कहना चाहिये कि

**साहित्य**

चट्टान काटकर निकाला। साहित्य की भी बहुत बढ़ती हुई। ब्राह्मणों और जैनों ने, विशेषकर दिगम्बर सम्प्रदाय के जैनों ने, बहुत से संस्कृत-ग्रन्थ रचे जिनमें से बहुतेरे अब तक मौजूद हैं। ९७३ ई० में राष्ट्रकूट वंश के स्थान पर एक नया चालुक्यवंश बैठा जो कल्यानी के चालुक्य नाम से प्रसिद्ध है। उसने और उसके उत्तराधिकारियों

---

[1] अरब विजय के लिये देखिये इलियट और डाउसन, पूर्ववत् भाग १। हिस्ट्री संक्षिप्त वर्णन के लिये एल्फिन्सटन, हिस्ट्री ऑफ़ इण्डिया, पृ० ३०६-१७॥

कल्यानी के चालुक्य का अन्त हुआ

ने चोल-राजाओं से बहुत से युद्ध किये और कभी-कभी बेतरह हार खाई। बारहवीं सदी के अन्त में इस चालुक्य वंश और साम्राज्य टूट गया। कुछ बरसों तक पच्छिमी प्रदेशों पर यादव-वंश ने देवगिरि राजधानी से और दक्खिनी प्रदेशों पर होयसल-वंश ने द्वारसमुद्र राजधानी से शासन किया। १२९४ ई० में देहली सुलतान के भतीजे अलाउद्दीन ख़िलजी ने दक्खिन पर हमला किया और बेखबर राजाओं को नीचा दिखाते हुए धुर दक्खिन तक खूब लूटमार की। देहली के तख़्त पर बैठने के बाद अलाउद्दीन ने अपने सेनापति मलिक काफ़ूर को १३०९ ई० में फिर दक्खिन जीतने को भेजा। मालिक काफ़ूर भी समुद्र तक जा पहुँचा। चौदहवीं सदी में दक्खिन में मुसलमान राज्य स्थापित हो गये। केवल पहाड़ों और घाटियों में थोड़ी स्वतन्त्रता से कुछ हिन्दू सरदार राज करते रहे।[१] उत्तर की तरह दक्खिन को भी मुसलमानों ने बहुत जल्दी और बहुत सुगमता से जीता। कारण वही थे जिनका उल्लेख पहिले कर चुके हैं। १२९४ में एक छोटी-सी सेना लेकर अलाउद्दीन ख़िलजी का धुर दक्खिन तक पहुँच जाना यही प्रमाणित करता है कि बीच के राज्य संसार की प्रगति से बे-खबर थे, एक-दूसरे की सहायता न करते थे, शासन और सैन्य-सङ्गठन में निर्बल थे।

आगमी वंश

मुसलमान-विजय

धुर दक्खिन

धुर दक्खिन में सातवीं सदी के बाद भी पाण्ड्य, चोल, केरल और पल्लव-राज आपस में पहिले की तरह खूब लड़ते रहे। कभी इसकी जीत हुई, कभी उसकी. कभी इस राज्य की सीमा घटी, कभी उसकी। ७४० ई० के लगभग जब पल्लव-राजा चालुक्यों से हार कर निर्बल हो गया तब चोल-वंश का प्रभाव खूब बढ़ा। आदित्यचोल

---

[१] दक्खिनी राज्यों के लिये ताम्रपत्र लेख 'ई० आई० इण्डिका' आई० ए० इत्यादि में है। संक्षिप्त इतिहास विंसेण्ट स्मिथ-कृत 'अर्ली हिस्ट्री ऑफ़ इण्डिया' (चौथा संस्करण) पृ० ४४३—५५ देखिये। मुसलमान विजय के लिए इलियट और डाउसन, पूर्ववत् भाग ३ देखिये।

( लगभग ८८०-९०७ ई० ) ने पल्लव-राजा अपराजित को पराजित किया और चोल-वंश को धुर दक्खिन में प्रधान बना दिया। ९८५ ई० के लगभग चोलराज राजदेव गद्दी पर बैठा। उसने कृष्णा नदी के दक्खिन में लगभग सारे देश पर अपनी प्रभुता जमाई। उसने उत्तर में चालुक्यों को हराया और समुद्र पार १००५ ई० के लगभग लङ्का को और १०१४ ई० के लगभग अरब सागर के लक्कडिव, माल्डिव आदि टापुओं पर भी विजय पताका फहराई। यह बताने की आवश्यकता नहीं है कि राजराज के पास बड़ी भारी नौसेना थी और लड़ाई के जहाजों का बहुत अच्छा प्रबन्ध था। अन्य हिन्दू-नरेशों की तरह राजराज ने बहुत से मन्दिर बनवाये। सबसे बड़ा मन्दिर तञ्जोर का था जो आज तक मौजूद है। मदूरा, रामेश्वरम्, काँची आदि के मन्दिरों की तरह तञ्जोर मन्दिर भी बहुत बड़े घेरे में है, नगर सा मालूम होता है। दक्खिनी मन्दिरों के चारों ओर ऊँची दीवाल होती थी; अन्दर तालाब होते थे; बहुत से देवी-देवताओं के लिये बहुत से देवालय होते थे, प्रधान देवता के लिये मुख्य देवालय होता था और चारों ओर सब दीवालों और छतों पर, गोपुरम् पर और छतों के नीचे पत्थर की अनगिनित मूर्तियाँ होती थी। इन सब लक्षणों का बहुत अच्छा और ऊँचे दर्जे का उदाहरण राजराज का तञ्जोर-मन्दिर है।

चोल

राजराज

तञ्जोर मन्दिर

१०१८ ई० के लगभग राजराज का देहान्त हुआ और उसका लड़का राजेन्द्र प्रथम गद्दी पर बैठा। राजेन्द्र ने अपनी थलसेना और जलसेना के बल से अपना प्रभाव दूर-दूर के देशों पर फैलाया। १०२३ ई० के लगभग बङ्गाल के राजा महीपाल को नीचा दिखाया, १०२५-२७ में बर्मा देश के विशाल पीगू प्रदेश को जीता और तत्पश्चात् बङ्गाल की अण्डमान और निकोबर द्वीप समूहों को अपने साम्राज्य में मिलाया। अपनी राजधानी के लिये उसने गंगैकोंड चोलपुरम् नामक एक नया नगर बसाया, जो धन, ऐश्वर्य और सौन्दर्य में उस समय संसार के किसी भी नगर का सामना

राजेन्द्र प्रथम

कर सकता था। नगर का प्रधान मन्दिर बड़े घेरे का था और सुन्दर से सुन्दर मूर्तियों का आकार था। राजा ने नगर के पास ही एक बड़ी झील बनाई, जिसका बाँध सोलह मील लम्बा था और जिससे चारों ओर के प्रदेश की खेती की सिंचाई होती थी। दक्खिन में तालाब बनाने की प्रथा बहुत थी; सब ही राजाओं ने सिंचाई के लिये छोटे-छोटे और बड़े-बड़े तालाब बनवाये जिनके खँडहर आज भी हर तरफ नज़र आते हैं।

**उत्तराधिकारी**

१०३५ ई० में राजेन्द्र के मरने पर उसका लड़का राजाधिराज गद्दी पर बैठा। उसने और उसके उत्तराधिकारियों ने चालुक्यों से तथा और राजवंशों से बहुतेरे युद्ध किये। ग्यारहवीं ईस्वी-सदी में सुप्रसिद्ध धर्मप्रचारक रामानुज हुए, जिन्होंने वेदान्त में विशिष्टाद्वैत मत का उपदेश दिया और वैष्णवधर्म की वृद्धि की। रामानुज का प्रभाव जल्द ही दक्खिन से सारे देश में फैल में गया और हिन्दू-धर्म तथा तत्वज्ञान में अब तक दृष्टिगोचर है। साधारण साहित्य और कला की भी वृद्धि इस समय दक्खिन में बहुत हुई। ग्यारहवीं सदी से १३वीं सदी तक धुर दक्खिन का राजनैतिक इतिहास पुराने क्रम के अनुसार चलता रहा। चौदवीं सदी में मुसलमानों से मुकाबिला हुआ। देहली के खिलजी और तुगलक सुल्तानों ने दक्खिनी राजाओं को आसानी से हरा दिया, पर दूरी के कारण और स्वयं आपस के झगड़ों के कारण निर्बल होने से वह धुर दक्खिन पर अपनी पूरी सत्ता कभी नहीं जमा सके।

**विजयनगर**

चौदहवीं सदी के उत्तर-भाग में हरिहर और बुक्का ने एक नये विजयनगर साम्राज्य की स्थापना की जो कृष्णा नदी से समुद्र तक फैल गया और जिसका शासन पुराने हिन्दू सिद्धान्तों के अनुसार होता रहा। विजयनगर-साम्राज्य दक्खिन में मुसलमान बहमनी राज्य से और १६वीं सदी के प्रारम्भ में उसके टूटने पर बीजापुर और गोलकुण्डा के सुल्तानों से बराबर की टक्कर लेता रहा। पर १५६५ ई० में दक्खिन सुल्तानों की

**ध्वंस**

संयुक्त सेना ने तालीकोट की लड़ाई में विजयनगर-सम्राट् को ऐसा हराया कि साम्राज्य सदा के लिये टूट गया। धुर दक्खिन

का बहुत-सा भाग सुल्तानों ने अपने राज्यों में मिला लिया और शेष भाग पर छोटे-मोटे हिन्दू-राजा राज करते रहे। स्पष्ट है कि धुर दक्खिन पर मुसलमानों का प्रभाव सबसे कम रहा। दक्खिन-पच्छिम में ट्रावनकोर राज्य सदा हिन्दुओं के ही हाथ में रहा।[1]

## राजनैतिक विचार और सङ्गठन

प्राचीन समय के अन्तिम युग में राजनैतिक इतिहास का यह क्रम रहा।

**अन्तिम युग की सभ्यता**

अब इस युग की अर्थात ८वीं सदी से १२वीं ईस्वी-सदी तक की सभ्यता की कुछ बातों का उल्लेख करना है। सबसे पहिले राजनैतिक सङ्गठन और राजनैतिक विचार के सम्बन्ध में दो-चार बातें कहनी हैं। इस समय उत्तर के राजनैतिक सङ्गठन में कोई नये ढङ्ग नहीं निकले और न कोई खास तरक्की हुई। इधर-उधर थोड़ा अन्तर अवश्य है पर वह बहुत महत्त्व का नहीं है। भवभूति के मालतिमाधव, महाबीरचरित और उत्तर-रामचरित से मालूम होता है कि राजा यज्ञ किया करते थे, कोई यज्ञ रानी के बिना पूरा नहीं था, शायद कहीं-कहीं शूद्रों को वेद पढ़ने या तप करने की मनाही थी। आठवीं सदी के लगभग माघ के शिशुपाल-वध में मण्डल, साम्राज्य और गुप्त दूत भेजने का सिद्धान्त है। इसी समय के लगभग विशाखदत्त ने मुद्राराक्षस में कुटिलनीति का अच्छा चित्र खींचा है। आठवीं और ६वीं सदी में जैन कवि जिन सेनाचार्य ने और

**राजनैतिक सङ्गठन और विचार**

---

[1] धुर दक्खिन के इतिहास के लिये शिलालेख और ताम्रपत्र लेख आई० ई०, ई० आई०, साउथ इण्डियन इंस्क्रिप्शन्स मद्रास एपिग्राफ़िस्ट्स रिपोर्ट, एपिग्राफिया कर्नाटिका, इत्यादि में हैं। कृष्णस्वामी आइगङ्गर-कृत 'एंशेण्ट इण्डिया' 'साउथ इण्डिया एण्ड हर मुसलमान इन्वेडर्स', 'सोर्सेज़ ऑफ विजयनगर हिस्ट्री' इत्यादि देखिए। आर० स्युएल, ए फ़ार्गाटन एम्पायर और मेजर, इण्डिया इन् दि फ़िफ़्टीन्थ सेंचुरी' भी उपयोगी हैं। संक्षिप्त इतिहास विंसेण्ट ए स्मिथ, पूर्ववत्, पृ० ४७८-६६ में हैं।

आदिपुराण

उसके मरने पर गुणभद्राचार्य ने आदिपुराण और उत्तर-पुराण में जैनमत के अनुसार कुलकरों और तीर्थंङ्करों के चरित लिखे हैं। कुलकरों ने लोगों को प्रकृति के बदलते हुए दृश्यों को समझाया और उनके अनुसार अपना जीवन पलटने का आदेश किया। पहिले तीर्थङ्कर ऋषभदेव ने तीन वर्ण—क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र स्थापित किये और उनके कर्तव्य बताये। कुछ दिन बाद उनके समय में ही उनके पुत्र चक्रवर्ती भरत ने तीन वर्णों में से योग्य आदमियों को लेकर ब्राह्मण जाति बनाई और उनको कर और दण्ड से मुक्त करके प्रजा के सम्मान का पात्र बनाया। कहा है कि जैन ब्राह्मण ही सच्चे ब्राह्मण हैं, ब्राह्मण कहलाने वाले और लोग कोरे पाखण्डी हैं। जैन आदिपुराण से बराबर ध्वनि निकलती है कि राजा को आर्थिक, मानसिक और आध्यात्मिक बातों में प्रजा का नेता होना चाहिये।[1]

वर्णव्यवस्था की उत्पत्ति

राजा के कर्त्तव्य

जैन-हरिवंशपुराण में राजा श्रेणिक (बौद्धग्रन्थों का बिंबिसार) बहुत से जैन-मन्दिर बनवाता है और उसकी देखा-देखी सामन्त मन्त्री और प्रजा भी मन्दिर बनवाते हैं।[2] इससे भी जाहिर है कि हिन्दू राजा प्रजा की धार्मिक उन्नति का प्रयत्न किया करते थे। सुधर्मस्वामि गणभृथ के श्रीप्रश्नव्याकरणाङ्गम् से मालूम होता है कि ज़मीन्दारी सङ्घशासन सब तरफ़ प्रचलित था, सामन्त

---

[1] आदिपुराण की राजनैतिक झलकों के लिये देखिये पर्व १६। २४१-४६ २११, २२५-३२, २, १-७५ १६७-२०८ ॥ १७। ७६-७७, १, २१६ ॥ ३६। १३-१४, २०-२२, १०८-२४, १२७-४२, १५४-५७, २३० ॥ ४०। ४४०, ६३, ६७, १३६, १६२-६३ ॥ ४१। ४५-५५ ॥ ४२। २८१-६२ ॥ ३७। २-३, ११, १३-१४ ॥ ४३। २५६, २७६-७८ ॥ २६। ५८ ॥ ४। १४१-५६ ॥ उत्तरपुराण, ४८। ६-१०, २६-२७, ३१-३३, ६०-६१ ॥ ५४। ८०-८२ ॥ ६७। १४-१७ ॥[2] जैन-हरिवंशपुराण, पृ० १४८-४६ ॥

**अन्य जैन ग्रन्थ**

माण्डलिक भी कहलाते थे; राजा, सेनापति, पुलिस और, कर वसूल करने वाले कभी-कभी प्रजा पर बहुत अत्याचार करते थे।[१] चन्द्रप्रभसूरि के प्रभावक चरित में और बाड़िमसिंहसुरि के गद्य-चिन्तामणि और क्षत्रचूड़ामणि में भी इस तरह की राजनैतिक झलकें हैं। अनुयोग द्वारसूत्रम् में हरिभद्र के धर्मविन्दु में राजा-भक्ति पर जोर दिया है।

दसवीं ई०-सदी में जैन सोमदेवसूरि ने महाभारत, मनु, वसिष्ठ और ख़ास कर कौटल्य के आधार पर नीतिवाक्यामृतम् में राजनीति का पूरा वर्णन सूत्रों में किया। वह कहता है कि राजाओं और मन्त्रियों में सबसे ज्यादा जरूरत ज्ञान की है। मन्त्री ब्राह्मण, क्षत्रिय या वैश्य होने चाहिये। पर विदेशियों को कभी मन्त्री न बनाना चाहिये सेनापतियों को नीति पर कभी अधिकार न देना चाहिये क्योंकि वह लड़ाई पर हमेशा कमर बाँधे रहते हैं। राजा को खेती बढ़ानी चाहिये, बाज़ार की देख-रेख करनी चाहिये, चीज़ों के दाम मुकर्रर करने चाहिये, अधिकारियों और प्रजा के तथा दूसरे राजाओं के भाव और कर्म का पता लगाने के लिये दूतों को यति, ब्रह्मचारी, ज्योतिषी, वैद्य, सिपाही, सौदागर, गायक, नट, जादूगर, इत्यादि के भेष में चारों ओर भेजना चाहिये।[२]

**सोमदेवसूरि**

सोमदेव के दूसरे ग्रन्थ यशास्तलकचम्पू में भी, विशेषकर तीसरे आश्वास में, इसी तरह की कुछ बातें हैं। साहित्य के कुछ और ग्रन्थ हैं जिनसे थोड़ी सी राजनैतिक बातें मालूम होती हैं और केवल ऊपर के कथनों का समर्थन होता है जैसे भोज का युक्तिकल्पतरु, वैशंपायन की नीतिप्रकाशिका, चाणक्य के सूत्र, पद्मगुप्त का नवसाहसांकचरित,

**अन्य साहित्य**

---

[१] श्रीप्रश्नव्याकरणाङ्गम् १।७॥३।११-१२॥ [२] नीतिवाक्यमृतम् के राजनैतिक विचारों के लिये खासकर देखिये, सूत्र, ६२-६६, ७६-८०, ९३-९५, ९८-१००, १०२-१०४, १०६-२५, १२७-३७, ४९-१६०-६३, १७०-८४, १९०-९७, २४६-५०, २९५-३०५॥

मेरुतुङ्गाचार्य का प्रबन्धचिन्तामणि, सोमदेव का कथासरित्सागर, विद्यापति ठाकुर की पुरुष-परीक्षा, श्रीहर्ष का नैषध, वल्लालसेन का भोज-प्रबन्ध, धनपाल की (अपभ्रंश) भविसत्तकहा इत्यादि। इस काल में स्मृतियों के टीकाकार बहुत हुए—जैसे मेधातिथि, विज्ञानेश्वर। इन्होंने पुराने धर्म की व्याख्या तो की है पर उस धर्म को नई परिस्थितियों के अनुकूल भी बनाया है।

भिन्न-भिन्न प्रदेशों के प्रकृत शासन के बारे में भिन्न-भिन्न पुस्तकों और ताम्र-पत्रों से कुछ बातें मालूम पड़ती हैं। सिन्ध के बारे में अरब-लेखक सुलेमान ने सिल्सलतुत्तवारीख में और इब्न खुर्दबा ने किताबुलमसालिक वलमसालिक में, अलमसूदी ने मुरूजुल्ज़हब में, अल् इद्रीसी ने नुज़्हतुलमुश्तक में लिखा है कि हिन्दुस्तान में अर्थात् सिन्ध और चारों ओर के प्रदेश में बहुत से राजा थे पर वह सब बल्हरा अर्थात् वल्लभीराय की सत्ता मानते थे। चाचनामा या तारीख-हिन्द व सिन्ध में लिखा है कि इस समय सिन्ध में सत्तर राजा थे जिनको एक आगामी लेखक मीर मुहम्मद मासूम ने तारीखुस्सिन्ध में जमीन्दार कहा है। इन अरब वर्णनों से उसी जमीन्दारी-सङ्घशासन प्रथा की ध्वनि निकलती है जो हिन्दू-ताम्रपत्रों और पुस्तकों से देश भर में व्यापक मालूम होती है। चाचनामा से मालूम होता है कि राज्य में एक सबसे बड़ा मन्त्री या वज़ीर होता था जो अफ्सरों को मुक़र्रर करता था। राजधानी अलोर में बहुत से महल और हवेली, बाग और कुञ्ज, तालाब और बेलों और फूलों की क्यारियाँ थीं। राज्य चार सूबों में बटा हुआ था जिनमें से प्रत्येक के ऊपर एक अध्यक्ष था। न्याय के लिये न्यायाधीश थे जिनको मुसलमान इतिहासकारों ने काजी कहा है। लड़ाई की सेना हमेशा तैयार रहती थी, सिपाहियों को वेतन ठीक समय पर दिया जाता था।[1]

सिन्ध

सङ्घ-शासन

मन्त्री

राजधानी

---

[1]अरब इतिहासकारों के लिए देखिए इलियट और डाउसन, पूर्ववत्, भाग १, पृ० १, ६-७, १३, २०-२१, ७५, १३८-४०; २११-१२॥

काश्मीर के बारे में राजतरङ्गिणी से सामाजिक और राजनैतिक संस्थाओं के बारे में बहुत सी बातें मालूम होती हैं। राजतरङ्गिणी संस्कृत साहित्य के इने-गिने इतिहास-ग्रन्थों में से है और जैसा कि कह चुके हैं १२वीं सदी में कल्हण के द्वारा इसकी रचना हुई थी।

काश्मीर

काश्मीर में मुख्यत: दो-ही वर्ण थे—ब्राह्मण और शूद्र। कुछ अस्पृश्य जातियाँ भी थीं। बहुत से ब्राह्मण पुरोहित थे जिन्होंने अपनी श्रेणियाँ बना रक्खी थीं और जो पूजा-पाठ और व्रत कराते थे। रोटी-बेटी के सम्बन्ध में राजा, पुरोहित और जनता कभी-कभी जाति-पात की अवहेलना स्वतन्त्रता से करते थे। राजा से रोज़ दान लेना ब्राह्मण अपना हक़ समझते थे। डामर इत्यादि कुछ नीच जातियों के साथ बहुत बुरा बर्ताव किया जाता था। अनेक राजा और दर्बारियों के चरित्र बहुत गिरे हुए थे। भूत-प्रेत में बहुत विश्वास था।[1]

वर्ण

जमीन्दारी-सङ्घशासन प्रथा काश्मीर में भी थी पर उतनी नहीं थी जितनी कि मैदानों में।[2] कोई-कोई राजा ब्राह्मणों और बौद्धों को बहुत ज़मीन, द्रव्य, भोजन, वस्त्र इत्यादि देते थे; मन्दिर या बिहार बनवाते थे; अकाल या और किसी आपत्ति के आने पर अपने सारे खज़ाने से प्रजा की मदद करते थे, और यों भी सदाव्रत, अस्पताल, इत्यादि बनवाते थे, मन्दिरों की देखरेख करते थे; विद्या की वृद्धि करते थे; सिंचाई का प्रबन्ध

शासन

---

[1]राजतर०, ७ । ३६०, ३६८, १६-१७, ११, ३८, २०७ ॥ ८ । ७१०, ९०५, २३८३, ११०१ ॥ ४ ॥ ९६, ६७८ ॥ ५ । ७३, ३८९ ॥ १ । १३२, १४८, १६२ ॥ [2]राजतर० ३ । २७, २९ ॥ ४ । १४३, ४४७ ॥ ४ । १३६, १४०, २५०, ४५१-५२ ॥ ७ । ४८ ॥

करते थे और धर्म का प्रचार करते थे।[1] जयापीड़ ने बहुत दूर-दूर से विद्वान् बुलाकर अपने दरबार में रक्खे; राजाओं से ज्यादा उनका आदर किया और उनको मालामाल कर दिया। पर कोई-कोई राजा बड़े अत्याचारी और व्यसनी थे, मन्दिरों और विहारों को लूटते थे, प्रजा को कष्ट देते थे।[2]

**अनशन**

राज की गड़बड़ी से तङ्ग आकर ब्राह्मण बहुधा अनशन-व्रत करते हुए धरना देते थे। इन उपवासों से बड़ी हलचल मचती थी और राजा महाराजाओं के आसन डोल जाते थे। अक़्सर प्रजा के उद्देश्य इस तरह पूरे हो जाते थे।[3] जब इनसे भी काम नहीं चलता था तब प्रजा कभी-कभी बगावत करती थी या अत्याचारियों की हत्या करती थी[4]।

**राजकर्मचारी**

सरकारी काम के लिये बहुत पहिले ही राजा जलौक ने अठारह कर्मस्थान या दफ्तर कायम किये थे जो न्याय, कर, सेना, पुलिस, पर-राष्ट्र, धर्म इत्यादि का प्रबन्ध करते थे। ललितादित्य ने पाँच और अफ़सर क़ायम किये—जिनके नाम थे महाप्रतिपीड़, महासन्धिविग्रह, महाश्वशाल, महाभाण्डागार और महासाधनभाग, जो पञ्चमहा-शब्द के नाम से प्रसिद्ध हुए। गृहकृत्य का महकमा महल के खर्च का और देवता, ब्राह्मण, परदेशी, गरीब वगैरह के लिए दान का प्रबन्ध करता था।

---

[1] राजतर० १। ६६, १२१, १४५-४८ ॥ २। २७-३३, १३२ ॥ ३। ५, २७, २६, ८, ११-१४, ४६१ ॥ ४, १८१, २१२, ४८४, ४८६-६४, ६७३ ॥ ५। ३२, ३३, १२४, १५८, १६६ ॥ ६। ८६ ॥ ७। १०६६-६८ ॥ ८। २४३ ४६, २३६ ।, २४१६, २४३३, ३३१६-१७, ३३४३-४४ ॥ [2] राजतर० २। १३२। ४। १८६, ३४७, ३६५, ६२८, ६३६ ॥ ५। ५२, १७०, १६-६६, २०६ ॥ ६। १७५ ॥ ७। ४३, १०६, ५७०, ६६६, १३४४, १०६०, १०८१, १०६२, १२१६-२७, २८५, ११०६-१५ ॥ ८। २७५६, ८६८, १८६६, ६७६-८० ॥[3] राजतर० ५। १७४ ॥ ६। ४३ ॥ ७, १०८८, १३, ४००-४०१ ॥ ८। २५१३, ७१०, ८६८-६००, ६०३-६०७, ६३६-४० ॥ [4] राजतर १। १७३ ॥ २। ११६, ५२८ ॥ ७। ६०२ ॥

राज की सेवा में बहुत से दिविर या लेखक थे जो बहुधा कायस्थ कहलाते थे, और जिनको कल्हण ने अत्याचारी कहकर गालियाँ सुनाई हैं। गाँव के मुखिया को ग्राम कायस्थ कहते थे। इसी तरह हर एक शहर का भी एक अधिकारी होता था। राज की

**कायस्थ**

अमदनी ज़मीन के अलावा सरहद, गढ़ी, पुल और बाज़ार में माल पर कर से भी होती थी। ग़रीब आदमियों से बेगार भी ली जाती थी।[1] ग्यारहवीं ई०-सदी के काश्मीरी कवि विद्यापति बिल्हण के विक्रमाङ्कदेवचरित से इतनी ही नई बात मालूम होती है कि कोई-कोई राजा बड़े दानी और उदार होते थे और यह तो प्रगट ही है कि काश्मीर के राजाओं से विद्या और साहित्य को प्रोत्साहन मिला। राजकुमारियाँ ऊँची शिक्षा पाती थीं। इसी समय के लगभग क्षेमेन्द्र ने भारतमञ्जरी, बृहत्कथामञ्जरी, बोधिसत्वावदान कल्पलता इत्यादि ग्रन्थ लिखे जिनमें पुरानी रचनाओं का सरस मनोहर पद्य में संक्षेप है।

**बिल्हण**

काश्मीर के पास चम्बा रियासत में जो बहुत दिन तक काश्मीर की सत्ता मानती थी शिलालेख और ताम्रपत्र बहुतायत से मिले हैं। इनमें मन्त्री को अमात्य और प्रधान मन्त्री को राजामात्य या महामात्य कहा है। राजस्थानीय न्याय करता था, प्रमातार शायद सिर्फ़ दीवानी मुक़दमे का फैला करता था। दण्डिक और दण्डवासिक भी न्याय के अफ़सर मालूम होते हैं। क्षेत्रप खेती की रक्षा करता था। उपरिक, शौल्किक, गौल्मिक, चौरोद्धरणिक, अष्टपटलिक या महाक्षपटलिक और कायस्थ यहाँ भी वही काम

**चम्बा**

**न्याय**

---

[1] राजतर० १। ११८-२० ॥ ४। १३१। १४०-४३, ३५६, ५८, ६८०, ३४७, ६२८, ६३६, ॥ ५। १२७-३०, २४८, २३२, १०१-१७, १८०-१, १८ १७०, १६७ ॥ ६। ११७, ३०, ३८, ७०, ४१ ॥ ७। ३६४, ४२-६३, ५७०, १३०५-११०७ ॥ ८। २६४, ५७३, ७१३, ८१४; ८५ १०६, १३१, ५३, ४६, ५५, ७४, १३६, २०१०, ३३३६, २५८-५६, २७६ ॥

करते थे जो और राज्यों में। महल के अफ़सरों में खण्डरक्ष, छत्रछायिक और वेतकलि उल्लेखनीय हैं। सैनिक विभाग में हस्त्यश्वोष्ट्रबलव्यापृतक हाथी, घोड़े, ऊँट और पैदल का प्रबन्ध करते थे। वरियात्रिक भी एक फ़ौजी अफ़सर था। सेना में कुछ पहाड़ी जातियों के लोग भी थे जिनके अफ़सर अपनी ही जाति के होते थे। प्रादेशिक शासन में भोगिक या भोगपति और विषयपति के अलावा निहेलपति और नरपति का भी ज़िक्र है जो ज़िलों के हिस्सों के अधिकारी मालूम होते हैं। यहाँ ग्राम समूह अर्थात् परगना के अधिकारी को चाट कहते थे और उसके अधीन सहायक को भट। भोगिकों और विषयपतियों के सहायक विनियुक्तक कहलाते थे। दूत, गमागमिक और अभित्वरमाण इधर-उधर सन्देशा ले जाते थे। कर और न्याय का प्रबन्ध देश के और हिस्सों का सा ही था।[1]

**राजकर्मचारी**

**प्रादेशिक शासन**

उत्तरी मैदानों के शासन पर ताम्रपत्रों से बहुत प्रकाश पड़ता है। इस समय के मगध के ताम्रपत्रों से सिद्ध होता है कि कभी-कभी महाराजाधिराज प्रसन्न होकर योग्य पुरुषों को दो-एक गाँव देकर राजा बना देते थे। कभी मत्स्यन्याय अर्थात् राजनैतिक गड़बड़ से तङ्ग आकर राजा महाराजाधिराज परमेश्वर परमभट्टारक की उपाधियाँ देते थे।[2] ज़मीन्दारी सङ्घशासन की प्रथा इस समय पहिले से भी ज्यादा प्रचलित मालूम होता है। बड़े सामन्तों के लिए और उपाधियाँ—महासामन्ताधिपति और राजराजानक—इस समय जारी हुईं। राजकर्मचारियों में राजानक और राजपुत्र भी अक्सर गिनाये हैं, जिससे मालूम होता कि महाराजाधिराज या महाराज या राजा के पुत्र बहुधा ऊँचे पदों पर नियुक्त

**मगध**

**उपाधि**

---

[1] फोगल, 'एण्टिक्विटीज़ ऑफ़ चम्बा स्टेट,' न० १३, १५, २५, ३२॥ आर्कियोलाजिकल सर्वे रिपोर्ट, १६०२-१६०३, पृ० २३६-७१॥ आई० ए० १८८८ ई०, पृ० ७ इत्यादि। [2] [illegible] ० आई, २। न० २७॥ ४ न० ३४॥ ५ न० २४॥

अमात्य

और दण्डपाशिक

राज्यकार्य

कर

प्रादेशिक शासन

किये जाते थे। मन्त्रियों को बहुत राजामात्य कभी-कभी और महाकार्त्ताकृतिक कहते थे। मगध के ताम्रपत्रों में दौः साध-साधनिक और चौरोद्धरणिक पुलिस अफ़सर है। दण्डशक्ति भी पुलिस अफसर हो सकते हैं, पर बहुत करके शायद न्यायधीश हैं। शौल्किक और गौल्मिक चुङ्गी और जङ्गल का प्रबन्ध करते थे। दूत, खोल, गमागमिक और अभित्वरमाण इधर-उधर खबरें ले जाते थे। सरकारी क़ागज़ पत्र लिखने के लिए बहुत से लेखक थे जिनको कायस्थ कहते थे। मुख्य लेखक ज्येष्ठ कायस्थ कहलाता था। कर वसूल करने वालों में षष्ठाधिकृत भी था जो ज़मीन की पैदावार का षष्ठांश या षड्भाग जमा करता था। तरिक घाटों की देख-रेख करते थे और घाट की चुङ्गी जमा करते थे। तदायुक्तक और विनि-युक्तक छोटे कर्मचारी थे। भट शायद सिपाही थे, चाट पुलिस कर्मचारी। मगध के अन्य लेखों में कुछ और अधिकारियों के नाम हैं, जैसे क्षेत्रप—खेतों की रक्षा करने वाला, आन्तपाल—सरहद की रक्षा करने वाला, कोट्टपाल या खण्ड-रक्षक—सैनिक या पुलिस अफ़सर। राजा के हाथी, ऊँट, गाय-बैल, भैंस, घोड़ा-घोड़ी, भेड़-बकरे इत्यादि के प्रबन्ध के लिये भी कर्मचारी नियुक्त थे। प्रादेशिक शासन पहिले का सा ही रहा। भुक्ति और विषय के अलावा मण्डल का भी ज़िक्र आता है जो ज़िले का हिस्सा मालूम होता है। दशग्रामिक शब्द से मालूम होता है कि दस-दस गाँवों के समूह पर एक अधिकारी रहता था। गाँव में महत्तर, महत्तम, या महामहत्तर अर्थात् बड़े आदमियों की सलाह से प्रबन्ध होता था। करणिक कागज रखता था। कहीं-कहीं गुप्त समय के नाम राजस्थानीय और उपरिक भी आये हैं। दाशापराधिक भी एक तरह का न्यायाधोश था।[१]

---

[१] ई० आई० २। न० २७ ॥ ४। न ३४ ॥ ५ न० २४ ॥ ३। न० ३६ ॥ १२ न० २० ॥ आई० ए० : १ पृ० : १३ ॥ १५ पृ० ३०६ ॥ १७ पृ० ११ ॥

ग्यारहवीं सदी के कन्नौज ताम्रपत्रों में अन्य अधिकारियों के अलावा प्रतीहार, अक्षपटलिक (काग़ज़-पत्र रखने वाले), भिषज्, नैमित्तिक (ज्योतिषी), अन्त:पुरिक भी हैं। पट्टन (नगर), आकर (खान), स्थान (पुलिस के थाने), गोकुल (गोशाला) और अपर (दूसरे) स्थानों के अफ़सरों का भी उल्लेख है। करों में भागभोगकरे साधारण कर हैं, विषयदान जिले का कोई ख़ास कर है, तुरुष्कदण्ड शायद उत्तर-पच्छिम के शत्रुओं के लिये कोई कर है।[1]

**कन्नौज राजकर्मचारी**

बारहवीं सदी के कन्नौज लेखों में जातकर और गोकर भी आये हैं। यहाँ और दूसरे आस-पास के ताम्रपत्रों में सरकारी-लेखक जो कायस्थ कहलाते थे, बहुत से हैं।[2] बारहवीं सदी के कीर्तिपाल के ताम्रपत्र में महापुरोहित, धर्माधिकरणिक दैवागारिक, शङ्खधारि पण्डित; उपाध्याय, दैवज्ञ, बठक्कुर, महाक्षपटलिक आष्टवर्गिक, करणकायस्थ, महाद्वाशासनिक और महासाधनिक— यह अधिकारी भी लिखे हैं।[3] बङ्गाल के लेखों में और सब साधारण अधिकारियों के अलावा महाधर्माध्यक्ष ( न्यायाधीश ), महामुद्राधिकृत ( टकसाल या मुहर का अफ़सर ), महाव्यूहपति; महापपीलुपति (हाथियों का अफ़सर), महागणस्थ (फौजीगणों का अफ़सर भी) हैं।[4]

दूसरे राज्यों में भी बहुत कुछ ऐसी ही शासनप्रणाली थी। यहाँ केवल कुछ विशेषताएँ बताने की आवश्यकता है। उड़ीसा में महल के अफ़सर अन्तरङ्ग कहलाते थे। राजा के काग़ज पत्रों की देखरेख महाक्षपटलाधिकरणाधिकृत के हाथ में थी। महाक्षपटलिक-

**उड़ीसा**

---

[1] ई० आई० १४ न० १५॥ [2] ई० आई० ४। न० ११ ॥ ७ न० ११ ॥ ८ न० १४ ॥ ११ न० ३। २ न० २३ ॥ आई० ए० १५ पृ० ६ ॥ १८ पृ० ९ ॥ जे० आर० ए० एस० १९०९ ई०, पृ० १०६६ ॥ [3] ई० आई० ७ न० १० [4] १२ न० ३, ई० आई० १८ ॥ १५ न० १५ ॥ १२ न० ८ ॥

भोगिक शब्दों से अनुमान होता है कि यह अधिकारी कभी-कभी कर प्रबन्ध करने के साथ-साथ किसी प्रान्त का शासक भी हो सकता था। बड़े प्रान्तों के शासक वृहद्भोगिक कहलाते थे।[1] कामरूप (आसाम) के वैद्यदेव के १२ वीं सदी के ताम्रपत्रों से मालूम होता है कि कभी-कभी मन्त्रियों के पद मौरूसी से हो जाते थे।[2] मालवा में दक्खिन की तरह बारह-बारह गाँवों के समूह पर एक-एक शासक रहता था। ग्यारहवीं सदी के जयसिंह के ताम्रपत्र में गाँव के मुखिया को पट्टकील कहा है। इस ताम्रपत्र में एक पट्टशाला—बहुत करके पाठशाला को दान दिया है।[3]

**आसाम**

**मालवा**

अल्मोड़ा, मारवाड़, बुन्देलखण्ड, छत्तीसगढ़ और वस्तर (मध्यप्रदेश) के ताम्रपत्रों में अधिकारियों की संख्या कम है, जिससे प्रकट होता है कि यहाँ शासन का विकास कम हुआ था। अल्मोड़ा की ओर कुलचारिक अर्थात् कुलों के मुखिया भी कुछ अधिकार रखते थे।[4]

**अन्य प्रान्त**

बारहवीं सदी के मारवाड़-लेखों से जान पड़ता है कि वहाँ गाँवों और कस्बों के आदमी अपना शासन पञ्चायतों-द्वारा आप ही कर लेते थे।[5]

**मारवाड़**

इस काल के लेखों में भी व्यवसायियों की श्रेणियाँ अच्छा स्थान रखती हैं। कभी-कभी दूर-दूर के गाँवों के एक ही व्यवसाय वाले लोग श्रेणी संगठित करते थे और मन्दिर इत्यादि बनवाने के लिये अपने ऊपर कर लगाते थे।[6]

**श्रेणी**

---

[1] ३ ई० आई०, १४ न० १ ॥ ३ न० १७ ॥ [2] ई० आई० २। न० २८ ॥ [3] आई० ए० १४, पृ० १५९ ॥ ३ न० ७ [4] ई० आ० १३। न० ७ ॥ १० न० ५, ६, ११, १७ ॥ ६ न०। २२ ॥ १ न० ५, २५, ३८। आई० ए०, १६ पृ० ३०, १ ॥ [5] ई० आई० ११ न० ४ (६, २१) ॥ [6] ई० आई०, १ न० २३ ॥

यह सब ताम्रपत्र दान के हैं, जिससे स्पष्ट है कि हिन्दू राजा जमीन, रुपया, भोजन-वस्त्र इत्यादि बहुत दान करते थे। सातवीं सदी की तरह अब भी बड़े-बड़े विद्यापीठ थे। उदाहरणार्थ, ९वीं सदी के धर्मपाल के स्थापित किये हुये विक्रमशिला विहार में १०७ मन्दिर थे, ६ बड़ी-बड़ी पाठशालाएँ थीं, १०८ शिक्षक थे और कुल मिला कर ८००० आदमी रह सकते थे। कहावत थी कि विक्रमशिला के दर्बान भी पण्डित थे और बिना शास्त्रार्थ किये किसी को अन्दर नहीं जाने देते थे।[1] राजदरबारों में वैद्य, ज्योतिषी, पहलवान वग़ैरह बहुत रहते थे।[2] प्राकृत जैनग्रन्थ अन्तगड़दसाग्र में कहा है कि चम्पा में शहर और देहात के सभी लोग आनन्द से रहते थे। कथा कहने वाले, पद कहने वाले, नाटक करने वाले, नाचने-गाने वाले, विदूषक, पहलवान, नट, रस्सी पर खेल करने वाले बहुत थे। कुएँ, तालाब, झील, बाग-बगीचे बहुतायत से थे। बाज़ार और रास्तों में हमेशा बड़ी भीड़ रहती थी। यहाँ राजा के स्नान का वर्णन बाणभट्ट का सा किया है। राजकुमार ७२ विद्या सीखता है, जैसे लिखना, पढ़ना, हिसाब, गाना, नाचना, बजाना, पक्षियों की बोली, रसायन, भूत, जेवर, कपड़ा वग़ैरह पहिनना, कुश्ती, तीरन्दाजी, हथियार चलाना, हाथी-घोड़ों की विद्या आदि। ग्यारहवीं सदी में संस्कृत के मुसलमान पण्डित अल्बेरूनी ने हिन्दू-सभ्यता का विस्तृत वर्णन लिखा जो साधारण अवस्था के लिये बहुत उपयोगी है। वह कहता है कि वैश्यों और शूद्रों में ज़्यादा फ़र्क़ नहीं था; शासन क्षत्रियों के हाथ में था; अदालत में जहाँ तक हो सके चार गवाह होने चाहिये; लोक-परलोक की क़स्में खाई जाती थीं और पानी, आग, तराजू वग़ैरह की परीक्षाएँ भी होती थीं। अपराधों के लिये ब्राह्मण

दान

विद्यापीठ

जीवन

अल्बेरूनी

वर्ण

न्याय

---

[1] नन्दोलाल दे, जे० बी० ए० एस० १९०९ ई०, पृ० १ ॥ [2] ई० आई०, १४ न० १५ ॥

क्षत्रियों के बनिस्बत वैश्य और शूद्रों को ज़्यादा सज़ा दी जाती थी। शूद्रों को वेद पढ़ने और यज्ञ करने का अधिकार नहीं था।[१] पर मनु के टीकाकार मेधातिथि से और याज्ञवल्क्य के टीकाकार विज्ञानेश्वर से अनुमान होता है कि ७वीं सदी की तरह इस काल में भी कुछ अक्षत्रिय राजा थे।

न्याय के सम्बन्ध में पुरानी बङ्गला के मानसमङ्गल और चण्डिकाव्य के कवियों ने भी आठ परीक्षाएँ लिखी हैं—धर्म, अग्नि, पानी, स्थान, अँगूठी, साँप, लोहा और तराजू।

## दक्खिन का सङ्गठन

**दक्खिन की सभ्यता**

उत्तर और दक्खिन की सभ्यता में कोई बड़ा अन्तर नहीं था। देश के धर्म, साहित्य, कला और आचार के विकास में दक्खिन का भाग बहुत महत्त्वपूर्ण था। हिन्दू-सभ्यता में जो परिवर्त्तन हुए, वह उत्तर की तरह दक्खिन में भी दृष्टिगोचर हैं। यहाँ केवल दक्खिन की दो एक विशेषताओं का उल्लेख करना आवश्यक है।

**दक्खिनी शासन**

दक्खिन में केन्द्रिक और प्रान्तीय शासन वैसा ही था जैसा कि उत्तर में।[२] दक्खिन के राजदरबारों में भी सैकड़ों पण्डित रहते थे; वहाँ भी राजा पाठशालाएँ बनवाते थे; विशेष पन्थों के लिए

---

[१] अलबेरूनी [अनु० जैकऊ] भाग १, पृ० ६६।१७०, १२५ ॥ २ ॥ पृ० १३६, १५८-६२ ॥ [२] ई० आई०, ७ । न० ६, २८, १३ । २६, १८, १६, २५, ३३, ६ । न० १६, ६, २, २४, ११, ८, ३१, ४, २१, १०, २६, १३ ॥ ५ । न० १८, ३, २५, १०, १५ ॥ ८ । न० ३३, ३१३ । न० ६, ३, १०, २७, ३७, ४०, १५ ॥ ४ नं० ३०, ५०, ६, २४, २६, ११ । न० १ ॥ १३ न० १४, २१३ ॥ १५ न० २१, ॥ १७ न० १०, १६ । न० ८, ६, ११, ॥ १२ । न० ३१, १६ ॥ ६ न० ३५ ई० ए० ११ पृ० २७३ ॥ १८ पृ० ३०६, ॥ ४ । पृ० १२ ॥ ७१०, १७, १८३, १८६ ॥ १२ । पृ० ६३ ॥ १३१०, १३८ ॥ २० पृ० १७, १०६, ४१७ ॥

व्याख्यानशाला स्थापित करते थे; कूएँ, सराय वग़ैरह निर्माण कराते थे।[1] वीरचोल के पिथम्पुरम् ताम्रपत्रों में गाँव का एक हिस्सा वैयाकरण को, दो मीमांसक को, एक वेदान्ती, एक-एक ऋग्वेद, यजुर्वेद और सामवेद के शिक्षकों को, एक पौराणिक को, एक-एक वैद्य, नाई, विषवैद्य, ज्योतिषी इत्यादि को दिये हैं। विष्णु, कैलाशदेव और दूसरे देवताओं के मन्दिरों को भी हिस्से दिये हैं।[2] चालुक्य-राजा कुमारपाल ने जैनधर्म ग्रहण करने पर हेमचन्द्र के उपदेश के अनुसार शिकार खेलना, मांस खाना इत्यादि अपने राज्य में बन्द करा दिया था।

**दरबार**

**विद्या**

दक्खिन की महत्त्वपूर्ण विशेषता प्रादेशिक शासन में है। नगर, ग्राम और ग्राम-समूहों के शासन में पञ्चायतों का अथवा यों कहिये जनता का भाग बहुत ज़्यादा था। दक्खिन के पुराने स्थानिक स्वराज्य का मुक़ाबिला दुनिया के किसी भी देश या प्रान्त के स्थानिक स्वराज्य से किया जाय तो वह घटिया न ठहरेगा। एपिग्राफ़िया इण्डिका, इण्डियन एन्टिक्वेरी, एपिग्राफ़िया कर्नाटिका, साउथ इण्डियन इस्किप्शन्स, मद्रास एपिग्रैफिस्ट्स रिपोर्ट इत्यादि में जो हजारों शिला-लेख और ताम्रपत्र प्रकाशित हुए हैं, उनसे सिद्ध होता है कि नगर, ग्राम या या ग्राम-समूह के लोग प्रतिनिधि सभाओं के सदस्य चुनते थे और यह सभाएँ सारा प्रबन्ध करती थीं। जिन लोगों ने कोई बुरा काम किया हो, शासन का रुपया हज़्म किया हो, या अपनी अयोग्यता सिद्ध कर दी हो, वह सभा के सदस्य नहीं हो सकते थे। चरित्र का निर्णय जनता स्वयं कर लेती थी। छोटी वस्तियों में लोग एक-दूसरे को अच्छी तरह जानते थे और एक-दूसरे के चरित्र से खूब परिचित थे। चरित्र के अलावा एक और बात प्रतिनिधियों में होनी चाहिये थी। या तो उनके पास लगभग डेढ़ एकड़ ज़मीन हो, या उनको इतनी शिक्षा हो कि वेद

**प्रादेशिक शासन**

**प्रतिनिधि-सभा**

---

[1] ई० आई०, १५ न० २४॥ [2] ई० आई०, ५ न० १०॥

या ब्राह्मण का पाठ सुना सकें। निर्वाचन के लिये प्रत्येक नगर या गाँव के कई हिस्से किये जाते थे और हर एक हिस्से में निर्वाचन के योग्य आदमियों की एक फ़ेहरिस्त बनाई जाती थी। इनमें से कुछ लोगों का निर्वाचन सम्मति से और कुछ लोगों का चिट्ठी डालकर होता था। इस तरह एक बड़ी समिति बनती थी। इसमें से पाँच-पाँच छः-छः सदस्यों की उपसमितियाँ बनती थीं जिनमें से हरएक को कोई ख़ास काम सुपुर्द कर दिया जाता था और अधिकार नियत कर दिये जाते थे। जैसे एक उपसमिति तालाबों की देख-भाल करती थी, उनकी मरम्मत कराती थी, सफाई रखती थी। दूसरी उपसमिति इसी तरह मन्दिरों का प्रबन्ध करती थी। इन सब उपसमितियों में पञ्चवारवारियम् अर्थात् पञ्चायत-उपसमिति प्रधान थी जिसमें शायद पाँच सदस्य होते थे और जो सब मामलों की अध्यक्षता करती थी। यह उपसमितियाँ और समितियाँ सब स्थानीय मामलों का प्रबन्ध करती थीं। गाँव या कस्बे की ज़मीन इनके हाथ में रहती थी, यह निकम्मी ज़मीन को उपजाऊ बनाती थी और ऐसी ज़मीन को थोड़े लगान पर किसानों को देती थीं। जब कोई ब्राह्मणों को या मन्दिरों को दान देने के लिये ज़मीन खरीदना चाहता था तो स्थानीय उपसमिति जाँच-पड़ताल करके ज़मीन का दाम तै करती थी। बहुधा गाँव या क़स्बे की समिति स्वयं कुछ दान करती थी। बहुधा वह दूसरों के दानों का प्रबन्ध करती थी। मन्दिर में दीप जलाने के लिये लोग रुपया या ज़मीन ज़्यादातर समिति के पास जमा कर देते थे।

**निर्वाचन**

**उपसमिति**

**कर्त्तव्य**

समितियों की आमदनी कर से होती थी जो यह अपने दायरे में लगाती थीं। यह कर कई तरह के होते थे जैसे ज़मीन पर या माल पर और कभी-कभी इनसे गाँववालों को तकलीफ़ भी होती थी। उदाहरणार्थ, एक बार ब्याह पर कर लगा दिया गया और एक

**आमदनी**

बार नाइयों पर। करों के अलावा गाँव वालों को कभी तालाब, मन्दिर और सड़क इत्यादि बनाने के लिये मुफ्त मेहनत करनी पड़ती थी।

पुलिस

यह समितियाँ पुलिस और न्याय का काम भी करती थीं। इनमें कुछ कर्मचारी अपराधों का पता लगाते थे, अपराधियों की खोज करते थे और मुक़दमे के लिये इन्हें समिति के सामने पेश करते थे। यदि जाँच-पड़ताल के बाद अपराध साबित होता तो समिति के न्यायाधीश या राज्य के न्यायाधीश निर्णय करके दण्ड का फ़ैसला सुनाते थे। दण्ड देने में नीयत का ख़याल रक्खा जाता था, जैसे अगर किसी से अनजान में हत्या हो जाय तो प्राण-दण्ड नहीं दिया जाता था। अगर कभी बहुत ज्यादा जुर्म होते थे जैसे अगर कभी डाकुओं के दल जनता को परेशान करते थे तो समिति राज्य से पुलिस या सेना की सहायता माँगती थी। यों भी समितियों पर राज्य के अधिकारी एक नज़र रखते थे। यदि समितियाँ अच्छा प्रबन्ध न करें या किसी आदमी या वर्ग पर अत्याचार करें तो राज्य के अधिकारी हस्तक्षेप कर सकते थे।

न्याय

सिंचाई

दक्खिन के राज्य-प्रबन्ध में दो एक और बातें विशेष उल्लेख योग्य हैं। खेती के लिये सिंचाई पर बहुत ध्यान दिया जाता था। नहर, तालाब, बाँध—सैकड़ों क्या हज़ारों की तादाद में बनाये गये। इनके अवशेष अब तक मौजूद हैं। जैसाकि कह चुके हैं, राजाओं ने मन्दिर भी बहुत से बनवाये जिनमें से कुछ तो संसार की अनोखी इमारतों में हैं। मदुरा, तञ्जौर, रामेश्वरम्, त्रिचनापली, चिद्रम्बरम्, कुम्बेकोनम्, श्रीरङ्गम् इत्यादि के मन्दिर बहुत लम्बे-चौड़े हैं और प्रत्येक मन्दिर मन्दिरों का एक समूह सा है, मन्दिरों का एक शहर-सा है। ऊँचे विशाल दरवाजों पर और चारों ओर दीवालों पर देवी-देवता, मनुष्यों और जानवरों की पत्थर की मूर्तियाँ बहुत घनी बनाई गई हैं। मूर्तियों के द्वारा ही कहीं-कहीं रामायण, महाभारत या पुराणों की कथाएँ बयान की हैं। कला के अलावा साहित्य को भी दक्खिनी राजाओं से बहुत

कला

प्रोत्साहन मिला। स्वयं बहुत से राजा संस्कृत या तामिल या तेलेगू-साहित्य के मर्मज्ञ पण्डित थे, विद्वानों को अपनी सभाओं में बुलाते थे, शास्त्रार्थ कराते थे, विद्वानों का आदर करते थे, उन्हें रुपया या ज़मीन देते थे और जो राजा स्वयं पण्डित न थे, उनमें से भी बहुत से इसी तरह विद्वानों का सत्कार करते थे। पाठशालाओं को भी रुपये और ज़मीन की मदद दी जाती थी।[1]

साहित्य

## सामाजिक अवस्था

प्राचीन भारत के अन्तिम काल की सामाजिक अवस्था का पता अरब-लेखक अल्बेरूनी से और संस्कृत-साहित्य से लगता है। अल्बेरूनी कहता है कि चार वर्ण के लोग गाँव और शहर में पास-ही-पास मिले हुए रहते थे। क्षत्रिय वेद पढ़ते थे पर पढ़ाते न थे। शूद्र अगर चाहें तो, सूत का जनेऊ पहिन लेते थे। वह यज्ञ नहीं कर सकते थे। एक वर्ण के लोग दूसरे वर्ण के साथ भोजन नहीं करते थे और दूसरे वर्ण वालों को बेवकूफ़ समझते थे। शूद्रों से नीचे अन्त्यज थे जैसे मोची, जुलाहे, बाजीगर, केवट, मछुये जिन्होंने अपनी श्रेणियाँ अलग बना रक्खी थीं पर जिनमें ज्यादातर लोग एक-दूसरे से ब्याह कर सकते थे। उनसे भी नीचे हाड़ी, डोम-चण्डाल इत्यादि थे जो गाँव का गन्दा काम करते थे। ऊँचे वर्ण के और पढ़े-लिखे आदमियों की भाषा साधारण लोगों की भाषा से अलग थी। बाल-ब्याह प्रचलित था, सगाई माता-पिता तै करते थे, रस्में ब्राह्मण कराते थे, न दहेज था और न तलाक़। पुरुष एक से लेकर चार तक शादी कर सकता था। घर के सब मामलों में स्त्रियों की राय ली जाती थी। राजाओं की

**सामाजिक अवस्था**

वर्ण

ब्याह

---

[1] दक्खिनी शासन के लिये ऊपर उल्लेख किये हुए शिलालेखों और ताम्रपत्रों के संग्रहों के अलावा देखिये कृष्ण स्वामी अय्यङ्गर, एन्शेण्ट इण्डिया, एवं सम कन्ट्रिब्यूशन्स ऑफ़ साउथ इण्डिया टु इण्डियन कल्चर।

विधवाएँ अक्सर सती हो जाती थीं पर बूढ़ी या पुत्रवती विधवाएँ सती नहीं होती थीं। स्वामी के मरने पर वारिस का धर्म था कि विधवा का पालना करे। पर बहुत विधवाओं के साथ अच्छा बर्ताव नहीं होता था। बहुत से लोग अपनी आमदनी के चार हिस्से करते थे—एक हिस्से से मामूली ख़र्च चलता था, दूसरा हिस्सा जमा कर दिया जाता था, तीसरा दान में दिया जाता था और चौथा अन्य श्रेष्ठ कामों में लगाया जाता था। कुछ और लोग थे जो कर देने के बाद आमदनी के तीन हिस्से करते थे—एक हिस्सा ख़र्च किया जाता था, दूसरा जमा किया जाता था। तीसरे के तीन हिस्से फिर किये जाते थे जिनमें से एक दान में दिया जाता था; और बाक़ी दो शेष धन की तरह ख़र्च किये जाते थे। हिन्दू लोग आपस में तो बहुत कम झगड़ा करते थे पर विदेशियों से बड़ी घृणा करते थे। वह समझते थे कि हमारा देश सबसे अच्छा है। हमारा धर्म, हमारी सभ्यता, हमारा विज्ञान, हमारी रीतिरिवाज सबसे अच्छे हैं। अपने देश का इतना गर्व था कि और सब को नीचा, तुच्छ, और हेय मानते थे। वे विदेशियों से अलग रहते थे। अल्बेरूनी कहता है कि हिन्दुओं के बहुतेरे रीति-रिवाज़ हमारे रीति-रिवाज़ों से इतने भिन्न हैं कि मानों जानबूझकर उल्टे बनाये गये हैं।[1]

**स्त्री**

**दान**

**देश का अभिमान**

कथासरित्सागर की कथाओं से मालूम होता है कि विद्या की प्यास छात्रों को दूर-दूर नामी गुरुओं के पास ले जाती थी।[2] उत्सवों में या और अवसरों पर कभी-कभी युवक-युवतियों में प्रेम हो जाता था और गन्धर्व-ब्याह होता था।[3] पर ज़्यादातर सगाई माता-पिता ही

**कथासरित्सागर**

---

[1]अल्बेरूनी (अनु० जैकऊ) भाग १, पृ० १०१-१३२, १०७, १३६, १३७, १४६, १८-२२ २७, ५१, ६१, १७६, १८१ ॥ भाग २। पृ० १४६, १५४-५५, १६४ ॥ [2]कथा० १। ३। [3]कथा० १। ४, ६ ॥ २। ११ ॥ ७। ३६ ॥ १२। ६८ ॥

करते थे ।[१] बहुत से समुदायों में लड़कियाँ पुरुष गुरुओं से पढ़ती थीं, संस्कृत का अध्ययन करती थीं ।[२] कहीं कहीं जवान लड़कियाँ अतिथियों की खातिर करती थीं । सोमप्रभा की कथा में लड़की अपने बाप से कहती है कि अभी मेरी शादी न करो ।[३] कभी-कभी बहुत दहेज दिया जाता था ।[४] कभी-कभी किसी समुदाय में जाति-पात का विचार किये बिना ही शादी होती थी ।[५] कभी-कभी पिता और पुत्र भिन्न-भिन्न धर्मों के अनुयायी होते थे जिससे आपस में कुछ मनमुटाव की सम्भावना रहती थी ।[६] एक कथा में एक राजा कन्या की पैदाइश पर रञ्ज करता है, एक बूढ़ा ब्राह्मण समझता है कि यह तो खुशी की बात है ।[७] एक दूसरी कथा में भी एक राजा अपनी रानी से कहता है कि कन्या बड़े दुःख की चीज़ है क्योंकि ब्याह करने में बड़ी कठिनाई होती है ।[८] कीर्तिसेन और उसकी सास की कथा से मालूम होता है कि सम्मिलित कुटुम्बों में कभी-कभी सास-पतोहू में बड़े झगड़े होते थे । इसके प्रेम ने मेरा बेटा लूट लिया, यह समझकर कभी-कभी सास, पतोहू पर बहुत अत्याचार करती थी ।[९] एक कथा में एक स्त्री के सती होने का हाल है ।[१०] कोई-कोई लड़कियाँ जन्म भर कुमारी रहना पसन्द करती थीं ।[११] एक कथा में एक जवान मछुआ एक राजकुमारी से ब्याह करता है ।[१२] यह भी मालूम होता है कि कभी बड़े-बड़े आदमी—मन्त्री आदि भी—नाचना सीखते थे ।[१३] नाटक-मण्डलियाँ जिनमें स्त्रियाँ भी पात्र होती थीं, इधर-उधर घूमा करती थीं ।[१४] श्राद्ध इत्यादि के लिये बहुत से राजा प्रयाग, काशी आदि तीर्थों को जाया

ब्याह

स्त्री

---

[१]कथा० ५२ । १३ ॥ [२]कथा० १ । ६ ॥ २ । १३ ॥ [३]कथा० ३ । १६ ॥ [४]कथा० ४ । २१ ॥ [५]कथा० ३ । १८ ॥ ५ । २४ ॥ [६]कथा० ६ । १८ ॥ [७]कथा० ६ । २८ ॥ [८]कथा० ७ । ३५ ॥ [९]कथा० ६ । २६ ॥ [१०]कथा० १० । ५८ ॥ [११]कथा० १२ । ६६ ॥ [१२]कथा० १६ । १०२ ॥ [१३]कथा० ६ । ४६ ॥ [१४]कथा० १२ । ७४ ॥

करते थे[1]। कथासरित्सागर में बहुत-सी कथाएं हैं जिसमें राजा पुत्रों को गद्दी दे कर बानप्रस्थी होने बन को जाते हैं।

**तापस-वत्सराज**

रामकृष्ण कवि के तापस-वत्सराज नाटक से भी मालूम होता है कि नाटक मण्डलियाँ बहुत थीं जो इधर-उधर दौरा किया करती थीं। तपस्वी स्त्रियों के मठ थे जिनमें संसार से तङ्ग आकर राजकुमरियाँ तक शरण लेती थीं। मेरुतुङ्गाचार्य के प्रबन्धचिन्तामणि में राजकुमारियाँ पण्डितों से शिक्षा पाती हैं, कभी-कभी अपनी मर्ज़ी के अनुसार जिससे चाहे ब्याह करती हैं। राजा, कवियों और विद्वानों का आदर करते हैं, सब लोग दान और तीर्थ की महिमा मानते हैं। एक मन्त्री ज्योतिष् के सब ग्रन्थ जलाना चाहता हैं क्योंकि उनसे धोखा हुआ था।

**अनुलोम-ब्याह**

ताम्रपत्रों से भी कुछ सामाजिक परिस्थितियों का पता लगता है। जोधपुर के प्रतीहार वाउक लेख से सिद्ध होता है कि अनुलोम अन्तर्जातीय ब्याह कम से कम नवीं सदी तक कभी-कभी होता था।[2] मुसलमान-लेखक इब्न-खुर्दवा का भी बयान है कि ब्राह्मण, क्षत्रिय-कन्या से ब्याह कर सकता था, पर क्षत्रिय, ब्राह्मण-कन्या से नहीं।[3]

**कायस्थ**

कई ताम्रपत्रों में कायस्थों को ब्राह्मण या ठाकुर कहा है।[4] कायस्थ शब्द शुद्ध संस्कृत नहीं है, कायथ से बनाया गया है। कायथ का मूल ठीक-ठीक नहीं बताया जा सकता पर शायद स्किथियोज़ या स्क्युथीज़ हो, जिससे हिन्दुस्तान में किथियो या क्युथि बनेगा और जो बाहर से आने वाली एक जाति का नाम था। इनमें कुछ लिखने वाले थे। ग्रीस में स्किथियन लोग लेखक का काम करते थे। इनसे शायद किथियो = कायथ शब्द लेखक के अर्थ में प्रयोग होने लगा। शायद कुछ कायस्थ समुदाय स्किथियन जाति के रहे हों पर धीरे-धीरे ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र जो कोई भी

---

[1]कथा० १२। १०३॥ [2]ई० आई० १८ न० १२॥ [3]इलियट और डाउसन, पूर्ववत् १ पृ० १६॥[4]ई० आ ई० १ न० ५, ३८॥

लेखक का काम करते थे, कायथ = कायस्थ कहलाने लगे। धीरे-धीरे इनकी कई जातियाँ बन गईं। बारह कायस्थ जातियाँ आज तक मौजूद हैं।[१]

ताम्रपत्रों में ऐसे बहुत से राजाओं का ज़िक्र है जो मन्दिर, बिहार वग़ैरह बनवाते थे, परिषद्, पाठशाला स्थापित करते थे[२] और राजा और समाज विद्वानों की सभाएँ शास्त्रार्थ और वार्तालाप के लिए कराते थे।[३] बारहवीं ई० सदी में एक राजा आलणदेव ने अष्टमी, एकादशी और चतुर्दशी को जीव-हत्या की मनाही की थी कि जो हत्या करे या कराये, उसे प्राणदण्ड दिया जाय।[४] ग्यारहवीं सदी में जैन-लेखक अमितगतिसूरि ने सुभाषितरत्न-सन्दोह और धर्म-परीक्षा में ब्राह्मण वर्णव्यवस्था की कड़ी आलोचना की है।

बंगला-साहित्य

पुराने बङ्गला काव्यों से सामाजिक अवस्था के बारे में दो एक मनोरञ्जक बातें मालूम होती हैं। एक ऐसी बारात का ज़िक्र है जिनमें ७४००, बनिये ३०० भाट, ७००० आतिशबाजी वाले और सैकड़ों माली, नाई, जुलाहे और गाने-बजाने वाले थे। सैकड़ों मशालचो थे। सोने-चाँदी की ७७७ पालकियाँ थीं। दहेज भी बेतरह दिया गया। मैंमनसिंह के कवियों में युवक-युवतियों के प्रेम के उदाहरण हैं पर ज़्यादातर शादियाँ माँ-बाप ही कराते थे। ऊँची जातियों में विधवाओं के ब्याह की प्रथा उठ गयी थी; विधवाएँ व्रत-उपवास बहुत किया करती थीं। घर के और समाज के जीवन में स्त्रियों का प्रभाव अब भी बहुत था। हिन्दुस्तान के पूर्वी भागों में तन्त्रों का प्रचार बहुत बढ़ रहा था। कामरूप तान्त्रिक पन्थ के केन्द्रों में से था।

---

[१]यह धारणा लेखक को डॉ० ताराचन्द, प्रिंसिपल—कायस्थ-पाठशाला यूनिवर्सिटी कालिज, इलाहाबाद ने सुझाई थी। [२]उदाहरणार्थ ई० आई० १ न० २५, ३६ ।। २ न० १० ।।[३] ई० आई० ११ न० ४ (१२) ।। [४] दासगुप्त, जर्नल ऑफ़ दि डिपार्टमेण्ट ऑफ़ लेटर्स, कलकत्ता (यूनिवर्सिटी), भाग १४। १६२७ ई०, पृष्ठ १-१४६।

## धार्मिक विचार और साहित्य

इस काल में धार्मिक विचारों का केन्द्र दक्खिन में था। आठवीं सदी में शङ्कराचार्य ने बौद्धधर्म का खण्डन करके ब्राह्मण-धर्म को बहुत बढ़ाया पर उन्होंने बौद्धों के बहुत से सिद्धान्त और रिवाज़ अङ्गीकार कर लिये। मूर्तिपूजा, अहिंसा, मठ, तन्त्र—यह बातें ब्राह्मण-धर्म में बौद्धों से आई हैं। संन्यासियों की व्यवस्था में भी शङ्कर ने बौद्धों का अनुकरण किया है। बौद्धधर्म को आखिरी धक्का मुसलमानों के हमलों से लगा। हर जगह मुसलमानों ने मठ तोड़े जो बौद्धधर्म के केन्द्र थे।

धर्म

कह चुके हैं कि ८वीं ई०-सदी के लगभग दक्खिन में जिनसेनाचार्य ने और उनके मरने पर गुणभद्राचार्य ने, जैनमहापुराण लिखा जिसके दो भाग हैं, आदिपुराण और उत्तरपुराण। जिनसेन कहता है कि जैनपुराण बहुत दिन से लिखे जा रहे थे; प्रत्येक पुराण में लोक, देश, तीर्थ, गति और फल का वर्णन होता है; पुराने लेखों के ही आधार पर उसने अपना इतिहास लिखा है। जैन लोग छः-छः कालों की दो महान् शृङ्खलाएँ मानते हैं—अनुसर्पिणी और अवसर्पिणी। अनुसर्पिणी में सुखम सुख; सुखम, सुखम दुखम, दुखम सुखम, दुखम और दुखम दुखम—यह छः काल होते हैं। अवसर्पिणी में यही काल दुखम दुखम से प्रारम्भ होकर उल्टे क्रम से चलते हैं। सुखम-सुखम में आदमी मीलों लम्बे होते थे और करोड़ों बरस जीते थे। रङ्ग सोने का-सा था, रूप बड़ा ही सुन्दर और सुख-परिपूर्ण था। कल्पवृक्षों से प्रकाश होता था और मन की अभिलाषा के अनुसार भोजन, वस्त्र, जेवर, फूल, बाजे, मकान इत्यादि मिलते थे। स्त्री के एक साथ ही दो सन्तान होती थी—एक लड़का और एक लड़की, जिनके जन्म के जरा बाद ही माता-पिता मर जाते थे और जो आगे पति-पत्नी की तरह रहते थे। सुखम-सुखम काल मानो अनगिनित बरसों तक रहा। इसके बाद सुखम-काल आया और कुछ परिवर्तन हुए।

जैनमहापुराण

सुखम-सुखम

सुखम

कल्पवृक्षों की ज्योति कुछ मन्द हो जाने से दो सूरज और दो चन्द्रमा बारी-बारी से नज़र आये और फिर बहुत दिन के बाद तारे दिखाई देने लगे। इन परिवर्तनों से डरे हुए लोगों को प्रथम कुलकर प्रतिश्रुति ने ढाढ़स दिलाई और सब भेद समझाया। फिर करोड़ों बरस पीछे कल्पवृक्षों के कम होने पर और लोगों में झगड़ा होने पर पाँचवें और छठे कुलकर सीमन्तक और सीमन्धर ने वृक्षों पर निशान लगाकर सीमाएँ नियत कर दीं। ग्यारहवें कुलकर नाभि के समय में कल्पवृक्ष बिलकुल लोप हो गये और बादल, मेह, साधारण वृक्ष, बनस्पति, फलफूल पैदा होने लगे। पशु भयङ्कर होने लगे। नाभि ने व्याख्यानों के द्वारा यह सब भेद बताया और पैदावार का प्रयोग सिखाया। अब तो सारा जीवन ही बदल गया। अन्तिम कुलकर और पहिले तीर्थङ्कर ऋषभदेव ने गाँव और नगर बसाये, दो-सौ, चार-सौ, आठ-सौ गाँवों के समूह शासन के लिये स्थिर किये, चार बड़े राजा और उनके नीचे एक हजार छोटे-छोटे राजा स्थापित किये; दण्ड और जेलखाने का विधान किया; असि, मसि, कृषि, विद्या, वाणिज्य और शिल्प—इन छः उद्योगों की व्यवस्था की; लोगों को गुणों के अनुसार क्षत्रिय, वैश्य, और शूद्र जातियों में बाँटा; शूद्रों के दो भाग किये—एक तो कारु जैसे नाई, धोबी, इत्यादि और दूसरे अकारु। कारु शूद्रों के फिर दो भाग किये—एक तो स्पृश्य और दूसरे अस्पृश्य। पुरानी भोगभूमि अब बिल्कुल कर्मभूमि हो गई। ऋषभ के पुत्र चक्रवर्ती भरत ने तीनों जातियों से कुछ-कुछ लोग लेकर ब्राह्मण जाति बनाई और उसे सबसे बड़ा ठहराया। पर उसी समय ऋषभ को स्वप्न हुआ कि यह ब्राह्मण आगे जैन-धर्म से पतित होकर हिंसा और पाखण्ड में गिर जाँयगे।[1] उत्तर पुराण में बाकी तेईस तीर्थङ्कर और राम, कृष्ण, जीवन्धर, श्रेणिक आदि महापुरुषों

कुलकर

जीवन का विधान

वर्ण

[1] आदि० ३ ॥ १६ ॥ ४० ॥ ४१ ॥ ४२ ॥

**उत्तर पुराण**

के चरित्र हैं। यहाँ एक ग्रन्य जैनग्रन्थों में भी धर्म की बड़ी महिमा गाई है—अर्थ, काम, सुख सबका आधार धर्म है। धर्म ही आत्मा को मुक्ति में धरता है। अहिंसा और वैराग्य की बड़ी प्रशंसा की गयी है। महापुराण की बहुत-सी कथाओं से मालूम होता है कि उस समय पर्दे का रिवाज नहीं था, पति-पत्नी साथ-साथ मन्दिर, बाग़ वग़ैरह जाते थे। कुछ जगह माता-पिता अपने लड़कों का ब्याह, इसलिये जल्दी करते थे कि कहीं वह वैरागी न हो जाय। नाचने-गाने वाले बहुत थे और इधर से उधर घूमा करते थे। चक्रवर्ती भरत के राज्य में ३२,००० नाट्य-गृह बताए गये हैं। बाग़-बग़ीचे भी बहुत थे। आश्रमों और विद्याओं का वर्णन ब्राह्मण-ग्रन्थों के ढङ्ग का ही है। ब्याह, स्वयंबर इत्यादि भी उसी ढङ्ग के हैं। विद्याधर, अप्सरा, गन्धर्व इत्यादि का जीवन पूर्ण आनन्द-प्रमोद का है।[1] हेमचन्द्र के त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित्र में ऋषभदेव के पूर्व भवों का भी वर्णन हैं जो एक तरह के जैन-जातक हैं।

**धर्म**

**सामाजिक अवस्था**

**जैन-साहित्य**

इस समय के विश्वास के अनुसार जैन-साहित्य के चार भाग थे—(१) प्रथमानुयोग, जो २५५४४२३१०७५०० श्लोकों में तीर्थङ्करों के जीवन का वर्णन करता है, (२) करणानुयोग, जिसमें विश्व का वर्णन है, (३) चरणानुयोग, जिसमें मुनियों और श्रावकों (गृहस्थों) के चरित्र का वर्णन है, और (४) द्रव्यानुयोग, जिसमें द्रव्यों का वर्णन है, अर्थात् भौतिक शास्त्र है। प्रत्येक अनुयोग में बहुत से ग्रन्थ थे।

**जैन-हरिवंशपुराण इत्यादि**

एक और जैनपुराण का उल्लेख यहाँ उचित है। हरिवंश पुराण में महाभारत की कथा का कुछ परिवर्त्तन करके जैन रूपान्तर किया है। यहाँ कौरव, पाण्डव और प्रजा सब जैन हैं। यहाँ भी स्वयंवर है। द्रौपदी केवल अर्जुन से ब्याह

---

[1] आदि० ४ ॥५ ॥ ७ ॥८॥ १२ ॥१५॥ १६ ॥१७॥ १९-२२॥ २७-४५॥

करती है, पाँचों पाण्डवों से नहीं। यहाँ भी सौतों में खूब झगड़े होते हैं। महा-पुराण की तरह हरिवंश पुराण में भी सुखम-सुखम इत्यादि कालों का वर्णन है।[1] पद्मपुराण इत्यादि अन्य जैन-पुराणों में रामायण की कथा का तथा और बहुत ही कथाओं का जैनरूपान्तर और, कुछ बातों में नया संस्करण है। उदाहरणार्थ, जैन कथा में रामचन्द्र के बन जाने पर दशरथ का देहान्त नहीं होता, वह संसार-त्याग कर बन को चले जाते हैं।

**काव्य**

इस काल में बीसों कवि हुए पर कालिदास क्या भारवि के टक्कर का भी कोई नहीं है। पुराने कवियों की नक़ल करते-करते, काव्य के नियमों की जञ्जीरों को ज़ेवर मानते-मानते, वह अपनी थोड़ी बहुत प्रतिभा से भी हाथ धो बैठे। उनमें जहाँ-तहाँ अच्छा शब्द-विन्यास हैं,

**गुण-दोष**

प्रकृति का वर्णन कहीं-कहीं बुरा नहीं है। शृङ्गार की दो-चार अच्छी चोटें हैं, पर कविता में स्वाभाविकता न होने से सचाई नहीं है। केवल कुछ मुख्य ग्रन्थों का उल्लेख करने की यहाँ आवश्यकता है। भौमक ने रावणार्जुनीय या आर्जुनरावणीय में रावण और अर्जन-कार्तवीर्य का संग्राम रामायण के आधार पर बयान करते हुए व्याकरण के उदाहरण दिये हैं। कश्मीर में शिवस्वामी ने अवदानशतक से एक कथा

**कुछ अन्य-ग्रन्थ**

लेकर कप्फणाभ्युदय एक बौद्धकाव्य किरातार्जुनीय और शिशुपाल वध की शैली पर लिखा। कश्मीर में ही अभिनन्द ने कादम्बरी कथासार, क्षेमेन्द्र ने ११वीं सदी में रामायण-मञ्जरी, भारतमञ्जरी, दशावतारचरित और मेख ने श्रीकण्ठचरित लिखा। ११-१२ वीं ई०-सदी में सन्ध्याकर नन्दी ने रामपालचरित में ऐसी भाषा लिखी है कि एक साथ ही रामकथा भी और बङ्गाल के राजा रामपाल की कथा भी बयान हो गई है। इसी तरह कविराज ने राघवपाण्डवीय में रामायण और महाभारत की कथाएँ एक साथ कही हैं। जैनश्रुतिकीर्त्ति ने भी एक ऐसा ही राघवपाण्डवीय-काव्य लिखा है। भाषा पर यह अधिकार

---

[1] हरिवंश पुराण।

प्रशंसा के योग्य है पर इस जञ्जाल में कविता की फाँसी हो गई। जैनकवियों में दक्खिनी कनकसेनवादिराज ने यशोधरचरित, माणिक्यसूरि ने उसी नाम का दूसरा काव्य, हरिचन्द्र ने धर्माभ्युदय, देवप्रभसूरि ने पाण्डवचरित और मृगावतीचरित, सुन्दरगणिन् ने महीपालचरित, लोलिम्बराज ने हरिविलास और अमरचन्द ने बालभारत काव्य की शैली पर रचे। बारहवीं सदी के लगभग श्रीहर्ष ने भारवि और माघ के ढङ्ग पर नैषधीय या नैषधचरित लिखा जो पाँच महाकाव्यों में गिना जाता है और जिसमें महाभारत के नल-दमयन्ती उपाख्यान को काव्य का रूप दिया गया है। आठवें सर्ग में नल के अकस्मात् प्रकट होने पर दमयन्ती कहती है :—

**नैषध-चरित**

"आपको देखते ही उठ कर मैंने अपना आसन जो आपकी ओर कर दिया वह यद्यपि आपके योग्य नहीं है, तथापि उसको—आप और ही कहीं जाने की इच्छा भले ही क्यों न रखते हों—क्षण भर के लिये तो अलंकृत कीजिये (२३)।"

कहिये तो सही, शिरीष की कलियों की कोमलता के भी अभिमान को हरण करनेवाले, अत्यन्त कोमल, इस चरणद्वय को आपका निर्दयी मन और कहाँ तक कष्ट देना चाहता है? (२४)... यदि आप मनुष्य हैं तो पृथ्वी कृतार्थ है, यदि आप देवता हैं तो देवलोक धन्य है, यदि आपने नागकुल को अलंकृत किया है तो नीचे होकर भी नागलोक किसके ऊपर नहीं? (४७)। इस महीतल में इतना अधिक पुण्य किसने किया है जिसके उद्देश से आपके भी पद गलियों की धूल में कमल की-सी माला बिछाते चले जाते हैं? (४८)। सन्देह की दोला का अवलम्ब करके, मैं नहीं जानती, कितने-कितने प्रकार की कल्पना मेरी बुद्धि कर रही है। अच्छा बहुत हुआ! अब इस प्रकार की सम्भावनाओं से कोई लाभ नहीं। आप ही कृपापूर्वक स्पष्ट कहिये कि किस धन्य के आप अतिथि होने आये हैं? (४९)। नल ने अपना नाम तो नहीं बताया पर कहा :—

**दमयन्ती के प्रश्न**

"अपने स्वामिवर्ग के सन्देश को प्राणों के समान अन्तःकरण में बड़े आदर से धारण करके दिक्पाल देवताओं की सभा से मैं तुम्हारा ही अतिथि होने आया

नल का उत्तर

हूँ (५५)। बस, रहने दीजिये, मेरा आदर हो चुका। बैठिये, आसन क्यों छोड़ दिया ? मैं जिस काम के लिये तुम्हारे पास आया हूँ यदि उस काम को तुम सफल कर दोगी तो उसी सफलता को मैं अपना सर्वोत्तम आतिथ्य समझूँगा (५६)।

नवें सर्ग में भेष बदले हुए नल के समझाने पर कि देवता उसे चाहते हैं पर वह अपने चाहे हुए नल को नहीं पा सकती दमयन्ती घबड़ाती है, रोती है और विलाप करती है :—

दमयन्ती का विलाप

"हे कामाग्ने ! तू शीघ्र ही मेरे शरीर को भस्म करके अपने यशःसमूह का विस्तार कर। हे विधाता ! दूसरे की कामना भङ्ग करना ही तेरा कुलव्रत है ! तू भी मेरे इन दुष्ट प्राणों से तृप्त होकर पतित हो जा। (८८) हे अन्तःकरण ! वियोग-रूपी ज्वाला से प्रज्वलित होकर भी तू क्यों नहीं विलय को प्राप्त होता है ? यदि तू लोहे का है तो भी तप्त होने से तुझे गल जाना चाहिये !... तू कामवाणों से विंध रहा है। अतएव तू बज्र का भी नहीं। फिर तू ही कह, तू किस वस्तु से बना है ? क्यों नहीं तू विदीर्ण हो जाता ? (८९)। हे जीवित ! तू देरी क्यों कर रहा है ? क्यों नहीं झटपट निकल खड़ा होता ? क्या तुझको सूझ नहीं पड़ता कि तेरा घर अर्थात् मेरा हृदय, जहाँ तू बैठा है, जल रहा है ? तेरा आलस्य देखकर आश्चर्य होता है (९०)। इस समय मेरा एक-एक क्षण एक-एक युग के समान जा रहा है। कहाँ तक सहन करूँ ! मुझे मृत्यु भी नहीं आती। मेरा प्रियतम मेरे अन्तःकरण को नहीं छोड़ता और मेरा प्राण मेरे मन को नहीं छोड़ता। हाय-हाय ! अपार दुखपरम्परा है ! (९४)। हे प्रियतम ! तुम्हारे लिये दमयन्ती कथाविशेष हो गई, यह तुम पीछे से क्या न सुनोगे ? अतः हे नाथ ! यदि इस समय तुमको मुझ पर दया नहीं आती तो उस ( समय )...तो अपनी दया के दो-एक कणों से मुझे अनुगृहीत करना" (९९)।[१]

---

[१] भावानुवाद—पं० महावीरप्रसाद द्विवेदी।

सातवीं-आठवीं सदी के लगभग अमरु ने भी एक शतक रचा जिसमें मुख्यतः शृङ्गार का विषय है। बिल्हण ने चौरपञ्चाशिका में प्रेम पर ५० पद बनाये हैं। बङ्गाल में लक्ष्मण सेन के राज्य में जयदेव ने राधाकृष्ण के प्रेम में गीतगोविन्द रचा जो सर्वोत्तम संस्कृत-कविताओं में गिना जाता है। यहाँ श्रीकृष्ण के गुण, रास, चरित्र और विरह गये हैं और प्रार्थनाएँ की हैं। दो-चार पदों के उदाहरण लीजिये :—

अमरु

बिल्हण

जयदेव

अहिग्राम के त्रास बयार भले मलयाचलवासी प्रबास लियो।
तनताप मिटावन आस चल्यो तुहिनाचल जाय नहाय जियो॥
लखि फूले रसाल के मौलि पै मोल ह्वै मोदित कोकिल कूक कियो।
तिनकी कलकोमल मन्द महामधुरी धुनि बानी में कान दियो॥

गीतगोविन्द

रस बासना बन्धन सांकरि राधिका धारि हिये ब्रजनारि बिसारी।
ढूँढ़ि इतै उत हारे हरी हिये आतुरता उमड़ी अतिभारी॥
तापतचे शर मैन के घाव मिट्यो चित चाव करै दृग चारी।
ऐसे कलिन्दसुता तट व्याकुल गोकुल चन्द चकोर तृषारी॥
ऊँचे उसासन आस बन्ध्यो मग ताकत बीतत साँझ सवारो।
कुञ्ज में जाइ सुहाइ कछू न फिरै फिरि देखि कै दौरि दुवारो॥
सेज संवारि बिहारि के हेतु निहारि अचेत ह्वै जात विचारो।
कामक बान ते कातर ऐसो निहार्यो पियारी तिहारो पियारो॥
भौंह कमान समान बनी अलकैं झलकैं गुनलौं अनुमानों।
बङ्कबिलोकनि बाणन को अपमान कियो अभिमान हिरानों॥
अङ्गन की छबि राधिका जीत्यो अनङ्ग थक्यो नहिं जात बलानों।
जीतनहार हथ्यार दिये जग के हरके अरि हारिकै मानों॥
पूजित है मनदार प्रसूनितैं मानो महा जयराज शिरी के।
कैधौं सिन्दूरक अंकित-अंकित कीन्हें निशङ्क ह्वै युद्ध करी के॥

**पोड़ हत्यो कुवलय गजपीड़ लगे कण शोणित धार झरी के।**
**होहु अखण्ड सहाय तुम्हैं छबिसों भुजदण्ड प्रचण्ड हरी के ॥[1]**

**फुटकर कविता**

इस काल में फुटकर कविता के बहुत से संग्रह भी बनाये गये। उदाहरणार्थ, कवीन्दवचनसमुच्चय में बहुत से कवियों के पद्यों का संग्रह है जिनमें से कुछ बहुत ऊँचे दर्जे के हैं। राजनीति-समुच्चय, चाणक्यनीति, वृद्धचाणक्य इत्यादि में सांसारिक मामलों पर बहुत-सी नीति कही है। चातक शतक में जीवन के सिद्धान्त हैं।

**कथा-ग्रन्थ**

इस समय के साहित्य में कथाओं के ग्रन्थ विशेष उल्लेख के योग्य हैं। कथा लिखने की प्रणाली देश में बौद्ध-जातकों के समय से चली आती थी। इसमें हिन्दुओं ने इतनी उन्नति की कि संसार में कोई साहित्य उनकी बराबरी न कर सका और स्वयं उनकी कथाएँ अनेक देशों में फैल गईं।

**वृहत्कथा**

गुणाढ्य की पैशाची वृहत्कथा खो गई है, पर बहुत से लेखकों ने उसका ज़िक्र किया है। बुद्ध स्वामी ने श्लोक-संग्रह में वृहत्कथा का संक्षेप किया है। दूसरा संक्षेप है क्षेमेन्द्रकृत वृहत्कथा मञ्जरी।

**कथासरित्सागर**

सोमदेव के कथासरित्सागर पर भी इसका बहुत प्रभाव पड़ा। इस बड़े ग्रन्थ में कथाओं के भीतर कथाएँ हैं और फिर उनके अन्तर्गत कथाएँ हैं, यहाँ तक कि तह-पर-तह जमती चली गई हैं। कथा की कला—परिमाण, प्रसाद, रोचकता, सरलता—बड़े ऊँचे दर्जे की है। शैली का अनुमान पहिले लम्बक की तीसरी तरङ्ग के इन वाक्यों से कुछ-कुछ हो जायगा। एक कठिन दुर्भिक्षा के समय ब्राह्मण यज्ञदत्त राजा पुत्रक से कहता है :—

---

[1]. अनु०—पं० रायचन्द नागर।

"श्री काशीपुरी में ब्रह्मदत्त नामक एक राजा हुए हैं। उन्होंने रात्रि के समय देखा कि हंस का एक जोड़ा आकाश में उड़ा जाता है, जिसके शरीर में सोने की सी झलक है और सैकड़ों राज-हंस उस जोड़े को चारों ओर से यों घेरे हैं मानो श्वेत बादलों का समूह विद्युत्पुञ्ज के चारों ओर मण्डल बाँधे हो। राजा को उस जोड़े के पुन: देखने की ऐसी उत्कण्ठा बढ़ी कि उनका मन महल के सुखों में किसी प्रकार न लगता था। मन्त्रियों की सलाह से उन्होंने एक परम सुन्दर स्वच्छ तालाब वहाँ बनवाया और इस बात की डुग्गी फिरवा दी कि हमारे राज्य से प्राणिमात्र को अभयदान दिया गया। कुछ दिनों के उपरान्त हंसों का वह जोड़ा लौट आया। राजा उन्हें देखकर बहुत प्रसन्न हुए और जब उन हंसों को भी अभय का विश्वास हो गया तो समीप आकर बैठ गये। राजा ने पूछा कि आप लोगों का शरीर सोने का क्योंकर हुआ ? तो वे दोनों मनुष्य-वाणी से यों कहने लगे कि हे राजन् ! हम दोनों पूर्व जन्म के कौवे हैं, बलि ( भोजन ) के निमित्त लड़ते-लड़ते एक पवित्र शिवालय के शिखर पर गिर के मर गये। इसी कारण इन जन्म में हंस हुए और शिवालय में मरने के कारण हमारे शरीर में सुवर्ण की-सी चमक हो गई और हमें अपने पूर्व-जन्म की कथा भी स्मरण रही। ऐसी उनकी बात सुन राजा बहुत प्रसन्न हो गये और चिरकाल तक उन्हें देखकर परम सन्तुष्ट हुए। इसीलिये कहता हूँ कि अन्न और धन का सदाव्रत खोल देने से आप अपने खोये हुए पिता तथा चाचा ( जो दुर्भिक्ष के मारे कहीं चले गये थे ) को पा जावेंगे। यज्ञदत्त का ऐसा उपदेश सुन पुत्रक राजा ने सदाव्रत खोलने की आज्ञा उसी क्षण दे दी। इस दान की चारों ओर धूम मच गई, जिसे सुनकर वे ब्राह्मण लोग भी लौट आये और निज भार्य्याओं द्वारा पहिचाने जाकर धन-धान्य से सुखी हो रहने लगे। . . . कुछ दिनों के उपरान्त उन सभों की ऐसी इच्छा हुई कि पुत्रक को मारकर स्वयं राज्य छीन लेवैं . . . ?"[1]

यह युग नाटकों के लिये बहुत प्रसिद्ध नहीं हैं पर दो एक अच्छी रचना

---

[1] अनु०—श्री रामकृष्ण वर्मा।

**नाटक**

अवश्य हुईं। विशाखदत्त का मुद्राराक्षस बड़ा ज़ोरदार ऐतिहासिक और राजनैतिक नाटक है जिसमें पाटलिपुत्र के नन्दवंश के पतन और चाणक्य की सहायता से चन्द्रगुप्त मौर्य के उत्थान के बाद कुछ राजकीय कूटनीति की घटनाएँ हैं। पहिले अङ्क में अपने ही घर पर चाणक्य अपनी खुली शिखा को हाथ से फटकारता हुआ आता है।

**मुद्राराक्षस**

चाणक्य—बता! कौन है जो मेरे जीते चन्द्रगुप्त को बल से ग्रसना चाहता है?

**सदा दन्तिके कुम्भ को जो विदारै। ललाई नए चन्दसी जौन धारै॥**
**जम्भाई समै काल सो जौन बाढ़ै। भलो सिंह को दाँत सो कौन काढ़ै॥**

और भी—

**कालसर्पिणी नन्दकुल, क्रोध धूमसी जौन।**
**अबहूँ बाँधन देत नहिं, अहो शिखा मम कौन॥**
**दहन नन्दकुल बन सहज, अति प्रज्वलित प्रताप।**
**को मम क्रोधानल पतङ्ग, भयो चहत अब पाप॥**

शारङ्गरव! शारङ्गरव!!

**(शिष्य आता है)**

शिष्य—गुरुजी! क्या आज्ञा है?

चाणक्य—बेटा! मैं बैठना चाहता हूँ।

शिष्य—महाराज! इस दालान में बेंत की चटाई पहिले ही से बिछी है, आप विराजिये।

चाणक्य—बेटा! केवल कार्य में तत्परता मुझे व्याकुल करती है न कि और उपाध्यायों के तुल्य शिष्यजन से दुःशीलता। (बैठकर आपही आप) क्या

सब लोग यह बात जान गये कि मेरे नन्दवंश के नाश से क्रुद्ध होकर राक्षस, पिता-वध से दुखी मलयकेतु से मिलकर यवनराज की सहायता लेकर चन्द्रगुप्त पर चढ़ाई किया चाहता है। (कुछ सोचकर) क्या हुआ जब मैं नन्दवंश की बड़ी प्रतिज्ञा रूपी नदी से पार उतर चुका, तब यह बात प्रकाशित होने ही से क्या मैं इसको न पूरी कर सकूँगा ? क्योंकि...—

नवनन्दन कौं मूल सहित खोद्यो छन भर में।
चन्द्रगुप्त मैं श्रीराखो नलिनी जिमि सर में॥
क्रोध प्रीति सों एक नाशि कै एक बसायो।
सत्र मित्र को प्रगट सबन फल लै दिखलायो॥

अथवा जब तक राक्षस नहीं पकड़ा जाता तब तक नन्दों के मारने से क्या और चन्द्रगुप्त को राज्य मिलने से ही क्या ?

× × ×

(यम का चित्र हाथ में लिये योगी का वेश धारण किये दूत आता है।)

दूत—अरे—

और देव को काम नहिं, जम को करो प्रनाम।
जो दूजन के भक्त को, प्रान हरत परिनाम॥

और,

उलटे ते हूँ बनत हैं, काज किये अति हेत।
जो जम जी सब को हरत, सोई जीविका देत॥

तो इस घर में चलकर जमपट दिखाकर गावें।

(घूमता है)

शिष्य—रावल जी ! ड्योढ़ी के भीतर न जाना।

दूत—अरे ब्राह्मण ! यह किसका घर है ?

शिष्य—हम लोगों के परम प्रसिद्ध गुरु चाणक्य जी का।

दूत—(हँसकर) अरे ब्राह्मण, तब तो यह मेरे गुरुभाई ही का घर है, मुझे भीतर जाने दे, मैं उसको धर्मोपदेश करूँगा।

शिष्य—( क्रोध से ) छिः मूर्ख ! क्या तू गुरु जी से भी धर्म-विशेष जानता है ?

दूत—अरे ब्राह्मण क्रोध मत कर, सभी सब कुछ नहीं जानते, कुछ तेरा गुरु जानता है, कुछ मेरे से लोग जानते हैं।

शिष्य—(क्रोध से) मूर्ख ! क्या तेरे कहने से गुरु जी की सर्वज्ञता उड़ जायगी ?

दूत—भला ब्राह्मण ! जो तेरा गुरु सब जानता है तो बतलावे कि चन्द्र किसको नहीं अच्छा लगता ?

शिष्य—मूर्ख ! इसको जानने से गुरु को क्या काम ?

दूत—यही तो कहता हूँ कि यह तेरा गुरु ही समझेगा कि इसके जानने से क्या होता है ? तू तो सूधा मनुष्य है, तू केवल इतना ही जानता है कि कमल को चन्द्र प्यारा नहीं है।

देख—

**जदपि होत सुन्दर कमल, उलटो तदपि सुभाव।**
**जो नित पूरन चन्द सों, करत विरोध बनाव ॥**[1]

भट्टनारायण ने वेणीसंहार में द्रौपदी के अपमान के बाद महाभारत की कथा कही है। अनङ्गहर्ष मात्रराज के तापसवत्सराजचरित में यौगंधरायण द्वारा वत्स और पद्मावती के व्याह कराने की पुरानी कथा है। पर इसमें भास का चातुर्य और चमत्कार नहीं है। ८-९ ई०-सदी के लगभग मुरारि के अनर्घराघव में फिर वही रामकथा है। ९-१० ई०-सदी में राजशेखर ने दस अङ्कों के महानाटक बालरामायण में राम की अथवा यों कहिये रावण की कथा कही है। अधूरे बालभारत में द्रौपदी की कथा का व्याह और द्यूत-क्रीडा का अंश है। कर्पूरमञ्जरी नाटिका बिल्कुल

अन्य-साहित्य

[1] अनु०—भारतेन्दु हरिश्चन्द्र।

प्राकृत में है। विद्धशालभञ्जिका नाटिका में एक प्रेम-कथा है। पर इन नाटकों में चरित्र-चित्रण न तो स्पष्ट है और न ऊँचा है; भाषा क्लिष्ट है; कविता भी बहुत सरस नहीं है। क्षेमीश्वर के नैषधानन्द में महाभारत उपाख्यान की नल-कथा है और चण्डकौशिक में सत्यहरिश्चन्द्र की कथा विना किसी चातुर्य के दी है। इसके बाद के नाटक जैसे कृष्णमिश्र का प्रबोधचन्द्रोदय, जयदेव का प्रसन्नराघव; जयसिंह सूरि का हम्मरीमदमर्दन, जैन रामचन्द्र का कौमुदीमित्राणन्द, जैन रामभद्र मुनि का प्रबुद्धरौहिणेय, प्रह्लादन देव का पार्थ-पराक्रम इत्यादि-इत्यादि बहुत साधारण कोटि के हैं। मुसलमान विजय के बाद भी बहुत से तरह-तरह के नाटक—जैसे नाटक, नाटिका, प्रकरण, प्रहसन, भाण, डिम, व्यायोग—लिखे गये पर सब प्रतिभा से शून्य हैं, यद्यपि इधर-उधर कुछ अच्छा पद्य और चरित्र-चित्रण मिलता है।

## कला

**गुप्तकाल के बाद भारतीय कला**

गुप्त-काल के बाद भारतीय निर्माण-कला में नई-नई शैलियाँ निकलीं और बहुत-सी इमारतें बनीं। आबू पर्वत पर सफ़ेद संगमरमर के जैन-मन्दिर वर्णनातीत हैं। इनमें से विमल साह का बनवाया हुआ आदिनाथ का मन्दिर १०३१ ई० का है; तेजपाल का बनवाया हुआ दूसरा मन्दिर १२३० ई० का है; पर दोनों की शैली एक ही है और दोनों संसार की सबसे सुन्दर इमारतों में से हैं। तीर्थङ्करों की मूर्तियों पर

**जैन-मन्दिर**

शान्ति और वैराग्य का भाव खूब दिखाया गया है। प्रत्येक मन्दिर के दरवाजे पर एक कमरा है जिसमें दस-दस हाथी और सवार हैं। राजपूताना की सिरोही रियासत में बसन्तगढ़ के सूर्य मन्दिर में जो शायद ७ ई०-सदी का है, एक खिड़की से कोई झाँक रहा

**बसन्तगढ़**

है। यह मूर्ति अत्यन्त सुन्दर और स्वाभाविक है।

**भुवनेश्वर**

उड़ीसा में पुरी, भुवनेश्वर और कोनारक के मन्दिर बहुत बड़े हैं। उनमें भी मूर्तियों और चित्रों की बहुतायत है। भुवनेश्वर में कोई पाँच-छ: सौ मन्दिर हैं और मूर्तियाँ हजारों हैं, पर बहुत-सी अश्लील

हैं और केवल कामशास्त्र के दृष्टान्त देती हैं। भुवनेश्वर का बड़ा मन्दिर १०वीं ई०-सदी में बना था। जगन्नाथपुरी के मन्दिर में जो ११०० ई० के लगभग बना था, एक माता और बच्चे की मूर्ति बड़ी सुन्दर और भाव-प्रदर्शक है। कोनारक के १३वीं सदी के सूर्य-मन्दिर में कुर्सी के ऊपर आठ पहिये हैं जिनमें से प्रत्येक ६ फ़ीट ८ इञ्च ऊँचा है। बाहर, सात विशाल घोड़े हैं। यह सूर्य के रथ के पहिये और घोड़े समझे जाते हैं। यहाँ पर हाथियों की भी विशाल मूर्तियाँ हैं।

**खजुराहो**

चन्देलों ने भी बहुत से मन्दिर बनाये। बुन्देलखण्ड की वर्तमान छतरपुर रियासत में खजुराहो में ६००-११०० ई० के बीस से अधिक मन्दिर अब तक मौजूद हैं। इनका कड़ा पत्थर ऐसा है कि उसकी मूर्तियाँ अच्छी तरह नहीं बन सकतीं। मूर्तियों के लिए रेतीले पत्थर से काम लिया है।

**मथुरा का मन्दिर**

ग्यारहवीं ईस्वी-सदी में महमूद ग़ज़नवी के सेवक अलउत्बी ने मथुरा के मन्दिर का हाल इस तरह लिखा है कि शहर के बीच में एक मन्दिर है जो औरों से बड़ा और सुन्दर है, जिसका न वर्णन हो सकता है, न चित्र खींचा जा सकता है। सुल्तान ( महमूद ग़ज़नवी ) ने इसके बारे में लिखा कि "अगर कोई इसके मुक़ाबिले इमारत बनाना चाहे तो एक अरब सोने के दीनार ख़र्च किये बिना न बना सकेगा; योग्य-से-योग्य और तजरुबेकार-से-तजरुबेकार कारीगर लगाये जाँय तो भी बनाने में २०० बरस लगेंगे।" मूर्तियों में पाँच ऐसी थीं जो लाल सोने की बनी थीं, पाँच-पाँच गज लम्बी थीं और हवा में लटक रही थीं। एक मूर्ति की आँखों में दो ऐसे लाल थे कि अगर उन्हें कोई बेचे तो पचास हज़ार दीनार पाए। दूसरी मूर्ति में एक माणिक था जो पानी से भी ज्यादा साफ़ था और शीशे से भी ज्यादा चमकदार था; तौल में ४५० मिस्क़ाल था। एक दूसरी मूर्ति के दो पैर तौल में ४४०० मिस्क़ाल थे। इन मूर्तियों से ६८३०० मिस्क़ाल सोना मिला। चाँदी की मूर्तियाँ २०० थीं। बिना तोड़े हुये इनका तौलना नामुमकिन था। मथुरा के मन्दिर

इतने मज़बूत थे कि महमूद ग़ज़नवी बड़ी कठिनता से उन्हें नष्ट कर सका।"

**कश्मीर-शैली**

कश्मीर-शैली के मन्दिर जो बहुधा ७५०-१२०० ई० में बनाये गये थे, ज़रा छोटे हैं। कहीं-कहीं इनके चारों ओर भी दीवारें हैं। मार्तण्ड का मन्दिर जो ललितादित्य (७२४-७६० ई०) ने बनवाया था, ६० फ़ीट लम्बा और ३८ फ़ीट चौड़ा है। इसके चारों ओर जो दीवारों का घेरा है वह २२० फ़ीट लम्बा और १४२ फ़ीट चौड़ा है। दीवारों के पास ८४ स्तम्भों का एक घेरा है जिनके बीच में मेहराब बग़ैरह बने हुए हैं। मन्दिर की सब छतें नष्ट हो गई हैं, इसलिये उनके बारे में कुछ नहीं कहा जा सकता। राजा अवन्तिपुर वर्मन् ( ८५५-८८३ ई० ) के बनवाये हुए वान्तपुर या अवन्तिपुर मन्दिर में नक्क़ाशी ज़्यादा है पर कहीं उतनी नहीं है जितनी कि कश्मीर के दक्खिन प्रदेशों में।

**नैपाल**

नैपाल में इस समय भी लगभग २००० मन्दिर मौजूद हैं। यहाँ की शैली मिलती-जुलती है पर हिन्दू-शैली के भी कुछ तत्त्व सम्मिलित हैं। नैपाल के मन्दिरों में छत खास चीज़ है, दीवारों पर बहुत ध्यान नहीं दिया जाता; वह तो मानों स्तम्भों के बीच के पर्दे हैं। कुछ मन्दिरों में चबूतरे पर चबूतरे हैं जिनकी सीढ़ियों पर हाथी, शेर, और वीरों की मूर्तियाँ हैं। सबसे ऊँचे चबूतरे पर मन्दिर है जिसके कई खन हैं जो छोटे होते गये हैं।

**दक्खिन की कला**

उत्तर और धुर-दक्खिन की शैलियों के बीच की शैली बीच के देश की है। इस तीसरी शैली के बहुत से मन्दिर दक्खिनी राजाओं ने बनवाये। चालुक्यों ने पट्टदकल और बादामी में मन्दिर बनवाये।

**इलूरा**

राष्ट्रकूटों ने भी बहुत इमारतें बनवाईं। इनमें इलूरा का कैलाश मन्दिर सब से प्रसिद्ध है। पहाड़ी पर एक चट्टान लम्बाई में १६० फ़ीट और चौड़ाई में २८० फ़ीट काटकर यह बनाया गया है। यह भी गुफ़ा-मन्दिर है। इसके भीतर बड़े-बड़े कमरे हैं और मूर्तियाँ बड़ी सुन्दर बनाई गई हैं।

**मैसूर**

मैसूर में हलबीद, बेलूर इत्यादि स्थानों पर होयसल राजाओं के बहुत से मन्दिर हैं। यह मन्दिर तारे के आकार-से हैं और इनकी ज़मीन पर बहुत से चित्र बने हैं। बेलूर का मन्दिर १११७ ई० में होयसल राजा बेत्तिग ने, जिसने जैन-धर्म छोड़कर वैष्णव-धर्म अङ्गीकार किया था, बनवाया था। कुछ दिन पीछे हलबीद का मन्दिर बना। इसकी ५-६ फ़ीट ऊँची कुर्सी बड़े-बड़े पत्थरों से पटी हुई है। इस पर मूर्तियों की बहुत-सी पट्टियाँ हैं। एक पट्टी में जो ७१० फ़ीट लम्बी है, हाथियों की कोई दो-हजार मूर्तियाँ हैं। हाथियों पर सवार बैठे हैं और हौदे, जञ्जीर, जेवर वग़ैरह सब बने हुए हैं। हाथियों की पट्टी के ऊपर शार्दूल अर्थात् शेरों की एक ऐसी ही पट्टी है। इसके ऊपर एक पट्टी पत्थर की नक्काशी की है जिसमें तरह-तरह के अपूर्व सौन्दर्य के बेल-बूटे हैं। इसके ऊपर घुड़सवारों की पट्टी है और फिर नक्काशी के बेल-बूटों की पट्टी है। इसके बाद ७०० फ़ीट की पट्टी पर रामायण के दृश्य अङ्कित हैं; लङ्का-विजय हो रही है एवं राम के जीवन की अन्य घटनाएँ हो रही हैं। इसके बाद स्वर्ग के जन्तु और पक्षियों की तथा मानवी जीवन के दृश्यों की पट्टियाँ हैं। इनके ऊपर पत्थर की जालियों की खिड़कियाँ हैं।

**बिलारी का मन्दिर**

मद्रास प्रान्त के बिलारी जिले के पच्छिमी हिस्से में तुङ्गभद्रा नदी के किनारे कुछ पुराने मन्दिर हैं जिनकी शैली द्राविड़ शैली का एक रूपान्तर है। इनकी ख़ास बात है स्तम्भों की सुन्दरता और नक्काशी की निपुणता। पत्थर में ऐसे कौशल से काम किया गया है कि आज भी सुनार इसके नमूने पर सोने चाँदी की चीज़ें बनाते हैं। माँगला के सूर्यनारायण स्वामी मन्दिर की छत पर बेल-बूटे और रेखागणित के आकार प्रचुरता से बनाये गये हैं।

**जैन-स्तम्भ**

बौद्धों की तरह जैनियों ने भी बहुत से स्तम्भ बनाये थे, पर अब थोड़े से ही शेष रह गये हैं। दक्खिन कनारा जिले में मङ्गलोर से कुछ दूर मूलबद्री में १०-११ ईस्वी-सदी के लगभग जैन-मन्दिर के सामने ५२½ फ़ीट ऊँचा एक चिकने पत्थर का स्तम्भ खड़ा किया

गया है। दक्खिन कनारा में इस तरह के लगभग २० स्तम्भ और हैं। प्रत्येक स्तम्भ पर पत्थर की नक्काशी है, एक टोपी है और उसके ऊपर चोटी है। स्तम्भ की शोभा अपूर्व है। भारतीय कला में इन स्तम्भों का दर्जा बहुत ऊँचा है।

**धुरदक्खिन की कला**

धुरदक्खिन में निर्माण-शैली उत्तर से भिन्न थी। यहाँ गुम्बज सीधी होती है पर उसके बहुत से खन होते हैं जो बहुधा नीचे से ऊपर की ओर छोटे होते जाते हैं। ऊपर एक छोटी सी चोटी होती है। प्रधान मन्दिर के चारों ओर ऊँची दीवारों से घिरा हुआ एक विशाल दायरा होता है जिसमें बहुत से छोटे-छोटे मन्दिर, तालाब और कमरे होते हैं। चार गोपुरम् या दरवाजे होते है जो कभी-कभी बहुत ऊँचे होते हैं। इन दरवाजों, मन्दिरों और गुम्बजों पर प्रारम्भ से ही मूर्तियाँ होती थीं पर धीरे-धीरे मूर्तियाँ बढ़ती गईं। यहाँ तक कि पिछले मन्दिरों में मुश्किल से कोई जगह खाली है। दक्खिन में मन्दिर ७वीं ईस्वी-सदी से पाये जाते हैं। पल्लव राजाओं ने वर्तमान मद्रास से ३५ मील दक्खिन मामल्लपुरम् में सात रथ या पेगोडा बनवाये और काञ्जीवरम् में भी कई मन्दिर बनवाये। पल्लवों के बाद चोल-राजाओं ने तञ्जौर, त्रिचनापली इत्यादि स्थानों में विशाल मन्दिरों की रचना कराई।

---

# हिन्दू सभ्यता पर एक दृष्टिपात

( बारहवीं ईस्वी सदी के बाद हिन्दू-सभ्यता )

१४

हिन्दू-सभ्यता की प्राचीन प्रगति

हिन्दुस्तान के इतिहास का प्राचीन-काल १२वीं १३वीं सदी में अर्थात् मुसलमान-विजय के समय समाप्त होता है। इधर तीन-चार हजार बरस से हिन्दू-सभ्यता स्वतन्त्रतापूर्वक विकसित हो रही थी, चारों ओर देश-देशान्तर में फैल रही थी, विदेशी आगन्तुकों को हिन्दू बना रही थी। इसमें सन्देह नहीं कि उसका सम्पर्क दूसरी सभ्यताओं से रहा था और दूसरों का असर भी उस पर पड़ा था; पर मुख्यत: वह अपने निराले मार्ग पर ही चलती रही और अपने ढङ्ग पर विकसित होती रही। अपने देश की सीमा के भीतर उसे अभी तक किसी ऐसी विपत्ति या कठिनाई का सामना नहीं करना पड़ा था जिसे वह जीत न सके। विदेशी आक्रमणों के सामने उसे कभी-कभी सिर झुकाना पड़ा था, पर थोड़े ही दिन में या तो उसने विदेशियों को, उदाहरणार्थ, ग्रीक, हूण और अरब लोगों को निकाल दिया था, या उनको, जैसे सिथियन, यूची, कुशान आदि को बिल्कुल हज़्म कर लिया था। यह सच है कि वर्ण-व्यवस्था के कारण हिन्दू-समाज दूसरे समुदायों का पूरा-पूरा हेलमेल न कर सका पर हिन्दू-सभ्यता की—धर्म, भाषा, साहित्य, रीति-रिवाज, कला, विज्ञान की—अमिट छाप उन पर शीघ्र ही लग गई और वह पुराने समुदायों की तरह बिल्कुल उसी सभ्यता के भाग हो गये।

समादेश

बारहवीं सदी के बाद

किन्तु १२वीं १३वीं सदी में हिन्दू-सभ्यता का मुकाबिला पच्छिम एशिया की ऐसी प्रबल शक्तियों से हुआ कि सदा के लिये उसकी प्रगति बदल गई, उसका विकास उलट-पलट हो गया और उसका क्षेत्र सङ्कुचित हो गया। पैगम्बर मुहम्मद के समय से ही मुसलमान

में ऐसा धार्मिक जोश था कि फ़ारस, ग्रीस, स्पेन, हिन्दुस्तान, चीन आदि किसी देश की सभ्यता उनको अपने में न मिला सकी। इस्लाम ने खुदा की एकता, मुहम्मद की पैगम्बरी, क़ुरान की सच्चाई, बहिश्त और दोज़ख वग़ैरह के ऐसे कड़े और साफ़ सिद्धान्त रक्खे थे और लोक-परलोक के लिये ऐसा निश्चित सुसम्बद्ध तत्त्वज्ञान बना लिया था कि वह किसी भी सभ्यता का मुक़ाबिला कर सकता था। दूसरे, हिन्दुस्तान में आकर भी मुसलमानों ने दूसरे मुसलमान देशों से राजनैतिक और मानसिक सम्बन्ध क़ायम रक्खे। अगर

**इस्लाम का बल**

इस्लाम, संसारव्यापी या एशियाई धर्म न रहता और केवल भारतीय धर्म हो जाता तो शायद कई सदियों के बाद धीरे-धीरे हिन्दू-धर्म में समा जाता। पर पच्छिम-एशिया के सम्पर्कों की बदौलत इस्लाम ने, हिन्दू-धर्म का कुछ प्रभाव ग्रहण करने पर भी, अपना व्यक्तित्व न छोड़ा। तीसरे, मुसलमानों की राजनैतिक प्रधानता के कारण भी हिन्दू-सभ्यता के लिये असम्भव था कि इस्लाम को अपने में मिला सके। अस्तु, अब अपने इतिहास में पहिली बार हिन्दू-सभ्यता के सामने यह स्थिति प्रकट हुई कि वह देश के कुछ निवासियों को हिन्दू बनाने में असमर्थ थी। दूसरों को हिन्दू बनाना तो दूर रहा, अब तो राजनैतिक प्रभुता खो जाने पर हिन्दू-सभ्यता को आत्मरक्षा के नये-नये उपाय ढूँढ़ने पड़े। अब तक ऐसी समस्या हिन्दुओं के सामने नहीं आई थी। इसको हल करने के लिये हिन्दू-समाज ने कुछ पुराने जाति-पाँति और छुआछूत के नियम बहुत कड़े कर दिये, पुरोहितों का प्रभाव और भी बढ़ा दिया; डर के मारे वह कुछ पुराने सिद्धान्तों से ऐसा चिपट गया कि मानों

**आत्मरक्षा के प्रयत्न**

वह जीवन के एकमात्र सार थे। इसके अलावा विदेश-यात्रा इत्यादि का निषेध करके अहिन्दुओं को हिन्दू बनाने की बहुत पुरानी परिपाटी का निराकरण करके, उसने अपनी रक्षा के लिये अपने को अपने में ही समेट लिया। यह आग्रह उस अनुकूलन शक्ति का नया निराला रूप था जिसका प्रयोग हिन्दू-समाज ने नई परिस्थितियों के समय किया था। इसका मूल-मन्त्र आक्रमण करना नहीं था जैसा कि अब तक हिन्दू-सभ्यता ने बार-बार, यद्यपि धीरे-धीरे, किया था किन्तु इसका मूलमन्त्र दूसरों के आक्रमण से अपनी

रक्षा करना था। नये अनुकूलन में बहुत ज़ोर नहीं था पर ज़िद बहुत कड़ी थी। यहाँ दृष्टि भविष्य की अपेक्षा भूतकाल पर अधिक थी, आशावाद की जगह भाग्य पर विश्वास था।

**विदेशी सम्पर्कों का टूटना**

यह ज़रा और स्पष्ट होना चाहिये कि १२वीं १३वीं सदी से हिन्दुओं के विदेशी सम्बन्ध प्रायः टूट गये। नये उपनिवेश बसाना अब उनकी शक्ति के बाहर था, अपने ही बसाये हुए उपनिवेशों से सम्बध रखना भी असम्भव था; विदेशी राजाओं से वैसे सम्पर्क रखने का प्रश्न ही न था जैसे कि चन्द्रगुप्त मौर्य, बिन्दुसार या अशोक, हर्षवर्धन या पुलकेशिन् ने स्थापित किये थे। दूसरे देशों में अपनी सभ्यता फैलाने का उद्योग बिल्कुल बन्द हो गया। विदेशी व्यापार भी बहुधा हिन्दुओं के हाथ से निकल गया और साधारण विदेश-यात्रा भी लगभग बन्द हो गई। शायद कई-सौ बरस तक किसी हिन्दू ने हिन्दुस्तान के बाहर कदम नहीं रक्खा। जातियों और सभ्यताओं के पारस्परिक सम्पर्क से जो नये-नये विचार और भाव पैदा होते हैं, ज्ञान या सङ्गठन में जो नये आविष्कार होते हैं, विद्या और जीवन की जो स्वाभाविक समालोचना होती है, उससे हिन्दू-समाज वञ्चित हो गया। जो कुछ परिवर्तन हुए वह देश के भीतर की मुसलमान-सभ्यता के सम्पर्क से ही हुए, पर जैसा कि ऊपर दिखा चुके हैं, यह सम्पर्क भी पूरा-पूरा नहीं हुआ। इस परिस्थिति में हिन्दू सभ्यता की कूप-मण्डूक की गति हो गई; स्वतन्त्र विकास और प्रसार रुक गये, बल और प्रभाव कम हो गये।

**मध्य-युग**

पर कोई यह न समझे कि मुसलमान-विजय के बाद हिन्दू-सभ्यता मर गई। हिन्दू-सभ्यता का अन्त तो कभी हुआ ही नहीं; वह आज भी जीती-जागती मौजूद है। तेरहवीं ई०-सदी से हिन्दुस्तान के इतिहास का मध्यकाल प्रारम्भ होता है जो लगभग १८वीं ई० सदी तक रहा। इस युग की हिन्दू-सभ्यता की विवेचना इस पुस्तक की सीमा के बाहर है पर उसकी समीक्षा के प्रयोजन से यह बताना ज़रूरी है कि १२ वीं

१३वीं सदी की राज्यक्रान्ति, पराजय और सङ्कोच के बाद भी देश में हिन्दू प्रभाव बहुत कुछ स्थिर रहा।

**राजनीति में हिन्दू-प्रभाव**

सबसे पहिले राजनीति के क्षेत्र पर एक दृष्टि डालिये। जैसा कि पिछले अध्याय में कह चुके हैं, धुरदक्खिन में मुसलमान-आक्रमणों के बाद १४ वीं सदी के प्रारम्भ में शक्तिशाली विजयनगर साम्राज्य स्थापित हुआ जो १५६५ ई० तक क़ायम रहा। उसके पतन के बाद भी इधर-उधर प्रदेशों में भिन्न-भिन्न हिन्दू-राजा राज करते रहे। १७-१८वीं सदियों में कुछ हिन्दू-नरेशों का सम्पर्क अंग्रेज़ों और फ्रांसीसियों से हुआ। अठारहवीं सदी की कूटनीतियों का और लड़ाइयों का उल्लेख करना यहाँ आवश्यक नहीं हैं। अठारहवीं सदी के अन्त में वर्तमान मद्रास प्रान्त अंग्रेज़ों के हाथ में आया, पर उन्होंने पुराने हिन्दू-शासन की बहुत सी बातें अङ्गीकार कर लीं। उदाहरणार्थ, ज़मीन का जो बन्दोबस्त आज मद्रास प्रान्त में प्रचलित है, वह चोल और विजयनगर साम्राज्यों के सिद्धान्तों पर अवलम्बित है। अनेक परिवर्तन हो जाने पर भी प्रादेशिक शासन में आज तक हिन्दू-चिह्न मौजूद हैं। धुरदक्खिन में ट्रावनकोर के अलावा मैसूर का एक बड़ा हिन्दू-राज्य और कोचीन, पुदूकोटा आदि छोटे-छोटे हिन्दू-राज्य आज तक मौजूद हैं।

**धुरदक्खिन**

**दक्खिन**

कृष्णानदी के उत्तर में १४वीं ईस्वी-सदी में दक्खिनी मुसलमान-शासकों ने देहली की अधीनता का निराकरण करते हुए स्वाधीनता का अवलम्बन किया। हसनगङ्गू की अध्यक्षता में बहमनी साम्राज्य स्थापित हुआ जो १५१८ या यों कहिये १५२६ ई० तक क़ायम रहा। जब वह भीतरी फूट के कारण टूट गया तब पाँच मुसलमान-सल्तनतें प्रकट हुईं—बिदार, बरार, अहमदनगर, बीजापुर और गोलकुण्डा—जो १७ वीं सदी के भिन्न-भिन्न बरसों तक अर्थात् उत्तर के मुगल-साम्राज्य में मिल जाने के समय तक स्थिर रहीं। इनके अलावा कुछ उत्तर की ओर नर्मदा नदी के पास ख़ानदेश का मुसलमान-राज्य था। इन तमाम राज्यों के इतिहास में

**मुसलमान-राज्य**

हिन्दू-प्रभाव पग-पग पर दृष्टिगोचर है। हिन्दू-शासन के सिद्धान्त यहाँ से कभी न मिटने पाये। जमीन का बन्दोबस्त, कर, प्रादेशिक नियम—जहाँ देखिये कुछ-न-कुछ हिन्दू-लक्षण मौजूद हैं। धार्मिक सहनशीलता की नीति जिसकी गणना हिन्दू-सङ्गठन के प्रधान और सर्वोत्तम सिद्धान्तों में है, यहाँ अधिकतर मानी गई। हिन्दू-राज्यों की तरह मुसलमान-राज्यों से भी साहित्य और कला को बहुत प्रोत्साहन मिला जिसके प्रमाण और परिणाम आज तक मौजूद हैं। यह भी याद रखना चाहिये कि इन मुसलमान-राज्यों की हजारों छोटी-छोटी नौकरियों पर और बहुतेरे ऊँचे पदों पर हिन्दू मुक़र्रर थे। उन्होंने बहुतेरी पुरानी सरकारी रीतियाँ क़ायम रक्खीं और साधारणतः हिन्दू-प्रभाव को स्थिर रक्खा।

**कोंकन**

दक्खिन में एक प्रान्त ऐसा भी था जहाँ हिन्दू सदा थोड़े-बहुत स्वतन्त्र बने रहे और जहाँ से फिर १७वीं सदी में हिन्दू-विद्रोह और स्वाधीनता का झण्डा उठा। अरबसागर और पच्छिमी घाटों के बीच में जो लम्बा और तङ्ग पहाड़ी प्रदेश है। वह कोंकन कहलाता है। यहाँ के रहने वाले मराठा आधे स्वतन्त्र और आधे परतन्त्र थे। उनको पूरी तरह जीतने का उद्योग मुसलमान-नरेशों ने नहीं किया था; वरन् १६ वीं सदी में उनसे मेल कर लिया था। कुछ मराठों ने दक्खिनी सल्तनतों में नौकरी की,

**मराठा**

सेना और शासन में ऊँचे पद पाये और कभी-कभी, जैसे अहमदनगर की निज़ामशाही सल्तनत में, सिंहासन तक का बार-बार निपटारा किया। जब १६वीं सदी के अन्त में और १७वीं सदी में आगरा और देहली के मुग़ल-बादशाहों ने अर्थात् अकबर (१५५६-१६०५ ई०), जहाँगीर (१६०५—२७ ई०), शाहजहाँ

**मुग़ल हमले**

(१६२७-१६५८ ई०), और औरङ्गज़ेब (१६५८-१७०७ ई०) ने दक्खिन को विजय करने के लिये अपनी पूरी शक्ति से हमले किये और बड़ी-बड़ी सेनाएँ भेजीं, तब मराठों ने सल्तनतों की ओर से युद्ध करके शत्रु को खूब छकाया। स्वयं बादशाह जहाँगीर ने अपने तुज़ुक अर्थात्

रोज़नामचे में मराठों के बल और कौशल की दाद दी है। पर मुग़ल-साम्राज्य के पास इतना रुपया था और इतने सिपाही थे और इधर दक्खिन में आपसी फूट इतनी थी कि एक-एक कर के दक्खिनी मुसलमान रियासतें जीत ली गईं। मराठों की जो पुरानी थोड़ी-बहुत स्वतन्त्रता थी वह भी अब सङ्कट में आ गई। इस भयङ्कर परिस्थिति में मराठों ने अपने बल को बढ़ा कर सङ्गठित किया और क्रान्तियों की गड़बड़ से लाभ उठाकर मुग़ल-साम्राज्य को चुनौती दी। अनेक पराक्रमों के बाद शिवाजी ने मराठा-साम्राज्य की नींव डाली, १६७४ ई० में रायगढ़ में अपना राज्याभिषेक पुरानी हिन्दू-रीति के अनुसार कराया और १६८० ई० तक राज्य किया। शिवाजी की शासन-व्यवस्था में कुछ बातें दक्खिनी सल्तनतों से उनके द्वारा मुग़ल-साम्राज्य तक से ली गई थीं; पर बहुत-सी बातें पुरानी हिन्दू-परम्परा की ही थीं। शिवाजी का अष्ट-प्रधान रामायण और महाभारत की याद दिलाता है। अमात्य, मन्त्री, सचिव, सेनापति इत्यादि उपाधियाँ जो पुराने हिन्दू-ग्रन्थों, शिलालेखों और ताम्रपत्रों में मिलती हैं, एक बार फिर प्रचलित हुईं। मराठा सभासद् में १८ कारखानों का वर्णन पढ़ते समय कौटिल्य के अर्थशास्त्र का स्मरण होता है। प्रादेशिक शासन में भी गाँव का पाटिल, पुराने अक्षपटलिक या महाक्षपटलिक का रूपान्तर है और कुलकर्णि करणिक का रूपान्तर है। शासन के सिद्धान्त भी पुराने हिन्दू-सिद्धान्त से मिलते-जुलते हैं। गुरु रामदास (१६०८-१६८२ ई०) ने शिवाजी के पुत्र सम्भा जी को उपदेश दिया था कि महाराष्ट्र के धर्म का प्रतिपादन करो। धर्म की वृद्धि का ही उपदेश पुराने आचार्य हिन्दू-राजाओं को दिया करते थे। मराठा-शासकों ने मन्दिर, धर्मशाला, पाठशाला, तालाब, बाँध इत्यादि बनवाने में और कविता, गायन, कला, शिक्षा, आदि को प्रोत्साहन देने में भी पुराने हिन्दू राजाओं का अनुकरण किया। प्राचीन शासन-प्रणाली की निर्बलता भी मराठा-सङ्गठन में दृष्टिगोचर है। शिवाजी के बाद मराठों ने दक्खिन के अलावा मध्य-भारत में, उत्तर-भारत में और धुरदक्खिन में भी कई प्रदेश

**शिवाजी**

**मराठा-शासन**

जीते और एक विशाल साम्राज्य की सृष्टि की। इस साम्राज्य का आधार पुराने ढङ्ग का सङ्घ-सिद्धान्त ही था। बड़ौदा में गायकवाड़, ग्वालियर में सिन्धिया, इन्दौर में होल्कर, नागपुर में भोंसला और पूना में पेशवा बहुत-कुछ स्वतन्त्र थे पर एक साम्राज्य में संयुक्त थे। आपस में लड़ते-भिड़ते थे और मेल भी करते थे। सङ्घ-प्रथा से १८वीं सदी में भी कुछ लाभ अवश्य हुए पर राजनैतिक और सैनिक नेतृत्व और शक्ति बिखर जाने से बल भी कम हो गया। १७६१ ई० में पानीपत की लड़ाई में मराठों की विशाल सेना अफ़ग़ानिस्तान के अहमदशाह अब्दाली से हार गई और मराठों की आधिपत्य की आशाएं सदा के लिये मुर्झा गईं। इसी कारण १८वीं सदी के अन्त में और १९वीं सदी के प्रारम्भ में मराठा रियासतें एक-एक करके अंग्रेज़ों से हार गईं और या तो मिट गईं या अंग्रेज़ी साम्राज्य के अधीन हो गईं। तथापि उनका इतिहास यह सिद्ध करता है कि हिन्दू-सभ्यता का राजनैतिक अंश भी १२वीं सदी के बाद अनेक शताब्दियों तक स्थिर रहा।[1] यह बताने की आवश्यकता नहीं है कि गायकवाड़, होलकर और सिन्धिया की रियासतें अब तक मौजूद हैं।

**सङ्घ-सिद्धान्त**

**मराठों का ह्रास**

---

[1] मराठा इतिहास के लिए मराठा चिटणिस, विशेषकर सभासद् देखिये। राजवाड़े, पारसनिस, सरदेसाई आदि मराठा विद्वानों ने बहुत-सी मौलिक सामग्री इकट्ठी की है। सुसम्बद्ध इतिहास के लिए सरदेसाई कृत मराठी ग्रन्थ 'मराठा रियासत' देखिये। आदर्शों के लिए विशेषकर रामदास, दासबोध, दशक १०, सभास ६॥ फ़ारसी में तुज़ुकजहांगीरी, मोतमदख़ां-कृत इक़बाल-नामा, अब्दुलहमीद लाहौरी-कृत बादशाहनामा, मिर्ज़ा मुहम्मद काज़िम-कृत आलमगीरनामा मुहम्मद साक़ी मुस्तईदख़ां-कृत मासिर आलमगीरी, ख़फ़ी ख़ां-कृत मुन्तख़-बुल्लुबाब, सैरुलमुताख़िरीन आदि में मराठों का कुल हाल है। अंग्रेज़ी में देखिये, ग्राण्ट डफ़, 'हिस्ट्री ऑफ़ दि मराठाज़,' महादेवगोविन्द राणाडे 'राइज ऑफ़ दि मराठा पावर', किनकेड और पारसनिस 'हिस्ट्री ऑफ़ दि मराठा पीपुल',

मध्य-हिन्द में भी बहुत से हिन्दू-राजा बराबर राज करते रहे और उनके वंशज अब तक मौजूद हैं। बुन्देलखण्ड और बघेलखण्ड को देहली या आगरे के कोई मुसलमान सम्राट् पूरी तरह न जीत सके। यहाँ के शासन में परिस्थिति के अनुसार परिवर्तन अवश्य हुए पर हिन्दू-सङ्गठन के बहुत से सिद्धान्त स्थिर रहे।[1] सोलहवीं सदी के अन्त में और १७वीं सदी के प्रारम्भ में ओरछा के राजा बीरसिंह बुन्देला ने पण्डितों से बहुतेरे संस्कृत-ग्रन्थ जैसे वीर-मित्रोदय रचवाये। इस युग के राजाओं के बनवाये हुये मन्दिर, तालाब, झील तथा पुल वग़ैरह अब भी मौजूद हैं या कम-से-कम उनके खण्डहर दृष्टिगोचर हैं।

**मध्य-हिन्द**

उत्तर में भी कुछ छोटी-छोटी हिन्दू रियासतें बहुत दिन तक स्वतन्त्र रहीं। उड़ीसा में ऐसे अनेक राज्य थे। उड़ीसा और गोलकुण्डा की सीमा पर खुर्दा नामक एक राज्य १७ वीं सदी के प्रारम्भ तक स्वतन्त्र रहा और पुराने ढङ्ग की-सी सेना से सन्तोष करता रहा।[2] कश्मीर के दक्खिन में पञ्जाब की सीमा के पास किष्टवाड़ भी १६वीं सदी तक स्वतन्त्र रहा।[3] उत्तर-पच्छिम पञ्जाब में काँगड़ा ५२ घेरों के बाद १६२०

**उत्तर में**

---

**यदुनाथ सरकार, 'शिवाजी', सरदेसाई, 'मेन करेण्ट्स ऑफ़ मराठा हिस्ट्री'। मराठा इतिहास का अनुसन्धान इधर बहुत से विद्वानों द्वारा हो रहा है।**

**१. ऊपर के उल्लिखित फ़ारसी ग्रन्थ देखिये। छतरपुर आदि के राजनगरों में बुन्देल, बघेल, इत्यादि के इतिहास से सम्बन्ध रखने वाले बहुत से हस्तलिखित ग्रन्थ हैं। अंग्रेजी में देखिये, फर्गूसन, 'हिस्ट्री ऑफ़ दि बुन्देलज'।**

**२. तुज़ुकजहाँगीर (राजर्स और बेवरिज) १, पृ० ४३३॥ बहारिस्तान ग़ैबी (पेरिस की हस्तलिपि) देखिये, यदुनाथ सरकार, जर्नल आफ़ दि बिहार ऐण्ड उड़ीसा रिसर्च सुसायटी, जिल्द २, भाग १, पृ० ५३। ५६॥**

**३. मोतमदखां, इक़बालनामा, पृ० १४३-४६॥ तुज़ुकजहाँगीरी (राजर्स और बेवरिज) २, पृ० १३७-३६॥ शाहनवाज खां, मासिर-उल-उमरा (अनु०) बेवरिज १, पृ० ४६०॥**

ई० में ही मुसलमानों के हाथ आया।[१]

**उत्तर-पूरब**

उत्तर-पूरब में बङ्गाल के एक छोटे से प्रदेश में कुछ हिन्दू-जमींदारों ने अपना प्रभाव जमाया और १७वीं सदी तक द्वन्द्व मचाते रहे। यह बारह-भुइँया कहलाते थे और इनका सङ्गठन पुराने हिन्दू-सङ्घ का ही रूपान्तर था, बल्कि उससे भी ढीला था। इनके नेता प्रतापादित्य का उल्लेख बङ्गला-साहित्य में अनेक स्थानों पर मिलता है।[२] आसाम और कूचबिहार में हिन्दू राजाओं का शासन मुगलसम्राट् शाहजहाँ और औरङ्गजेब के समय तक अर्थात् १७वीं ईस्वी-सदी तक रहा।[३] नैपाल तो सदा ही स्वतन्त्र रहा और उसकी शासन-पद्धति में बहुत-सी प्राचीन हिन्दू रीतियाँ प्रचलित रहीं।[४] उन्नसवीं

**नैपाल**

---

१. तुजुक जहाँगीरी, पूर्ववत्, २, पृ० १८४॥ फतहकाँगड़ा (रामपुर) हस्तप्रति। इलियड और डाउसन, पूर्ववत्, २, पृ० ३४, ४४४-४५॥ ३॥ पृ० ४०५-४०७, ५१५, ५७०॥ ४॥ पृ० ६७, ४१५, ४५५॥

२. निखिलनाथ राय और सत्याचरन शास्त्री-कृत प्रतापादित्य के जीवन-चरित्र देखिये। निखिलनाथराय-कृत 'मुर्शिदाबाद का इतिहास' भी देखिये। राखलदास बनर्जी-कृत 'बांगलार इतिहास' बहुत उपयोगी है। अंग्रेजी में देखिये जेम्स बाइज, जर्नल ऑफ़ द एशियाटिक सुसायटी ऑफ़ बङ्गाल, १८७४ पृ० १६४, २१४॥ १८७५ पृ० १८१-८३॥

३. देखिये गेट, 'हिस्ट्री ऑफ़ आसाम'।।सुधीन्द्रनाथ भट्टाचार्य-कृत 'हिस्ट्री ऑफ़ मुगल नार्थ ईस्टर्न फ्राण्टियर पालिसी' में आसाम और कूचबिहार के भाषाग्रन्थों और किंवदन्तियों का सविस्तार उल्लेख है।

४. राइट, 'हिस्ट्री ऑफ़ नैपाल' नैपाल का पूरा और प्रामाणिक इतिहास अभी तक नहीं लिखा गया है। जब लिखा जायगा तब उससे उत्तर की सभ्यता के इतिहास में बहुत सहायता मिलेगी।

ईस्वी-सदी में जो क़ानून, न्याय-पद्धति और दण्ड-विधान नेपाल में प्रचलित थे, वह प्राचीन हिन्दू परम्परा के ही थे। राज्य ने जो बहुत से भार अपने ऊपर ले रक्खे थे, वह भी हिन्दू-परम्परा के साक्षी हैं।

**राजपूताना**

मध्यकाल में उत्तर में हिन्दू-स्वतन्त्रता या अर्धस्वतन्त्रता का केन्द्र था राजपूताना। १२ वीं १३ वीं सदी में मुसलमानों से हारने पर बहुतेरे राजपूत उस प्रदेश में चले आये जिसका नाम उनके कारण राजपूताना हो गया। यहाँ उन्होंने आमेर, मारवाड़, मेवाड़, बूँदी इत्यादि बहुत से राज्य स्थापित किये, जो किसी-न-किसी रूप में अब तक मौजूद हैं। इसके इतिहास में पुरानी हिन्दू राजनैतिक प्रथा के बहुत से लक्षण पाये जाते हैं। यहाँ छोटे-बड़े बहुत से राज्य थे; सङ्घ और जमीन्दारी के सिद्धान्तों पर राजनैतिक सङ्गठन अवलम्बित था; आपस में ख़ूब लड़ाइयाँ होती थीं; धर्म में सहनशीलता थी; विद्वानों का मान था; राज्य की ओर से मन्दिर, धर्मशाला, पाठशाला, तालाब इत्यादि बहुत बनाये जाते थे; साहित्य, कला तथा गायन आदि में बहुत प्रोत्साहन मिलता था। यहाँ भी सैन्य-सञ्चालन में पुरानी नीति का अवलम्बन करने से कभी-कभी बहुत हानि उठानी पड़ी। कुछ राजपूत-रियासतों ने तो जल्द ही देहली या आगरे की प्रधानता स्वीकार कर ली पर

**मेवाड़**

मेवाड़ ने अनुपम वीरता से अपनी स्वतन्त्रता की रक्षा की। पन्द्रहवीं सदी में और फिर १६वीं सदी के प्रारम्भ में मेवाड़ के राजाओं ने राजपूताने के बाहर अनेक प्रदेशों पर अपनी प्रभुता जमाई। राना साँगा ने तो सीकरी की लड़ाई में पहिले मुग़ल-सम्राट् बाबर से १५२७ ई० में टक्कर ली। अकबर बादशाह के समय में राणाप्रताप ने जो साहस और शौर्य दिखाया वह संसार के इतिहास में अद्वितीय है। मेवाड़ का पतन १८१४ ई० के पहिले नहीं हुआ और तत्पश्चात् भी घरेलू मामलों में वह अन्य राजपूत रियासतों से अधिक स्वतन्त्र रहा।[1]

---

[1] राजपूताना के लिये नैणसीख्यता आदि मौलिक ग्रन्थ देखिये। कविराज श्यामलदास-कृत वीरविनोद बहुत उपयोगी है। इसकी एक प्रति काशी नागरी-

स्वतन्त्र या अर्धस्वतन्त्र हिन्दू-राज्यों के अलावा हिन्दू राजनैतिक प्रभाव

**मुसलमान-राज्यों पर हिन्दू-प्रभाव**

उत्तर के मुसलमान राज्यों पर भी मध्यकाल में दृष्टिगोचर है। एक तो मुसलमानों ने पुराने हिन्दू राजनैतिक शासन की बहुत-सी बातों को अङ्गीकार कर लिया। उन्होंने भी वैसे ही प्रान्त और जिले बनाये और कुछ-कुछ वैसे ही अधिकारी नियुक्त किये; गाँवों को वैसे ही प्रबन्ध के अधिकार दिये; जमीन पर और आने-जानेवाले माल पर वैसे ही कर लगाये। सोलहवीं सदी में उन्होंने धार्मिक सहनशीलता भी सीख ली। यद्यपि औरङ्गजेब आदि कुछ बादशाहों ने आगे चलकर इस नीति को छोड़ दिया। जमीन्दारी-सङ्घ शासन की प्रथा भी मध्यकाल में कुछ-

**प्रधान लक्षण**

कुछ मौजूद रही। बहुत से हिन्दू-राजा या मुसलमान-शासक भीतरी मामलों में स्वतन्त्र रहे। इसमें कोई सन्देह नहीं कि प्राचीन हिन्दू-शासन और मध्यकालीन मुसलमान-शासन में बहुत से अन्तर थे, पर यहाँ हिन्दू-सभ्यता के इतिहास के सम्बन्ध में इस बात पर ज़ोर देना है कि उस सभ्यता के राजनैतिक अंशों का लोप स्वतन्त्रता के साथ नहीं हुआ। बादशाह अकबर के समय की पुस्तक आईन-अकबरी के मुग़ल-शासन के वर्णन की तुलना प्राचीन हिन्दू ग्रन्थों से कीजिये तो कहीं-कहीं विचित्र सामञ्जस्य दिखाई देता है। दूसरी बात यह है कि १६वीं सदी में शेरशाह के समय में और विशेषकर अकबर, जहाँगीर और शाहजहाँ के

---

प्रचारिणी सभा के पुस्तकालय में है। राजपूताना में भी कहीं-कहीं प्रतियाँ मिल जाती हैं। टाड-कृत 'एनेल्स एण्ड ऐण्टिक्विटीज ऑफ़ राजस्थान' प्रसिद्ध है। गौरीशङ्कर हीराचन्द ओझा कृत 'राजस्थान' में बहुत सी नई बातें हैं। देवीप्रसाद मुन्सिफ़ और विश्वेश्वरनाथ रेउ के अनेक लेख भी उपयोगी हैं। फ़ारसी में वह ग्रन्थ देखिये जिनका उल्लेख मराठों के सम्बन्ध में किया है। फ़ारसी इतिहासों के बहुत से अंशों के अनुवाद ईलियट और डाउसन में हैं। परलोकगत इटैलियन टैसीटोरीका 'हिस्टॉरिकल एण्ड बार्डिक सर्वे ऑफ़ राजपूताना' अधूरा रह गया। अभी बहुत-सी मौलिक ऐतिहासिक सामग्री अप्रकाशित पड़ी है।

समय में बहुत से हिन्दू राजा और बहुत से अन्य योग्य हिन्दू मुग़ल-शासन में बहुत ऊँचे-ऊँचे पदों पर नियुक्त हुए। उनसे भी हिन्दू राजनैतिक सिद्धान्तों की स्थिरता में बहुत सहायता मिली। मुग़ल-साम्राज्य के द्वारा हिन्दू सङ्गठन के कुछ तत्त्व अंग्रेजी ईस्ट इण्डिया कम्पनी को भी १८वीं सदी के अन्त में और १९वीं सदी के प्रारम्भ में मान्य हुए और अब तक मौजूद हैं।[1]

**साहित्य**

स्वतन्त्र और अर्धस्वतन्त्र हिन्दू राज्यों में संस्कृत-साहित्य का पठन-पाठन पहिले की तरह जारी रहा और काव्य, अलङ्कार, ध्वनि, व्याकरण, तत्त्वज्ञान, गणित, ज्योतिष इत्यादि के बहुत से नये ग्रन्थ भी लिखे गये। मुसलमान राज्यों में भी हिन्दुओं ने संस्कृत लिखना-पढ़ना जारी रक्खा। इस मानसिक जीवन का व्योरेवार इतिहास यहाँ स्थानाभाव के कारण नहीं लिखा जा सकता, पर यह स्पष्ट है कि मध्यकाल का संस्कृत-साहित्य बहुत विशाल है। इसके कुछ ग्रन्थ प्रकाशित हो चुके हैं और बहुतेरे हस्तप्रतियों के रूप में देश के लगभग प्रत्येक प्रान्त के पुस्तक भण्डारों में देखे जा सकते हैं। इस साहित्य में मौलिकता बहुत नहीं है, प्रतिभा यत्र-तत्र ही मिलती है पर टीका, टिप्पणी, संक्षेप और सङ्कलन में इनमें बहुत विद्वत्ता और चातुर्य दिखाया है।

नाटकों में वामनभट्ट बाण का पार्वतीपरिणय जो १४०० ई० के लगभग

---

[1] इस विषय पर उन्हीं ग्रन्थों में सामग्री है जिनका हवाला राजपूत और मराठा इतिहास के सम्बन्ध में दिया है। मुग़ल-शासन के लिये बेनीप्रसाद 'हिस्ट्री ऑफ़ जहाँगीर' अध्याय ५, और यदुनाथ सरकार 'मुग़ल ऐड्मिनिस्ट्रेशन' भी देखिये। क़ानूनगो कृत 'शेरशाह' भी देखिये। मौलिक सामग्री में अबुलफ़ज़्ल-कृत 'आईन-अकबरी', जहाँगीर कृत 'तुज़ुक' और सुजान राय-कृत 'खुलासतुत्त-वारीख़' विशेषकर उपयोगी हैं। अन्य फ़ारसी ग्रन्थ भी जिनके अंश ईलियट और डाउसन ने उद्धृत किये हैं, देखिये। शाहनवाज़ख़ाँ के फ़ारसी ग्रन्थ मासिर-उल-उमरा में हिन्दू राजाओं और अफ़सरों के जीवन की भी बहुत-सी बातें लिखी हैं।

लिखा गया था और गङ्गाधर का गङ्गादास प्रताप विलास जो १५वीं सदी के बीच में लिखा गया था विशेष उल्लेख के योग्य हैं। मिथिला में पद्म भट्ट ने एक नया व्याकरण रचा और भावदत्त मिश्र ने नैषध की टीका के अलावा अलङ्कार और रस पर एक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ रचा। स्मृतियों पर बहुत-सी टीकाएँ लिखी गईं जिनमें समय के अनुसार कुछ परिवर्तन भी सम्मिलित हैं।[1]

**देश-भाषा**

तथापि इसमें कोई सन्देह नहीं कि राज्य का सहारा बहुत-कुछ उठ जाने से, अनेक पण्डितों और कवियों के निराश्रय हो जाने से और अनेक ब्राह्मण, बौद्ध तथा जैन-मठों या पाठशालाओं के नष्ट हो जाने या टूट जाने से संस्कृत का प्रचार कम होने लगा। १४-१५वीं ईस्वी-सदी में देशी-भाषाएँ जिनके विकास का निर्देश १०वें अध्याय में कर चुके हैं, साहित्य का माध्यम होने लगीं। १५-१६वीं सदी में बङ्गला, हिन्दी, गुजराती, मराठी, आदि प्रौढ़ साहित्यिक भाषा हो गईं और अनेक प्रतिभाशाली कवियों ने उनमें रचना की। अनेक मुसलमान सुल्तानों और बादशाहों से इन भाषाओं को आश्रय मिला और हिन्दू-राजाओं तथा जनता ने भी प्रोत्साहन दिया। उदाहरणार्थ, अकबर, जहाँगीर और शाहजहाँ ने बहुत से हिन्दी कवियों को दरबार में बुलाया और सत्कारपूर्वक द्रव्य दिया। नई सामाजिक और राजनैतिक परिस्थिति में देशी-भाषाओं की उन्नति अनिवार्य थी। एक तो संस्कृत का प्रचार घटने पर हिन्दुओं को ही देशी-भाषा के साहित्य की आवश्यकता थी। दूसरे, हिन्दू-मुसलमानों में तत्त्वज्ञान और साहित्य का सम्पर्क

**हिन्दू-मुसलमान सम्पर्क**

अवश्यम्भावी था, पर यह संस्कृत के द्वारा नहीं हो सकता था। संस्कृत बोल-चाल की भाषा न थी; उसका व्याकरण भी बहुत क्लिष्ट है। हिन्दू-विद्यार्थी

[1] देखिये, मिश्रबन्धु विनोद; शिवसिंह सरोज; ग्रियर्सन, 'वर्नाक्युलर लिटरेचर ऑफ़ हिन्दुस्तान; 'रिपोर्ट ऑन दि सर्च ऑफ़ हिन्दी मैनस्क्रिप्ट्स'; बेनीप्रसाद, 'प्रोसीडिंग्स ऑफ़ दि इण्डियन हिस्टारिकल रेकर्ड्स कमीशन', १९२२॥

बरसों के निरन्तर परिश्रम के बाद कहीं संस्कृत के पण्डित हो सकते थे। मुसलमानों के लिये संस्कृत टेढ़ी खीर थी। ग्यारहवीं सदी में अल्बेरूनी और १६वीं सदी में फ़ैज़ी और अब्दुल क़ादिर बदायूनी को छोड़कर कोई मुसलमान संस्कृत के पण्डित नहीं हुए। इनके विपरीत देश-भाषाएँ आसान थीं, मुसलमान स्वभावतः उन्हें सीख लेते थे। अमीर खुसरो, मलिक मुहम्मद जायसी, अब्दुर रहीम ख़ानख़ाना, ताज इत्यादि-इत्यादि बहुत से मुसलमानों ने हिन्दी में अच्छी कविता की।[1] स्वयं कबीर, जिसकी 'वाणी' और 'बीजक' हिन्दी की सर्वोत्तम रचनाओं में हैं और कुछ अंशों में तो अनुपम हैं, शायद वह मुसलमान जुलाहा था। मुसलमान-शासक, अमीर और विद्वान् देशी-भाषा की रचनाओं का आनन्द उठा सकते थे। अस्तु, हिन्दू-मुसलमान सम्पर्क का एक यह आवश्यक परिणाम हुआ कि साहित्य के क्षेत्र में संस्कृत का स्थान देशी-भाषाओं ने बहुत-कुछ ग्रहण किया। सूरदास, तुलसीदास, चैतन्य, नानक, दादू, मीराबाई, तुकाराम, रामदास इत्यादि की प्रतिभा संस्कृत को छोड़कर देशी-भाषा के द्वारा प्रगट हुई। पर यह न समझना चाहिये कि पुराने संस्कृत-

**संस्कृत का प्रभाव**

साहित्य, दर्शन और धर्म का प्रभाव जाता रहा। देशी भाषाओं की कविता पुराने विचारों और भावों से भरी हुई हैं। कृत्तिवास की बङ्गला रामायण पुरानी कथाओं का रूपान्तर है। तुलसीदास का रामचरित मानस, केशव की रामचन्द्रिका, इत्यादि-इत्यादि ग्रन्थ वाल्मीकि रामायण और अध्यात्म रामायण के आधार पर लिखे गये हैं। सूरदास के सूरसागर का आधार श्रीमद्भागवत है। नन्ददास इत्यादि की कविता भी पुराने भक्तिकाव्य का स्मरण दिलाती हैं। कबीर ने प्रचलित हिन्दू धर्म की तीव्र आलोचना की है और पुरोहितों को बहुत जली-कटी सुनाई है, पर उसकी रचना

---

[1] मिश्रबन्धु विनोद में हिन्दी के बहुत से मुसलमान कवियों के नाम और उनकी रचना के उदाहरण मिलेंगे।

में उपनिषदों के कुछ सिद्धान्त ज्यों-के-त्यों रक्खे हैं। सम्भव है कि उसने उपनिषद् स्वयं न पढ़े हों, पर उनके सिद्धान्त कहीं-न-कहीं से उनके पास आ गये थे।[1] रैदास, नानक, पीपा, सेन इत्यादि में भी पुराने तत्त्वज्ञान और भक्ति-सिद्धान्त की मात्रा कम नहीं है।[2] इसी तरह बँगला-साहित्य ने भी पुराने साहित्य के क्रम का उल्लङ्घन नहीं किया है।[3] गुजराती, मराठी, उड़िया इत्यादि के विषय में भी यही कहा जा सकता है। इन सब भाषाओं में १५वीं सदी से लेकर आज तक संस्कृत-ग्रन्थों के अनुवाद भी बहुतायत से होते रहे हैं। प्राकृत, अपभ्रंश और देशी भाषाओं में जैनों ने सैकड़ों क्या हज़ारों ग्रन्थ रचे, जिनमें से कुछ तो प्रकाशित

---

[1] कबीर का एक संस्करण वेङ्कटेश्वर प्रेस, बम्बई से निकला है, बीजक का सम्पादन अहमदशाह ने किया है। अयोध्यासिंह उपाध्याय का सङ्कलन उपयोगी है। बेल्वेडियर प्रेस, इलाहाबाद ने कबीर की साखी प्रकाशित की है। सिक्खों के आदि ग्रन्थ में कबीर के बहुत से पद हैं। एक नया संस्करण काशी नागरी प्रचारिणी सभा से प्रकाशित होने वाला है। कबीर के तत्त्वज्ञान और भक्ति-रहस्य के लिये रवीन्द्रनाथ ठाकुर के सङ्कलन की भूमिका देखिये। ऐतिहासिक समालोचना के लिये देखिये, बेनीप्रसाद, कबीर ए स्टडी; कबीर, हिज़ साङ्ग; दुमारो, अहमदाबाद, १९२४। बेनीप्रसाद, संक्षिप्त सूरसागर, इण्डियन प्रेस, इलाहाबाद, भूमिका, भी देखिये।

[2] इन कवियों की रचना सन्तबानी संग्रह में देखिये। नानक के लिये आदि-ग्रन्थ सबसे उपयोगी है। जोधपुर, जैपुर इत्यादि के राजपुस्तकालयों में और व्यक्तिगत पुस्तकालयों में सन्त कवियों की रचनाओं की बहुत सी हस्तलिखित प्रतियां हैं। साधारण हिन्दी साहित्य के लिये मिश्रबन्धु-विनोद और हिन्दी नवरत्न के अलावा शिवसिंह सरोज, काशी नागरी-प्रचारिणी सभा की हस्तप्रतियों की खोज की रिपोर्टें, ग्रियर्सन-कृत 'हिस्ट्री ऑफ़ वर्नाक्यूलर लिटरेचर ऑफ़ हिन्दुस्तान' और के-कृत 'हिस्ट्री ऑफ़ हिन्दी लिटरेचर' भी देखिये।

[3] देखिये, दिनेशचन्द्र सेन, 'हिस्ट्री ऑफ़ बङ्गाली लैंग्वेज एण्ड लिटरेचर'।

जैन-ग्रन्थ

हो चुके हैं और अधिकांश मन्दिरों और भण्डारों में हस्त-प्रतियों के रूप में ही रक्खे हैं। इनमें से बहुत से तो प्राचीन पाली और संस्कृत जैन-ग्रन्थों के भावानुवाद या छायानुवाद हैं और शेष ग्रन्थों पर भी पुराने जैन-साहित्य की छाप लगी हुई है। स्पष्ट है कि भाषा की शृङ्खला टूट जाने पर भी हिन्दू मानसिक जीवन की शृङ्खला मध्यकाल में नहीं टूटी।

हिन्दू भाषा, साहित्य और दर्शन ने अपनी रक्षा की सामर्थ्य दिखाने के अलावा मुसलमानों पर भी बहुत प्रभाव डाला। कह चुके हैं कि हिन्दू-मुसलमान-सम्पर्क की आवश्यकताओं के कारण मुसलमान स्वभावत: लोक-भाषाएँ सीख रहे थे। हिन्दी में कुछ फ़ारसी और थोड़े से अरबी शब्दों की मिलावट से उर्दू भाषा की उत्पत्ति हुई, अथवा यह कहना अधिक उपयुक्त होगा कि हिन्दी ने वह रूप धारण किया जिसे उर्दू कहते हैं। सच पूछिये तो बहुत दिन तक नाम का भी भेद न था। जिस बोली को आजकल लोग उर्दू कहते हैं वह प्रारम्भ में हिन्दी ही कहलाती थी।

उर्दू

उर्दू का ऐतिहासिक अनुसन्धान हाल में ही प्रारम्भ हुआ है, पर यह निर्विवाद सिद्ध है कि इसके पहिले कवि हिन्दी नाम से ही कविता रचते थे। वह यही समझते थे कि हम हिन्दी-काव्य लिख रहे हैं। उत्तर में ही नहीं किन्तु दक्खिन में भी यही अवस्था थी। हिन्दी और उर्दू का पार्थक्य जो आजकल दिखाई देता है, पीछे प्रारम्भ हुआ। मुसलमानों की इस हिन्दी या उर्दू कविता में हिन्दू विचार और भाव, पौराणिक और ऐतिहासिक उल्लेख भी भरे हैं। कवि का नाम न मालूम हो तो सहसा कोई नहीं कह सकता कि रचयिता हिन्दू था या मुसलमान ? हिन्दी-उर्दू का पार्थक्य हो जाने पर भी दोनों का व्याकरण एक ही रहा है और साधारण शब्द भी समान रहे हैं।[१] उर्दू के रूप में हिन्दी सारे देश के मुसलमानों में फैल रही है।

---

१. उर्दू साहित्य के इतिहास के लिये देखिये रामबाबू सक्सेना, 'हिस्ट्री ऑफ़ उर्दू लिटरेचर'। इसका उर्दू अनुवाद भी हो गया है।

हिन्दू धर्म और दर्शन ने मध्यकाल के मुसलमानों के जीवन पर बहुत असर किया—यह स्वाभाविक ही था। हिन्दुस्तान के बाहर उपनिषद्, गीता और वेदान्त के मूल-सिद्धान्त पहुँच गये थे। ब्रह्म की सर्वव्यापकता, परमेश्वर की एकाग्र भक्ति, ब्रह्म में तल्लीनता, "तत्त्वमसि" त्याग और तप—यह सिद्धान्त कुछ मुसलमान सिद्धान्तों से जा मिले। यहाँ अन्य सिद्धान्तों का भी सङ्घर्ष हुआ जो पारसी और ईसाई धर्मों के प्रभाव से और ग्रीक तत्त्वज्ञान की कुछ विचित्र शाखाओं के प्रभाव से पच्छिम-एशिया में इधर-उधर प्रचलित थे। इस घनिष्ट सम्पर्क से मुसलमान संसार में सूफीमत की उत्पत्ति हुई, जिसने सारे मुसलमान तत्त्वज्ञान और साहित्य पर अपनी छाप लगा दी। सूफ़ी कवियों के उद्गार हिन्दू-भक्तों के से ही हैं – वही ईश्वर-प्रेम है, वही एकाग्रता है, वही आत्म-समर्पण है, वही भाव ,वही उपमाएँ हैं। हिन्दुस्तान में भी सूफ़ी मत ने बहुत प्रसिद्ध पाई। इसके अलावा साधारण मुसलमान विचार भी हिन्दू-तत्त्वज्ञान से अछूता न बचा। हिन्दुस्तान में जो फ़ारसी और अरबी साहित्य रचा गया और जिसकी वैज्ञानिक आलोचना अब प्रारम्भ हो रही है, हिन्दू प्रभाव का साक्षी है। बहुत से मुसलमानों ने हिन्दू-सिद्धान्तों को पसन्द किया। बादशाह अकबर आदि कुछ मुसलमान नरेश उनके पक्षपाती थे। शेख़ मुबारक, फैज़ी, अबुल फ़ज्ल आदि बहुतेरे विद्वान् मुक्त कण्ठ से हिन्दू धर्म और वेदान्त की प्रशंसा करते थे और तदनुसार अपने जीवन को चलाते थे। बादशाह शाहजहाँ कट्टर मुसलमान था पर उसका बड़ा लड़का दाराशिकोह वेदान्ती था। उसने अल्लोपनिषद् की रचना कराई जिसमें इस्लाम और हिन्दू-तत्त्वज्ञान का मिश्रण है।[1] इस सम्बन्ध में यह भी स्मरण रखना चाहिये कि

**मुसलमान-धर्म और दर्शन**

**सूफ़ी मत**

**साधारण प्रभाव**

---

[1]इसकी प्रति खुदाबख्श ओरियटण्ल लाइब्रेरी, पटना में है। हिन्दुस्तान के फ़ारसी और अरबी साहित्य के संग्रह, हैदराबाद (दक्खिन), रामपुर, टोंक आदि

मुसलमान-विजय के बाद जिन हिन्दुओं ने इस्लाम अङ्गीकार किया था वह अपनी विचार-पद्धति को और अपने पैतृक विश्वासों को बिल्कुल छोड़ नहीं सकते थे। उनके द्वारा भी मुसलमान-समाज में हिन्दू विचार फैलते रहे।

**मूर्तिकला**

इस वर्णन से स्पष्ट है कि अनेक अंशों में हिन्दू और मुसलमान सभ्यताएँ एक हो गईं या कम-से-कम एक-दूसरे के बहुत निकट आ गईं। मध्यकाल की भारतीय कला के इतिहास से भी यही ध्वनि निकलती है। यह मानना पड़ेगा कि इस युग में हिन्दू कला का ह्रास अवश्य हुआ। इस्लाम में मूर्ति पूजा का विरोध मूर्ति का ही विरोध हो गया था। मुसलमानों ने बहुत सी मूर्तियाँ तोड़ डालीं, स्वयं उनके मूर्ति बनाने की तो कोई बात ही नहीं थी। जब सहनशीलता का युग प्रारम्भ हुआ, तब हिन्दू फिर स्वतन्त्रतापूर्वक मूर्ति बनाने लगे। पर विजयनगर साम्राज्य को छोड़कर और कहाँ उन्होंने इस कला में कोई उन्नति नहीं की। वरन् इसके आदर्श गिरते ही रहे। अस्तु, मध्यकाल की हिन्दू-मूर्तिकला में कोई विशेष बात नहीं है, पर भवन-निर्माण, चित्रण और गायन में हिन्दू-प्रतिभा और सिद्धान्त ने नये-नये पन्थों पर पग रक्खा।

**चित्रकला**

१६वीं-१७वीं सदी में चित्रकला के क्षेत्र में हिन्दू और फ़ारसी तत्त्वों के सम्मिश्रण के नये चमत्कार प्रगट हुए। मुग़ल बादशाह अकबर, जहाँगीर और शाहजहाँ चित्रकला के शौक़ीन थे, चित्रकारों को आश्रय देते थे और प्रतिभाशाली कृतियों पर बड़ी उदारता से इनाम देते थे। उनके समय के बहुतेरे चित्र अब तक मौजूद हैं और अपने कौशल पर आश्चर्य दिलाते हैं मध्यकाल में राजपूत चित्रकला ने भी बहुत उन्नति की और आमेर, जोधपुर इत्यादि रियासतों में सैकड़ों हृदयग्राही चित्र अङ्कित किये गये।

इस युग में रचनात्मक प्रतिभा का सबसे अधिक विकास भवन-निर्माण के

---

**रियासतों के राजपुस्तकालयों और व्यक्तिगत पुस्तकालयों में भी हैं। बङ्गाल एशियाटिक सुसायटी, कलकत्ता, और ख़ुदाबख़्श ओरियण्टल लाइब्रेरी, पटना, में भी बहुत सी हस्तप्रतियाँ हैं। लन्दन के ब्रिटिश-म्यूज़ियम और इण्डिया आफ़िस के पुस्तकालयों में और भी ज्यादा सामग्री है।**

**भवन-निर्माण**

क्षेत्र में हुआ। मुसलमान-नरेशों को इमारत बनाने का शौक़ हमेशा से था। हिन्दुस्तान में मुसलमानों के आने के थोड़े दिन बाद ही हिन्दू और मुसलमान निर्माण-सिद्धान्तों का सम्पर्क और मिश्रण प्रारम्भ हुआ और नई-नई रीतियों का आविष्कार हुआ। मध्यकाल की हिन्दुस्तानी इमारतें आज भी दर्शकों को चकित करती हैं और सदा संसार की सर्वोत्तम इमारतों में गिनी जायँगी। पुरानी हिन्दू इमारतों से और हिन्दू-निर्माण-सिद्धान्तों से इनकी तुलना करने पर हिन्दू प्रभाव स्पष्ट प्रगट होता है। उदाहरणार्थ आगरे के पास सिकन्दरे में अकबर की क़ब्र की इमारत हिन्दू रीति की याद दिलाती है। देहली और आगरे के क़िले की इमारतें फ़तेहपुर सीकरी के महल, लाहौर के मक़बरे और आगरे का ताजमहल भी हिन्दू प्रभाव से खाली नहीं है। राजपूताना में आमेर आदि के महल भी बहुत करके उसी प्रथा का अनुकरण करते हैं जो उत्तर-भारत के और प्रदेशों में प्रचलित थी।[१] अस्तु हिन्दू-कला का इतिहास मध्यकाल में पलट ज़रूर गया, पर समाप्त नहीं हुआ। उसके तत्त्व नष्ट नहीं हुए, वरन् और तत्त्वों से मिलकर नये-नये रूपों में प्रगट हुए।

अब सामाजिक जीवन पर एक नज़र डालिये। मध्यकाल में पुराना हिन्दू-

**सामाजिक जीवन**

सङ्गठन कई अंशों में अवश्य बदल गया। कह चुके हैं कि अन्य धर्मों और जातियों से अपनी विलक्षण सभ्यता की रक्षा करने के लिये हिन्दू-समाज ने जातिपाँत के, खाने-पीने के, बन्धन

---

[१], मध्यकाल की कला के लिये फर्गुसन, हेवेल और विन्सेंट ए स्मिथ के वही ग्रन्थ देखिये जिनका उल्लेख पहिले कर चुके हैं। आर्कियोलाजिकल सर्वे की रिपोर्टें और 'जर्नल ऑफ़ इण्डियन आर्ट एण्ड इण्डस्ट्री' बहुत उपयोगी हैं। ब्राउन, 'मुग़ल पेण्टिङ्ग' भी देखिये। चित्रों के नमूने खुदाबख्श ओरियण्टल लाइब्रेरी, पटना, कलकत्ता एशियाटिक सुसायटी ऑफ़ बङ्गाल के पुस्तकालय में, महाराजा बनारसी, नवाब रामपुर इत्यादि के पुस्तकालयों में एवं जयपुर, जोधपुर आदि के अजायबख़ानों में हैं। देहली, लाहौर इत्यादि में व्यक्तियों के पास भी बहुत से चित्र हैं।

और भी कड़े कर लिये, पुरोहितों की महिमा और भी बढ़ा दी। स्वतन्त्रता के समय में हिन्दू-समाज का नेतृत्व राजा और पुरोहित दोनों के हाथ में था; मुसलमान-विजय के बाद वह नेतृत्व केवल पुरोहितों के हाथ में आ गया। सामान्य रूप से कह सकते हैं कि पुरोहितों के नेतृत्व में सामाजिक-जीवन को सङ्कुचित करनेवाली शक्तियाँ बहुत प्रबल हो गईं। विदेशों से सम्पर्क बहुत कम हो गया था। जिन हिन्दुओं ने एशिया, यूरुप और अफ्रीका में अपने धर्म, तत्त्वज्ञान और साहित्य, कला का प्रचार किया था और समुद्र पार करके बहुत से देश एवं टापू आबाद किये थे वह अब विदेश-यात्रा को ही पाप समझने लगे। छुआछूत का भेद तो पहिले भी था पर अब वह बहुत बढ़ गया। अन्तर्जातीय अनुलोम ब्याह पहिले ही कम हो गया था; अब वह करीब-करीब बिल्कुल मिट गया। स्त्रियों का पद हिन्दू-स्वतन्त्रता के अन्तिम काल तक बहुत गिर चुका था; पर्दा शुरू हो गया था। बारहवीं सदी से जो राजनैतिक खलबली मची, उसमें स्त्रियों की जोखिम बढ़ गई और पर्दा बहुत कड़ा हो गया। स्वयं मुसलमानों में पर्दा बहुत होता था; उनके अनुकरण से भी उत्तर-भारत के हिन्दुओं में यह प्रथा बलवान हो गई। पर्दे से स्त्री-शिक्षा को गहरा धक्का लगा—यह स्वाभाविक ही था। हिन्दुओं के बहुत से समुदायों में बाल-ब्याह पहिले ही प्रारम्भ हो गया था। स्मृतियों में उसका विधान है और पुराणों से भी उसकी ध्वनि निकलती है। तेरहवीं सदी के बाद स्त्रियों के पद के ह्रास से, वर्ण-व्यवस्था की कठोरता से, और राजनैतिक गड़बड़ से बाल-ब्याह और भी बढ़ गया और नन्हें-नन्हें बच्चों तक की शादियाँ होने लगीं। इस प्रकार हिन्दू-समाज की निर्बलताएँ बढ़ गईं, पर सङ्गठन के मूल-सिद्धान्त प्राचीन समय के से ही रहे। मध्यकाल में वर्ण-व्यवस्था को एक धक्का ज़रूर लगा। अब तक हिन्दू न्याय में वर्णभेद का थोड़ा-बहुत विचार अवश्य किया जाता था; स्मृतियों में एक ही अपराध के लिये; भिन्न-भिन्न वर्णों के लिये; भिन्न-भिन्न दण्डों का विधान है। पर

**नेतृत्व**

**स्त्रियों का पद**

**बाल-ब्याह**

**न्याय**

मुसलमान न्यायाधीश इस भेद को न मानते थे। उनकी दृष्टि में सब हिन्दू बराबर थे। सो, जहाँ वर्ण-व्यवस्था के और नियम कड़े हो गये वहाँ न्याय-सम्बन्धी भेद मिट गये।

**जीवन का भाव**

मध्यकाल में हिन्दुओं के जीवन का साधारण भाव कहाँ तक बदल गया—इस आवश्यक प्रश्न का उत्तर देना सहज नहीं है। यह स्मरण रखना चाहिए कि प्राचीन युग में भी हिन्दू-जीवन का भाव सदा एक-सा नहीं रहा था। कह चुके हैं कि ऋग्वेद के पहिले नौ मण्डलों के युग में जीवन का जैसा आनन्द और आह्लाद था वैसा आगामी काल में नहीं रहा। तत्पश्चात् बौद्ध और जैन-धर्मों की प्रधानता ने कुछ और परिवर्तन किये। अन्त में बाहर से आने वाली जातियों की उथल-पुथल ने आशावाद को निर्बल कर दिया। मध्यकाल में राजनैतिक स्वतन्त्रता मिट जाने से, राजनैतिक गड़-बड़ से, सामाजिक-कुरीतियों के दृढ़ हो जाने से, विदेशी सम्पर्क

**निराशा**

टूटने पर साधारण सङ्कुचन से और पुरोहितों की प्रधानता से भाग्यवाद की मात्रा बहुत बढ़ गई और आन्तरिक सामाजिक निराशा प्रबल हो उठी। हिन्दुओं ने कर्म और संसार का जो सिद्धान्त निकाला था और जो उपनिषदों के बाद सब को मान्य हुआ वह मानो दुधारी तलवार थी। जिस समाज में आत्मविश्वास हो उसके लिये यह आशावाद और स्वावलम्बन का सिद्धान्त है। साहसी व्यक्तियों के चित्त में कर्म-सिद्धान्त यह भाव उत्पन्न करता है कि हम हीं अपने भाग्य के विधाता हैं; हम

**कर्म-सिद्धान्त**

अपने कर्मों के बल से सब कुछ कर दिखायेंगे; जो कुछ हमारा हक़ है वह हमें ज़रूर मिलेगा; हमारा पुरुषार्थ कभी निष्फल नहीं हो सकता। पर यदि आत्मविश्वास नहीं है और साहस नहीं है तो कर्म-सिद्धान्त से विपरीत भाव उत्पन्न होते हैं। तब यह धारणा होती है कि जो होना है वह होगा; भाग्य में जो लिखा लाये हैं वह भुगतना ही होगा; सुख-दुःख जो कुछ पड़े सब सहना होगा; हाथ-पैर पटकना व्यर्थ है। दैव पर निर्भर रहने का यह भाव मध्यकाल में बहुत प्रबल मालूम होता है;

रामचरित-मानस में रामचन्द्र के बनवास और दशरथ के मरण के बाद—

**हानि लाभ जीवन मरण, यश अपयश विधि हाथ।**
**सुनहु भरत भावी प्रबल, बिलखि कहेउ मुनि नाथ॥**

सूरदास भी कहते हैं कि कर्म की गति टाले नहीं टलती। ऐसे वाक्यों से मध्यकाल का हिन्दी या बङ्गला-साहित्य भरा पड़ा है। इसमें कोई सन्देह नहीं कि कहीं-कहीं विपरीत भाव भी हैं जैसे कि "दैव-दैव आलसी पुकारा"। इसमें भी कोई सन्देह नहीं कि संस्कृत-साहित्य से भी भाग्यवाद के सैकड़ों वाक्य उद्धृत किये जा सकते हैं। पर एक ओर समस्त मध्यकालीन साहित्य को रखिये और दूसरी ओर समस्त प्राचीन साहित्य को, विशेषकर, सातवीं ई०-सदी तक के संस्कृत-साहित्य को रखिये, तो मानना पड़ेगा कि मध्यकाल में भाग्यवाद और निराशा की मात्रा अधिक है। एक संस्कृत-कवि का श्लोक है कि उद्योगी पुरुष सिंह के पास लक्ष्मी आती हैं, "दैव देता है" यह तो डरपोक आदमी करते हैं, दैव को छोड़कर अपनी शक्ति से पौरुष करो, यत्न करने पर सिद्धि न हो तो क्या दोष है? आत्मावलम्बन के ऐसे ओजस्वी कथन देश-भाषाओं के मध्यकालीन साहित्य में बहुत नहीं मिलते।

**भाग्यवाद**

मध्यकाल में भगवद्गीता की जो गति हुई उससे यह निष्कर्ष बहुत स्पष्ट हो जायगा। गीता का उपदेश रणभूमि में दिया गया था और अर्जुन से कठोर युद्ध कराने के प्रयोजन से दिया गया था। श्रीकृष्ण की गर्जना है कि उठो, जागो और भूति-कर्मों में लगो। कर्म में ही तुम्हारा अधिकार है, फलों में नहीं, परमेश्वर को समर्पण करते हुए कर्म करो; निष्काम कर्म करो—यह गीता का सार है। गीता के सारे तत्त्वज्ञान, योग और भक्ति का परिणाम वही होता है जो श्रीकृष्ण का ध्येय था। अर्थात् अर्जुन फिर गाण्डीव धनुष को उठाता है और पूर्ण जय तक घमासान युद्ध करता है। गीता में यों तो बहुत सी बातें हैं किन्तु उपर्युक्त ऐतिहासिक सम्बन्ध में पढ़िये तो प्रधान सिद्धान्त अनवरत कर्म का है। पर मध्यकाल का वायुमण्डल ऐसा था कि लोग गीता के तात्त्विक प्रयोजन को भूल गये। मध्यकाल के साहित्य

**मध्यकाल में भगवद्गीता**

